गतांक से आगे—

# वेदादि शास्त्रों में अहिंसा

श्री वेदानन्द वेदवागीश

मन्त्र का अर्थ इस प्रकार है–अग्नि और सूर्य शीघ्र इस जगत् के मध्य में तीन भुवनों को प्रकाशित करता हुवा, तडागों का पान करता है। और मेघ का नाश करने के लिये वर्षाएं गत्रे ऐश्वर्य को पचाता है। वैसे मित्र, बुद्धि वा कर्म से मित्र के लिये सहित मनुष्य के बड़े पशुवों के तीन सैकड़ों की रक्षा करे। इस मन्त्र में 'महिषा और पर्चांति शब्दों' को देख कर भैंसे याद आगई और उनका पकाना भी, और उनकी हत्या करना पता नहीं, किस शब्द से निकाल लिया। वैदिक शब्दों के अर्थ लौकिक अर्थो के समान नहीं होते, यह शर्मा जी व उन जैसी बुद्धि रखने वालों को सोच लेना चाहिये। यदि ऐसा ही होता तो, यास्क ऋषि को निघंटु और निरुक्त बनाने की आवश्यकता न पड़ती। अपामुपस्थे महिषा अगृभ्णत (देखिये निरुक्त ७–७–२६) महिषा का अर्थ महान्तः महान् किया किया है। महति पूजयति स्वपुरुषार्थेनैति महिषः महान् राजा वा (देखिये उणादि० महर्षि दयानन्द) इसकी पुष्टि में देखिये निरुक्त १३–२–२६ और देखिये ८-१२-८ वें मन्त्र में प्रयुक्त 'महिषा' का जयदेव जी विद्यालंकार ने महान् ही अर्थ किया है। जब वेदों में मांस भक्षण का विधान ही नहीं है, तब गीता अ० ३ श्लोक १३ सर्वथा शुद्ध श्लोक हो जाता है। बाल्मीकि रामायण में अयोध्या–कांड (सर्ग १०३ श्लोक ३०) श्लोक प्रक्षिप्त हैं। वे लोग वेद के महान् पंडित थे। वेद के विपरीत वे आचरण नहीं करते थे। माता सीता जी भी ऐसी ही थीं। मांस भोजी ही धार्मिक भी बनना चाहते हैं और मांस छोड़ना भी नहीं चाहते, ऐसे लोगों की ये लीलाएं हैं, जिन्होंने अवसर पाकर ऐसे श्लोक मिला दिये। जैसे लोग आज भी कुछ का कुछ कर रहे हैं।

यजुर्वेद अध्याय २१ मन्त्र ४३ में भी जो श्री शर्मा जी ने कथन किया है, वहां भी ऐसी कोई बात नहीं है, (देखिये महर्षि दयानन्द भाष्य) यहां किसी के अंग काटने का वर्णन नहीं है, अपितु चिकित्सक द्वारा अंगों से रोग निकालना लिखा है। पीलिया के रोगी को सब वस्तु जैसे पीली ही दीखती हैं, वैसे ही श्री सुरेन्द्र शर्मा को भी मांस भक्षण वा मांस की आहुतियां ही दीखती हैं। अपनी इस बुरी आदत में महर्षि दयानन्द को भी घसीटना चाहा है। मन्त्र उपस्थित किया है–यजु. अ. १६ मं. २०। ऋषि दयानन्द के शब्द इस प्रकार हैं 'जो इस संसार में बहुत पशु वाला होकर होम करके दुत शेष का भोक्ता है, वेदवित् और सत्य क्रिया का कर्ता मनुष्य होवे, सो प्रशंसा को प्राप्त होता है। संस्कृत के शब्द इस प्रकार हैं–'योत्र बहुपशु हवि भुर्क, वेदवित् सत्क्रियां मनुष्यो भवेत्, सप्रशंसामाप्नोति। ' यहां पशुओं का यज्ञ में डालना कहां लिखा है। यजमान बहुत पशु रखने वाला हो, ऐसा लिखा है। पशु-वाला होगा तभी घृत आदि जो पदार्थ हवन में डाले जाते हैं, उपलब्ध कर सकेगा। हवन मन्त्रों में आता भी है–'घृतं तीव्रं जुहोतन।' घी को खूब तपा कर आहुति दो।

इसी प्रसंग में सत्यार्थप्रकाश का उल्लेख किया गया है, जिस सत्यार्थप्रकाश से शर्मा जी

ने वाक्यांश उद्धृत किये हैं और हवाला दिया है, वह सन् १८७५ में सर्व प्रथम छपा था। वह सत्यार्थप्रकाश अब उपलब्ध नहीं है और श्री शर्मा जी को भी नहीं मिला है, उन्हें ऋषि दयानन्द जी के विरोधी किसी व्यक्ति द्वारा लिखित 'भावचित्रावलि' मिली है, उसके २८ पृष्ठ पर लिखे पाठ को श्री शर्मा जी ने उद्धृत किया है। अतः हम यह नहीं कह सकते कि उस सत्यार्थ-प्रकाश में किस प्रकार की रचना है, हो सकता है भावचित्रावलि का लेखक भी श्री शर्मा जी के समान ही साधारण हिन्दी भी न समझ सका हो अथवा छपते-छपते किसी मांस भक्षी ने अपनी लीला कर दी हो। दूसरी बात यह है कि सत्यार्थ-प्रकाश का दूसरा संस्करण सन् १८८४ में छपा उसकी भूमिका में ऋषि दयानन्द ने स्पष्ट लिखा है हां-जो छपने में कहीं कहीं भूल रही थी वह निकाल' शोध कर ठीक करदी गई है।

इन शब्दों से प्रथम प्रकाशित सत्यार्थप्रकाश का कोई महत्व नहीं रहता। आश्चर्य यह है कि आज तक सत्यार्थप्रकाश के अनेक संस्करण निकल चुके हैं शर्मा जी को उनमें से कोई नहीं मिला। उन्हें उनकी बनाई 'गोकरुणानिधि' पुस्तक भी नहीं मिली। उन्हें यजुर्वेद के १३ वें अध्याय में आये ४७ से ५१ तक मन्त्रों का भाष्य भी उनका देखने को नहीं मिला। मन में कोई अच्छी भावना होती, तो देखते। वे तो वेदों पर लांछन लगाकर हिन्दुवों को उनके धर्म ग्रन्थों से विमुख करना चाहते हैं। हम दोबारा फिर कहते हैं कि यदि श्री सुरेन्द्रकुमार शर्मा महर्षि दयानन्द के ग्रन्थों में से 'गोहत्या की जानी वैध है' निकाल कर दिखा दें, तो वे एक हजार रुपये से पुरुस्कृत किये जावेंगे।

श्री शर्मा जी को चाहिये कि यजुर्वेद के ३१ वें अध्याय के कतिपय मन्त्रों का जो उन्होंने नरबलि दिये जाने में उल्लेख किया है, ऋषि दयानन्द द्वारा किये गये अर्थों को देखें, जिस से वे जनता के पथ-प्रदर्शक बन सकें। यदि किन्हीं टीकाकारों ने अर्थों का अनर्थ किया है, तो यह मन्त्र का दोष नहीं है, व्याख्याकार का दोष है। जैसा कि निरुक्त लिखता है।

'नैष स्थाणोरपराधो यदेनमन्धो न पश्यति' यह खम्बे का दोष नहीं है, जो उसे अन्धा नहीं देख पा रहा है (निरुक्त १-५-१६)।

शर्मा जी की एक भ्रान्ति हम और निकाल देना चाहते हैं। मांस वा सुरा शब्द वेद में कहीं आया देखकर उन्हें भयभीत नहीं होना चाहिये, और मांस प्रयुक्त शब्द सेवन किये जाने की ओर ही इंगित कर रहा है, यह एकदम मन से निकाल देना चाहिये। शरीर है, तो उसके अवयव मांस आदि का उल्लेख भी आयेगा ही। देखना यह होगा कि यह शब्द किस लिये प्रयुक्त हुवा है। वैसे वेदों में दृष्टिगोचर होने वाले लौकिक शब्द, लौकिक अर्थों के बोधक नहीं होते. यौगिक प्रक्रिया से उनके अनेक अर्थ हो जाते हैं जैसे-मन्यते ज्ञायते अनेन तन्मांसम् मनेर्दीर्घश्च। (देखिये उणादिकोष ३-६४) जिन पदार्थों के भक्षण से बुद्धि स्वच्छ वा ज्ञान वृद्धि हो, वह मांस है, जैसे बादाम, छुहारा, पिस्ता, दूध, मलाई दही आदि। वृक्ष आदि का गूदा भी मांस कहलाता है। 'मासं माननं वा मानसं वा मनो अस्मिन् सीदतीति वा' इस निर्वचन से मांस का अर्थ ज्ञान का साधन चित्त अथवा मन जिसमें प्रसन्न हो, है। बादाम छुहारे, लौंग, इत्यादि सब इसके अन्तर्गत आ जाते है। ( देखिये क्षेमकरण भाष्य अथर्व ६-७०-१) सुरा के लिये भी वही स्थल द्रष्टव्य है। अपूपों (मालपूओं) व मांस वाले चरु को

वेदी पर लाओ। चरु जो विशेष आहुति के लिये बनाया जाता है, वह बादाम, छुहारा, किशमिश, इलायची, पिस्ता, घी, मीठे वाला हो, यह अभिप्रेत है। एक ओर तो मालपूए जैसी सुगन्धित सुन्दर वस्तु और दूसरी ओर शर्मा जी के कहे अनुसार लोक प्रसिद्ध मांस ये कैसे जचेंगे। इसकी पुष्टि में देखिये बृहदारण्यकोपनिषद् ६–४–१८ स्वामी नारायण, शिवशंकर काव्यतीर्थ, आर्यमुनि-भाष्य गीता प्रेस गोरखपुर, सायणाचार्य अथर्ववेद १८–४–४२ अपूपवान् मांसवान् २० इति अन्नवान्, २१ इति च मन्त्रयोर्मांसान्नदानं विहितम्। उपलक्षणमेतत्– क्षीरोदनदध्योदनतिलमिश्रधानादेः यह दूध, दही, चावल, तिल मिश्रित धानादि का उपलक्षण है। श्री शर्मा जी आश्चर्य में पड़ जावेंगे, जब निरुक्त में वृक्ष इस शब्द का अर्थ 'धनुष' किया जाना पावेंगे। (देखिये निरु० २–१–६) (गोपथ ब्राह्मण ३–१८) का संकेत कर श्री शर्मा जी ने पशु बलि दिये जाने का वर्णन किया है। इसके उत्तर में हमारा कहना है कि गोपथ ब्राह्मण अथर्ववेद से सम्बन्ध रखता है। अथर्ववेद कांड १० सूक्त ९ में इन्हीं सब अंगों का वर्णन है, जो गोपथ में है। सैकडों भोग्य पदार्थों को आर्द्र करने वाली गाय है, जिस का नाम शतौदना रक्खा गया है। १०–९–११,१२ में यह सर्वथा स्पष्ट है–घृतं प्रोक्षन्ती सुभगा देवी, देवान् गमिष्यति, पक्तारमघ्न्ये मा हिंसीः, दिवं प्रेहि शतौदने ।। ये देवा दिविषदो अन्तरिक्षसदश्च ये ये चेमे भूम्यामधि। तेभ्यस्त्वं धुक्ष्व सर्वदा क्षीरं सर्पिरथोमधु ।। पक्ता का अर्थ गौ को सर्वथा पुष्ट कर समृद्ध बनाना है, न कि हांड़ी में रख कर पकाना। जैसे सूर्य सभी वस्तुओं को पुष्ट करता है, वैसे यहां सभी लोग उस गौ की सेवा करने में कृत संकल्प है। गौ के प्रत्येक अंग को पुष्ट किया जाना आवश्यक है। अतः समझाने की दृष्टि से गोपथ ने पृथक्-पृथक् अंगों का अलग-अलग ऋत्विक के लिये विधान किया है। इससे यह भी ध्वनित होता है कि यदि गौ केश नख तक सर्वथा हृष्ट पुष्ट हो तो, अकेली ही बहुतों को घी, दूध से तृप्त कर सकती है। १३ से २४ मन्त्र तक मन्त्र का अन्तिम वाक्य १२ वार यहां आया है। आमिक्षां दुह्रतां दात्रे क्षीरं सर्पिरथो मधु। यहां गौ को चारा दाना देने वाले के लिये 'दात्रे' शब्द का प्रयोग आया है, उसके लिये दूध, दही आमिक्षा सब कुछ देने वाली गौ है। अब ऐसे सीधे से अर्थ में श्री शर्मा जी ने गोपथ ब्राह्मण का आशय भी नहीं समझा। हम मानते हैं कि श्री शर्मा जी को मांस से घृणा है, और एक ब्राह्मण को होनी भी चाहिये किन्तु उन्हें यह तो सोचना चाहिये कि जब मैं ही हत्या किये जाने का पक्षपाती नहीं हूं, तब मेरे पूर्वज कैसे हो सकेंगे? उस समय संस्कृत राष्ट्र भाषा थी, अब नहीं है। भाषा में भी कालक्रम से अन्तर आता है, ऐसी स्थिति में हम संस्कृत के अल्पज्ञ क्या उनके भावो को समझ सकेंगे। अतः एकदम पूर्वापर पर विचार किये बिना उलटे लेख लिख कर हिन्दू जनता को गुमराह करना उनके लिये शोभनीय नहीं है।

श्री शर्मा जी शतपथ (३–१–२–२१) का हवाला देते हुए लिखते हैं–पुरोहितों के इस पारस्परिक विवाद पर कि मांस बैल का खाना चाहिये कि गाय का? याज्ञवल्क्य निर्णय देते हैं–दोनों में से जो नरम हो वह खा लेना चाहिये। शर्मा जी की इन पंक्तियों को दृष्टिगत रखते हुवे शतपथ में से हमारे द्वारा उद्धृत किये जाने वाला पाठ देखें और फिर श्री सायणाचार्य का। तब स्वयं निर्णय करें कि शर्मा जी किस दिमाग के आदमी

हैं । मूलपाठ इस प्रकार है—'स धेन्वै चानुडुहश्च नाश्नीयात् धेन्वनडुहौ वा इदं सर्वं विभृतस्ते देवा अब्रुवन् धेन्वनडुहौ वा इदं सर्वं विभृतो हन्त यदन्येषां वयसां वीर्यं तद्धेन्वनडुहयोर्दधामेति स यदन्येषां वयसां वीर्यमासीत्, तद् धेन्वनडुहयोरदधुस्तस्माद् धेनुश्चैवानड्वांश्च भूयिष्ठं भुंक्तस्तत् सर्वाश्यमिव यो धेन्व नडुहयोरश्नीयादन्तगतिरिव तं हाद्भुतमभिजनितोर्जायायै गर्भं निरवधीदिति पापमकदिति पापी कीर्तिस्तस्माद् धेन्वडुहयोर्नाश्नीयात्, तदु होवाच याज्ञवल्क्यो अश्नाम्येवाम्यहमंसलं चेद् भवतीति' इस उद्धृत पाठ में मांस शब्द कहीं नहीं आया और न ही कहीं विकल्पित वाक्य है कि गौ का या बैल का । और न कहीं नरम शब्द आया है । इस पर श्री सायणाचार्य जी का भाष्य भी हम उद्धृत कर देते हैं, जो कहते हैं कि यहीं विवाद यह चला है कि गौ का दूध घी और बैल द्वारा की गई खेती से उत्पन्न अन्न खाया जाय वा नहीं ? सामान्यतया जो जगत् का उपकार किया करते हैं, उनकी वस्तु का लोग सेवन नहीं किया करते । याज्ञवल्क्य ने निर्णय दिया कि शरीर बलवान् होता है तो मैं गौ का दूध घी और बैल की कमाई खाता ही हूं और हम सब खावे । श्री सायणाचार्य के संस्कृत के शब्द इस प्रकार हैं—स धेन्ववेति । धेनोः क्षीरादिकम्, अनडुहः सम्बन्धि कर्षणसाध्यमित्यर्थः । तदुभयं नाश्नीयात्, धेन्वनडुहयोः सर्वजगदुपकारकत्वात् तदशनप्रतिषेध इत्यर्थः । एतदेवोपपादयति ते देवा इत्यादिना । अनयोः सर्वोपकारकत्वंविज्ञाय देवैः 'वयसाम्' अन्येषां च पशूनां वीर्यं सारमादाय धेन्वनडुहयोः स्थापितत्वात् तदश्नतः सर्वाशनं भवति । तस्य च जायायाः गर्भसम्भवेसति तत् सर्वाशनं तं रेतोरूपेण परिणतं गर्भं हिंस्यात् । तत् पापकीर्तिः स्यात् । तदुभयोरन्नं नाश्नीयात् । तत्र याज्ञवल्क्यपक्षमाह—तदुहोवाचेति । चेदिति यस्मादर्थे । यस्मादुभयाशने शरीरम् अंसलं भवति । तस्मादश्नाम्यहं तयोरन्नमश्नीयामेवेत्यर्थः ।

इसी तारतम्य में महर्षि याज्ञवल्क्य कुछ वचन और उद्धृत कर देते हैं—राजर्षि जनक ने महर्षि याज्ञवल्क्य से पूछा——याज्ञवल्क्य ! क्या आप अग्नि होत्र जानते हैं ? याज्ञवल्क्य ने उत्तर दिया हां, सम्राट् ! जानता हूं । क्या है ? यही दूध ही । यदि दूध न हो तो किस से यज्ञ करें ? धान और जों से । धान और जों न हों तो । जो अन्य ओषधियां हैं उनसे । अन्य ओषधियां न हों तो किस से यज्ञ करें ? जो जंगल की ओषधियां हैं उनसे । जंगल की भी न हों तो फिर किससे करें ? वनस्पति (फूल जिसमें नल जैसे गूलर आदि) से । और यदि वनस्पति भी न हो तो किससे करें ? जल से, जल भी न हो तो ? तब श्रद्धा को अग्नि बनाकर सत्य की ही आहुति उसमें डालें (श्रद्धापूर्वक सत्य का पालन करें) देखें शत० ११—३—१—२ ।

यज्ञ किये जाने के इन प्रश्न और उत्तरों में कहीं भी तो मांस का जिक्र नहीं आया ऐसी स्थिति में महर्षियों पर मांस भक्षण वा यज्ञ में मांस डालने के दोष लगाना कैसी नीचता है।

नैरुक्त यास्क को तो शर्मा जी ने अकल के अन्धे तक कह दिया है, प्रतीत होता है, श्री शर्मा जी को संस्कृत वाङमय का किंचित् भी ज्ञान नही है, और लेखनी उठा बैठे ऐसे गम्भीर ग्रन्थों पर । जो व्यवहार एक साधारण व्यक्ति जानता है, शर्मा जी उससे भी शून्य हैं । एक डाक्टर बच्चे के फोड़े का वा अन्य रोगजनित शरीर भाग का आपरेशन करता है, अथवा ऐसी दवाई लगाता है, जो घाव आदि पर लगती है, बच्चे को कष्ट होता है, वह रोता है, बड़ों को भी

दुःख होता है। अब यदि इसे हिंसा माना जावे तो क्या यह तर्कसंगत होगा ? अथवा सैनिक शत्रु से जूझ रहे हैं, दोनों ओर खूनखच्चर हो रहा है, देश के हित में क्या इसे हिंसा का नाम दिया जावेगा ? अथवा शर्मा जी के यहां चोरी हो जावे, तो क्या चोर को दण्ड दिलाने हेतु कोई कार्यवाही की जाना हिंसा होगी ? छात्रों को अध्यापक उनके सुधार हेतु दण्ड दे, मारे, पीटे, धमकाये, क्या यह हिंसा होगी ? बस, इस प्रकार की अनुभूतियों में जो मूर्ख लोगों को हिंसा दीखती है, किन्हीं ने ये वाक्य बना दिये हैं 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति' वेद में कही हुई हिंसा हिंसा नहीं है। अब हम निरुक्त का वह स्थल भी उद्धृत कर देते हैं, जहां महर्षि यास्क के बजाय श्री शर्मा जी स्वयं ही अन्धे बन गये हैं 'औषधे । त्रायस्वैनम् (निरुक्त १-५-१५ यजु० ४-१) स्वधिते मैनं. हिंसीः (निरुक्त १-५-१५ यजु० ४-१) इत्याह हिंसन्। यह पूर्व पक्ष उपस्थित किया गया है, यास्क ने उत्तर दिया—आम्नाय वचनादहिंसा प्रतीयेत। वेदवचन से यह हिंसा नहीं है।

वेद विरोधी वा जिज्ञासु ने प्रश्न किया है, यह कहते हुए कि वेद में कहा है इस की हिंसा मत कर और फिर हिंसा की जा रही है। पूर्वपक्षी को प्रसंग का पता था, अतः यास्क के एक ही वाक्य से वह तो अवाक् हो गया। जिन्हें पता नहीं है हम उनके लिये महर्षि दयानन्द का भाष्य उपस्थित करते हैं, जैसे सोम लता आदि ओषधि गण सब रोगों से रक्षा करता है, वैसे तू भी हम लोगों की रक्षा कर। रोग नाश करने में वज्र के समान होकर इस यजमान वा प्राणी मात्र को कभी मत मार। यहां यह दर्शाया गया है कि रोग निवारक दवाई दे, वह रोग को तो शमन करे, प्राण हरण न करे। यह अर्थ उपमालंकार से किया गया है, रोगी को ओषधि दी ही जावेगी और सम्भवत पीड़ा भी अनुभव वह करे, किन्तु यदि उसका परिणाम उत्तम निकलता है, तो यह हिंसा नहीं कही जा सकती। और आज तक किसी ने इसे हिंसा माना भी नही है, यदि इसे हिंसा माना जावे, तो सब औषधालय बन्द हो जावें। न उस्तरे से किसी की हजामत बने। सब रोगी रहें, और केशधारी होकर जुवों से सिर खुजाते रहें। न कोई देश की रक्षा कर सके, सेना पुलिस सब कुछ रखनी होगी। अब ऐसी सीधी सी बातें भी यदि शर्मा जी को नहीं सूझतीं, तो उन्हें अब हम क्या कहें। यास्क ने वहीं इसी प्रसंग पर कह दिया है—'यह स्थाणु का अपराध नहीं है जो इसे अन्धा नहीं देख पाता है। यह पुरुष का ही अपराध है। वह ही पुरुष प्रशंसा का पात्र होता है, जो अनेक विद्याओं में पारंगत होता है। और यह पारगामिता विविध हस्त-क्रियाकौशल से आती है।

महीधर आदि यदि शास्त्रों के रहस्य को नहीं समझ पाये, और शर्मा जी की भांति अनर्गल लिख गये, तो वे सब महर्षि यास्क की इसी कसौटी के अन्तर्गत आ जाते हैं।

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

## तृतीय परिच्छेद

### तत्त्व-मीमांसा

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार एम. ए. दर्शनविभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

अनादि सत्ता कितनी मानी जाये इस सम्बन्ध में दार्शनिकों में प्रारम्भ से लेकर आज तक मतभेद रहा है। महर्षि दयानन्द जी के अनुसार ऋषि प्रणीत षड् दर्शनों में तो इस सम्बन्ध में मतभेद नहीं रहा परन्तु उन के भाष्यकारों और मध्य-कालीन दार्शनिकों में यह विवाद पराकाष्ठा तक पहुंच गया। पश्चिमीय दार्शनिकों में भी यह मत-भेद न्यून नहीं है। भारत में तो यह विवाद इतना विस्तृत हुआ कि इन वादों के आधार पर अनेकों मतों की सृष्टि हो गई। एक गांव का रहने वाला भले ही उस वाद के गहन और सूक्ष्म तत्त्वों को न जान सके परन्तु वह झट कह देगा कि मैं अद्वैतवादी हूं या द्वैतवादी। अस्तु। महर्षि दयानन्द जी त्रैतवाद को मान्यता देते हैं। उन के अनुसार ईश्वर, जीव और प्रकृति ये तीनों पदार्थ नित्य हैं। प्रत्येक कार्य के लिए तीन प्रकार के कारणों की आवश्यकता होती है। इस प्रकार यह संसार एक कार्य है, घट की तरह। जैसे घट को बनाने के लिए कुम्भकार, को मिट्टी और चक्र आदि की आवश्यकता है इसी प्रकार संसार की रचना में भी तीन वस्तु कारण हैं। ईश्वर, जीव और प्रकृति। संसार के प्रत्येक पदार्थ में हमें तीन कारण स्पष्ट दिखाई देते हैं। जैसे घट में कुम्भकार निमित्त कारण, मिट्टी उपादान कारण और चक्र आदि साधारण निमित्त कारण हैं इसी प्रकार जगत् की रचना में ईश्वर निमित्त कारण, प्रकृति उपादान कारण और जीव साधारण निमित्त कारण है। यदि इन में से किसी भी कारण की न्यूनता हो जाये तो विश्व की रचना सम्भव नहीं है। जैसे यदि कुम्भकार के पास मिट्टी न हो तो वह घट का निर्माण नहीं कर सकता है, चक्र, गधा आदि न हो तो भी वह घट का निर्माण नहीं कर सकेगा और यदि कुम्भकार ही नहीं हो तो भी घट का निर्माण नहीं हो सकता है। इसी प्रकार यदि जीव न हो तब भी संसार नहीं बन सकता है। प्रकृति न हो तो भी जगत् की रचना सम्भव नहीं है। ब्रह्म न हो तो तब भी विश्व का बनना सम्भव नहीं है।

प्रश्न--त्रैतवाद आदि कुछ भी नहीं है अपितु सर्वत्र हमें तो क्षणिकता ही दिखलाई देती है। स्थायी सता तो है ही नहीं अपितु जो भी सत् दिखाई देता है वह सब क्षणिक है।१ जैसे मेघ को आकाश में देखते हैं, कुछ क्षण बाद वह नहीं रहता इसी प्रकार प्रत्येक पदार्थ क्षणिक है क्या जीव और संसार के दूसरे पदार्थ। हमें एक नियम दिखाई देता है कि व्यापक का निष्कासन करने से व्याप्य का भी निष्कासन हो जाता है। अर्थात् व्यापक में नहीं रहने वाली वस्तु व्यापक में भी नहीं रहती है इसी नियम के आधार पर व्यापक पदार्थ से क्रम और अक्रम का निष्कासन अथवा व्यावृत्ति करने पर, क्षणिक होने वाली वस्तुओं का भी निष्कासन हो जाता है। अभिप्रायः यह है कि व्यापक से किसी को अलग करना, व्याप्य से उसे अलग कर देना है। व्यापक से क्रम-अक्रम को पृथक् करने से, जिससे स्वभावतः

---

१ "यत् सत् क्षणकम्" यथा जलधरपटलम्। (सर्व दर्शन० बौद्धदर्शन प्रकरण)।

अक्षणिक वस्तुओं से सत्ता पृथक् करने से, जिससे स्वभावतः अक्षणिक वस्तुओं से सत्ता पृथक् हो जाती है। क्षणिक सत् है ये सिद्ध हो जाता है। क्योंकि अक्षणिक से सत् व्यावृत्त होता है। असत् क्षणिक की सत्ता सिद्ध होती है।१ क्रम तथा अक्रम के बीच तीसरा विकल्प भी सम्भव नहीं है। क्योंकि क्रम और अक्रम परस्पर विरोधी हैं, दोनों के बीच में तीसरा विकल्प सम्भव ही नहीं है जो अर्थक्रिया कारित्व को व्याप्त कर सके। किसी भी वस्तु की सत्ता या क्रमिक होगी अर्थात् आगे पीछे कर के या अक्रमिक अर्थात् एक साथ। अतः जो अर्थमूल क्रिया की शक्ति है वह क्षणिक में ही निहित है। इस से यह स्पष्ट हो गया कि यदि सत्ता कोई स्थायी होती तो क्रम और अक्रम नहीं होता क्योंकि स्थायी होने पर क्रम और अक्रम का प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता है। अतः अस्थायी पदार्थों में ही क्रम और अक्रम हो सकते हैं। जैसे एक सौ वर्ष पुराना वस्त्र, जो इस समय हमें जीर्ण-शीर्ण दिखाई दे रहा है, क्या वह इस अवस्था में आज ही आया है? यह नहीं अपितु उस में सौ वर्ष से प्रत्येक क्षण में परिवर्तन हो रहा था। यहां एक बात और द्रष्टव्य है कि स्थायी पदार्थ में अर्थक्रियास्तित्व भी नहीं हो सकती है, क्योंकि यदि स्थायी कारण बन कर अपनी सत्ता के बाद नाश के अनन्तर कार्य उत्पन्न करे तभी यह सम्भव है परन्तु यह सम्भव नहीं है। यदि स्थायी है तो फिर नाश कैसे। अतः अर्थक्रिया की स्थायी पदार्थ से पृथक् करके स्वयं भी क्रम और अक्रम स्थायी से पृथक् रहते हैं, जिस से केवल क्षणिक वस्तुओं की ही सत्ता सिद्ध होती है।

एक बीज के दृष्टान्त द्वारा यह बात सहज ही समझ में आ जाती है। यदि बीज एक क्षण से अधिक स्थायी रहता है इस के प्रतिक्षण क्षण में कार्योत्पादन की शक्ति भी अवश्य रहनी चाहिये। क्योंकि ऐसा नहीं हो सकता कि किसी की सत्ता भी रहे किन्तु उस में कार्योत्पादन की शक्ति न हो अतः सत्ता के लिए क्रिया कारित्व आवश्यक है। जैसे बन्द बोरे में बीज क्यों नहीं पौदा उत्पन्न करता है। यहां पर यदि कोई यह कहे कि वहां पर जल मिट्टी आदि सहकारी कारण उत्पन्न होते हैं तभी वह शक्ति कार्य को उत्पन्न करती है। अतः बीज एक है। यह कहना भी उचित नहीं है क्योंकि बीज के पूर्व रूप से अर्थात् जब उस में मिट्टी जल आदि का संयोग नहीं रहता, पौधे की उत्पत्ति नहीं होती है उसके पररूपसे अर्थात् जब उस में मिट्टी जल आदि से कुछ परिवर्तन आता है तभी उसमें पौधे की उत्पत्ति होती है। अतः बीज दोनों अवस्थाओं में एक सा नहीं रहता वरन् उस में परिवर्तन हो जाता है। बस यह परिवर्तन शीलता एक बीज में ही नहीं अपितु समस्त संसार में है क्योंकि किसी भी वस्तु से प्रतिक्षण एक ही प्रकार की सम्भावना नहीं रहती है। इसी प्रकार आत्मा भी क्षणिक होगा क्योंकि प्रतीत्य समुत्पाद के कारण परिवर्तनशील दृष्ट धर्मों के अतिरिक्त किसी अदृष्ट स्थायी द्रव्य को नहीं माना जा सकता है। अतः स्थिर आत्मा को भी नहीं माना जा सकता है।

इस प्रकार बौद्धों के इस क्षणिकवाद को ही मानना चाहिये क्योंकि कहा भी है बौद्धों का भगवान् बुद्ध ही पूजने योग्य है। जो जगत् को क्षण-

---

१ व्यापक व्यावृत्त्या व्याप्य० व्यावृत्तिरिति न्याप्येन व्यापक क्रमाक्रमवृत्तौ अक्षणिकात् सत्त्वव्यावृत्तेः सिद्धत्वाच्च। तच्चार्थक्रियाकारित्वं क्रमाक्रमाभ्यां व्याप्तं। न च क्रमाक्रमाभ्यामन्यः प्रकारः सम्भवति।
(सर्वदर्शन स० क्षणिक प्रकरण)

१ "बोद्धानां सुगतो देवो विश्वं च क्षण भंगुरम्"
( विवेकविलास अष्टम विलास २६वां श्लोक, सत्यार्थप्रकाश द्वादश समुल्लास-पूर्वपक्ष) ।

भंगुर मानते हैं ? अतः क्षणिकवाद ही सिद्ध होता है न कि त्रैतवाद ।

उत्तर--यह क्षणिकवाद सर्वथा अनुचित है क्योंकि यदि क्षणिकवाद को माना जाये तो स्मरण नहीं बनेगा । हम देखते हैं कि कल या उस से पूर्व की घटना का हमें स्मरण हो जाता है । क्योंकि क्षणिकवाद के अनुसार तो हम कल थे आज नहीं हैं। अतः मैं कहता हूं कि यह वही देवदत्त है जो मैंने आज से पांच वर्ष पूर्व लवपुर में देखा था । यह व्यवहार कैसे होता है ।१ जो पहिले जलधर आदि के दृष्टान्त दिये हैं सो भी ठीक नहीं क्योंकि बौद्धों के अनुसार जो क्षणिकत्व है वह कहीं भी दिखलाई नहीं पड़ता है। बादल को हम जब देखते हैं तो स्थायी ही दिखाई देता है न कि क्षण-क्षण में बदला हुआ सा । क्योंकि बौद्धों के यहां क्षण का अभिप्राय: एक क्षण है न कि नैयायिकों के तीन क्षण नहीं हैं। बौद्धों का जो क्षण है उसे हम आंक नहीं सकते हैं जब हमारा दृष्टान्त ही अशुद्ध है तो अनुभव कैसे होगा ?

कपास के बीज अवयवों में भी जो कार्य से सम्बद्ध होने योग्य हैं उस में लाह के रस का सेचन होता है, उसी के फल निकलने तक सम्बन्ध होते होते लाली आ जाती है । परम्परा से कुछ होगा ही नहीं। क्योंकि यह कैसे हो कि संस्कार कहीं और हो उस का फल कहीं दूसरी जगह । यह कैसे सम्भव है ? कारण वाली आत्मा में कर्म हो और कार्य आत्मा उस के फल का उपभोग । अतः क्षणिक वाद का सिद्धान्त बिल्कुल ही नहीं बनता है। सन्तान और परम्परा का जब तक मान्य नहीं किया जा सकता जब तक इसे परस्पर मिलाने वाली वस्तु न हो अर्थात् सन्तानों को संयुक्त करने वाला न हो । अतः उन सन्तानों में एक ही व्यक्ति सिद्ध होता है ।१ यदि क्षणिकवाद को माना जाये तो अध्यापक व शिष्य में अध्ययन अध्यापन भी सम्भव नहीं । इस में एक दोष तो यह है कि दूसरे क्षण शिष्य और अध्यापक ही नहीं रहेंगे । दूसरे अति-प्रसंग दोष आयेगा । इसी प्रकार किये गये कर्म का नाश तथा न किये गये कर्म को फल प्राप्त हो जायेगा। जो अध्यापक और शिष्य के उदाहरण से स्पष्ट है। एक दोष तो यह होगा कि किये गये कर्म का नाश दूसर नहीं किये गये कर्म का फल भोगना, तीसरा विश्व का विनाश चौथा मोक्ष का विनाश हो जायेगा क्योंकि यदि आत्मा क्षणिक है तो मृत्यु के अनन्तर सुखी होने के लिए भी प्रयत्न नहीं करेगा । स्मृति भंग दोष भी आ जायेगा जिस का वर्णन हम पूर्व ही कर आये हैं ।२

अहो ! कितना आश्चर्य है कि बौद्ध लोग एक ओर तो आत्मा को क्षणिक मानते हैं दूसरी ओर स्वर्ग की प्राप्ति के लिए चैतन्य की पूजा भी करते हैं, सभी संस्कार क्षणिक हैं, दूसरी ओर

---

१ "जो विश्व क्षण भंगुर हो तो चिरदृष्ट पदार्थ का यह वही है" ऐसा स्मरण नहीं होना चाहिये । जो क्षण भंगर तो वह पदार्थ ही नहीं रहता पुनः स्मरण किस का होवे जो क्षणिकवाद ही बौद्धों का मार्ग है तो इन का मोक्ष भी क्षण-भंग होगा :. . . . (सत्यार्थप्रकाश १२ समुल्लास प्रकरण बौद्ध खण्डन) ।

---

१ सजातीयाः क्रमोत्पन्नाः प्रत्यसन्नाः परस्परम् ।
व्यक्तयस्तासु सन्तानः स चैक इति गीयते ।।
(सर्वदर्शन स० जैनदर्शन)

२ कृतप्रणाशाकृतकमभोग - भवप्रमोक्षस्मृतिभंग-दोषान् ।
उपेक्ष्य साक्षात्क्षणभंगमिच्छन्नहो महासाहसिकः परोऽसौ ।। (वी.स्तु०१८) ।

हजारों वर्षों तक रहने वाले विहारों का निर्माण हो रहा है। एक ओर सब कुछ शून्य है दूसरी ओर गुरू को धन देने का आदेश भी मिल रहा है। देखो इन का सैद्धान्तिक पक्ष कैसा और व्यवहार कैसा है? यदि क्षणिकवाद को माना जाये तो ज्ञान के समय ज्ञेय पदार्थ की सत्ता नहीं रहेगी। ठीक इसी प्रकार ज्ञेय पदार्थ के समय ज्ञान की सत्ता नहीं रहेगी। ज्ञेय पदार्थ कारण है और ज्ञान कार्य है, पहले ज्ञेय हो तब ज्ञान, दोनों एक क्षणिकवाद के अनुसार रह ही नहीं सकते क्योंकि पूर्वापर के क्रम से होते हैं। अतः इसी प्रकार न कोई ग्राहक रहेगा न कोई ग्राह्य। इस प्रकार यह क्षणिकवाद सिद्ध नहीं हो सकता है।

प्रश्न–क्षणिक पदार्थ ज्ञान पर अपने आकार की छाप छोड़ेगा।

उत्तर–यह कहना ही उचित नहीं है क्योंकि जिस पर छाप छोड़ेगा वह है ही नहीं। अतः ग्राह्य नहीं रहेगा।

प्रश्न – यदि क्षणिकवाद का खण्डन हो गया तो शून्यवाद तो ठीक ही है क्योंकि संसार का मूल कारण शून्य ही है। पूर्व भी शून्य था, आगे भी शून्य बन जायेगा। हम देख सकते हैं कि एक का अस्तित्व दूसरे पर आश्रित है। अभिप्राय यह है ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान, ये एक दूसरे पर आश्रित होते हैं। यदि इन में से एक असत्य होगा तो शेष दोनों भी असत्य ही होंगे जब हम किसी रज्जु को सर्प समझते हैं तो वहां सर्प का अस्तित्व बिलकुल असत्य है। यदि सर्प ही असत्य है तो ज्ञाता और ज्ञान भी असत्य है। अतः इस उदाहरण द्वारा यह प्रतीत होता स्वप्न जगत् की तरह ज्ञाता, और ज्ञेय सभी असत्य हैं। इस प्रकार हम इस निष्कर्ष पर पहुंच जाते हैं कि आभ्यान्तर या बाह्य किसी भी प्रकार की सत्ता नहीं है। सब कुछ शून्य ही है। शून्य का अर्थ सत्, असत्, सदसत् और असन्तासत् से विलक्षण किया जाता है, जो अनिवर्चनीय है। व्यवहारिक वस्तुएं सभी असत् या शून्य हैं। किन्तु उन की पृष्ठ भूमि में ऐसी सत्ता है जो अनौप्पधिक और अविकृत हैं? कुछ इन के ही दार्शनिक बाह्य वस्तुओं को शून्य मानते हैं परन्तु चित्त जो सभी पदार्थों का बतलाते वाला है उस को शून्य नहीं मानते हैं। उन का कहना है कि मानसिक धारणायें ही बाह्यपदार्थों के रूप में भ्रमवत् दृष्टिगोचर होती हैं। अर्थात् विषय नहीं हैं अपितु विषयी ही अपनी तत् सम्बन्धी धारणाओं को आरोपित करता है। पाश्चात्य दर्शन में बर्कले भी बाह्य पदार्थों को असत् मानता है। बर्कले का कहना है कि चेतन्याशून्य जड़ पदार्थों का अस्तित्व ही नहीं है।२ इस के अनुसार सत्ता अनुभव मूलक हैं।३ इस का विशेष ज्ञानमीमांसा के प्रकरण में देखा जा सकता है।

उत्तर–यह शून्यवादभी समीचीन नहीं है क्योंकि बाहर के पदार्थ में सत् अर्थात् वे अपनी सत्ता रखते हैं और अन्य मन चेतन आदि भी अपनी सत्ता रखते हैं। संसार स्पष्ट रूप से हमें दिखलाई पड़ता है। जगत् की सभी वस्तुएं अपनी अपनी सत्ता रखती हैं। उनमें शून्यता का भाव लेशमात्र भी नहीं है। हम देखते हैं कि कार्य कारण का नियम काम कर रहा है। इस नियम के अनुसार

---

१. नास्त्यात्मा फलभोगमात्रमथ च स्वर्गाय चैत्यार्चनं, संस्काराः क्षणिकाः युगस्थितिभृतश्चैविहाराः कृता। सर्वं शून्यमिदं बसूनि गुरवे देहीति चादिश्यते, बौद्धानां चरितं किमन्यदियतो दम्भस्य भूमि परा।
(न्यायमञ्जरी पृष्ठ ३९)।

2 Unthinking matter does not exist.

3 Esse of est Perceipi.

सत् कारण से सत् कार्य की उत्पत्ति होती है। असत् कारण से कोई भी सत्ताधारी कार्य उत्पन्न नहीं हो सकता है। कहो कि असत् सर्प से सर्प सत् सर्प की उत्पत्ति देखी जाती है सो यह ठीक नहीं क्योंकि वहां उस प्रतीति काल अर्थात् हमें जब तक यह पता नहीं चलता कि यह सर्प नहीं अपितु रस्सी है तब तक सत् कारण से सत् कार्य की ही उत्पत्ति होती है। यदि कहो कि भ्रान्ति दूर होने पर तो नहीं, परन्तु यह आप का उदाहरण भी तो भ्रम स्थल का ही है। जाग्रत और भ्रम रहित स्थल के दृष्टान्त सब सत् कारण से सत् कार्य की उत्पत्ति वाले हैं। हमें तो यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि जो गुण कारण में हैं वे गुण कार्य में भी किसी न किसी रूप में स्पष्ट परिलक्षित होते हैं। उदाहरण के रूप में तिल से ही तेल की उत्पत्ति होती है बालू की रेत से नहीं। असत् से सत् की उत्पत्ति कदापि [न]हीं हो सकती जिस प्रकार मनुष्य के सींग असत् [है] उसी प्रकार असत् से सत् की उत्पत्ति भी नहीं हो सकती है।१ इसी प्रकार जब सब शून्य ही हैं तो ये गगनचुम्बी पर्वत मालायें, ये शान्त और गम्भीर समुद्र, गहरी खाइयां और यह विचित्र जगत् कैसे उत्पन्न हो सकता है? शून्यवादी से पूछना चाहिये कि जिस शून्य पर तुम विचार कर रहे हो, वह तुम विचार कर्त्ता तो शून्य नहीं हो सकते। फिर शून्य कहां रहा।२ इस प्रकार एक तो शून्य दूसरा उसका ज्ञाता, अतः ज्ञाता और ज्ञेय अपने आप सिद्ध हो जाते हैं। जब ये दोनों सिद्ध हो गये तो ज्ञान अपने आप सिद्ध हो जाता है। जो योगाचार आदि बाह्य शून्य त्व को मानते हैं सो भी ठीक नहीं क्योंकि जैसे बाहर पहाड़ हैं, वे अन्दर किस प्रकार हो सकते हैं? यदि आप माने तो भी उतना स्थान हृदय में नहीं हो सकता है।१ यही मानना समीचीन है कि पर्वत की सत्ता बाहर है उस का ज्ञान आत्मा में है।२

इसी प्रकार जो लोग पदार्थ को प्रत्यक्ष नहीं मानते हैं उनका अपना वचन भी अनुमेय ही मानना होगा। हम जो यह प्रयोग करते हैं "यह घड़ा" अथवा यह घड़े का एक देश इस इन सब का प्रयोग भी नहीं बन सकता है। "यह घड़ा" ये अनुमान से नहीं परन्तु प्रत्यक्ष से ही जाना जाता है क्यों सब अवयवों में एक अवयवी रहता है, उस के प्रत्यक्ष होने से घट के सब अवयव भी प्रत्यक्ष होते हैं इस प्रकार सावयव घट प्रत्यक्ष होता है ३

शून्यवादी जो कहता है कि ज्ञाता, ज्ञेय और तीनों ही शून्य है इसका खण्डन हो गया। शून्यवाद द्वारा संसार की रचना सम्भव नहीं है। अतः त्रैतवाद द्वारा इस समस्या का समाधान हो सकता है। क्योंकि कारण तीन ही होते हैं।

प्रश्न—अनैकान्तवाद के द्वारा इस समस्या का समाधान किया जा सकता है। हमें छोड़ कर सभी लोग एकान्तवादी हैं। किसी वस्तु का ज्ञान

---

१. नासतः ख्यानं नृशृङ्गवत्"
२. शून्य आकाश, अदृश्य और बिन्दु को भी कहते हैं.......। शून्य का जानने वाला शून्य कभी नहीं होता है। (सत्यार्थप्रकाश समुल्लास आठ, प्रकरण नास्तिक –)

---

१. जो सब शून्य हो तो शून्य का जानने वाला शून्य नहीं हो सकता और जो सब शून्य हो तो शून्य को शून्य नहीं जान सके। इसलिए शून्य का ज्ञाता और ज्ञेय दो प्रकार सिद्ध होते हैं। और जो योगाचार बाह्य शून्यत्व मानता है तो पर्वत इस के भीतर होना चाहिये ... अवकाश कहा। (स०प्रकाश अष्टम् समु०)।
२. इसलिये बाहर पर्वत और पर्वत-ज्ञान आत्मा में रहता है। (स० प्र० स० १२)
३. देखो स० प्र०, बौद्ध प्रकरण।

हमें पूरा नहीं हो सकता है। उस के जानने के कई पक्ष होते हैं। उन सब पक्षों को एक साथ जानना बड़ा ही दुष्कर है। साधारण ज्ञान से हम उन्हें नहीं ज्ञान सकते हैं। हम किसी पक्ष विशिष्ठ को ही जान सकते हैं, वहीं तक उस की सत्यता भी माननी चाहिये सर्वतोभावेन सत्य नहीं है।१ सभी दार्शनिक ज्ञान की इस सीमा का ध्यान नहीं रखते हैं कि अल्पज्ञ जीव किसी वस्तु के सभी पक्षों को कैसे जान सकता है? जैसे हम कहते हैं कि "घड़ा है" यह एक पक्ष से देश काल पात्र गुण आदि का विचार कर के हम घड़े की सत्ता मानते हैं। इस में नहीं पक्ष भी है। जैसे उस देश काल आदि की दृष्टि से नहीं है। अतः यही सिद्ध सिद्धान्त है कि अनैकान्तवाद अर्थात् स्याद्वाद मानना उत्तम है। किसी भी वस्तु की सत्ता या दूसरी बात के कहने में हमें (शायद शब्द का प्रयोग करना चाहिये। जैसे हम कहते हैं कि काला कपड़ा यहां उस में श्वेतपना नहीं है। अतः सम्भावना का प्रयोग करना ही सर्वथा उचित है। वास्तव में और सभी दार्शनिक अपने अपने दर्शनों के सिद्धान्तों को ऐसे ही वर्णन करने के समान हैं जैसे किसी ने कहा है कि कुछ अन्धे थे वे हाथी को छू कर देख रहे थे। एक ने कहा हाथी तो स्तम्भ के समान है, दूसरे ने कहा छाज के समान तीसरे ने दीवार के समान, सभी ने जैसा २ छूआ वैसा कहा। अतः वे सभी अधुरे हैं। सभी का बताया हुआ हाथी सम्पूर्ण हाथी है। किसी एक का नहीं। हमारा सप्तभंगी न्याय सब को मानना चाहिये। प्रत्येक वस्तु स्यात् है,१ स्यात् नहीं है,२ स्यात् है और नहीं भी है, ३ स्यात् अवक्तव्य है,४ स्यात् है और अवक्तव्य भी है५ स्यात् नहीं है अवक्तव्य भी है६ और स्यात् है, नहीं है, अवक्तव्य भी है७। सब के समुच्चय से सात भंग कहलाता है।८ इस को हम दूसरी प्रकार कह सकते हैं कि जैसे जीव चेतन होने से है। उसमें जड़ आदि न होने से नहीं है। अर्थात् वह अभावरूप है। यह प्रथम भंग हुआ। जीव जड़ नहीं है यह दूसरा भंग। इसी प्रकार सातों भंग होते हैं। अतः चित् और अचित् ये दो परतत्त्व हैं।

उत्तर – किसी भी वस्तु में एक ही प्रकार की पारमार्थिक सत्ता हो सकती है। उस सत्ता के अन्दर असत्ता नहीं रह सकती है। परस्पर विरोधी धर्म एक ही वस्तु में नहीं हो सकते हैं। इस प्रकार जो पारमार्थिक सत्ता है उस में असत्ता आदि का समावेश किसी भी प्रकार नहीं हो सकता है। क्योंकि विकल्प क्रिया का तो हो सकता है परन्तु वस्तु का नहीं। वस्तुतः जैनियों का यह सिद्धान्त अन्योन्याभाव साधर्म्य और वैधर्म्य एक ही बात है, उस के समान है। हम यह देखते हैं कि जीव में अजीव और अजीव में जीव का अभाव होता है। जो जीव में चेतनत्व और अजीव में जड़त्व। एक ही धर्मी में एक सत् और असत् विरोधी धर्मो का समावेश नहीं हो सकता है। ये सात स्यात् है, स्यात् नहीं है, आदि सप्त भंग नय हैं ये ऐसे ही हैं जैसे शीतत्व और ऊष्णत्व एक ही समय एक ही वस्तु में एक ही स्थान पर रहें। वे

---

1. No Knhwledge is true in all its aspects (सर्वदर्शन मंग्रह)

---

१. स्याद् – अस्ति, २. स्याद् नास्ति। ३. स्यात् अस्तिनास्ति च। ४. स्याद् – अवक्तयम्।
५. स्यात् अस्ति च अवक्तव्यं च, ६. स्याद् नास्ति च अवक्तव्य च ७. म्यात् अस्ति च नास्ति च अवक्तव्यं। च।

वैसे ही हैं या नहीं हैं। या और प्रकार से हैं, इस प्रकार से अनिश्चित ज्ञान संशय ज्ञान के समान अप्रमाण ही है। स्याद्वाद के मानने पर प्रत्येक वस्तु का लक्षण, स्वरूप अनिश्चित संशय ही रहेगा।[1]

हमने देखा कि युक्तियों और तर्कों के आधार पर भी अनैकान्तवाद टिक नहीं सकता है। यदि इस स्याद्वाद को माना जाये तो प्रत्येक व्यक्तित्व में प्रत्येक समय में संशय ही बना रहेगा। इनसे कोई पूछे कि क्या तीर्थंकर जब उपदेश देते थे उस समय भी ये इस स्यात् शब्द का प्रयोग करते हैं, कि यह उपदेश शायद ठीक है, शायद नहीं। यदि ये बुद्धि बनी रहेगी? मैं इस बतलाये गये अनुष्ठान आदि कर्मों में प्रवृत्त हूं या नहीं? स्यात् मोक्ष है स्यात् नहीं। भला बतलाइये यदि यह मान्यता हो तो कौन उधर प्रवृत्त होगा।

हम ऐसा भी नहीं कह सकते कि जिस प्रकार एक ही वस्तु का एक साथ छोटा और बड़ा दोनों रूप रह सकता है।[2] उसी प्रकार संसार को अनैकान्त मान लें। अभिप्राय: यह है कि जैसे त्यणुक में ह्रस्व और दीर्घत्व दोनों हैं उस प्रकार जगत् सत् और असत् है यह मानना ठीक नहीं है। त्र्यणुक का छोटा बड़ा होना सापेक्ष है किसी भिन्न प्रतियोगी की अपेक्षा रखता है -- जैसे चतुरणुक और द्वयणुक। चतुरणुक की अपेक्षा वह छोटा है, द्वयणुक की अपेक्षा बड़ा है। परन्तु जगत् को सत् असत् मानने में यह बात नहीं घटती है। वहां प्रतियोगी नहीं जिसे मैं सत् असत् कह सकें। क्योंकि वहां किस की अपेक्षा से कहेंगे। ह्रस्वत्व और दीर्घत्व उतने विरोधी नहीं हैं

---

१. "नैकस्मिन् सम्भवात्" (वेदान्त दर्शन २।२।३३

२. न चैकस्य ह्रस्वत्वदीर्घत्ववदनेकान्तन्वं जगतः स्यादिति वाच्यम्"।।

सर्वदर्शन संग्रह रामानुज दर्शन।

जितनें की सत् और असत्। निष्कर्ष यह निकला कि प्रमाणों के अभाव में परस्पर विरोधी सत् और असत् को एक ही वस्तु में, एक ही साथ स्थित कहना उचित नहीं है। इसी प्रकार अन्य भङ्गियों का खण्डन भी स्पष्ट रूप से हो जाता है। अब हमें यह भी विचारना चाहिये कि जो इन समस्त प्रपञ्चों की जड़ सप्तभंगीनय है, वह स्वयं एकान्त है या अनैकान्त यदि प्रथम विकल्प माना जाये 'सब कुछ अनैकान्त है, "इस प्रतिज्ञा का ही विरोध होता है। यदि यह निश्चित स्वरूप वाला है तो फिर किस तरह से सब चीजों को अनैकान्त मानेंगे। क्या सप्तभंगी नय सब के अन्तर्गत नहीं है? यदि दूसरा विकल्प मानते हैं तो इष्ट वस्तु की सिद्धि नहीं होगी। क्योंकि अनैकान्त हो जाने से सप्भंगी नय प्रामाणिक नहीं हो सकता।

अर्थात् किसी वस्तु को सिद्ध नहीं कर सकता। इस के अतिरिक्त इन के यहां तत्त्वों की संख्या नव या सात मानी गई है। इस प्रकार का निर्धारण करना फल है। और निर्धारण करने वाला प्रमाता है। उस के निर्धारण का साधन प्रमाण है और तत्त्व स्वयं प्रमेय है। यदि इन सबके स्वरूप निश्चित माने तो "सब कुछ अनैकान्त हैं कि प्रतिज्ञा कहां रही यदि इन का स्वरूप अनिश्चित है तो इतने बड़े प्रपञ्च की क्या आवश्यकता है? यह उपहासनीय वार्ता है कि इतने तत्त्व, प्रमाण, प्रमाता और फल आदि का वर्णन करके कहते हैं कि यह सब कुछ अनैकान्त है। अतः अनैकान्तवाद ही स्वयं अपनी जड़ें स्वयं खोद देता है।

प्रश्न--यह ठीक है कि अनेकान्तवाद से सृष्टि कैसे रची इस का कौन रचने वाला है? इस में कौन रहता है? इत्यादि समस्या का समाधान नहीं हो पाता, परन्तु अद्वैत वाद द्वारा इस का स्पष्ट समाधान हो जाता है। संसार में एक तत्त्व है जिस की

पारमार्थिक सत्ता है। है, वह है ब्रह्म। इस अद्वैतवाद में सब से अधिक विशेषता यह है कि इस के अंगीकार करने के अनन्तर एक तत्त्व से ही सृष्टि रचना हो जाती है। अतः इस के स्वीकार करने के पश्चात् आप द्वारा मान्य तीन कारणों की भी आवश्यकता नहीं है केवल ब्रह्म इस संसार का अभिन्ननिमित्तो-पादान कारण है। आप कहेंगे कि यह ठीक नहीं क्योंकि एक कारण से उत्पन्न वस्तु दिखाई देनी चाहिये। सो इस का उत्तर यह है कि क्या जब दूर से कुछ अन्धकार और प्रकाश में रस्सी में सर्प की उत्पत्ति हो जाती है। वहां पर केवल रस्सी सर्प का अभिन्ननिमित्त उपादान कारण है। यदि कहो कि वहां तो सर्प रस्सी में वस्तुतः नहीं अपितु आरोपित सर्प की उत्पत्ति होती है, तो इस में दोष क्या है? यह संसार भी ब्रह्म पर आरोपित है। अतः संसार मिथ्या है।

सत्ता में तीन प्रकार की होती हैं। एक वह जिस का तीनों कालों में बाध न हो[1] वह सत्। दूसर जिस का उत्तर काल में तो बाध हो जाये, परन्तु वर्तमान में हो उसे असत् तो नहीं कह सकते परन्तु वर्तमान काल में तो है इसे प्रातीतिक सत्ता कहते हैं। क्योंकि यदि संसार को सत् मान लिया जाये तो फिर यह तिरोहित कैसे हो जाता है? अतः संसार असत् तो नहीं 'परन्तु यह मिथ्या है। यदि संसार की तुलना हमें स्वप्न के पदार्थ या भ्रम से कर लेवें तो संसार आगे तिरोहित हो जाता है इसकी समस्या का समाधान हो जाता है। यह संसार और जीव मिथ्या है।

उत्तर–यह सिद्धान्त भी ठीक नहीं है। अच्छा बतलाओ तुम्हारे मत मे मिथ्या अथवा झूठा किसे कहते हैं।

पूर्वपक्ष-वस्तु की सत्ता तो न हो परन्तु केवल प्रतीत हो रही हो जैसे सर्प होता तो नहीं परन्तु रज्जु में उसकी प्रतीति हो रही होती है।

उत्तरपक्ष–जो वस्तु नहीं होती है उसकी प्रतीति भी असम्भव है। तुम्हारा ऊपर वाला उदाहरण भी ठीक नहीं क्योंकि सर्प वहां भले न हो परन्तु अन्यत्र तो होता ही है।

पूर्व०–क्यों नहीं अध्यास द्वारा, यह प्रतीति स्पष्ट रूप से दिखाई देती है। इसके अनेकों उदाहरण हमें देखने में आते हैं।

उत्तर०अच्छा आप बतलाइये आप के मत में अध्यास कहते किसे हैं? पूर्व–किसी दूहरे पदार्थ में अन्य पदार्थ को आरोपित करना, अध्यास कहलाता है। जब हम अध्यारोप का निराकरण करते हैं तो वही अपवाद कहलाता है। ब्रह्म इन दोनों से पृथक् अर्थात् ब्रह्म प्रपञ्च से भिन्न है।

उत्तर०–यह आप का सिद्धान्त अनुचित है क्योंकि जो यह मानते हो कि सर्प वस्तु नहीं है। यदि यह कहो कि वह वहां तो नहीं है सो भी ठीक नहीं क्यों अन्यत्र सर्प के संस्कार हमारे हृदय में तो हैं। वास्तविक सर्प दूसरे स्थान पर है ही। इसी प्रकार रज्जु में सर्प, शुक्तिका में रजत और स्थाणु में पुरुष, इन स्थलों पर भी समझ लेना चाहिये।

पूर्व०––स्वप्न में हमें जो पदार्थ दिखाई देते हैं, वे तो सब झूठे ही हैं। उसी प्रकार इस जगत् को समझना चाहिये।

उत्तर०––स्वप्न में भी वे ही पदार्थ हमें दिखाई देते हैं जिन को जाग्रत अवस्था में देखा अथवा सुना है।

(क्रमशः)

---

१. त्रिकालाबाधितं सत्।
२. "वस्तुन्यवस्त्वारोपणमध्यासः" अध्यारोपा-पवादाभ्यां निष्प्रपञ्चं प्रपञ्च्यते।

# कुलपति की डायरी

श्री धर्मवीर एम० ए०

१३ मई––आर्य विद्या सभा की बैठक दिल्ली में भाग लिया ।

२० मई––आर्य समाज कटारपुर (जि० सहारनपुर) के वार्षिकोत्सव की अध्यक्षता की ।

२३ मई––गुरुकुल इन्टर साइन्स कालेज की मीटिंग में भाग लिया ।

२५ से २८ मई––आर्यसमाज शताब्दी समारोह मेरठ में भाग लिया एवं शिक्षा-सम्मेलन में भाषण दिया ।

३० मई––विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के अध्यक्ष प्रो० जैकब तथा उपाध्यक्ष प्रो० सतीशचन्द्र जी से दिल्ली में गुरुकुल की प्रगति के एवं भावी कार्य-क्रम के सम्बन्ध में विचार-विमर्श किया ।

३१ मई––शिक्षा मंत्रालय एवं कृषि मंत्रालय के उच्चाधिकारियों से दिल्ली में गुरुकुल के सम्बन्ध में भेंट ।

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.०० |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.०० |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.०० |
| वरुण को नौका (दो भाग) | ६.०० |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | .५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.०० |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | .७५ |
| वैदिक सूक्तियां | .७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.०० |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.०० |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | .५० |
| सन्ध्या सुमन | .५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वैदिक पशु यज्ञमीमांसा | २.०० |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | ३.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | ७.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |
| ऋषि रहस्य | २ ०० |
| हमारी कामधेनु | ७.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३ य भाग | ४-५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | .२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | .३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |
| ऐशियण्ट फीडम | ५.७० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | .२५ |
| जल-चिकित्सा विज्ञान | .७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २ ५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .६६ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथामाला | .७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | .२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग ) प्रतिभाग | ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध, ( सजिल्द ) | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | .२५ |
| सरल धातु रूपावली | .६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | .२५ |
| पंचतंत्र ( मित्र सम्प्राप्ति ) | .७५ |
| पंचतंत्र ( मित्र भेद ) | .५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये । धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

**पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ( जि० सहारनपुर ) ।**

सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार । उपसम्पादक : ब्र० धर्मवीर एम०ए०, प्रबन्धक : सुखवीरसिंह ।
प्रकाशक : गंगाराम एम०ए० पी० एच०-डी० । कुलसचिव : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ।
मुद्रक : सुरेशचन्द्र वैष्णव, मैनेजर : गुरुकुल कांगड़ी प्रिन्टिङ्ग प्रेस, हरिद्वार ।

# विषय-सूची


| सं० | विषया: | लेखका: | पृष्ठांका: |
|---|---|---|---|
| १ | में क्षमा मांगने आई हूं | स्व० माता चन्द्रवती जी | |
| २ | श्रद्धाञ्जलि | श्री भीमसैन आर्य | |
| ३ | शोक-समाचार | श्री भगवद्दत्त वेदालंकार | |
| ४ | श्रुति-सुधा | | ३९७ |
| ५ | वैदिक-साहित्य-सौदामिनी | श्री वागीश्वरो विद्यालंकार: | ३९८ |
| ६ | वसन्तं लब्ध्वाऽमुं. . . . | श्री शुकदेवदास शास्त्री | ४०६ |
| ७ | वसन्तोऽयम् वसन्तोऽयम् | विद्याभूषण श्री गणेशराम शर्मा | ४०७ |
| ८ | अकारादिध्वनीनां रेखाकृतिस्वरूपम् (लिपिम्) | श्री डा० रामनारायणदास: | ४०८ |
| ९ | राजगोपाल-मंजरी | काव्यतीर्थ ज० व्य० पल्लेवार एम०ए० एल० एल० बी० | ४१३ |
| १० | भारतस्य प्रधानमन्त्रिपदमलंकुर्वाणाया:श्रीमत्या इन्दिरादेव्या: करकमलयो: अभिनन्दनपत्रम् | | ४१६ |
| ११ | सम्पादकीय टिप्पण्य: | श्री भगवद्दत्तो वेदालंकार: | ४१८ |
| १२ | साहित्य-समीक्षा | ,, | ४१९ |
| १३ | वेदादि शास्त्रों में अहिंसा | श्री वेदानन्द वेदवागीश | ४२० |
| १४ | पूजनीया श्री माता का महाप्रयाण | श्री प्रो० जयदेव वेदालंकार | ४२४ |
| १५ | महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन | श्री प्रो० जयदेव वेदालंकार | ४२७ |
| १६ | कुलपति की डायरी | श्री धर्मवीर एम० ए० | ४३४ |
| १७ | गुरुकुलोत्सव | श्री सुखवीरसिंह राणा सहा० मु० गु०कां० | ४३५ |
| १८ | मानस चतुश्शती समारोह (हरिद्वारमें) | श्री धर्मवीर एम० ए० | ४३७ |


---


**गुरुकुल-पत्रिका का वार्षिक मूल्य—**

देश में - ४ रुपये, विदेश में – ७ रुपये, एक प्रति - ४० पैसे

# मैं क्षमा मांगने आई हूँ !

(श्रीमती चन्द्रावती आदरणीया माता जी द्वारा स्वर्गीय श्री पं० इन्द्र जी विद्यावाचस्पति के प्रति लिखी गई कविता जो उनके कफन के साथ प्राप्त हुई । --श्री धर्मवीर ।)

भक्ति सुमन ले मन-मन्दिर में, पूजा करने आई हूं !
श्रद्धा भक्ति के पुष्पों की मैं, झोली भरकर लाई हूं ।।
पावन चरणों में शीष झुका, भेंट चढ़ाने आई हूं ।
तुमको प्रतिक्षण मन में पाऊं, यह वर लेने आई हूं ।।
इस जीवन के तुम साथी थे, तुम बिछुड़ गये मैं जीती हूं ।
पानी बिन मीन जिये जैसे, वैसे ही अब मैं जीती हूं ।।
इस जग के प्राणी कहते हैं, तुम सुख निद्रा में सोये हो ।
तुम जग न उठो व्याकुल होकर, मैं धीरे २ रोती हूं ।।
करुणा के तुम सागर थे, निराश्रितों के तुम आश्रय थे ।
मुझ दु:खिया पर करुणा करके, फिर से आश्रय दो निज चरणों में ।।
विश्वास भरी आशा लेकर, मैं बिनती करने आई हूं ।
बन सकी न कुछ सेवा मुझसे, मैं क्षमा मांगने आई हूं ।।

## श्रद्धाञ्जलि

श्री भीमसेन जी आर्य चाकरकर महाराष्ट्र

मैंने अपने जीवन में है मातृ-हृदय को फिर से पाया ।
कैसे संभव है माता का स्नेहामृत भी जाय भुलाया ।।
सेवा की हो मूर्तरूप मां मन-मन्दिर के आसन पर ।
भूलों को मेरी क्षमा करो मां हूं चन्द्र-लोक से दूर कहीं पर ।।
लूंगा तब आशीस शीस पर सत्पथ को त्यागूं न कदा ।
गाऊं गुण मैं नित्य ईश के सेवा-व्रत आचरूं सदा ।।

० ० ० ०

चंदन सी सुखदाई माता द्रव्य स्नेह का निर्मल सोला ।
वह मस्त सदा सेवा में रहती तीर्थ बनी दुख-दीनन बहती ।।
मा क्यों कर प्रभु ने तुम्हे बुलाया तात ने कहो क्यों हमें रुलाया ।
जा प्रभु से मिल शांति पान कर ओईश हमें भी धैर्य दानकर ।।

# शोक-समाचार

गुरुकुल प्रेमी सज्जनों तथा आर्य जगत् के लिये यह बड़े दुःख का समाचार है कि स्व० श्री पं० इन्द्र विद्यावाचस्पति की धर्म परायणा पतिव्रता धर्मपत्नी श्रीमती चन्द्रावती जी का दिनांक २९ अप्रैल १९७३ की रात्रि १२ बजकर २० मिनट पर गुरुकुल भूमि की अपनी वाटिका में स्वर्गवास हो गया। जब तक श्री पं० इन्द्र विद्यावाचस्पति जीवित रहे तब तक अपने शरीर सुख की परवाह किये बिना रात दिन उनकी सेवा में तत्पर रहीं, छाया की तरह सदा उनका अनुगमन किया। पं० जी की मृत्यु के पश्चात् भगवान तथा उनके नाम की माला जपती रहीं। उनका अतिथि सत्कार सभी गृहस्थ जनों के लिये अनुकरणीय था। ऐसी पतिव्रता साध्वी विदुषी स्त्री के देहावसान का समाचार सभी गुरुकुल प्रेमी जनों तथा सम्बन्धियों के लिये बहुत दुःखप्रद है। भगवान् ऐसी दिव्य आत्मा को सद्गति तथा कुटुम्बी जनों को शान्ति व सान्त्वना प्रदान करे। यही हमारी परम प्रभु से प्रार्थना है।

— सम्पादक

ओ३म्


# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

वैशाखः, २०३०, मई १९७३, वर्षम्-२५, अङ्कः ९ पूर्णाङ्क २९३


हंसैरिव सखिभि र्वावदद्भिरश्मन्मयानि नहना व्यस्यन् ।
बृहस्पतिरभिकनिक्रददगा उत प्रास्तौदुच्च विद्वां अगायत् ॥

ऋ. १०।६७।३

(वावदद्भिः) निरन्तर स्तुति करने वाले (हंसैः इव सखिभिः) हंसों के समान श्वास प्रश्वास रूपी मित्र मरुतों से (अश्मन्मयानि) पत्थर समान कठोर (नहना) बन्धनों को (व्यस्यन्) शिथिल करता हुआ वह (विद्वान्) विद्वान् बृहस्पति (गाअभि कनिक्रदत्) गौओं अर्थात् दिव्यशक्तियों की ओर क्रन्दन करता है (उत) और (प्रास्तौत्) उनकी स्तुति करता है, (उत् अगायत्) ऊपर की ओर ऊंचा गान करता है।

नोट:--श्वास प्रश्वास पर हंस ध्वनि—उच्छ्वासे चैव निःश्वासे हंस इत्यक्षरद्वयम् ।
अर्थात्:—इन श्वास प्रश्वासों का वह बृहस्पति निरन्तर सेवन करता है इस कारण वह परम हंस योगी हैं।

अवो द्वाभ्यां पर एकया गा गुहा तिष्ठन्तीरनृतस्य सेतौ ।
बृहस्पतिस्तमसि ज्योतिरिच्छन्नुदुस्रा आकर्वि हि तिस्र आवः ॥

ऋ १०।६७।४

(द्वाभ्यां अवः) दो से इधर और (एकया परः) एक से परे (अनृतस्य सेतौ गुहा) अनृत के बांध में एक गुहा है। जहां (गाः तिष्ठन्तीः) गौएं ठहरी हुई हैं बृहस्पति (तमसि) उस अन्धेरी गुफा में (ज्योतिः इच्छन्) प्रकाश चाहता हुआ (उस्राः) उन गौरूपी किरणों को (उत् आकः) ऊपर निकालता है और (तिस्रः) तीनों गौओं (किरणों-वाणियों) को (वि आवः) आवरण रहित कर देता है अर्थात् खोल देता है।

वाणी के चार रूप हैं, वैखरी, मध्यमा, परा पश्यन्ती। इन चारों वाणियों में दो (परा पश्यन्ती) से इधर और एक (वैखरी) से परे जो मध्यमा वाक् है वहां अनृत का बांध है और उस बांध से दिव्य किरणें रुकी हुई है। बृहस्पति उन किरणों को दिव्य ज्योति को ऊपर बाहिर की ओर निकालता है।

गतांकतोऽग्रे —

# वैदिक-साहित्य-सौदामिनी

श्री वागीश्वरो विद्यालंकारः साहित्याचार्यः

जीवनयज्ञं निर्वर्तयन्ति । अथवा पुरुषो वाव यज्ञः[1] इति छान्दोग्योपनिषदाह–( ३-१६-१ ) षोडशाधिकवर्षशतव्यापि मानवजीवनमेव दैवयज्ञस्तं क्रमशो वसुरुद्रादित्यरूपेणावस्थिताः प्राणा एवाहरन्ति । कर्मयोगिनः पुनस्त्यक्तफलाभिलाषाः कर्त्तव्यभावनया यत् कर्म समाचरन्ति तदपि यज्ञपदाभिधेयम् । 'एवं बहुविधा यज्ञा वितता ब्रह्मणो मुखे ।' भग. गीता ४-३२ । एते यज्ञा एव प्रथमानि धर्माणि मानवस्य प्रधानानि कर्तव्यानि । प्रथममितिपदमिह न कालप्राथम्यवाचकम् प्रत्युत गुणैः कर्मभिर्वा श्रेष्ठस्य वाचकम् । 'प्रथमः स्यात् प्रधानाद्योः ।' इति नेकार्थसंग्रहे हेमः । धर्मश्च धारणात्'धारणाद् र्ममित्याहुः' इति मनुः । ये देवाः पूर्वोक्तानां यज्ञामन्यतमं समाचरन्ति ते महिमानः=महिमवन्तः । नाकं सचन्ते=स्वर्गलोकं प्राप्नुवन्ति । महिमपदमिह महिमवन्तं लक्षयति । महिमातिशयव्यंजनं प्रयोजनम् । कम्=सुखम् । तत्प्रतिषेधोऽकम् । न अकं=दुःखं यत्र स नाकः । सुखिजीवनम्, सुखी परिवारः, सुखीसमाजो वा । तं नाकमेव विवृणोति यत्र नाके पूर्वे=पुण्यवतां प्रथमे श्रेष्ठा इत्यर्थः । साध्याः=साधनापूतान्तकरणाः सन्ति निवसन्ति । यथा यागेष्वग्नौ हविरर्प्यते तथाऽत्रोक्तेषु आत्मयज्ञादिष्वपि अहं भावस्य इन्द्रियाणाम्, विषयरसानां वा त्यागः क्रियते अतः प्रदानसाधर्म्येणैषां यज्ञत्वम् । तेनात्र गौणीलक्षणा । एवम् लौकिकसाहित्येऽपि वेणीसंहारे--

चत्वारोवयमृत्विजः स भगवान् कर्मोपदेष्टा हरिः
संग्रामाध्वरदीक्षितो नरपतिः पत्नी गृहीतव्रता ।
कौरव्याः पशवः प्रियापरिभवक्लेशोपशान्तिः फलं
राजन्योपनिमन्त्रणाय रसति स्फीतं यशोदुन्दुभिः ॥

अत्र संग्रामे तदङ्गेषु पाण्डवादिषु यज्ञतदङ्गत्वाद्यारोपात् साङ्गं रूपकम् । सारोपा गौणीलक्षणा अस्य रूपकस्य मूलम् इति साहित्यदर्पणादौ स्पष्टम् ।

तथैवाध्वरपदमपि व्युत्पत्या हिंसारहितसर्वानुष्ठानवाचकमपि रूढ्या यागमात्रवाचकम् । किन्तु--

अत्र–ब्रह्माग्नौ, संयमाग्नौ, इन्द्रियाग्निषु–इत्यादि गीतावचनेषु सर्वत्र सारोपा गौणी लक्षणा । मनुस्तु--

तासां क्रमेण सर्वासां निष्कृत्यर्थं महर्षिभिः ।
पंच क्लृप्ता महायज्ञाः प्रत्यहं गृहमेधिनाम् ॥

अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम् ।
होमो दैवो वलिर्भौतो नृयज्ञोऽतिथिपूजनम् ॥

मनु. ३।६९,७० ।

---

[1] ब्रह्मार्पणं ब्रह्महविर्ब्रह्माग्नौब्रह्मणाहुतम् ।
ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्मसमाधिना ॥२४॥
दैवमेवाऽपरे यज्ञं योगिनः पर्युपासते ।
ब्रह्माग्नावपरे यज्ञं यज्ञेनैवोप जुह्वति ॥२५॥
श्रोत्रादीनीन्द्रियाण्यन्ये संयमाग्निषु जुह्वति ।
शब्दादीन् विषयानन्ये इन्द्रियाग्निषु जुह्वति ।२६
सर्वाणीन्द्रियकर्माणिप्राणकर्माणि चापरे ।
आत्मसंयमयोगाग्नौ जुह्वति ज्ञानदीपिते ।२७
अपाने जुह्वति प्राणं प्राणेऽपानं तथाऽपरे ।
प्राणापानगती रुद्ध्वा प्राणायामपरायणाः ।२९

अग्ने यं यज्ञमध्वरं विश्वतः परिभूरसि ।
स इद्देवेषु गच्छति ।। ऋ. १।१।४ ।

देवता=अग्निः । ऋषिः-मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । छन्दः=गायत्री । अत्र यज्ञाध्वरपदयोरुभयोर्यौगार्थकत्वे पुनरुक्तिः । अभिधयाऽन्यतरस्य यौगिकार्थपरिग्रहे च योगाद् रूढिर्बलीयसीति सिद्धान्तव्याकोपः । तत्का गतिरितिचेत्–

गीष्पतिरप्याङ्गिरसो गदितुं ते गुणगणान् सगर्वो न ।
इन्द्रः सहस्रनयनोऽप्यद्भुतरूपं परिच्छेत्तुम् ।।

इह यथा 'लक्षणायां (स्वीकृतायां) योगरूढेन गीष्पतिरितिपदेन (गिरां पतिरिति) योगार्थमात्रप्रतिपादने न किंचिद् बाधकम् ।' (इति रसगङ्गाधरे श्रीजगन्नाथाः) तथा योगरूढेनाध्वरपदेनाऽपि हिंसारहित इति योगार्थमात्रपरिग्रहे न काचित् क्षतिः । ततः एकेनैव यज्ञपदेन कृतार्थतायां पुनर्यज्ञपर्यायाध्वरपदपुनरुक्तौ केनाऽपि प्रयोजनेन भवितव्यमिति जिज्ञासायाम् 'गीष्पतिरि'त्यादौ यथा राज्ञोऽलोकिकगुणरूपयोः कश्चिदतिशयो व्यज्यते तथाऽत्रापि यज्ञस्य सर्वथा हिंसारहित्यप्रतिपादनं प्रयोजनमिति प्रतीतिर्जायते । न तु योगरूढेनाऽध्वरपदेन प्राग् एकपदवाच्यत्वसम्बन्धाद् हिंसारहितत्वाऽभिन्नयागार्थबोधः । ततश्च तेन सामानाधिकरण्यसम्बन्धात् (एकविभक्त्यन्तत्वात्) यज्ञपदेनाऽभेदसंसर्गे हिंसारहितयज्ञाऽभिन्नयज्ञ इति बोधः । प्रक्रियायामस्यां वृथागौरवादनुभवविरोधाच्च । तस्मादत्रलक्षणामूलस्य अविवक्षितवाच्यध्वनेरर्थान्तरसंक्रमितवाच्यो नामभेदोऽभ्युपेयः । इहाध्वरपदं स्वकीय एव नितरां हिंसारहिताध्वररूपेऽर्थेसंक्रमितम् । श्रीमतामरविन्दचरणानामभिप्रायमनुसरन् श्रीकपालिशास्त्रिमहोदयस्तु मन्त्रमिममन्यथा व्याख्याति । तथाहि–अग्ने=साधनाऽध्वनि साधकानग्रे नयतीति तत्सम्बुद्धिपदमिदम् । अध्वानं=परमपदप्राप्तेर्मार्गं साधकाय राति ददातीत्यध्वरः । तथ विधं य यज्ञं हे अग्नेनेतः त्वं सर्वतः परिवृत्य तिष्ठसि स ज्ञानयज्ञ एव देवेषु गच्छति । तेनैव साधकः स्वात्मानं विन्दतीति । देवाः दिव्याः शक्तयः प्रवृत्तयो वा । अत्रापि यज्ञाध्वरपदयोर्योगरूढयोरर्थबोधप्रकारः पूर्ववदेव ।

त्रातारमिन्द्रमवितारमिन्द्र
हवे हवे सुहवं शूरमिन्द्रम् ।
ह्वयामि शक्रं पुरुहूतमिन्द्रं
स्वस्ति नो मघवा धात्विन्द्रः ।।
ऋ. ४।४७।११

एतादृशेषु समानार्थकाऽनेकयोगरूढपदप्रयोगस्थलेषु प्रायः सर्वत्रेयमेवाऽर्थावबोधसरणिरनुसरणीया । मन्त्रेऽस्मिन् इन्द्रशक्रपुरुहूतमघवत्पदानां सह प्रयोगादाभासमाना पुनरुक्तिस्तेषां यौगिकार्थेन प्रतिषिध्यते तस्मात् पुनरुक्तवदाभासोऽलङ्कारः ।

नन्वेवं पूर्वोदाहृतेषु समानार्थकानाम् असमानव्युत्पत्तीनां योगरूढपदानां सह प्रयोगस्थलेषु अन्यतमस्य यौगिकार्थस्वीकारेण भवतु समाधानम्––

सोमं मन्यते पपिवान् यत् सं पिशन्त्योषधिम् ।
सोमं यं ब्रह्माणो विदुर्न तस्याश्नाति कश्चन ।।
ऋ. १०।८५।३

ईदृशेषु असमानार्थकानाम् समानाकृतीनां रूढानां पदानां सह प्रयोगे का गतिरिति चेत् ? तत्र श्लेषः शरणम् । इह प्रथमं सोमपदमौषधविशेषार्थं द्वितीयं च चन्द्रार्थे रूढम् । तदुक्तम् नानार्थसंग्रहे सोमस्तु हिमदीधितौ । वानरे च कुबेरे च पितृदेवे समीरणे । वसुप्रभेदे कर्पूरे नीरे सोमलतौषधाविति ।

पर्वतभेदि पवित्रं जैत्रं नरकस्य बहुमतंगहनम् ।
हरिमिव हरिमिव हरिमिव सुरसरिदम्भः पतन्नमत ।
ईदृशलौकिकसंस्कृतसाहित्योदाहरणेष्वपि श्लेष

का सिद्धान्त गौण (औपचारिक) है (देखें निरुक्त –स्कन्द टी० २-७८)।

औपचारिकोयं मन्त्रेषु आख्यानसमयो नित्यत्वविरोधात् । परमार्थेन तु नित्यपक्ष एवेति नैरुक्तानां सिद्धान्तः। मन्त्रों में इतिहास गौण है। उनमें इतिहास मानने से नित्यत्व से विरोध होगा (क्योंकि मन्त्र ईश्वरप्रसूत होने से नित्य हैं) परमार्थ से तो नित्य पक्ष ही नैरुक्तों का सिद्धान्त हैं (देखें निरुक्तसमुच्चय पृ० ७१) इतिवृत्तं परकृत्यर्थ-वादरूपेण यः कश्चिदाध्यात्मिक आधिदैविक आधिभौतिको वार्थः आख्यायते दिष्ट्युदिताविवक्षितस्वार्थः, तदर्थप्रतिपत्तॄणामुपदेशपरत्वात् । अर्थ का बोध कराने के लिये परकृति को अर्थवाद [रू]प से आध्यात्मिक आधिभौतिक वा आधिदैविक [उ]द्धृत करना इतिहास कहाता है। यह सब [प्र]कार का इतिहास नित्य है और उसमें इतिहासका अपना अर्थ विवक्षित नहीं होता । क्योंकि वह केवल अर्थ का दूसरों का बोध कराने हेतु होता है (देखें निरुक्त १०-२७ दुर्गाचार्य टीका पृ० ७४४) मनुस्मृति मन्वर्थमुक्तावलि टीका में श्री कुल्लूकभट्ट ने भी यही बात दर्शायी है (देखें अवतरणिका अ० १० श्लो० १०५)।

सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक्-पृथक् । वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्ममे ।। वेद से ही सब नाम और कर्म आदि सृष्टि में लिये गये हैं (देखें मनु० १-२१) इससे वेदों का पूर्वत्व सिद्ध है और इतिहास (जो किन्हीं घटनाओं से चलता है) का अपरत्व। ऐतरेय ब्राह्मण में शुनःशेप की आई कथा में श्री सुरेन्द्रकुमार शर्मा को भ्रान्ति है। उत्पत्ति काल में सब मनुष्यों के बालक पशु समान ही होते हैं । उन्हें अच्छे बुरे का कोई विवेक नहीं होता। अवस्था प्राप्त होने पर विद्याध्ययन हेतु वे आचार्य को भेंट किये जाते हैं। जहां उनका उपाकर्म उपनयन संस्कार होता है । (बलि का अर्थ मारना ही नहीं होता, भेंट करना भी होता है) यज्ञ में बालकों को मारकर हवन करने का कहीं विधान नहीं है। हरिश्चन्द्र का लड़का आचार्य के पास जाने को तैयार नहीं हुआ, शुनःशेप हो गया। उसे अलग अलग आचार्यों ने शिक्षित किया, और बुरे संस्कार रूप बन्धनों से वह मुक्त हो गया, उसके बन्धन खुल गये । ऐतरेय में उसका बांधा जाना भी लिखा है, और अलग-अलग देवताओं के पास दौड़ना भी। भला बंधा हुआ आदमी दौड़ेगा कैसे ? फिर देवताओं के पास जाने से उसके बन्धन क्रमशः खुले हैं। इससे स्पष्ट है कि यहां बालक को जीवन से अलग करके उसकी बलि देने का कोई वर्णन नहीं है। नटखट बालकों को ठीक ढंग पर लाने के लिये माता-पिता अनेक प्रकार से उसे डर दिखाते हैं, तलवार भी दिखाई जा सकती है। मारने का अर्थ जीवन से वियुक्त करना ही नहीं है, ताड़ना देना, पीटना भी है। यही रूपक शुनःशेप के साथ ऐतरेय ब्राह्मण में प्रदर्शित है । ऐतरेय ब्राह्मण ऋग्वेद का व्याख्यान ग्रन्थ है और व्याख्या करने में व्याख्याकार की शैली अलग-अलग होती है, उसमें कथानक का आश्रय भी लिया जाता है। व्याख्या के इस प्रसंग में मूल वेद उठाकर देखिये हरिश्चन्द्र रोहित आदि नाम नही हैं। अतः कथानक काल्पनिक है। ऋग्वेद ५-२-७ में शुनःशेप न आकर शुनश्चिच्छेपं आया है। शुनः और शेप के बीच में चित् शब्द डाला गया है । इससे और भी स्पष्ट हो जाता है कि शुनःशेप व्यक्ति विशेष नहीं है । और निरुक्त के अनुसार जैसा यौगिक अर्थ ऋषि दयानन्द ने दर्शाया है, ठीक है। ऐसे पाप बन्धन प्रायः सभी आदमियों के हैं और वरुण आदि अध्यापक ही खोलते हैं, (जैसा कि मन्त्र

में स्पष्ट है-- इमं मे वरुण श्रुधि हवमद्या च मृडय, त्वामवस्युराचके । हे श्रेष्ठ अध्यापक जी ! मेरा पाठ सुन लीजिये, और मुझे आज सुखी कर दीजिये, मैं आप से रक्षा चाहता हूं (प्रतिदिन विद्यार्थी का पाठ सुनना ही उसकी रक्षा है ) अतः श्री सुरेन्द्रकुमार शर्मा की उक्तियां उचित नहीं हैं । जब हम आरम्भ में ही अहिंसा का प्रतिपादन वेद मन्त्रों द्वारा कर आये तब उससे विपरीत मन्त्रों में उल्लेख कैसे सम्भव है ?

वेद में हिंसा प्रदर्शित करने के लिये शर्मा जी ने ऋग्वेद १०-८६-१४ मन्त्र उपस्थित किया है। इस में आया उक्षा शब्द का अर्थ उन्होंने बैल ही ले लिया, या उन जैसों ने ले लिया, ठीक है जैसी समझ वा अध्ययन गति थी, वैसा किया, और अपनी इस अल्प मति के सहारे दूसरों की श्रद्धा उनके ग्रन्थों में से हटाना चाहते हैं, यह कैसे सम्भव है ? एक मन्त्र में उक्षा दाधार पृथिवीम्–उक्षा ने पृथिवी को धारण किया यदि यहां उक्षा का अर्थ बैल लें, तो क्या वैज्ञानिक अर्थ कहलायेगा । अतः अर्थ की योग्यता देखकर यहां उक्षा का अर्थ सूर्य करना होगा । सूर्य पृथिवी को अपने आकर्षण से धारण करता है और उक्ष (सेचने) वृष्टि द्वारा सिंचन करने से भी धारण करता है । इसी प्रकार १०-८६-१४ में आया उक्षा शब्द रस वाली औषधियों का वाचक है । १५,२० रसवाली ऐसी ओषधियां हैं, जो हृदय वा शरीर की रग-रग को तृप्त करने वाली हैं पीछे से इस सूक्त में वीरता का वर्णन चला आता है । और यह बड़ी उपहासास्पद बात है कि एक व्यक्ति एक बार में १५-२० बैलों का मांस खा जाये । क्योंकि यहां 'में' और 'साकम्' शब्द आये हैं जो एक साथ एक व्यक्ति के आहार का निर्देश करते है । दूसरे इस प्रसंग में यह भी कह देना चाहते हैं कि मानव सृष्टि में दो प्रकार के मनुष्य हैं, वेद ने श्रेष्ठ पुरुषों को आर्य और उनसे उलटे चलने वालों को दस्यु नाम दिया है। देव और राक्षस इन दो भेदों से भी उन्हें पुकारा जा सकता है । ये सब जानते हैं कि रक्तपा, मांसादाः, पिशाचाः, क्रव्यादाः, राक्षसाः ये पर्यायवाची शब्द हैं, जिनका अर्थ है--मांस खाने वाले, ये सब राक्षस हैं, जो मांस भक्षण में प्राणी पर दया नहीं करते । भला राक्षसों को ईश्वर कैसे अच्छा मान सकता है, और मांस खाने का विधान कैसे कर सकता है ? इनके लिये तो (अथर्व० ८-४-२) मन्त्र में आया है– ब्रह्मद्विषे क्रव्यादे घोरचक्षसे द्वेषो धत्तमनवायं किमीदिने– वेद, ब्रह्म, ब्राह्मण और ब्रह्मचारी से द्वेष करने वाले व्यक्ति के लिये, मांस भक्षण करने वाले के लिये, क्रूर दृष्टि वाले के लिये और कमीने के लिये अप्रीति धारण करो । जब वेद ऐसा कहता है तो वह मांस–भक्षण का विधान कैसे कर सकता है ।

ऋ० १०-८६-१४ मन्त्र भी अल्प बुद्धि के कारण गोहत्या में प्रस्तुत किया है, इसमें "शसने न गावः" पद देखकर अनर्थ कर दिया, क्योंकि निरुक्त का गहरा मनन नहीं है । सर्वेपि आदित्यरमयो गावः उच्यन्ते– आदित्य सूर्य की सभी रश्मि गावः कही जाती हैं । सूर्य के किरण जैसे मेघ का हनन करते हैं, अथवा सन्ताप देते हैं' वैसे– (देखिये निरुक्त २-२-६) ऋ० ५-२९-७ में कहीं हिंसा का वर्णन नहीं है (देखें महर्षि दयानन्द भाष्य) ।

(क्रमशः)

# पूजनीया श्री माता का महाप्रयाण

श्री प्रो० जयदेव वेदालंकार

गुरुकुल की स्थापना की पृष्ठभूमि का आधार त्याग और बलिदान था। संसार में कुछेक ऐसे परिवार होते हैं जिन का प्रत्येक सदस्य अपना सम्पूर्ण जीवन बलिदान, त्याग और सेवा के लिए न्यौछावर कर देता है। परन्तु ऐसे परिवार संसार भर में अंगुलियों पर गिने जाने वाले होते हैं। जिनका जीवन "सर्वभूतहितेरता:" और "परोपकाराय सतां विभूतय:" की उक्तियों को चरितार्थ करता है। ऐसा ही एक परिवार स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज का था। जिन का स्वयं का जीवन आर्यसमाज की सेवा करते हुये, आर्यसमाज की यज्ञवेदी पर समर्पित हुआ। स्वामी जी के ज्येष्ठ पुत्र श्री हरिश्चन्द्र का बलिदान राष्ट्र की सेवा करते हुए विदेशों में हुआ। वे एक महान् क्रान्तिकारी थे। स्वामी जी के द्वितीय पुत्र श्री इन्द्र विद्यावाचस्पति जो कि सुप्रसिद्ध पत्रकार, देशभक्त थे और जिनका समस्त जीवन गुरुकुल की सेवा में लगा। ऐसे सुयोग्य स्व० पं० इन्द्र विद्यावाचस्पति की सुयोग्या पत्नी श्रीमती चन्द्रवती जी का भी समस्त जीवन परोपकार में बीता। माता जी के समस्त जीवन के सभी पहलु आदर्शमय थे।

**आदर्श पुत्री–**

स्वर्गीया माता चन्द्रवती वाचस्पति का जन्म एक धनधान्य से परिपूर्ण त्यागी परिवार में लगभग ७० वर्ष पूर्व हुआ था। यह परिवार जमींदार और सामन्तवादी परिवार था। चन्द्रवती के पिता के पास कई गांव थे, कई हजार बीघे भूमि, सैकड़ों बाग और कई किले जैसे मकान थे। संसार की समस्त भोग और विलास की सामग्री वहां विद्यमान थी। यदि यह कहा जाय कि समस्त ग्राम इनका भृत्य का कार्य करता था तो अतिशयोक्ति नहीं होगी। यह वह युग था जिस समय भारत में स्वतन्त्रता आन्दोलन महात्मा गान्धी के नेतृत्व में जोर पकड़ता जा रहा था। बालिका चन्द्रवती अपने पिता तथा माता के श्रीमुख से क्रान्तिकारियों के विषय में कहानियां सुनती रहती थी, इस छोटी सी बालिका के मन में बार-बार आता था कि मैं भी क्रान्तिकारिणी बनकर बम हाथ में लेकर अंग्रेजों के ऊपर फेंक दूं। चन्द्रवती के पिता उस समय आर्यसमाज के सम्पर्क में आ चुके थे इसलिए वे सामन्तवादी विचारधारा को छोड़कर जनसेवक के रूप में अपने आपको परिवर्तित कर चुके थे। गुरुकुल कांगड़ी के पवित्र वातावरण में अपने समस्त परिवार के साथ आकर महीनों रहते थे। चन्द्रवती आर्यसमाज के इस पवित्र वातावरण में रह कर चन्द्रमा की कला के समान ज्यों २ बढ़ने लगी त्यों २ देशभक्ति, धार्मिकता, अछूतोद्धार और गरीबों के प्रति दया, इत्यादि गुण भी बृद्धि को प्राप्त हो गये। बचपन में घुड़सवारी और तैरने में विशेष रुचि थी।

चन्द्रवती जब १५ वर्ष की ही हो पायी थी कि एक सम्भ्रान्त परिवार में इनकी शादी बड़े धूमधाम से कर दी गई। परन्तु भाग्य की विडम्बना यह हुई कि कुछ दिनों के बाद ही इन के पति ने नश्वर शरीर को छोड़ कर सदा सदा के लिए चन्द्रवती का साथ छोड़ दिया।

**आदर्श पत्नी––**

चन्द्रवती को कुछ और शिक्षा दिलाकर ट्रेनिंग के लिए मैडिकल कालेज भेज दिया गया।

पं० इन्द्र विद्यावाचस्पति की पहली पत्नी का स्वर्गवास एक भयंकर बिमारी के कारण हो चुका था। पण्डित जी की पहली पत्नी ने मरते समय कहा था "आपका केवल एक फेफड़ा है, आपको

किसी साथिन की हमेशा आवश्यकता है । अतः आप दूसरा विवाह अवश्य कर लेना" । चन्द्रवती के पिता ने पण्डित जी के सम्मुख विवाह का प्रस्ताव रखा, जिसे सहर्ष स्वीकार कर लिया गया । चन्द्रवती को मैडिकल कालेज से बुलाया गया और एक सादे समारोह में विवाह हो गया ।

चन्द्रवती के जिन गुणों का हम ऊपर संकेत कर आये हैं, उन गुणों ने पण्डित जी को बहुत ही प्रभावित किया । सदैव छाया की तरह श्रीमती चन्द्रवती, पण्डित जी के साथ रहती थी । उन की सेवा में ही समय बीतने लगा । ऐसी पतिव्रता, सेवा में रत, मधुर-भाषिणी और दया की मूर्ति पत्नी को पाकर श्री इन्द्र विद्यावाचस्पति अपने आपको कृतकृत्य समझने लगे और पूर्ण रूप से निश्चिन्त होकर आयु भर देश सेवा में लगे रहे ।

देश के स्वतन्त्रता आन्दोलन में श्रीमती वाचस्पति तीन बार जेल गईं । एक बार लाहौर जेल में रखा गया । जहां अनेक प्रकार की यातनायें सहन कीं परन्तु मुख पर कभी आह तक न आने दी ।

श्रीमती चन्द्र वाचस्पति का आतिथ्यसत्कार भी स्वर्ण अक्षरों में लिखने योग्य है । श्री पण्डित जी के जीवन काल और उनके देहावसान के पश्चात् कोई भी इनके घर से खाली नहीं लौटा, सदैव मिश्री एवं इलायची सौंफ से परिपूर्ण इलायचीदाना अतिथि के सम्मुख आ जाता था, वे कहा करती थी कि यदि आप और कुछ न भी लें तो आप को कम से कम इलायची और मिश्री तो लेनी ही होगी, बिल्कुल खाली घर से नहीं लौट सकते । २८-४-७३ को प्रातः ७ बजकर २० मिनट पर दिल का दौरा पड़ा, उस समय भी वे कुछ अतिथियों को अपने हाथ से सेव काटकर खिला रही थीं, इतना ही नहीं अपितु जिस समय उनकी अवस्था चिन्ताजनक होने लगी तब गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलपति श्रीमान रघुवीरसिंह जी शास्त्री उनके दर्शनार्थ वहां पधारे और हो रही चिकित्सादि का निरीक्षण कर जब वे वहां से आवश्यक कार्यार्थ चुपचाप उठकर जाने लगे तब श्रीमती चन्द्रवती वाचस्पति ने पूछा कि कौन गया ? तब लेखक ने कहा—श्रीशास्त्री जी आवश्यक कार्यार्थ घर जा रहे हैं । तब माता जी ने प्रत्युत्तर में कहा कि क्या? श्री शास्त्री जी का कुछ आतिथ्यसत्कार नहीं किया? तत्काल ही सेवक को इलायचीदाना देकर श्रीशास्त्री के पीछे दौड़ाया, यद्यपि श्री शास्त्री जी पर्याप्त दूर निकल चुके थे । धन्य है ऐसी देवी जिन्हें अपने प्राणों की चिन्ता नहीं अपितु अपने अतिथि की चिन्ता है, अपने कर्त्तव्य की चिन्ता है । इस आतिथ्य सत्कार के कारण ही अनेकों बार श्रीमती वाचस्पति को वञ्चकों ने ठगा भी था ।

**आदर्श माता--**

यदि संसार को परीक्षास्थली कहा जाये तो इसमें अतिशयोक्ति नहीं होगी, यह विधि की ही विडम्बना कहनी चाहिये कि श्रीमती वाचस्पति के स्व-शरीर से कोई सन्तान उत्पन्न नहीं हुई थी परन्तु फिर भी वात्सल्यमयी मां ने छः बच्चों का पालनपोषण किया जिनमें तीन बच्चे थे, पण्डित जी की पूर्वपत्नि श्रीमती विद्यावती वाचस्पति से उत्पन्न और शेष तीन बच्चे श्री वाचस्पति की बहिन के जो कि इन दुधमुहे बच्चों को छोड़कर स्वर्ग सिधार चुकी थीं । श्रीमती वाचस्पति के जीजा श्री महावीर-त्यागी उन तीनों बच्चों को लाये और माता चन्द्रवती के हाथों में सौंपकर कहा कि "आप ही इन बच्चों की मां हैं ।" मनोविज्ञान के विद्यार्थी इस बात से भली-भांति परिचित हैं कि इस प्रकार की दो माताओं के शरीर से उत्पन्न बच्चों का पालन पोषण करना तीसरी मां के लिए कितना दुष्कर कार्य एवं मनो-वैज्ञानिक समस्या है । और इतिहास भी इस बात का साक्षी है कि विमाता होना भी स्वयं में एक अपराध है । यह एक मनोवैज्ञानिक तथ्य है कि

ऐसे बच्चों का प्रायः समाज में समायोजन ( Good Adjustment ) नहीं हो पाता और ऐसे बच्चे प्रायः अपराधी बन जाते हैं। परन्तु धन्य है स्नेहमयी एवं वात्सल्यमयी मां चन्द्रवती जिसने सभी बच्चों को अधिक से अधिक योग्य बनाकर उच्च शिक्षा-दीक्षा के उपरान्त सब को अपने २ कार्य में लगाकर अपने हाथों से सबके विवाह रचाकर और एक सुनागरिक बनाकर समाज को सौंप दिये। इन बच्चों को कभी भी और किसी भी अवसर पर यह अनुभव नहीं हुआ कि हमारा पालन पोषण किसी दूसरी मां के हाथों हो रहा है, सदैव एक ही शब्द उनके होठों पर रहता था चाहे वे संसार के किसी भी कोने के रहने वाले बच्चे क्यों न हों "आओ मेरे चन्दा।"

**आदर्श महाप्रयाण**--

योगी योगीसमाधि इसीलिये लगाते हैं कि जिस समय वे संसार से विदा हों तो परमपिता का स्मरण कर सकें और इसलिए ही तपस्वी तपस्या करते हैं, भगत भक्त भजन करते हैं, कर्मयोगी यज्ञ और सेवा करते हैं, ध्यानी ध्यान लगाते हैं, तत्त्व-ज्ञानी विवेकज्ञान प्राप्त करते हैं, यह सब उपरोक्त मनुष्य इसलिए करता है कि मृत्यु के समय उसके समस्त जीवन का चित्र सम्मुख आता है और मनुष्य मृत्यु के समय वही कर और कह पाता है जो उसके समस्त जीवन का अभ्यास रहा हो या समस्त जीवन में कर पाया हो। माता चन्द्रवती के अन्तिम समय का दृश्य लेखक ने स्वयं अपनी आंखों से देखा है। जिस समय उनको यह अनुभव होने लगा कि यह मेरे जीवन की अन्तिम घड़ियां हैं उस समय से लेकर मृत्यु पर्यन्त तक का दृश्य एक नास्तिक मनुष्य को आस्तिक बनाने वाला था, माता चन्द्र-वती ने सैकड़ों बार एक श्लोक का पाठ किया, जो इस प्रकार है--

सर्वे भवन्तु सुखिनः, सर्वे सन्तु निरामयाः।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मां कश्चिद् दुःख भाग् भवेत्॥

इस उपरोक्त श्लोक के साथ २ ओं शंनो देवी, ओं विश्वानि देव०.. ओं वाक् वाक्.., गायत्री मन्त्र का अनेक बार पाठ और उक्त मन्त्रों का अर्थ तब तक करती रहीं जिस समय तक उनको चेतना रही।

जो भी उनसे मिलने आता था सबसे एक ही बात कहती थी कि "मेरे नौकर मनोहर की दो बच्चियां हैं, उनके पढ़ाने का प्रबन्ध अवश्य करना यह मेरी अन्तिम इच्छा है" जिस समय शास्त्री जी उनसे मिलने आये और जब तक वहां रहे तब तक माता जी यही उनसे कहती रहीं कि "शास्त्री जी इस गुरुकुलरूपी उद्यान के इस समय आप ही मालिक हैं इसे उजड़ने न देना, आपका प्रबन्ध अति उत्तम है, और मैं इस आशा और विश्वास के साथ आप लोगों से विदा ले रही हूँ कि जिस गुरुकुलरूपी वाटिका को मेरे श्वसुर ने लगाया और मेरे पतिदेव ने सींचा उस की आप लोग दिन-दुगनी और रात-चौगुनी उन्नति करते रहें"।

फरवरी मास से आगे—

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

## द्वितीय परिच्छेद

### ज्ञान-मीमांसा

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार एम. ए. दर्शनविभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

इन्द्रिय आदि का संयोग होना चाहिये ।१ एक स्थान पर ऋषि दयानन्द जी केवल बुद्धिवाद की आलोचना करते हैं, जैसा कि कान्ट ने बुद्धिवाद का खण्डन करते हुए कहा था कि अब भी कुछ जातियां ऐसी हैं कि जो ईश्वर का नाम तक नहीं जानती हैं। यदि बुद्धि के प्रत्यय ही सब कुछ होते हैं तो ऐसा नहीं होना चाहिये था ।

इसी प्रकार ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के वेदोत्पत्ति प्रकरण में ऋषि दयानन्द जी लिखते हैं, जिसका भाव इस प्रकार है'कि ज्ञान किसी शास्त्र को पढ़ के अथवा व्यवहार से तथा अनुभव आदि द्वारा होता है, वैसे नहीं हो सकता । यदि किसी बालक को युक्ति पूर्वक एकान्त स्थान में रखा जाये, उस को किसी प्रकार कीशिक्षा न दी जाये तो वह किसी प्रकार का ज्ञान प्राप्तन हीं कर सकता है' ।२ यदि बुद्धि ही द्वारा ज्ञान होता तो उसे ज्ञान अवश्य होना चाहिये । इस समय भी मनोवैज्ञानिकों ने अनेकों इस प्रकार के परीक्षण किये हैं । आगरा म्यूजियम में एक इस प्रकार का बालक लाया गया था जिस को भेड़िया उठा ले गया था। वह भी भेड़िये के समान जिह्वा से पानी पीता था, वैसे ही चलता था । उस के सभी व्यवहार भेड़िये के समान थे । इन तथ्यों से स्पष्ट रूप से सिद्ध हो जाता है कि मनुष्य को ज्ञान के लिए व्यवहार एवं अनुभव की अत्यन्त आवश्यकता है । ज्ञान प्राप्ति में उस की उपेक्षा नहीं की जाती है । क्योंकि इन्द्रिय संवेदन और व्यवहार द्वारा हमें कम से कम यह तो मानना ही पड़ेगा कि यह ज्ञान प्राप्ति में सहायक है । यदि ऐसा न हो तो एक बच्चा गर्म पानी में हाथ डालता है, उस का हाथ जलता है तो वह उसे निकाल लेता है । इस प्रकार कुछ बार करने के बाद बालक इस बात को सीख लेता है कि इस जल में हाथ नहीं देना चाहिये ।

---

१ अब विचारना चाहिये कि इन्द्रिय और मन से गुणों का प्रत्यक्ष होता है गुणी का नहीं जैसे चारों त्वचादि इन्द्रियों से स्पर्श, रूप, रस गन्ध का ज्ञान होने से गुणी जो पृथिवी है उस का आत्म युक्त मन से प्रत्यक्ष किया जाता है । (स०प्र०स० सप्तम) ।

२ परस्पर व्यवहारों को देख के ज्ञान होता है अन्यथा कभी नहीं होता । जैसे किसी मनुष्य के बालक को जन्म से एकान्त में रख के... उसके साथ भाषादि का लेशमात्र व्यवहार न किया करे; कि जब तक उसका मरण न हो.. मनुष्यपने का भी ज्ञान नहीं हो सकता । जैसे वन में......किन्तु पशुओं नाईं उनकी प्रवृत्ति देखने में आती है । (ऋग्वेदादि भाष्यभूमिका वेदोत्पत्ति विषयक) ।

इस प्रकार हमने देखा कि ऋषि दयानन्द जी दोनों को ही ज्ञान प्राप्ति का साधन मानते हैं। ऋषि जी ने उन का भी खण्डन किया है जो कहते हैं कि हमें पदार्थों का ज्ञान ही नहीं हो सकता है। शंकर जो कहता है कि विषय विषयी में प्रकाश और तम के समान अन्तर है।१ इस का भी खण्डन हो जाता है। विषय को विषयी जान सकता है, उस का प्रत्यक्ष कर सकता है।

जब यह सिद्ध हो जाता है कि हम पदार्थों को जान सकते हैं और उनका ज्ञान कैसे होता है? अब यह शेष रहा कि वह ज्ञान कितने प्रकार का है। उस को कितने प्रमाणों में विभक्त किया जाता है। इस विषय में भी दार्शनिक एकमत नहीं हैं। परन्तु भारतीय दर्शनों में ज्ञान को आठ प्रकार का अधिक से अधिक विभक्त किया है। प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, आप्त, ऐतिह्य अर्थापत्ति, सम्भव और अभाव।२ इन का विभाजन इस प्रकार है कि चार्वाक प्रत्यक्ष को, कणाद दो, सांख्यदर्शन शब्द सहित तीन, न्याय चार, उपमान सहित प्रभाकर पांच, भट्ट अभाव-सहित षष्ठ और पौराणिक आठों को मानते हैं।३

चार्वाक अनुमान का खण्डन करता है। हम उस अनुमान की सिद्धि करते हैं--इस चिदचिद् अनन्त जगत को देखकर हम सोचते हैं कि इसका कोई न कोई कर्त्ता अवश्य होगा। बिना कर्त्ता के अगर कोई कार्य हो तो संसार की स्थिति नहीं चल सकती है। लोक में भी घट-पट आदि कार्य को किसी न किसी कारण से होते देखते हैं। उसी प्रकार इस अनन्त ब्रह्माण्ड का भी कोई कारण होना चाहिये। वह कारण कौन हो? अल्पज्ञान शक्ति, अल्प क्रिया शक्ति वाला पुरुष आप और हम इस जगत के कारण नहीं हो सकते। इससे अतिरिक्त ऐसा कोई चेतनतत्त्व है जो सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान है। वही इस जगत् का कारण है। उसी को ईश्वर कहा जाता है। अनुमान का स्वरूप इस प्रकार है-- "पृथिवी, अंकुर आदि किसी कर्त्ता से पैदा हुए हैं, कार्य होने से घट की तरह।१" जिस प्रकार कुम्भ-कार घट का कर्त्ता है और घट कार्य है, वैसे ही पृथिवी आदि का भी कोई न कोई कर्त्ता अवश्य मानना होगा, क्योंकि वह भी अन्यों की तरह कार्य है। वह कर्ता साधारण जीव नहीं हो सकता, ईश्वर ही है, ऐसा सभी अनुमान करते हैं।

इस पर यदि कोई कहे कि इसके विरुद्ध हम अनुमान उपस्थित कर सकते हैं जिससे कि यह अनु-मान बाधित हो जाता है। वह इस प्रकार है-'पृथिवी, अंकुरादि किसी कर्त्ता से उत्पन्न नहीं हुए, क्योंकि ये शरीर से उत्पन्न नहीं हुए, जो शरीर से उत्पन्न नहीं होता वह किसी कर्त्ता से भी उत्पन्न नहीं होता, जैसे आकाश२।" जिस प्रकार तुम यह कहते हो

---

१ युष्मदस्मत् प्रत्ययगोचरयोर्विषयविषयिणो--स्तमः प्रकाशवद् विरुद्धस्वभावयोरितरेतरभाव .....भावानुपपत्तिः। (शांकरभाष्य भूमिका)।

२ १प्रत्यक्ष २अनुमान ३उपमान ४शब्द ... (हम आठ का दर्शन मानते हैं) भाष्यभूमिका।

३ प्रत्यक्षमेकं चार्वाकाः कणादसुगतौ पुनः।
अनुमाञ्चतच्चापि सांख्याः शब्दञ्चतेऽपि॥
न्यायैकदेशिनोऽप्येवम्, उपमानञ्च केचन।
अर्थापत्त्या सहैतानि चत्वार्याह प्रभाकरः॥
अभावषष्ठान्येतानि भाट्टा वेदान्तिनस्तथा।
संभवैतिह्ययुक्तानि तानि पौराणिका जगुः॥

---

१- क्षित्यंकुरादिकं कर्तृजन्यं कार्यत्वात् घटवत्।

२- क्षित्यंकुरादिकमकर्तृजन्यं शरीराजन्यत्वात्। आकाशवत्॥

कि--घट-पटादि कार्य को किसी कर्त्ता के द्वारा होता हुआ देखते हैं। इसी प्रकार यह संसार भी कार्य होने से किसी कर्त्ता के द्वारा मानना होगा। तुम्हारे इस अनुमान में आये हुए जो दृष्टान्त है उनमें बड़ा भेद है। घट-घटादि कार्य को हम सशरीर कुम्भकारादि से होते हुए देखते हैं, पर तुम्हारा ईश्वर जिसे कि तुम इस जगत् का कारण मानते हो, उसे यदि अनुमानादि द्वारा सशरीर मानोगे तो अनित्य, सावयव होने से तुम हमारे समान हो जाओगे। फिर ऐसा सावयवादि उपाधियों वाला ईश्वर भला इतने बड़े संसार की सृष्टि कैसे कर सकता है? तब अशरीर मानने पर दृष्टान्त और दार्ष्ट्रन्ति में भेद आ जाता है, अतः कार्यत्व हेतु से "क्षित्यंकुरादि" को कर्तृ जन्य समझकर उस कर्त्ता के रूप में अनुमानादि से ईश्वर की सिद्धि नहीं कर सकते।

पूर्वपक्ष के इस अनुमान के अन्दर कोई भी तत्त्व नहीं है, क्योंकि यह अनुमान "व्यभिचार शंका निवर्त्तक" तर्क उपस्थित होना चाहिए। अगर कोई कहे कि पर्वत में धुआं रहे वन्हि न रहे, तो उसका उत्तर यह होगा कि धुआं वन्हि जन्य नहीं होगा, क्योंकि कोई कार्य अपने कारण को छोड़कर नहीं रह सकता। अगर धुआं वन्हि के बिना भी है तो इसका मतलब हुआ कि धुआं वन्हि का कार्य नहीं है, लेकिन यह बात प्रत्यक्ष बाधित है। अतः "धूम वन्हि का व्यभिचारि है या नहीं?"[१] इस आशंका का उत्तर "यदि धूम वन्हि का व्यभिचारि है तो वन्हि से उसकी उत्पत्ति नहीं होगी" इस तर्क से होगा।[१] इस प्रकार तुम्हारा तर्क व्यभिचार से युक्त है और हमारा तर्क सत्प्रतिपक्षत्वादि दोष से रहित है।

अनुमान प्रमाण से ईश्वर के सिद्ध हो जाने के बाद श्रुति आदि को भी प्रमाण रूप में रखा जा सकता है कि इस [२]द्युलोक और पृथिवीलोक को एक परमेश्वर ने बनाया है, जो कि विश्व का कर्त्ता तथा संसार का रक्षक है।

उपर्युक्त ईश्वरसिद्धि के बाद अनुमान, प्रमाण को सिद्ध करते हैं। जब ईश्वर की सिद्धि हो चुकी तो चार्वाक दर्शन ने पूर्वपक्ष के रूप में पुनः कहा है कि आपने ईश्वर को सिद्ध करने में अनुमान प्रमाण की सहायता ली है। हमारा ऐसा मत है कि प्रत्यक्ष के सिवाय कुछ भी नहीं है। धूम को देखकर वन्हि के लिए प्रवृत्ति, वन्हि के अनुमान से नहीं, अपितु सम्भावना मात्र से होती है।

इसके समाधान में कहा है कि देखने और न देखने में सम्भावना का कोई स्थान नहीं है। क्योंकि देखने के पक्ष में भाव, और न देखने के पक्ष में अभाव का निश्चय ही है। दूसरी बात आंख भी तो हमको दिखाई नहीं देती, तब आंख का भी अभाव हो जायेगा।

---

१ धूमवन्हि व्याभिचारि न वा? न्या० सि. मु. पृ०१८ पं०२४॥

१ यदि धूमो वन्हि व्यभिचारिस्यात्, तर्हि वन्हि-जन्योनस्यात्।
न्या० सि० मु० पृ० २८ पं० २६॥

२ द्यावाभूमीजनयन् देव एकः।
विश्वस्यकर्ता भुवनस्यगोप्ता॥
न्या० सि. मु० पृ० ३१ पं० २॥

आंख के अभाव होने से प्रत्यक्ष ही नहीं बनता ।१ चक्षुरादि इन्द्रियां अनुमान से ही सिद्ध होती हैं, प्रत्यक्ष दिखाई देने वाले तो गोलक हैं, इन्द्रियां नहीं हैं। जब चार्वाक घर से बाहर निकले तो अपने पुत्र, कलत्र आदि का अभाव होगा ? अब यदि चार्वाक कहे कि जो प्रत्यक्ष से सिद्ध नहीं, ऐसी उपाधि के विषय में शंका करते हैं, जिससे व्याप्ति ही नहीं बनेगी। व्याप्ति के न बनने से अनुमान समाप्त हो जायेगा। इस पर कहते हैं कि व्याप्तिग्रह के स्थान महानस आदि में तो प्रत्यक्ष से ही धूम और वन्हि का सम्बन्ध है, इनके सम्बन्ध में तो शंका हो ही नहीं सकती है। अब काल विशेष तथा देश विशेष में धूम और वन्हि के विषय में शंका कर सकते हैं। क्योंकि वहां पर धूम और वन्हि का ग्रहण प्रत्यक्ष से नहीं अनुमान से किया जाता है। जब आप (चार्वाक) इस प्रकार की शंका करना चाहेंगे तो आपको काल विशेष और देश विशेष में स्थित धूम, वन्हि का अनुमान करना ही पड़ेगा और यदि शंका नहीं करेंगे तो अनुमान सिद्ध ही है ।२

पहले चार्वाक ने अपने सिद्धान्तों को बताते हुए देह को ही आत्मा सिद्ध किया है। उसका खण्डन करते हुए कहा जा सकता है कि--यदि शरीर ही आत्मा है तो एक का देखा दूसरे को स्मरण नहीं होना चाहिये, बाल्यकाल में जिसने अनुभव किया था, किसी पदार्थ को देखा था। वह शरीर अब यौवन में नहीं है।

अनुमान के सिद्ध हो जाने पर प्रत्यक्ष का लक्षण करते हैं। चक्षुश्रोत्रादि इन्द्रियों और विषय के संयोग से जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह प्रत्यक्ष कहलाता है परन्तु इस में शर्त यह है कि वह ज्ञान किसी भी प्रकार से व्यभिचरित और अनिश्चयात्मक नहीं होना चाहिये१। पाश्चात्य तर्क विज्ञान में प्रत्यक्ष प्रमाण की समस्याओं का अभी तक पूरा समाधान नहीं हो पाया है। भारतीय दार्शनिकों ने इस सम्बन्ध में बहुत अधिक अन्वेषण किया है। प्रत्यक्ष को हम दूसरे प्रकार से इस तरह कह सकते हैं कि प्रत्यक्ष वह असंदिग्ध अनुभव है जो इन्द्रिय संयोग से उत्पन्न होता है। जैसे मेरे सामने घड़ा है तो यह ज्ञान मुझे चक्षु इन्द्रिय और घड़े के संयोग से होगा। प्रत्यक्ष के इस लक्षण को भारतीय दार्शनिक स्वीकार करते हैं, पाश्चात्य भी इस को मानते हैं परन्तु कुछ नैयायिक और वेदान्ती इसे नहीं मानते हैं। इन का कहना है कि इन्द्रिय संयोग के बिना भी प्रत्यक्ष ज्ञान हो सकता है। इस विषय में महर्षि दयानन्द जी का विचार है कि इन्द्रियों और विषयों के संयोग से गुणों का प्रत्यक्ष होता है गुणी का नहीं। वे गुणी का प्रत्यक्ष आत्मा और मन के संयोग को और साथ में जोड़ते हैं। अस्तु। फिर भी प्रत्यक्ष का यह लक्षण अधिकांश रूप में मान्य ही है। कुछों का कहना है कि अधिकांश प्रत्यक्ष इन्द्रियस्पर्श के कारण ही होते हैं।२ वे साक्षात् प्रतीति को ही प्रत्यक्ष कहते हैं।३ अस्तु। न्याय दर्शन की यह परिभाषा साधारण रूप से सब को मान्य ही है क्योंकि साक्षात् जो सन्निकर्ष दिखाई दे रहा है उसे ही साधारण रूप से कह दिया है।

---

१ दृष्ट्यदृष्ट्योर्न सन्देहो भावाभावविनिश्चियात्।
अदृष्टि बाधिते हेतौ प्रत्यक्षमपि दुर्लभम् ।।

२ शंका चेदनुमास्त्येव न चेच्छंका ततस्तराम्।
न्या० कु० ३, ६-७ ।।

---

१ इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम् (न्याय १।१।४)

२ इन्द्रिय और मन से गुणों का प्रत्यक्ष होता है, गुणी का नहीं। (स.प्र.स. ७.)।

३ ज्ञानकरणकं ज्ञानं प्रत्यक्षम्। (तत्त्वचिन्तामणि भा.द.८)।

प्रत्यक्ष, लौकिक और अलौकिक भेद दो प्रकार का है। अलौकिक प्रत्यक्ष के तीन भेद हैं। सामान्य लक्षण हम कहते हैं कि सभी मनुष्य मरण धर्मा हैं। इसका अभिप्राय: यह नहीं कि अमुक मनुष्य मरणशील है अपितु सभी हैं। यह जाति के लिये लागू होता है। इस वाक्य को सुनते ही मुझे झट मानस प्रत्यक्ष हो जाता है कि सभी की एक दिन मृत्यु हो जाती है। दूसरा ज्ञान लक्षण है। जैसे चन्दन को देखने से उसकी गन्ध का भी हमें मानस प्रत्यक्ष हो जाता है।

तीसरा अलौकिक प्रत्यक्ष, योगज कहलाता है। यह योगियों को होता है। इसके द्वारा भूत या भविष्यत्-गूढ तथा सूक्ष्म निकटस्थ या दूरस्थ सभी प्रकार की वस्तुओं की साक्षात् अनुभूति होती है। जो व्यक्ति योग में पूर्ण निष्णात हो गये हैं उनको ही योगज प्रत्यक्ष हो सकता है।

लौकिक प्रत्यक्ष के तीन भेद हैं। एक प्रकार से लौकिक प्रत्यक्ष के दो भेद होते हैं--'बाह्य तथा मानस।' दूसरी दृष्टि से दो भेद और होते हैं--'सविकल्प तथा निर्विकल्प।' प्रत्यक्ष के अविकसित रूप को निर्विकल्प प्रत्यक्ष कहते हैं। तथा इसके विकसित रूप को सविकल्पक प्रत्यक्ष कहते हैं। इन दोनों प्रकार के प्रत्यक्षों के अतिरिक्त एक प्रकार का और प्रत्यक्ष होता है जिसे प्रत्यभिज्ञा कहते हैं।

निर्विकल्पक प्रत्यक्ष में किसी वस्तु के स्वरूप तथा सामान्य और विशेष धर्मों की प्रतीति नहीं होती है। जब हम किसी पदार्थ को आंखों से देखते हैं तो उस पदार्थ का पहले क्षण में रूप रंग द्रव्यत्व आदि का निर्विकल्पक ज्ञान होता है। इसके बाद जब हम 'यह कुछ है' इसके अनन्तर यह घट है, इसका निश्चित ज्ञान हो जाता है तो उस समय सविकल्पक प्रत्यक्ष कहलायेगा।

प्रत्यभिज्ञा पहचान को कहते हैं। यदि किसी व्यक्ति को देखने से ही साक्षात् भान हो कि यह वही मनुष्य है तो उस ज्ञान को प्रत्यभिज्ञा ज्ञान कहेंगे। परन्तु कुछ दार्शनिक इन तीनों के भेद को इस प्रकार स्वीकार नहीं करते हैं। प्रत्यक्ष ज्ञान पांच बाह्य ज्ञानेन्द्रिय और छठी अन्तर इन्द्रिय, इन छै: सन्निकर्षों के द्वारा हमें यह प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त होता है।

दूसरा प्रमाण अनुमान प्रमाण है। जो प्रत्यक्ष पूर्वक होता है और वह पूर्ववत् शेषवत् और सामान्यतोदृष्ट इन तीन भेदों वाला होता है। इस अनुमान प्रमाण की सिद्धि हम इसी प्रकरण में पीछे कर आये हैं, अब केवल इनके भेदों को ही देखते हैं। पूर्ववत् जैसे आकाश-मण्डल में मेघों को आच्छादित हुआ देखकर वर्षा का अनुमान करते हैं कि वर्षा होगी इसमें कारण को देख करके कार्य का अनुमान किया जाता है। शेषवत्--इसमें कार्य को देख करके कारण का ज्ञान होता है। जैसे नदी के प्रवाह में वृष्टि और उसके जल में फेन आदि को देखकर ऊपर वर्षा हुई होगी, इसका अनुमान करते हैं और इस संसार को देखकर के इसके निर्माता ईश्वर का अनुमान होता है। तीसरा सामान्यतोदृष्ट है--जो किसी कार्य का कारण तो न हो परन्तु किसी प्रकार का साधर्म्य एक दूसरे के साथ हो जैसे आज से एक वर्ष पूर्व रमेश को मैंने बम्बई में देखा, आज उसे मैं गुरुकुल विश्वविद्यालय में देख रहा हूं तो मैं अनुमान करता हूं कि यह वहां से चल कर आया है। इस प्रकार अनुमान उपरोक्त तीन प्रकार का हुआ, इस सम्बन्ध में महर्षि दयानन्द लिखते हैं कि "प्रत्यक्ष के पश्चात् जो ज्ञान उत्पन्न

---

१ अथ तत् पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववच्छेषवत् सामान्यतो दिष्ठञ्च। न्याय १।१।५१

होता है अथवा जिसके द्वारा जाना जाता है वह अनुमान कहलाता है। ''

तीसरा प्रमाण उपमान कहलाता है। जिसका अर्थ होता है किसी प्रसिद्ध साधर्म्य से साध्य का ज्ञान होता हो उसे उपमान कहते हैं३। जैसे किसी ने किसी को कहा कि जैसी गौ होती है वैसा ही गवय होता है उसने वन में जाकर के देखा कि सामने वाला पशु गौ जैसा है तो उसने जाना कि यह गवय होगा और निश्चय कर लिया कि यह गवय ही है। जिसके द्वारा उपमा दी जाती है उसको उपमान कहते हैं ।

चौथा प्रमाण शब्द प्रमाण है। जो सत्य और असत्य का विवेक करने वाला धर्मात्मा विद्वान् होता है, उसको आप्त पुरुष कहा जाता है। अर्थात् जो जिस विषय का पण्डित होता है वह उस बिषय का आप्तोपदेष्टा कहलाता है। न्याय दर्शन में आप्त के विषय में आर्य मलेच्छ और शूद्र में कोई भेद नहीं किया। मानलो एक चोर चोरी करता है, वह चौर्य शास्त्र में पूर्ण पण्डित है तो वह चोरी के विषय में आप्त कहलायेगा। परन्तु महर्षि दयानन्द आप्त के विषये में लिखते हैं--'आप्त वही हो सकता है जो जितेंद्रिय हो, विद्वान् आदि गुणों से युक्त हो, सारे संसार का कल्याण चाहता हो, ऐसे मनुष्य और वेद को महर्षि दयानन्द जी आप्त कोटि में रखते हैं४।'

पांचवा प्रमाण ऐतिह्य प्रमाण कहलाता है। इसके अन्तर्गत इस प्रकार का था अथवा इस प्रकार की घटना घटित हुई और किसी पुरुष का जीवन जैसा हो वैसा लिखा गया हो, उसको ऐतिह्य प्रमाण कहते हैं, जैसे महाभारत रामायणादि ।

छठा प्रमाण अर्थापत्ति है। जिसका अभिप्राय: होता है कि देवदत्त दिन में भोजन नहीं करता परन्तु फिर भी मोटा हो रहा है तो अर्थापत्ति से हम लगाते हैं कि वह रात को खाता है नहीं तो मोटा कैसे हो सकता है ? महर्षि दयानन्द सत्यार्थ प्रकाश में लिखते हैं कि बाद में जिसकी अर्थापत्ति की जाये अथवा जाना जाये उसे अर्थापति कहते हैं१।'' इसमें कार्य कारण का भाव भी काम करता है। कोई कार्य हो गया हो परन्तु उसके कारण का हमें पता न लग रहा हो तो हम अर्थापति से कहते हैं कि बिना कारण के कार्य हो नहीं सकता अत: इसका यह कारण अवश्य होगा ।

सांतवां प्रमाण सम्भव है। जैसे माता पिता से सन्तान तो सम्भव है परन्तु गगन कुसुम वन्ध्या का पुत्र यदि इनके विषये में कोई कहे कि ये हैं तो असम्भव होगा । अत: जिसमें जिसकी सम्भावना हो उसे सम्भव कहते हैं२।

आठवां प्रमाण अभाव प्रमाण कहलाता है। जैसे किसी ने कहा कि जाओ देवदत्त को पाठशाला

---

१. अनुअर्थात् प्रत्यक्षस्य पश्चान्मीयते ज्ञायते येन तदनुमानम् ।। स०प्र० तृतीय समु०।।

२. प्रसिद्ध साधर्यात् साध्यसाधनमुपमानम् । न्याय० १।१।६

३. उपमीयते येन तदुपमानम् ।। सत्यार्थ प्रमाण तृ०समु०

४. जो आप्त अर्थात् पूर्व विद्वान धर्मात्मा परोपकार प्रिय'· · ·पुरुष जैसा अपने आत्मा में जानता हो और जिससे सुख पाया हो उसी के कथन की इच्छा से प्रेरित· · ·उपदेष्टा हो· · ·पृथिवी से लेके परमेश्वर पर्यन्त· · ·ऐसे पुरुष और पूर्ण आप्त परमेश्वर के उपदेश वेद हैं उन्हीं को शब्द प्रमाण जानो।। स० प्र० तृतीय समु० ।

१. अर्थादापद्यते सार्थापत्तिः । स० प्र०

२. सम्भवति यस्मिन स सम्भवः ।

से बुला लाओ । जो बुलाने गया था उसने देवदत्त का पाठशाला में अभाव पाया । तो वह देवदत्त को उसके घर से बुला लाया । इसको अभाव प्रमाण कहते हैं । जो जिसमें न हो उसे अभाव कहेंगे' ।१

सत्यार्थप्रकाश और ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका आदि ग्रन्थों में ऋषि दयानन्द जी ने पूर्व दार्शनिकों द्वारा परिगणित आठों प्रमाणों का वर्णन किया है । परन्तु ऐसा भी प्रतीत होता है कि इन आठों में से चार का अन्य चारों में अन्तर्भाव कर लिया जाये तो उनको कोई आपत्ति न होगी । क्यों कि ऋषि दयानन्द जी लिखते हैं कि 'ये आठ प्रमाण हैं इनमें जो शब्द में ऐतिह्य और अनुमान में अर्थापत्ति सम्भव और अभाव को गणना करें तो चार प्रमाण रह जाते हैं२ ।'

इस प्रकरण में ज्ञान मीमांसा को लेकर उसके विभिन्न पहलुओं पर विचार किया है । ज्ञान की समस्या का समाधान कैसे किया जाये महर्षि दयानन्द जी के दृष्टिकोण के अनुसार ज्ञान की समस्या का समाधान कैसे हो सकता है । और उस ज्ञान के कितने भेद होते हैं उसके जानने के लिये कितने प्रमाणों को माना जाये इत्यादि का वर्णन हमने इस परिच्छेद में किया है ।

---

१. न भवन्ति यस्मिन् सोऽभावः ।
२. ( स. प्र. तृ. स. )

---o---

## संस्कार चन्द्रिका का नया संस्करण प्रकाशित होगा

# कुलपति की डायरी

श्री धर्मवीर एम०ए०

२ अप्रैल--परीक्षा समिति की बैठक में भाग लिया और विभागाध्यक्षों से वार्षिक-परीक्षाओं की व्यवस्था के सम्बन्ध में विचार-विमर्श किया ।

६ अप्रैल--उत्सव-समिति की बैठक में भाग लिया । विभिन्न सम्मेलनों के संयोजकों एवं उत्सव के प्रबन्धकों से विचार-विमर्श किया और उचित व्यवस्था के लिए निर्देश दिए ।

११ अप्रैल--भारत सरकार के शिक्षा-मन्त्रालय द्वारा नियुक्त गुरुकुल-समिति की बैठक की अध्यक्षता की और गुरुकुलों के भविष्य की सुनिश्चित योजना पर विचार-विमर्श किया ।

१२ अप्रैल--गुरुकुल के वार्षिकोत्सव के अवसर पर सम्पन्न विश्वविद्यालय की कार्यकारी परिषद् (सीनेट) की बैठक में भाग लिया ।

१३ अप्रैल--दीक्षान्त-समारोह के अवसर पर प्रधान-मन्त्री का स्वागत किया व स्नातकों को उपाधियां प्रदर्शन कीं ।

१७-१८ अप्रैल (लखनऊ) सरकार द्वारा राष्ट्रिय-छात्र-सेना के सम्बन्ध में बुलाई गई बैठक में भाग लिया ।

२२ अप्रैल--आर्यसमाज शामली में व्याख्यान दिया ।

२७-२८ अप्रैल--हरिद्वार में सम्पन्न 'तुलसी मानस चतुश्शती समारोह' में सम्मिलित हुए और समारोह की अध्यक्षता की ।

# गुरुकुलोत्सव

श्री सुखवीरसिंह राणा सहा० मु० गु० कां०

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार में गत १२ अप्रैल से १५ अप्रैल तक ७३वां वार्षिकोत्सव सम्पन्न हुआ जिसमें आर्यजगत् के प्रतिष्ठित विद्वानों के अतिरिक्त भारी संख्या में आर्यसमाजी जनता ने उत्साह पूर्वक भाग लिया। भारत की प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने दीक्षान्त-भाषण दिया और गुरुकुल के स्नातकों को स्नातक, स्नातकोत्तर एवं पी० एच०-डी० की उपाधियां प्रदान कीं।

१२ अप्रैल को प्रातः ८ बजे ध्वजा वन्दना के साथ उत्सव प्रारम्भ हुआ। ध्वजोत्तोलन पूज्यपाद स्वामी सर्वानन्द जी महाराज के करकमलों द्वारा सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर अपने प्रेरणादायक उपदेश में स्वामी जी ने कहा कि "अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज ने जिस उच्च एवं पूत भावना के साथ गुरुकुल की नींव रखी थी, हम सब का यह कर्त्तव्य है कि उन आदर्शों की रक्षा करें।"

पंडित धर्मदेव विद्यामार्तण्ड ने अपने आध्यात्मिक प्रवचन में जीवन में उपासना की महत्ता पर बल दिया।

## वेद सम्मेलन -

मध्यान्ह में सम्पन्न वैदिक साहित्य सम्मेलन हुआ। अध्यक्षीय भाषण के दौरान स्वामी ब्रह्ममुनि जी महाराज ने वैदिक साहित्य की विशद परम्परा का उल्लेख किया और उस में वर्णित प्रहेलिकाओं के सौन्दर्य की चर्चा करके श्रोताओं को मुग्ध कर दिया। पं० भगवद्दत्त जी वेदालंकार ने 'ऋषि एवं देवता' के वास्तविक अर्थ की चर्चा करते हुए कहा कि दोनों ही ईश्वर प्रदत्त आध्यात्मिक शक्तियों से युक्त हैं। पंडित प्रियव्रत जी ने वेदों में वर्णित राजनीति पर प्रकाश डालते हुए "वेद में राजनैतिक तत्त्व" विषय पर ओजस्वी भाषण दिया। आप आजकल वेद में "राजनैतिक तत्त्व" नामक ग्रन्थ की रचना कर रहे हैं। इन के अतिरिक्त पं० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड, डा० रामनाथ वेदालंकार तथा पं० सत्यव्रत राजेश ने प्रभावशाली भाषण दिये।

१३ अप्रैल को प्रातः दीक्षान्त समारोह में प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने दीक्षान्त भाषण दिया।

इसी दिन मध्यान्ह में पं० शिवकुमार जी शास्त्री एवं श्री प्रकाशवीर जी शास्त्री ने अपने ओजस्वी भाषणों में देश की वर्तमान समस्याओं के वैदिक परम्परा के आधार पर युक्तियुक्त एवं सारगर्भित हल प्रस्तुत किए।

## राष्ट्रीय-एकता सम्मेलन —

रात्रि में प्रो० शेरसिंह जी, राज्य कृषि मंत्री भारत सरकार की अध्यक्षता में राष्ट्रीय एकता-सम्मेलन हुआ। श्री हरिदत्त शर्मा ने अपने भाषण में राष्ट्रीय एकता पर बल देते हुए कहा कि हमें देश की आन्तरिक एकता की अत्यन्त आवश्यकता है, तभी हम प्रगति कर सकते हैं, आगे बढ़ सकते हैं। विदेशों का उदाहरण देते हुए शर्मा जी ने बताया कि उन की प्रगति का एकमात्र श्रेय उन की राष्ट्रीय भावना को है। जब-जब किसी देश में परस्पर झगड़े हुए, उस की पराजय हुई और वह परतंत्रता को प्राप्त हुआ। स्वामी ओमानन्द जी महाराज ने

बताया कि हम तभी पराजित हुए, जब हमारी आन्तरिक एकता नष्ट हुई या ढीली हुई। म्लेच्छ, मुसलमान एवं अंग्रेजों ने तभी हमें त्रस्त किया जब हम परस्पर मिलकर न रहें, इसलिए देश की प्रगति हेतु एकता अनिवार्य है।

अपने अध्यक्षीय भाषण में प्रो० शेरसिंह ने मानव मात्र की एकता पर बल दिया और घोषणा की कि यदि समस्त संसार एक हो जाए तो जन-सामान्य में अन्तर्निहित सभी बुराइयां दूर हो सकती हैं।

**आर्य-सम्मेलन —**

१४ अप्रैल को मध्यान्ह में स्वामी ओमानन्द जी की अध्यक्षता में आर्य-सम्मेलन का उद्घाटन आनन्द स्वामी जी महाराज ने किया। उद्घाटन भाषण देते हुए स्वामी जी महाराज ने कहा कि "आज आर्यसमाज को ऊपर उठाने के लिए हमें अपने स्वार्थों को तिलांजलि देनी होगी, कुर्सियों का मोह छोड़ कर कर्म-क्षेत्र में उतरना होगा अन्यथा यह संस्था नष्ट हो जायेगी।" अध्यक्षीय भाषण में स्वामी ओमानन्द जी ने स्पष्ट किया कि 'यह समय आर्यसमाज के संकट का युग है। कुछ अवसरवादी आर्यसमाज में घुसकर उसे बदनाम करने को प्रयत्नशील हैं और इसी कारण आर्यसमाज पहले की सी लोकप्रियता खोने लगा है। एक सच्चे आर्यसमाजी की अग्निपरीक्षा का समय है और यदि हम इस अवसर पर चूक गये तो इतिहास हमें कभी क्षमा नहीं करेगा। हमें अब सेवक बनकर कार्य करना होगा, नेता बनकर नहीं, क्योंकि नेता किसी संस्था में आस्था के बल पर नहीं आते, पद प्राप्ति हेतु आते हैं।"

संयोजक प्रो० जयदेव जी ने आर्य-सम्मेलन की आवश्यकता पर बल देते हुए कहा कि 'यह घड़ी हमारे आत्म निरीक्षण की है। हमें देखना है कि आर्यसमाज अवनती की ओर क्यों बढ़ रहा है।'

गुरुकुल कांगड़ी के सहायक मुख्याधिष्ठाता श्री सुखवीरसिंह जी राणा ने आर्य-सम्मेलन में विद्वानों के समक्ष एक प्रस्ताव रखा जिस का समर्थन पंडित रामनाथ जी ने किया। प्रस्ताव इस प्रकार है :—

आज दिनांक १४ अप्रैल १९७३ को यह आर्य-सम्मेलन यह अनुभव करता है कि स्वामी दयानन्द सरस्वती की जीवनी की संरचना के लिए ५० हजार रुपये की धनराशि हरियाणा सरकार ने दी है। उस पर कार्य करने हेतु जिन श्री राम शर्मा जी को नियुक्त किया है, वे इस कार्य के लिए सर्वथा अयोग्य पात्र हैं। वे स्वामी जी के जीवन के सही तथ्यों को तोड़-मरोड़कर पूर्वाग्रह से ग्रसित ही लिख रहे हैं। अतः यह सम्मेलन हरियाणा सरकार से मांग करता है कि उक्त सज्जन से यह कार्य तुरन्त वापस ले लिया जाय और किसी योग्य आर्य विद्वान् के हाथों में दिया जाय।

इस प्रस्ताव का सभी विद्वानों ने स्वागत किया और सर्व सम्मति से इसे पारित किया।

इसी अवसर पर श्री क्षितीश वेदालंकार एवं श्री प्रो० रामसिंह जी कुलाधिपति के भी भाषण हुए।

इसी समय विश्वविद्यालय के कुलपति श्रीयुत रघुवीरसिंह शास्त्री ने गुरुकुल की प्रगति का उल्लेख करते हुए दानवीर तथा शिक्षा-प्रेमी सज्जनों से गुरुकुल की आर्थिक सहायता करने की प्रार्थना की। उन की अपील से प्रभावित होकर एक महान् दानी दानवीर श्री अर्जुन जी अग्रवाल झरिया निवासी ने भी दस हज़ार एक सौ बाईस रुपया दान दिया।

इस अवसर पर और भी अनेक दानवीरों ने संस्था की सहायतार्थ दान दिया ।

**आयुर्वेद सम्मेलन——**

१५ अप्रैल को मध्यान्ह गुरुकुल कांगड़ी प्रांगण में पंजाब सरकार के आयुर्वेद विभाग के सलाहकार श्री कान्तिनारायण मिश्र की अध्यक्षता में आयुर्वेद सम्मेलन हुआ जिस में सभी विद्वानों ने आयुर्वेद की वैज्ञानिकता की प्रशंसा की और अनुसन्धान द्वारा इसे विज्ञान के अधिकाधिक निकट लाने पर बल दिया । साथ ही सरकार से मांग की, वह आयुर्वेद की उपेक्षा न करे ।

समारोह में प्रतिदिन श्री पन्नालाल जी पीयूष, श्री बलवीरसिंह जी बेधड़क और श्री वीरेन्द्र जी वीर के भजन हुए । आप सभी ने भजनों द्वारा जनता का विशेष रूप से न केवल मनोरंजन ही किया, अपितु आर्यसमाज के नियमों का उपदेश भी दिया ।

**व्यायाम सम्मेलन —**

रात्रि में श्री योगेन्द्रपाल जी शास्त्री, संपादक शक्ति सन्देश की अध्यक्षता में व्यायाम सम्मेलन बड़े समारोह के साथ सम्पन्न हुआ । ब्रह्मचारियों की अद्भुत क्रीड़ाओं से सभी उपस्थित समाज बड़ा प्रभावित हुआ । व्यायाम प्रदर्शन करने वाले ब्रह्मचारियों के उत्साहवर्धन के लिए उपस्थित दर्शकों ने लगभग आठ सौ रुपया उन के दुग्ध एवं फलाहार के लिए प्रदान किया । ——०——

# मानस चतुःशती समारोह (हरिद्वार में)

संकलनकर्त्ता—श्री धर्मवीर एम० ए०

हरिद्वार—२७, २८ अप्रैल ७३ को गोस्वामी तुलसीदास पुणीत रामचरित-मानस के रचना-क्रम के ४०० वर्ष पूर्ण होने पर दो दिवसीय अखिल भारतीय मानस सम्मेलन हिन्दी के मूर्धन्य विद्वान् डा० नरेन्द्र की अध्यक्षता में प्रारम्भ हुआ । किशनगढ़ नरेश के संग्रहालय में सुरक्षित तुलसीदास की मनोहर और प्रामाणिक चित्रानुकृति का अनावरण श्री चतुर्भुज शर्मा अध्यक्ष सिंचाई आयोग, उत्तर प्रदेश ने किया । श्री रघुवीरसिंह शास्त्री कुलपति गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय तथा महन्त घनश्याम गिरी स्वागताध्यक्ष ने अपने भाषणों में मानस के सर्वजन हिताय पक्ष का उद्घाटन किया । अपने अध्यक्षीय भाषण में डा० नगेन्द्र ने रामचरित में सौन्दर्य चेतना तथा आनन्दवादी दृष्टि का प्रवेश सिद्ध करते हुए मानस के पात्रों की युगानुरूप परिवेश में व्याख्या की । महन्त गोपालदास पंचायती अखाड़ा तथा महन्त गिरिधर नारायण पुरी निर्वाणी अखाड़ा ने माल्यार्पित करते हुए तुलसीदास की धर्म-साधना की विशेषताओं पर प्रकाश डाला ।

इस अवसर पर रामकथा साहित्य के अधिकारी विद्वान् आचार्य विश्वनाथप्रसाद मिश्र, अध्यक्ष हिन्दी-विभाग विक्रम विश्वविद्यालय उज्जैन तथा फादर डा० कामिल बुलके सेंट जेवियर चर्च रांची का क्रमशः मानस के प्रामाणिक सम्पादन तथा रामकथा का उद्भव और विकास जैसे प्रामाणिक शोध-ग्रन्थ लेखन के लिए सार्वजनिक अभिनन्दन किया गया । व्यास परम्परा के प्रतिष्ठित प्रतिनिधियों के रूप में आचार्य स्वामी सीतारामशरण लक्ष्मण किला अयोध्या तथा रामभक्त कपीन्द्र का सम्मान किया गया । आचार्य विश्वनाथ-

प्रसाद मिश्र ने मानस शब्द की व्याख्या करते हुए शिव पार्वती तत्व की समाजोपयोगी व्याख्या की तथा मानस को विश्वमानवतावादी ग्रन्थ वताया। डा० बुलके ने भक्ति तत्व की विवेचना करते हुए मानस की लोकतात्विक परम्परा का उद्घाटन किया। स्वामी सीतारामशरण जी ने रामचरित और राम के प्रादुर्भाव की समान तिथि की रसवादी व्याख्या करते हुए नौमी तिथि तथा मधुमास के औचित्य का सामाजिक सन्दर्भ में निरूपण किया। सम्मेलन के महामन्त्री डा० विष्णुदत्त राकेश ने मानस में त्रिवेणी तथा त्रिभुहानी शब्दों की नानापुराण, निगम, आगम सम्मत व्याख्या करते हुए मानस की स्थापना का विश्लेषण किया।

सम्मेलन के तीन अन्य आकर्षक कार्यक्रम थे— १) विश्वविद्यालय तुलसी परिचर्चा, (२) मानस काव्य संस्कृति और दर्शन संगोष्ठी तथा (३) तुलसी साहित्य एवं शोध प्रदर्शनी।

विश्वकवि तुलसी परिचर्चा की अध्यक्षता डा० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय अध्यक्ष हिन्दी विभाग प्रयाग विश्वविद्यालय तथा उद्घाटन डा० प्रभाकर माचवे सचिव, साहित्य अकादमी, भारत सरकार ने किया। मानस में काव्य संस्कृति और दर्शन संगोष्ठी के सभापति थे। डा० कुंवर चन्द्रप्रकाशसिंह अध्यक्ष हिन्दी विभाग, मगध विश्वविद्यालय गया तथा गोष्ठी का उद्घाटन डा० उदयभानुसिंह प्रोफ़ेसर दिल्ली विश्वविद्यालय ने किया। डा० विश्वनाथ मिश्र मुजफ्फरनगर, डा० सुरेशचन्द्र त्यागी सहारनपुर, डा० नित्यानन्द शर्मा जोधपुर विश्वविद्यालय तथा डा० पंजाबीलाल शर्मा देहरादून ने भी इन गोष्ठियों को अपनी उपस्थिति से प्राणवान बनाया।

तुलसी साहित्य तथा शोध प्रदर्शनी में तुलसी विषयक दुर्लभ ग्रन्थों को देखने का चाव विशेष दिखाई पड़ा। इस के संयोजक श्री कृष्णचन्द्र बेरी हिन्दी-प्रचारक संस्थान वाराणसी थे। उनके निर्देशन में वाराणसी के श्री लालधर त्रिपाठी प्रवासी तथा सोमेश्वर शुक्ल ने ततपरता से प्रदर्शनी का कार्य संभाला। विराट् कवि-सम्मेलन का संयोजन कवि 'कुल्हड़' ने किया।

अन्त में श्री इन्दूभूषण खण्डूरी स्थानीय न्यायाधीश तथा महामण्डलेश्वर डा० श्यामसुन्दरदास शास्त्री के धन्यवाद ज्ञापन के साथ यह दो दिवसीय विराट् साहित्यिक अनुष्ठान सम्पन्न हुआ।

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.00 |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.00 |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.00 |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.00 |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | .५0 |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.00 |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | .७५ |
| वैदिक सूक्तियां | .७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.00 |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.00 |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | .५० |
| सन्ध्या सुमन | .५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वैदिक पशु यज्ञमीमांसा | २.00 |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | ३.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | २.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |
| ऋषि रहस्य | २.०० |
| कुमारी कामधेनु | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३ य भाग | ४-५० |
| वृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | .२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | .३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |
| ऐशियण्ट फीडम | ५.७० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | .२५ |
| जल-चिकित्सा विज्ञान | .७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २.५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .८७ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथामाला | .७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | .२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) प्रतिभाग | ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध, ( सजिल्द ) | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | .२५ |
| सरल धातु रूपावली | .६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | .२५ |
| पंचतंत्र ( मित्र सम्प्राप्ति ) | .७५ |
| पंचतंत्र ( मित्र भेद ) | .५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .७५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये । धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

**पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ( जि० सहारनपुर ) ।**

सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार । उपसम्पादक : ब्र० धर्मवीर एम०ए०, प्रबन्धक : सुखवीरसिंह ।
प्रकाशक : गंगाराम एम०ए० पी० एच०-डी० । कुलसचिव : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ।
मुद्रक : सुरेशचन्द्र वैष्णव, मैनेजर : गुरुकुल कांगड़ी प्रिन्टिङ्ग प्रेस, हरिद्वार ।

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

फाल्गुन-चैत्र, २०२९-३०, मार्च-अप्रैल १९७३, वर्षम्-२५, अङ्कः ७-८ पूर्णाङ्कः २९१-९२

## वेदयोगाङ्कः

ओ३म्—पृथिव्या अहमुदन्तरिक्षमारुहमन्तरिक्षाद् दिवमारुहम् ।
दिवो नाकस्य पृष्ठात् स्वर्ज्योतिरगामहम् ॥

यजु. १७।६७

भावार्थः—यदा मनुष्यः स्वात्मना सह परमात्मानं युङ्क्ते तदाऽणिमादयः सिद्धयः प्रादुर्भवन्ति ततोऽव्याहतगत्याऽभीष्टानि स्थानानि गन्तुं शक्नोति नान्यथा ।

ओ३म्-अग्ने सहस्राक्ष शतमूर्द्धञ्छतं ते प्राणाः सहस्रं व्यानाः
त्वं साहस्रस्य राय ईशिषे तस्मै ते विधेम वाजाय स्वाहा ॥

यजु १७।७१।

भावार्थः—यो योगी तप आदिसाधनैर्योगबलं प्राप्यासंख्यप्राणिशरीराणि प्रविश्यानेकनेत्रादिभिरङ्गैर्दर्शनादिकार्याणि कर्तुं शक्नोति । अनेकेषां पदार्थानां धनानां च स्वामी भवति सोऽस्माभिरवश्यं परिचरणीयः ।

महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती

# वेद में योग विद्या

श्री जगदेवसिंह सिद्धान्ती, शास्त्री, देहली

विप्रं विप्रासोऽवसे देवं मर्तास ऊतये ।
अग्निं गीर्भिर्हवामहे ।।

ऋग्वेद-८ मण्डल, ११ सूक्त, ६ मन्त्र

भाव:—मेधाबुद्धि सम्पन्न मरणधर्मा उपासक जीवात्मा हम, प्रापणीय ज्ञान स्वरूप हृदयस्थ अ+उ+म् रूप परमेश्वर को अपनी रक्षा तथा विज्ञानोपलब्धि के लिये वेद मन्त्र स्तुतियों के द्वारा प्राणों मे आह्वान करते हैं ।।

## ब्रह्म की प्राप्ति कैसे और कहां होती है

महर्षिदयानन्द सरस्वती स्वरचित ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका के उपासना विषय में मुण्डकोनिषद १.२.११ के भाषार्थ में लिखते हैं—

(क) "(तप: श्रद्धे) जो मनुष्य धर्माचरण से परमेश्वर और उस की आज्ञा में अत्यन्त प्रेम करके अरण्ध अर्थात् शुद्ध हृदय रूपी वन में स्थिरता के साथ निवास करते हैं, वे परमेश्वर के समीप वास करते हैं । जो लोग अधर्म को छोड़ने और धर्म के करने में दृढ़, तथा वेदादि सत्य विद्याओं में विद्वान् हैं, जो भिक्षाचर्य्यादि कर्म करके संन्यास वा अन्य किसी आश्रम में हैं, इस प्रकार के गुण वाले मनुष्य (सूर्य्यद्वारेण०) प्राण द्वार से परमेश्वर के सत्य राज्य मे प्रवेश करके (विरजा:) अर्थात् सब दोषों से छूट के, परमानन्द मोक्ष को प्राप्त होते हैं, जहां कि पूर्ण पुरुष, सब में भरपूर, सबसे सूक्ष्म (अमृत:) अर्थात् अविनाशी और जिसमें हानि लाभ कभी नहीं होता, ऐसे परमेश्वर को प्राप्त हो के सदा आनन्द में रहते हैं । जिस समय इन सब साधनों से परमेश्वर की उपासना करके उसमें प्रवेश किया चाहें, उस समय इस रीति से करें ।'

(ख) 'अथ (यदिद०) कण्ठ के नीचे, दोनों स्तनों के बीच में और उदर के ऊपर जो हृदय देश हैं जिस को ब्रह्मपुर अर्थात् ब्रह्म का नगर कहते हैं, उसके बीच में जो गर्त है, उसमें कमल के आकार वेश्म अर्थात् अवकाशरूप एक स्थान है और उसके बीच में जो सर्व शक्तिमान् परमात्मा बाहर भीतर एक रस होकर भर रहा है, वह आनन्द स्वरूप परमेश्वर उसी प्रकाशित स्थान के बीच में खोज करने से मिल जाता है । दूसरा उसके मिलने का कोई उत्तम स्थान वा मार्ग नहीं है । छान्दोग्योपनिषद् ८.१.१"

ख—भाग में ऋषि दयानन्द स्पष्ट लिखते हैं कि 'वह आनन्दस्वरूप परमेश्वर उसी प्रकाशित स्थान के बीच में खोज करने से मिल जाता है ।' इस वचन से सिद्ध हैं कि महर्षि परमात्मा का साक्षात् कर चुके थे, यदि ऐसा प्रत्यक्ष न होता तो वह यह लिखते कि 'ईश्वर मिल सकता है' परन्तु ऋषि ने लिखा 'मिल जाता है ।' अत: इस सन्दर्भ से स्पष्ट होता है कि ऋषि परम योगी थे । इतना ही नहीं आगे ऋषि द्वारा वेद मन्त्रों के भावार्थ से पता चलेगा कि वह न केवल परम योगी ही थे अपितु वेदमन्त्रार्थ द्रष्टा, पूर्णतत्त्वज्ञ और महावैज्ञानिक भी थे ।

महर्षि पतञ्जलि ने स्व रचित योगदर्शन में योग के सभी नव अंग—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि इन अष्टाङ्गयोग के पिछले तीन अंगों को मिलाने

पर नवमांग 'संयम' कहलाता है इन सब पर पूर्ण प्रकाश डाला है। योगदर्शन पर ऋषि व्यास का भाष्य भी है तथा अन्य विद्वानों के व्याख्यान, तथा टीका टिप्पणियां भी उपलब्ध हैं। ऋषि-दयानन्द ने भी ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में उपासना विषय में योगदर्शन के अनेक सूत्रों का विवरण दिया है और उन पर अपना संस्कृत भाष्य भी लिखा है। कहीं कहीं व्यास भाष्य को भी उद्धृत किया है। उससे भी योग जानने के इच्छुकों को पूरा लाभ मिल सकता है। सौभाग्य यह है कि ऋषि ने आर्य भाषा में भी इन सूत्रों का व्याख्यान किया है।

क्योंकि गुरुकुल पत्रिका का यह वेद विशेषाङ्क है और इसमें योग विद्या पर भी लेख लिखना है। इस कारण हम अपने लेख में केवल वेद मन्त्रों के ऋषि दयानन्द कृत भाषा भावार्थ को ही उद्धृत करेंगे। वेदमन्त्र, भूमिका अर्थ, संस्कृत पदार्थ, अन्वय और संस्कृत भावार्थ तथा भाषा भाष्य देने से लेख का बहुत विस्तार हो जाता और संस्कृत न जानने वाले सज्जनों को यथेष्ट लाभ नहीं हो सकता अतः हमने ऋषि द्वारा वेदमन्त्रों के भाषा भावार्थ को ही लिखा है। अपनी ओर से कुछ नहीं लिखा है।

**१–ऋग्वेद (ऋषिभाष्य) के भावार्थ––**

क–जो पुरुष वेदविद्या वा सत्य के संयोग से परमेश्वर की स्तुति, प्रार्थना और उपासना करते हैं उनके हृदय में ईश्वर अन्तर्यामी रूप से वेदमन्त्रों के अर्थों का यथावत् प्रकाश करके निरन्तर उनके लिये सुख का प्रकाश करता है इस से उन पुरुषों में विद्या और पुरुषार्थ कभी नष्ट नहीं होते।

ऋग्वेद मण्डल १, सूक्त, १०, मन्त्र ४

ख–जो मनुष्य एकान्त पवित्र निरुपद्रव देश में स्थिर होकर यमादि संयमान्त के नव अंगों का अभ्यास करते हैं, वे निर्मल आत्मा होकर ज्ञानी श्रेष्ठ सिद्ध होते हैं और जो इन का संग और सेवा करते हैं वे भी शुद्धान्तः करण हो के आत्म-योग के जानने के अधिकारी होते हैं ।। १ ४८.४

ग–हे योगाभ्यास करने हारी स्त्रि ! वह बेला तेरे योगाभ्यास करने के लिये है ।।

१.४=.६

घ–परमेश्वर और बिजुली भी सब आनन्दों को प्राप्त कराते हैं परन्तु इन दोनों का जानने वाला विद्वान दुर्लभ है। ३.६५.३

ङ–वे ही ब्रह्मवेत्ता विद्वान् होते हैं जो धर्मानुष्ठान योगाभ्यास और सत्सङ्ग करके अपने आत्मा को जान और परमात्मा को जानते हैं। और वे ही मुमुक्षु जनों के लिये इस ज्ञान के विदित कराने के योग्य होते है ।। १.१४३.३

च–जो योगाभ्यास से समाहित चित्त दिव्य योगी जनों को अच्छे प्रकार प्राप्त हो धर्मयुक्त मार्ग से चलते हुए परमात्मा में अपने आत्मा को युक्त करते हैं वे मोक्ष पाये हुए होते हैं ।।

१.१६२.२१

छ–परमात्मा विषयक उपदेश से ही साधक-जन मोक्ष पाते हैं और किसी तरह से मोक्ष को प्राप्त कभी नहीं हो सकते। १.१६४.२१

ज–जिज्ञासुजन योगारूढ पुरुषों से योग शिक्षा को प्राप्त होकर पुरुषार्थ से योगाभ्यास कर सिद्ध होते हैं। १.१७६.६

झ–कोई भी जन सत्सङ्ग योगाभ्यास, विद्या और उत्तम बुद्धि के विना पूर्ण विद्या और धन पाने के योग्य नहीं होता है। २.२१.५

ञ–उपासना किया हुआ सर्वज्ञ ईश्वर सब ओर से दुष्टाचरण से निवृत्त कर श्रेष्ठाचार में प्रवृत्त कर अभयमुक्ति पद को प्राप्त कराके सब मुक्त जीवों को आनन्दित करता है। इसी कारण वही सब को उपासना करने योग्य है। २.४१.१२

ट–विद्वान् जन योग विद्या से अपने आत्माओं में ज्ञान का प्रकाश देख औरों को दिखला कर ज्ञान से उन्हें बढ़ाते हैं। ३.१.३

ठ–योगाभ्यास विज्ञान से सेवा किया हुआ जगदीश्वर चिदाकाश में मुक्त जीवों को शीघ्र प्रवेश कर विहार कराता है। ३.३.४

ड–ब्रह्मचर्य्य, विद्या, योगाभ्यास, धर्मानुष्ठान और सत्पुरुषों के संग से साक्षात् किया हुआ आत्मा और परमात्मा सब दोषों को जला के न्दर प्रकाशित ज्ञान को प्रकट करता है ॥ ३-९-५

ढ–जगदीश्वर योगियों को वायु के द्वारा वृद्ध दूत के सदृश दूर देशों में वर्त्तमान समाचार वा पदार्थ को जनाता है ॥ ३-५५-९

ण–ईश्वर का हृदय में सब ध्यान करो ॥ ३-५५-११

त–योगाभ्यास के बिना बुद्धि नहीं वढ़ती और बुद्धि के बिना धन और परमात्मा की सिद्धि नहीं होती है ॥ ४-२४-४

थ– सब योगाभ्यास करके प्राणों में वर्त्तमान परमात्मा को जानकर दुःखों का नाश करो ॥

द–जो मनुष्य शुद्ध बुद्धि और योगाभ्यास से सर्वसुख देने तथा सर्व जगत को धारण कराने वाले पवन को प्राणायाम में वश करते हैं, वे सर्व सुखों को प्राप्त होते हैं ॥ ६-४९-४

ध–जो योगी जन परमात्मा को समाधि से अपने आत्मा में अच्छे प्रकार आरोप के औरों को उपदेश देते हैं उन के लिये तुम शरीर, मन और धन को धारण करो ॥ ७-२०-७

न–जिस आकाश में, प्राणों में वा जलों में सब जगत् जीवन धारण करता है वा जिन प्राणों में स्थित योगी जन परमात्मा को प्राप्त होता है वा जहां बिजुली प्रविष्ट है उन जलों को तुम जान कर रक्षा युक्त होओ ॥ ७-४९-४

**२–यजुर्वेद (ऋषिभाष्य) के भावार्थ––**

क–सत्य प्रेम से उपासना किया हुआ परमेश्वर जीवों को दुष्टमार्गों से अलग और धर्ममार्ग में स्थापन करके इस लोक के सुखों को उनके कर्मानुसार देता है ॥ ५ अध्याय, ३६ मन्त्र

ख–योग विद्या के बिना कोई भी मनुष्य पूर्ण विद्यावान नहीं हो सकता और न पूर्णविद्या के बिना अपने स्वरूप और परमात्मा का ज्ञान कभी होता है ॥ ७-२८

ग–ईश्वर योगाभ्यास करने के समय में योगाभ्यास करने वाले योगी पुरुष के योग को अत्यन्त बढाता है ॥ ७-४०

घ–ईश्वर सब जीवों के लिये सत्य और और असत्य का बोध कराने वाला है। जिस किसी पुरुष को परमेश्वर के जानने की इच्छा हो वह योगाभ्यास करके अपने आत्मा में उसे देख सकता है अन्यत्र नहीं ॥ ७-४२

ङ–कोई भी पुरुष परमात्मा की प्रेम भक्ति के बिना योग सिद्धि को नहीं प्राप्त होता और

जो प्रेम भक्ति युक्त होकर योग बल से परमेश्वर का स्मरण करता है उसको वह दयालु परमात्मा शीघ्र योग सिद्धि देता है ।। ७-४३

च–जो पुरुष योगाभ्यास और भूगर्भ विद्या चाहे वह यम आदि योग के अंग और क्रिया कौशलों से अपने हृदय को, शुद्ध तत्त्वों को जान, बुद्धि को प्राप्त और इनके गुण कर्म तथा स्वभाव से जान के उपयोग लेवे फिर ईश्वर को जान और अपने आत्मा में निश्चय करके अपने और दूसरों के सब प्रयोजनों को सिद्ध करें ।। ११-१

छ–जो मनुष्य परमेश्बर की इस सृष्टि में समाहित हुए योगाभ्यास और तत्त्वविद्या को यथा शक्ति सेवन करें उनमें सुन्दर आत्मज्ञान के प्रकाश से युक्त हुए योग और पदार्थ विद्या का अभ्यास करें तो अवश्य सिद्धियों को प्राप्त हो होवें ।। ११-२

ज-जो पुरुष योगाभ्यास करते हैं, वे अविद्यादि क्लेशों को हटाने वाले शुद्ध गुणों को प्रकट कर सकते हैं ।। ११-३

झ–जो नियम से आहार विहार करने हार जितेन्द्रिय पुरुष एकान्त देश में परमात्मा के साथ अपने आत्मा को युक्त करते हैं वे तत्वज्ञान को प्राप्त होकर नित्य ही सुख भोगते हैं ।। ११-४

ञ–योगाभ्यास के ज्ञान को चाहने वाले मनुष्यों को चाहिये कि योग में कुशल विद्वानों का सङ्ग करें । उनके संग से योग की विधि को जान के ब्रह्मज्ञान का अभ्यास करें । योगाभ्यासियों के संग से योग विधि सहज से प्राप्त होती है । कोई भी जीवात्मा इस संग और ब्रह्मज्ञान के अभ्यास के विना पवित्र होकर सब सुखों को प्राप्त नहीं हो सकता । इस लिये उस योग विधि के साथ ही मनुष्य परब्रह्म की उपासना करें ।। ११-५

ट–योगी नाड़ियों में परमेश्वर को समाधि योग को प्राप्त होते हैं ।। १२-६७

ठ–विद्वानों से योगाभ्यास की शिक्षा और योगसाधनों को बनाकर योगाभ्यास करो ।। १२-६८

ड–जो इस जगत् में उत्तम विद्वान् योगी राज यथार्थता से परमेश्वर को जानते हैं वे सम्पूर्ण प्राणियों को शुद्ध करने और जीवन मुक्त दशा में परोपकार करते हुए विदेह मुक्ति अवस्था में न सूर्य्य लोक और न पृथिवी पर नियम से बसते हैं किन्तु ईश्वर में स्थिर हो के अव्याहत गति से सर्वत्र विचरा करते है । १७-१४

ढ–जब मनुष्य अपने आत्मा के साथ परमात्मा के योग को प्राप्त होता है तब अणिमादि सिद्धि उत्पन्न होती है, उसके पीछे कहीं से न रुकने वाली गति से अभीष्ट स्थानों को जा सकता है, अन्यथा नहीं ।। १७-६७

ण-अच्छे विद्वान् योगी जन जितेन्द्रिय होकर नियम से अपने को अभीष्ट परमात्मा को पाकर आनन्द का विस्तार करते हैं ।। १७-६८

त–जो योगी पुरुष तप, स्वाध्याय और ईश्वर प्रणिधान आदि योग के साधनों से योग (धारणा, ध्यान, समाधि रूप संयम) के बल को प्राप्त हो और अनेक प्राणियों के शरीर में प्रवेश करके अनेक शिर नेत्रादि अंगों से देखने आदि कार्यों को कर सकता है । उसका हम लोगों को अवश्य सेवन करना चाहिये ।। १७-७१

थ–जो अच्छे कार्यों को करके योगाभ्यास करने वाले विद्वान् के संग और प्रीति से परस्पर संवाद करते हैं वे सब के अधिष्ठान परमात्मा को प्राप्त होकर सिद्ध होते हैं ।। १७-७३

द–इस संसार में योग के संस्कार से युक्त जिस जीव का पवित्र भाव से जन्म होता है वह संस्कार की प्रबलता से योग ही के जानने की चाहना करने वाला होता है । और उसका जो सेवन करते हैं वे भी योग की चाहना करने वाले होते हैं, उक्त सब योगी जन जैसे अग्नि इन्धन को जलाता है वैसे समस्त दु ख अशुद्धि भाव को योग से जलाते हैं ।। १७-७५

ध–जो युक्त आहार व्यवहार करने हारे वेदों को पढ़, योगाभ्यास कर, अविद्यादि क्लेशों को छुड़ा, योग की सिद्धियों को प्राप्त हो और उनके अभिमान को भी छोड़ के कैवल्य को प्राप्त होते हैं वे ब्रह्मानन्द का भोग करते हैं ।। १९-७४

न–हे मनुष्यो ! जैसे प्रत्येक ब्रह्माण्ड में मूर्य प्रकाशमान है वैसे सर्व जगत् में परमात्मा प्रकाशमान है, जो योगाभ्यास से उस अन्तर्यामी परमेश्वर को अपने आत्मा से युक्त करते है वे सब ओर से प्रकाश को प्राप्त होते हैं ।। २३-५

प–विद्या, सज्जनों का संग और योगाभ्यास से परमात्मा को शीघ्र प्राप्त होते हैं ।। २३-६

फ–हे मनुष्यो ! जिस से बड़ा दयावान् न्यायकारी और अत्यन्त सूक्ष्म कोई भी पदार्थ नही वा जिसने वेदप्रकट करने द्वारा सब मनुष्य सुशोभित किये वा जिसने अद्भुत ज्ञान और धन जगत् में विस्तृत किया और जो योगाभ्यास से प्राप्त होने योग्य है वही ईश्वर हम सब लोगों को अति उपासना करने योग्य है यह तुम जानो २६-३

ब–हे मनुष्यो ! आप लोग बलादि गुणों से युक्त सब के धारण करने वाले वायु को जान के धन और बुद्धि को बढ़ावें । जो एकान्त में स्थित होके इस प्राण के द्वारा अपने स्वरूप और परमात्मा को जानना चाहे तो इन दोनों आत्माओं का साक्षात्कार होता है ।। २७-२४

भ–हे मनुष्यो ! जो स्थूल पंचतत्व दीख पड़ते हैं उनको सूक्ष्म प्रकृति का कार्य पंचतन्मात्र नामक से उत्पन्न हुए जानो, जिनके बीच जो एक सूत्रात्मा वायु है वह सब को धारण करता है, यह जानो जो उस वायु के द्वारा योगाभ्यास से परमात्मा को जानना चाहो तो उसको साक्षात् जान सको ।। २७-२५

म–जो सत्यभाव से परमेश्वर की उपासना करते, यथा शक्ति उसकी आज्ञा का पालन करते और सर्वोपरि सत्कार के योग्य परमात्मा को मानते हैं उनको दयालु ईश्वर पापाचरण मार्ग से पृथक् कर धर्म युक्त मार्ग में चला के विज्ञान देकर धर्म अर्थ काम और मोक्ष को सिद्ध करने के लिये समर्थ करता है, इससे एक अद्वितीय ईश्वर को छोड़ किसी की उपासना कदापि न करें ।। ४०-१९

य–सब मनुष्यों के प्रति ईश्वर उपदेश करता है कि हे मनुष्यो ! जो मैं यहां हूं वही अन्यत्र सूर्यादि लोक में, जो अन्य स्थान सूर्य्य आदि लोक में हूं वही यहां हूं । सर्वत्र परिपूर्ण आकाश के तुल्य व्यापक मुझ से भिन्न कोई बड़ा नहीं, मैं ही सब से बड़ा हूं । मेरे सुलक्षणों से युक्त पुत्र के तुल्य प्राणों से प्यारा मेरा निज का नाम

'ओ३म्' यह है । जो मेरा प्रेम और सत्याचरण से शरण लेता उनकी अन्तर्यामी रूप से मैं अविद्या का बिनाश कर उसके आत्मा का प्रकाश करके शुभ गुण कर्म स्वभाव वाला कर सत्य स्वरूप का आवरण स्थिर कर योग से हुए विज्ञान को दे और सब दुःखों से अलग करके मोक्ष सुख को प्राप्त कराता हूं ।। ४०-१७

## ३—ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका (उपासना विषय)

क—उपासना समय में सब मनुष्य अपने मन को ईश्वर मे ठीक ठीक युक्त करते हैं तथा अपने ज्ञान को भी सदा परमेश्वर में स्थिर करते हैं ।।

ऋ० ५-८१-१

ख—योग को करने वाले मनुष्य तत्वाय अर्थात् ब्रह्मज्ञान के लिये जब अपने को पहिले परमेश्वर में युक्त करते हैं तब परमेश्वर उनकी बुद्धि को अपनी कृपा से अपने में युक्त कर लेता है फिर वे परमेश्वर के प्रकाश को निश्चय करके यथा-वत् धारण करते हैं ।। यजु० ११-१।।

ग—उपासना योग करके अपने आत्मा को शुद्ध करें जिससे अपने शुद्ध मन से परमेश्वर के प्रकाश रूप आनन्द को प्राप्त करें । यजु०११-२

घ—देव परमेश्वर भी उपासकों को अत्यन्त सुख को दे के उनकी बुद्धि के साथ अपने आनन्द स्वरूप प्रकाश को करता है । यजु० ११-३

ङ—उपासना योग से तुम लोग सुखों को प्राप्त हो । इसमें सन्देह मत करो । मैं ईश्वर तुम को उपासना योग में स्थिर करता हूं ।। यजु० ११-४

च—जो विद्वान् योगीलोग और ध्यान करने वाले यथायोग्य विभाग से नाडियों में अपने आत्मा से परमेश्वर की धारणा करते हैं, योगयुक्त कर्मों में तत्पर रहते हैं । अपने ज्ञान और आनन्द को विस्तृत करते हैं और परमानन्द को प्राप्त होते हैं ।। यजु० १२-६७

छ—हे उपासक लोगो ! तुम योगाभ्यास तथा परमात्मा के योग से नाडियों में ध्यान करके परमानन्द का विस्तार करो । उपासना योग वृत्तियों से परमात्मा के योग को अपने आत्मा में प्रकाशित करो ।। यजु० १२-६८

ज—सब पदार्थों की सिद्धि का मुख्य हेतु तो प्राण है उसको प्राणायाम की रीति से, अत्यन्त प्रीति के साथ परमात्मा में युक्त करते हैं ।।

ऋ० १-६-१

झ—ज्ञान रूप यज्ञ और आत्मादि द्रव्यों की परमेश्वर को दक्षिणा देने से मुक्त लोग मुख्य सुख में प्रसन्न रहते हैं जो परमेश्वर के सख्य अर्थात् मित्रता से मोक्ष भाव को प्राप्त हो गये हैं, उन्हीं के लिये भद्र नाम सब सुख नियत किये गये हैं । उनके जो प्राण हैं उनकी बुद्धि को अत्यन्त बढ़ाने वाले होते हैं और फिर वे परस्पर अपने ज्ञान से एक दूसरे को प्रीति पूर्वक देखते और मिलते हैं ।।

ऋ० १०-६२-१

ञ—हे अग्ने परमेश्वर हम लोग आपकी प्राप्ति की कामना करके आप को अपने हृदय में निहित अर्थात् स्थापित और आपका ही सर्वत्र प्रकाश करते रहें ।। यजु० १९-७०

ट—हे परमेश्वर हमारे हृदय में प्रकाशित हूजिये ।। यजु० १९-५४

## ४–सत्यार्थप्रकाश (सप्तम समुल्लास)

हे जगदीश्वर ! जिसमें सब योगी लोग इन भूत, भविष्यत्, वर्त्तमान व्यवहारों को जानते जो नाशरहित जीवात्मा को परमात्मा के साथ मिल कर सब प्रकार त्रिकालज्ञ करता है। जिसमें ज्ञान क्रिया है पांच ज्ञानेन्द्रिय बुद्धि और आत्मा युक्त रहता है उस योग रूप यज्ञ को जिससे बढ़ाते हैं वह मेरा मन विज्ञान युक्त होकर अविद्यादि क्लेशों से पृथक् रहे ॥ यजु० ३४-४

## ५–संस्कार विधि (संन्यास प्रकरण)

क–शमादि गुणयुक्त सन्यासिन् ! तू यथार्थ बोलने सत्यभाषण करने से, सत्य के धारण में सच्ची प्रीति और प्राणायाम योगाभ्यास से सरलता से निष्पन्न होता हुआ अपने शरीर, इन्द्रिय, मन, बुद्धि को पवित्र कर परमैश्वर्ययुक्त परमात्मा के लिये सब ओर से गमन कर ॥ ऋ० ९-११३-१

ख–हे परमात्मन् ! जिस आप में कामना करने योग्य शुद्ध कामना वाले लोग यथार्थ ज्ञान युक्त शुद्ध विज्ञान युक्त मुक्ति को प्राप्त हुए सिद्ध पुरुष विचरते हैं उस अपने स्वरूप में मुझ को मोक्ष प्राप्त कीजिये और उस परमानन्दैश्वर्य के लिये कृपा से प्राप्त हूजिये ॥ ऋ० ९-११३-९

ग–हे सर्वानन्दयुक्त जगदीश्वर ! जिस आप में सब कामनाएं प्राप्त होती हैं, उसी अपने स्वरूप में परमैश्वर्य के लिये मुझ को जन्म मृत्यु के दुःख से रहित मोक्ष युक्त जिस मुक्ति के समय के मध्य में संसार में नहीं आना पड़ता उस मुक्ति की प्राप्ति वाला कीजिये और इसी प्रकार सब जीवों को सब ओर से प्राप्त हूये ॥ ऋ० ९-११३-११

गणतन्त्र-दिवस पर स्थानीय भल्ला कालेज के विशाल प्रांगण में नगर के लब्धप्रतिष्ठ नागरिकों पत्रकारों, नेताओं तथा एन० सी० सी० के समवेत छात्रों को सम्बोधित करते हुए समारोह के अध्यक्ष कर्नल रघुवीरसिंह शास्त्री।

# वैदिक योगसिद्धियां

डा० रामनाथ वेदालंकार

पातंजल योगदर्शन के विभूतिपाद में योग की कुछ सिद्धियों का वर्णन किया गया है। तदनुसार योगी भूत और भविष्य की बातों को जान सकता है, सब प्राणियों की बोली समझ सकता है, पूर्व-जन्म का ज्ञान कर सकता है, दूसरे के चित्त का हाल जान सकता है। वह इच्छानुसार अन्तर्धान हो सकता है, मृत्यु कब होगी यह जान सकता है, हाथी आदि का बल प्राप्त कर सकता है, सूक्ष्म से सूक्ष्म वस्तु को देख सकता है, ढकी-छिपी या भूमि के अन्दर गड़ी वस्तु का प्रत्यक्ष कर सकता है, दूर से दूर स्थित पदार्थ का अवलोकन कर सकता है, बिना चीर-फाड़ किये शरीर की आन्तरिक स्थिति को जान सकता है, भूख-प्यास को जीत सकता है, अपने चित्त को दूसरे के शरीर में प्रविष्ट कर सकता है, पानी-कीचड़-कांटों पर बेखटके चल सकता है, आकाश में उड़ सकता है, अणिमा-लघिमा आदि सिद्धियों को प्राप्त कर इच्छानुसार छोटा-बड़ा, हलका या भारी हो सकता है। वह चन्द्रमा आदि दूरस्थ पदार्थों को छू सकता है, इच्छाओं को पूर्ण कर सकता है, सबको वश में कर सकता है, दुष्कर कार्यों में भी समर्थ हो सकता है, प्रकृति को अपनी इच्छानुसार बदल सकता है, अद्भुत रूप, लावण्य और अपरिमित बल पा सकता है, देह को वज्र के समान कठोर कर सकता है। पृथिवी आदि के धर्मों की बाधा को दूर कर वह चाहे तो पानी में घुसकर भी गीला होने से तथा अग्नि में घुसकर भी जलने से बच सकता है।

ये तथा इसी प्रकार की अन्य अनेक सिद्धियां किस रूप में कहां तक संभव या असंभव हैं, इस विषय में प्रामाणिकता के साथ कहने का अधिकारी कोई योगी ही हो सकता है। कई विद्वानों का मन्तव्य है कि पातंजल योगदर्शन के सिद्धियों से सम्बद्ध सूत्रों का वह अभिप्राय है ही नहीं, जैसा समझा जाता है, या जैसा व्यासभाष्य और भोज-वृत्ति में बताया गया है। वे उन सूत्रों की ऐसी व्याख्या करते हैं, जिससे इन सिद्धियों में कोई अनोखा-पन नहीं रहता। इन्हें वे सर्वसामान्य की समझ में आने वाला साधारण सा रूप देने का प्रयत्न करते हैं। दूसरे अनेक विद्वान् ऐसे भी हैं जो इन सिद्धियों में पूर्णतः विश्वास करते हैं। किसी पक्ष में कोई निर्णय देने का अधिकारी अपने आपको न समझते हुए भी हम इतना अवश्य कहना चाहते हैं कि सर्वसाधारण लोग किसी बात को नहीं कर सकते या उनकी समझ में वह बात नहीं आती, केवल इसी हेतु से उस बात को असंभव कह देना उचित नहीं है। कुछ सिद्धियों का प्रदर्शन करने वाले लोग आज भी विद्यमान हैं। आज भी ऐसे व्यक्ति हैं जो अपने प्राणों को रोक कर महीना-दो-महीने तक भूमि में गड़े रह सकते हैं। उनका कथन है कि अभ्यास से यह अवधि कई वर्षों तक बढ़ाई जा सकती है। आज भी ऐसे अभ्यासी हैं जो कुछ समय तक हृदय की गति को रोक कर डाक्टरों को चकित कर देते हैं। ऐसे स्थितप्रज्ञ व्यक्ति भी हैं जो एक समय में बीसियों लोगों के प्रश्नों का एक साथ हल करने में अपने मन को लगा सकते हैं। एक व्यक्ति को अरबों की संख्या का एक गुणन का प्रश्न मौखिक हल करने को दे दिया गया, उसके साथ ही अनेक लोगों ने अपने-अपने पृथक् सैद्धान्तिक प्रश्न भी उत्तर देने के लिए उसे बता दिये। वह एक साथ सबका हल सोचता रहा। अन्त में उसी क्रम से जिस क्रम से उससे प्रश्न पूछे गये थे उसने सब प्रश्नों का ठीक-ठीक उत्तर दे दिया। यदि इस

प्रकार के प्रदर्शन करने वाले व्यक्ति आज न मिलते तो इन सब बातों को भी असंभव ही कहा जाता।

कथाओं और किंवदन्तियों में तो योगियों की आश्चर्यजनक सिद्धियों की चर्चा प्रायः सुनने में आती ही रहती है। महाभारत के उस योगी की कथा पाठकों को स्मरण ही होगी जिसने वृक्ष पर बैठे हुए एक पक्षी को सिर पर बींट कर देने के अपराध में अपने कुपित दृष्टिनिक्षेप मात्र से नीचे गिरा दिया था, और एक पतिव्रता योगिनी को यह घटना घर बैठे ज्ञात हो गई थी तथा योगी जब उसके घर भिक्षा मांगने आया और उस साध्वी के देर से भिक्षा लेकर निकलने पर लाल-पीला होने लगा, तब 'मुझे वह पक्षी मत समझना' यह कह कर उसने योगी को लज्जित कर दिया था। ऋषि दयानन्द के सम्बन्ध में भी योगसिद्धि की कई किंवदन्तियां प्रसिद्ध हैं। उनके वेदभाष्य आदि ग्रन्थों में आये कतिपय वचनों से भी ज्ञात होता है कि वे योगसिद्धियों में विश्वास रखते थे, यद्यपि उनके प्रदर्शन द्वारा लोकवञ्चना करने को वे उचित नहीं समझते थे।

योगवेत्ताओं का कथन है कि योगाभ्यासियों के मार्ग में सिद्धियां विघ्नरूप होती हैं। जो उनके लुभावने रूप पर ललचा कर साधना को छोड़ देता है और सिद्धियों को ही अन्तिम प्राप्तव्य वस्तु समझ उनका प्रदर्शन करने लगता है, वह योगभ्रष्ट कहाता है। सच्चे योगी तो इन सिद्धियों को लक्ष्य-प्राप्ति के बीच का पड़ाव मात्र समझते हैं और इनके प्रदर्शन से बचते हैं। संभवतः यही कारण है कि अनेक विख्यात योगियों के विषय में संसार को यह ज्ञान ही नहीं हो पाता कि इन कथित सिद्धियों में से भी कोई सिद्धियां उन्हें प्राप्त हैं या नहीं। यह भी ध्यान देने योग्य है कि योगी की ऊंचाई-नीचाई की जांच सिद्धियों के पैमाने से करना ठीक नहीं है। यह भी संभव है कि कोई अत्यन्त महान योगी हो, पर वह इन सिद्धियों में से कोई भी सिद्धि करके न दिखा सकता हो, दूसरी ओर एक साधारण योगी जिसने सिद्धियों पर ही अपने सारे अभ्यास को केन्द्रित कर लिया है, कई सिद्धियों का प्रदर्शन कर सकता हो। सिद्धि वही योगी करके दिखा सकेगा जिसने उसके लिए अभ्यास किया है। जो इन सिद्धियों को काम की वस्तु न समझ अपने लक्ष्य की ओर अग्रसर रहता है वह अनायास इन्हें करके नहीं दिखा सकता। हां, यह ठीक है कि यदि वह इनका अभ्यास करने लगे तो बहुत शीघ्र ही इन्हें प्राप्त कर सकता है और संसार को दिखा भी सकता है तथा लोक-कल्याण के लिए भी इनका उपयोग कर सकता है। योगदर्शन में इन सिद्धियों को समाधि में विघ्नरूप ही कहा है, भले ही ये सांसारिक दृष्टिकोण से सिद्धियां कहाती हैं—**ते समाधावुपसर्गा व्युत्थाने सिद्धयः** ३.३७।

अस्तु, अब हम ऋग्वेद का एक सूक्त विद्वान् पाठकों के समक्ष विचारार्थ प्रस्तुत करना चाहते हैं, जिसमें कुछ सिद्धियों का वर्णन प्रतीत होता है। यह ऋग्वेद के दशम मण्डल का १३६ वां सूक्त है, जिसमें सात मन्त्र हैं। इनके ऋषि क्रमशः जूति, वातजूति, विप्रजूति, वृषाणक, करिक्रत, एतश तथा ऋष्यशृङ्ग हैं। इन ऋषियों ने इन मन्त्रों के अर्थों का साक्षात्कार कर योगाभ्यास द्वारा इनमें वर्णित सिद्धियों को प्राप्त कर मन्त्रार्थों का जनता में प्रचार किया होगा, अतएव ये इन मन्त्रों के ऋषि कहलाते हैं। सूक्त का देवता 'केशी' या 'केशिनः' है। प्रकृति में केशी सूर्य का नाम है। रश्मिरूपी केशों वाला होने से तथा प्रकाशमान् होने से सूर्य को केशी कहते हैं—**केशी, केशा रश्मयः, तैः तद्वान् भवति, काशनाद् वा** 'निरुक्त १२.२५।' अग्नि और वायु को भी केशी कहते हैं, क्योंकि वायु धूल या जलकण रूपी केशों वाला तथा अग्नि धुएं रूपी केशों वाला है—**अथाप्येते इतरे ज्योतिषी केशिनी**

**उच्येते, धूमेन अग्निः, रजसा च मध्यमः** निरुक्त १२.२६। बहुवचनान्त 'केशिनः' का अर्थ सूर्य की किरणें भी होता है। ये सब तो प्राकृतिक अर्थ हैं। मनुष्यों में योगी मुनि केशी होगा। इसका प्रमाण यह है कि इस सूक्त में केशी शब्द तो केवल तीन ही मन्त्रों में है, शेष चार मन्त्रों में 'मुनिः' या 'मुनयः' प्रयुक्त हुआ है। योगी मुनि के पक्ष में केशी का शब्दार्थ होगा 'केशों वाला या जटाजूट-धारी, अथवा अध्यात्मप्रकाश की किरणों से प्रकाशमान'। यहां हमें इस मुनि अर्थ से ही प्रयोजन है, अतः उसी पक्ष में मन्त्रों की व्याख्या करेंगे और यह भी देखेंगे कि इन मन्त्रों से किस किस सिद्धि का संकेत मिलता है।

**केश्यग्निं केशी विषं केशी बिभर्ति रोदसी।**
**केशी विश्वं स्वर्दृशे केशीदं ज्योतिरुच्यते॥१॥**

**अर्थ**–(केशी अग्निं बिभर्ति) योगी मुनि अग्नि को धारण कर सकता है, (केशी विषं बिभर्ति) योगी मुनि विष को धारण कर सकता है (केशी रोदसी बिभर्ति) योगी मुनि द्यावापृथिवी को धारण कर सकता है, (केशी दृशे विश्वं स्वः बिभर्ति) योगी मुनि अनुभव करने के लिए दिव्य प्रकाश को प्राप्त कर सकता है। (इदं ज्योतिः केशी उच्यते) योगी के शरीर में विद्यमान यह आत्मज्योति केशी कहलाती है।

इस मन्त्र से निम्न बातें सूचित होती हैं––

१. योगी को ऐसी सिद्धि प्राप्त हो सकती है कि वह हाथ से आग को पकड़ ले या आग में प्रविष्ट हो जाये, तो भी जले नहीं। योगदर्शन में यह सिद्धि '**तद्धर्मानभिघातश्च**॥ ३.४५' सूत्र द्वारा प्रकट की गयी है, जिसके व्यासभाष्य में कहा गया है–'**नाग्निरुष्णो दहति**' अर्थात् उष्णता धर्म वाली अग्नि योगी को जलाती नहीं। शरीर पर अकरकरा आदि औषधों का लेप कर लेने पर तो साधारण मनुष्य भी अग्नि में नहीं जलता, जैसा कि जादूगर लोग प्रायः खेल दिखाया करते हैं; परन्तु योगी बिना किसी औषध का लेप किये ही न जलने की सिद्धि प्राप्त कर सकता है।

२. योगी विषपान कर सकता है। उसके शरीर पर विष कोई बुरा प्रभाव नहीं करेगा, वह पच जायेगा। मीरा का विषपान प्रसिद्ध है–'जहर का प्याला राणा जी भेज्या, पीवत मीरा हांसी रे'। ऋषि दयानन्द के विषय में कहा जाता है कि उन्हें अनेक बार विष दिया गया, जिसे वे योगबल से निष्प्रभाव करते रहे।

३. तीसरी बात मन्त्र में यह कही है कि योगी द्यावापृथिवी को धारण कर सकता है। वैसे तो द्यावापृथिवी परमात्मा द्वारा धृत हैं ही, किन्तु जब मानवीय पापों के बढ़ जाने से विनाश उपस्थित होने लगता है, तब योगी द्यावापृथिवी-वासी मनुष्यों को अपनी दिव्यता की तरंगों से प्रभावित कर उन्हें विनाश से बचाता है, और इस प्रकार अपने कन्धों पर द्यावापृथिवी के भार को उठाता है।

४. चौथी बात यह कही गई है कि योगी मनुष्य पदार्थों का अनुभव करने के लिए दिव्य प्रकाश या दिव्य ग्रहण-सामर्थ्य प्राप्त कर सकता है। योगदर्शन में इस सिद्धि का वर्णन '**ततः प्रातिभश्रवणवेदनादर्शास्वादवार्ता जायन्ते** ३.३६' इस सूत्र द्वारा किया गया है। यह सिद्धि प्राप्त हो जाने पर योगी सूक्ष्म, व्यवहित, विप्रकृष्ट, अतीत आदि को जान सकता है, कान से सुन सकता है, त्वचा से अनुभव कर सकता है, आंख से देख सकता है, जिह्वा से चख सकता है, नासिका से सूंघ सकता है।

इन चारों सिद्धियों का वर्णन करने के अनन्तर अन्त में मन्त्र में यह बताया है कि यह केशी है

कौन। योगी के शरीर के अन्दर विद्यमान आत्म-ज्योति ही 'केशी' है, क्योंकि वस्तुतः सब सिद्धियां उस आत्मा को ही प्राप्त होती हैं।

**मुनयो वातरशनाः पिशङ्गा वसते मला।**
**वातस्यानु ध्राजिं यन्ति यद् देवासो अविक्षत। २**

**अर्थ**–(वातरशनाः) जिन्होंने वायु को रस्सी की तरह पकड़ लिया है ऐसे (मुनयः) योगी मुनिजन (पिशङ्गा मला वसते) पिंगल वर्ण के मटमैले केशों को, जटाजूटों को, धारण करते हैं। (यद्) जब (देवासः अविक्षत) उनमें दिव्य शक्तियां प्रविष्ट हो जाती हैं तब वे (वातस्य ध्राजिम् अनुयन्ति) वायु की गति के साथ-साथ उड़ने लगते हैं।

इस मन्त्र में योगी के वायु के साथ-साथ आकाश में उड़ने की सिद्धि का संकेत है। जैसे नट लोग रस्सियों पर दौड़ते और नृत्य करते हैं, वैसे योगी वायु रूपी रस्सी के सहारे आकाश में उड़ सकता है। योगदर्शन में आकाशगमन की यह सिद्धि निम्न सूत्र में वर्णित है––**कायाकाशयोः सम्बन्धसंयमाद् लघुतूलसमापत्तेश्चाकाशगमनम्** (३.४२), अर्थात् शरीर और आकाश के सम्बन्ध में संयम करने से और हलकी रुई से तदाकारता कर लेने से योगी आकाश में गमन कर सकता है। इस सूत्र का व्यासभाष्य इस प्रकार है––

**यत्र कायस्तत्राकाशं, तस्यावकाशदानात्। कायस्य तेन सम्बन्धः प्राप्तिः। तत्र कृतसंयमो जित्वा तत् सम्बन्धं लघुषु तूलादिषु आपरमाणुभ्यः समापत्तिं लब्ध्वा जितसम्बन्धो लघुर्भवति। लघुत्वाच्च जले पादाभ्यां विहरति। ततस्तु ऊर्णनाभितन्तुमात्रे विहृत्य रश्मिषु विहरति। ततो यथेष्टमाकाशगतिरस्य भवतीति।**

आशय यह है कि 'जहां शरीर है वहां आकाश भी अवश्य है, क्योंकि आकाश शरीर को स्थित होने के लिए खाली स्थान देता है। आकाश और शरीर का जो यह सम्बन्ध है उसमें संयम करने से और हलकी रुई आदि में परमाणु पर्यन्त संयम करने से योगी रुई के समान हलका हो जाता है। हलका हो जाने से वह पैरों से पानी के ऊपर चल सकता है। फिर मकड़ी के जाले पर विहार कर सकता है। फिर सूर्य की किरणों के सहारे चढ़-उतर सकता है। तदुपरान्त उसमें यह शक्ति आ जाती है कि इच्छानुसार निर्विघ्न आकाश में विहार कर सके।'

जैसे यहां मकड़ी के जाले तथा सूर्य की किरणों के सहारे आकाशगति का वर्णन है, वैसे मन्त्र में वायु के सहारे आकाश में उड़ना कहा गया है।

**उन्मदिता मौनेयेन वाताँ आ तस्थिमा वयम्।**
**शरीरेदस्माकं यूयं मर्तासो अभिपश्यथ। ३।**

**अर्थ**––(मौनेयेन उन्मदिताः वयम्) मुनित्व से निरतिशय आनन्द को प्राप्त हुए हम (वातान् आ तस्थिम) वायु पर आरूढ़ हो गये हैं। (मर्तासः) हे मनुष्यो, (यूयम्) तुम (अस्माकं शरीरा इत्) केवल हमारे शरीरों को ही (अभिपश्यथ) देखते हो।

योगिजन कह रहे हैं कि हमने योगाभ्यास द्वारा वायु पर आरूढ़ होने की सिद्धि प्राप्त कर ली है। पर तुम्हें हमारी इस महिमा का ज्ञान कैसे हो सकता है, क्योंकि तुम तो केवल हमारे शरीरों को ही देख सकते हो। बाहर से देखने से तो हम भी वैसे ही दिखाई देते हैं, जैसे अन्य मनुष्य हैं। एवं इस मन्त्र में भी गत मन्त्र के समान वायु के साथ-साथ आकाश में उड़ने का वर्णन है।

**अन्तरिक्षेण पतति विश्वा रूपावचाकशत्।**
**मुनिर्देवस्य देवस्य सौकृत्याय सखा हितः। ४।**

**अर्थ**––(सौकृत्याय हितः) शुभ कर्मों के लिए नियुक्त (देवस्य देवस्य सखा) प्रत्येक देवजन के साथ मित्रभाव रखने वाला (मुनिः) मुनि (विश्वा

रूपा अवचाकशत्) सब रूपों को देखता हुआ (अन्तरिक्षेण पतति) आकाशमार्ग से उड़ता है ।

इस मन्त्र में फिर योगी के आकाशविहार का वर्णन है । वह सब मनुष्यों के साथ मैत्रीभाव रखता हुआ उनके कल्याणार्थ आकाश में घूमता है और आकाश से भूमि की सब अवस्थाओं को देखता जाता है । जहां-कहीं किसी को कष्ट में पड़ा हुआ देखता है, उसकी सहायता करता है ।

वातस्याश्वो वायोः सखाऽथो देवेषितो मुनिः ।
उभौ समुद्रावाक्षेति यश्च पूर्व उतापरः ॥५॥

**अर्थ**—यह मुनि (वातस्य अश्वः) वायु का भोक्ता है, ( वायोः सखा ) वायु का साथी है । ( अथो ) और ( देवेषितः मुनिः ) परमेश्वर से प्रेरणा प्राप्त यह मुनि (उभौ समुद्रौ आक्षेति) दोनों समुद्रों में निवास कर सकता है (यश्च पूर्वः उत अपरः) जो कि पूर्व और अपर अर्थात् निचला और उपरला समुद्र है ।

इस मन्त्र से ज्ञात होता है कि योगी बहुत दिनों तक निराहार केवल वायु के सहारे जीवित रह सकता है । साथ ही उसके विषय में यह भी कहा गया है कि वह पूर्व और अपर दोनों समुद्रों के अन्दर भी निवास कर सकता है । पूर्व समुद्र से निचला पार्थिव समुद्र तथा उत्तर समुद्र से उपरिवर्ती मेघ अभिप्रेत है । योगी जितनी देर चाहे समुद्र के पानी में डुबकी लगाये रह सकता है, तथा जब चाहे बादलों की सैर कर सकता है ।

अप्सरसां गन्धर्वाणां मृगाणां चरणे चरन् ।
केशो केतस्य विद्वान्त्सखा स्वादुर्मदिन्तमः ॥६

**अर्थ**—(अप्सरसाम्) विद्युतों के, (गन्धर्वाणाम्) सूर्यकिरणों को धारण करने वाले ग्रहोपग्रहों के, तथा (मृगाणाम्) पशुओं के (चरणे) विचरणस्थान में (चरन्) घूमता हुआ ( केशी ) मुनि (केतस्य विद्वान्) ज्ञान का पण्डित, ( सखा ) सबका मित्र, (स्वादुः) मधुर-स्वभाव तथा (मदिन्तमः) अतिशय आनन्ददायक होता है ।

यहां योगी मुनि की विशेषता बताते हुए कहा गया है कि वह अप्सराओं, गन्धर्वों तथा मृगों के विचरणस्थान में विहार कर सकता है । अप्सरा का अर्थ विद्युत् है—**अप्सु सरन्तीति अप्सरसः** । गन्धर्व का अर्थ है सूर्य-किरणों को धारण करने वाले ग्रहोपग्रह—**गाः सूर्यरश्मीन् धरन्तीति गन्धर्वाः** । मृग पशुवाची प्रसिद्ध ही है । एवं योगी विद्युतों के स्थान बादल में, ग्रहोपग्रहों की भ्रमण-कक्षा में तथा पशुओं के विचरण-स्थान बीहड़ वनों, गिरि-कन्दराओं आदि में विहार कर सकता है । वह योगी ज्ञान-सम्पन्न, सबका मित्र, सबसे मधुर व्यवहार करने वाला तथा आनन्ददायक होता है ।

वायुरस्मा उपामन्थत् पिनष्टि स्मा कुनन्नमा ।
केशी विषस्य पात्रेण यद् रुद्रेणापिबत् सह ॥७।

**अर्थ**—(यत्) जब (केशी) योगी मुनि (रुद्रेण सह) रुद्र के साथ (पात्रेण) पात्र द्वारा (विषस्य अपिबत्) विष का पान करता है, तब (कुनन्नमा पिनष्टि स्म) कुनन्नमा उस विष को पीसती है, (वायुः अस्मै उपामन्थत्) वायु उस योगी के लिए उस विष को मथती है ।

यहां पुनः योगी के विषपान का वर्णन है, जिसका संकेत प्रथम मन्त्र में भी हो चुका है । योगी पात्र में भर कर विष पी जाता है । रुद्र उसका साथ देते हैं । रुद्र प्राणों का नाम है—**प्राणा वाव रुद्राः** ( छान्दो. उप. ३।१६।३ ) । कुनन्नमा अर्थात् दन्तपंक्ति उस विष को चबा-चबा कर पीसती है—**कुं पार्थिवमन्नं पिष्ट्वा भृशं नमयति मृदूकरोतीति कुनन्नमा दन्तपंक्तिः** । जिह्वासहचरित मुखवर्ती वायु उसे मथता है । इस प्रकार मुख में चबाया तथा मथा जाकर वह विष योगी के उदर

में पहुंचता है और वहां योगी उसे अपने योगबल से पचा लेता है।

इस मन्त्र के साथ सूक्त समाप्त होता है। संक्षेप में इस सूक्त में वर्णित योगसिद्धियां निम्न हुईं—अग्नि को हाथों से पकड़ लेना, विष पी लेना द्यावापृथिवी को धारण करना, सूक्ष्म-व्यवहित-दूरस्थ-भूतकालिक-भविष्यकालिक आदि वस्तुओं को जान लेना, वायु के साथ-साथ आकाश में उड़ना, पानी के अन्दर देर तक रह सकना, बादल-ग्रहोपग्रह आदि में विचरना। उक्त मन्त्रों के सूर्यादिपरक अर्थ भी बहुत सुन्दर हैं, किन्तु प्रकृत में मुनिपरक या सिद्धि-परक अर्थों से ही प्रयोजन होने के कारण उन्हीं तक सीमित रहा गया है। वेदों के अन्य कई सूक्त या मन्त्र भी सिद्धिपरक व्याख्यात हो सकते हैं। आशा है विद्वज्जन इस दिशा में विचार करेंगे।

---o---

आर्य वह मनुष्य है जो वैदिक क्रिया द्वारा आन्तर या बाह्य कर्म अथवा अपस् द्वारा जो कि देवों के प्रति यज्ञरूप होता है अपने आपको परिपूर्ण करने की इच्छा रखता है। पर यह कर्म एक मात्र, एक प्रमाण, एक युद्ध, एक ऊर्ध्वमुख आरोहण के रूप में भी चित्रित किया गया है। आर्य मनुष्य ऊं भाइयों की तरफ जाने का यत्न करता है, अपने प्रमाण में, जो प्रमाण कि एक साथ एक अग्रगति और ऊर्ध्वारोहण दोनों हैं। संघर्ष करके अपने मार्ग को बनाता है। यही उमका आर्यत्व है।

—श्री अरविन्द।

# वेद प्रतिपाद्यो योगः

श्री पं० विद्यानिधि शास्त्री व्याकरणाचार्यः

वेदालंकारभूत ! प्रियवर भगवद्दत्त ! विद्वद्वरेण्य
श्रेयः प्रेयः पथस्थस्त्वमसि ननु तवश्रेष्ठसम्पाद-
कत्वे ।

नूत्नः श्लाघ्यः समिद्धो मणिरिव मसृणो
वेदयोगाभिधोऽयं ।

ख्यातोऽङ्कः पत्रिकायां विलसतु विदधत्
स्वामभिख्यामपूर्वाम् ॥१॥

श्रीपतञ्जलिमुनि विरचिते योगदर्शनशास्त्रे साधनपादे 'स्वाध्यायादिष्टदेवतासम्प्रयोगः' इति सूत्रं प्रसिद्धम् । तत्रत्यव्यासभाष्यस्थोऽयं श्लोकः सुतरां सर्वविदितश्चकास्ति—स्वाध्यायाद्योगमासीत योगात् स्वाध्यायमामनेत् । स्वाध्याययोगसम्पत्त्या परमात्मा प्रकाशते ॥ इति ।

अस्यायं भावः—स्वाध्यायात् वेदाध्ययनात् योगं समाधिं चित्तवृत्तिनिरोधरूपं ध्यानयोगं ज्ञानयोगं कर्मयोगं वा आसीत अनुतिष्ठेत् । अत्र स्वाध्याय-शब्देन वेदरूपोऽर्थः परिगृह्यते । स्वाध्यायोऽध्येतव्यः इत्यादिप्राचीनाचार्यवचनेषु वेदार्थस्यैव प्रसिद्धत्वात् । पुरा प्रतिशाखं वेदानामध्ययनं प्रक्रम्यते स्म । अतः स्वाध्यायात् वेदाध्ययनात् इत्यर्थः स्फुटीभवति । ल्यब्लोपे च पञ्चमीमाश्रित्य स्वाध्यायात्' इत्यस्य स्वाध्यायं वेदाध्ययनं विधायेत्यर्थः सम्पद्यते । एव योगात्' इत्यपि ल्यब्लोपे पञ्चमी । योगसमाधिं विधाय च स्वाध्यायं वेदाध्ययनं आमनेत् अभ्यस्येत् । एवमुभयोः स्वाध्याययोगयोः सम्पत्त्या सम्पादनेन परमात्मा परं ब्रह्म प्रकाशते प्रकाशितं भवति । श्लोकोऽयं वेदाभ्यासेन सह योगाभ्यासस्यावश्यकत्वं प्रतिपादयति । तथा हि——

वेदाभ्यासो हि विप्रस्य परमं तप उच्यते ।
तपसस्तु पराकाष्ठा योगाभ्यासोस्ति योगिनः ॥

वेदाभ्यासो विद्याभ्यासः । योगाभ्यासश्च व्रताभ्यास इत्यनर्थान्तरम् । इत्थं विद्यास्नातकः सन् व्रतस्नातकोऽपि स्यादिति भावः पर्यवस्यति । न केवलं वेदाभ्यासेनैव सन्तोष्टव्यं प्रत्युत वेदमभ्यस्यन् योगमप्यभ्यस्येत् तदैव मानवजन्म साफल्यं जायते इति ।

किं च श्लोकेनानेन वेदविद्यायां योगविद्याया अपि संकेताः सन्तीति सूच्यते । ये जना वेदं गम्भीरतयाऽधीयते ते वेदे विद्यमानान् स्फुटान् अस्फुटान् वा योगविषयकसंकेतान् मन्त्रपदेषु प्रत्यक्षमुपलभन्ते । अत्र विबन्धे ह्याम्नाये समाम्नातानां योगविद्याविषयकाणां संकेतानां निदर्शनभूताः कतिपये मन्त्राः सार्थकाः समुदाह्रियन्ते । तद्यथा—यजुर्वेदस्य एकादशेऽध्याये आदितोऽष्टौ मन्त्राः स्पष्टमेव योगविद्या रहस्यं प्रकटयन्ति । ब्राह्मणकारैश्च ते सावित्रहोम शब्देन व्यपदिश्यन्ते । सर्वेष्वपि तेषु मन्त्रेषु सवितृ-शब्दोपादानात् सवितैवमुख्यो देवः। तमुद्दिश्यैव होमो हविर्दानमात्मयजनं वा विधेयमिति तात्पर्यम् । वयं तेष्वेषु मन्त्रेषु स्पष्टं योगविद्याविधानमुपलभामहे । कथमितिचेदित्थम् । दृश्यतां प्रथमोमन्त्रः——

१—युञ्जानः प्रथमं मनस्तत्वाय सविता धियः ।
अग्नेर्ज्योतिर्निचाय्य पृथिव्या अध्याभरत् ॥ यजुर्वेद ११।१ ॥

अस्यायमर्थः परिस्फुटति—सविता आदित्यः । उपलक्षणतया आदित्यब्रह्मचारी विवक्षितः । स प्रथमं पूर्वं मनः अन्तः करणं युञ्जानः युज्यमानः । योगः समाधिः । तद्विषयीकुर्वाणः । युज समाधौ, युजिर् योगे इत्युभयोरपि धात्वोः 'योग' इति समानं रूपम् । 'सृजियुज्योः श्यंस्तु इति वार्तिकेन कर्मकर्तरि श्यना भाव्यम् । छान्दसत्वात् तदभावः । ब्रह्मचारी

योगं युज्यमानः इत्यर्थे सविता प्रथमं मनो युज्यमान इति प्रयोक्तव्ये युञ्जान इति प्रयुक्तम् । शब्दभेदेऽप्यर्थो न भिद्यते । तदयमर्थः—सविता आदित्य ब्रह्मचारी योगं चिकीर्षुः प्रथमं मनः युञ्जानः मनः समाधिं युज्यमानः धियः कर्माणि बुद्धीर्वा तत्वाय तत्वा । छन्दसि क्त्वो यगागमः । तनित्वा मनोनुकूलानि विधायेत्यर्थः । अग्नेः ज्ञानप्रकाशस्वरूपस्यात्मनः परमात्मनो वा ज्योतिः प्रकाशं निचाय्य निश्चयेन दृष्ट्वा । चायृ पूजानिशामनयोः । निशामनमन्तःप्रेक्षणम् । अन्तर्निरीक्ष्य पृथिव्या अधि पृथिवीविकारेभ्योदेहेन्द्रियादिभ्यः स्थूलेभ्यो जडेभ्यः उपरि ततः पृथग्भूतं आत्मज्योतिः आभरत् आहरत् । छन्दसि हस्य भः लिङर्थे लेट् । आहरतु स्वीकरोत्वित्यर्थः । न खलु जडपदार्थेष्वास्थावान् भवेत्, अपितु निजां चितिशक्ति साक्षात्कृत्य तामेवोपाददीत । मनुष्येण ब्रह्मचारिणा सता योगिना भाव्य,मनोबुद्धीन्द्रियाणि संयम्य परात्मज्योति र्द्रष्टव्य मिति सम्पिण्डितार्थः ।

२– युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे ।
स्वर्ग्याय शक्त्या ।।यजुः ११।२ ।।

वयं साधारणा मनुष्या देवस्य दिव्यगुणयुक्तस्य सवितुः आदित्यब्रह्मचारिणः सवे प्रसवे प्रशासने सन्तः युक्तेन योगसमाधियुक्तेन मनसा चित्तेन शक्त्या निजसामर्थ्यमपेक्ष्य स्वर्ग्याय स्वर्गस्य सुखविशेषस्य निमित्तं स्वर्ग्यं, तस्मै सुखविशेषप्राप्तिनिमित्ताय ब्रह्मानन्दायेति यावत् यतेमहीति शेषः । सोपस्कारााणि सूत्राणीतिवत् मन्त्रा अपि सोपस्कारा वाक्याध्याहारयुक्ता भवन्तीति बोध्यम् ।

३– युक्त्वाय सविता देवान्त् स्वर्यतोधिया दिवम् ।
बृहज्ज्योतिः करिष्यतः सविता प्रसुवाति तान् ।।
यजुः ११।३।

सविता आदित्यब्रह्मचारी धिया बुद्ध्या सत्कर्मणा वा स्वः सुखयुक्तं दिवं द्योतमानमात्मलोकं यतः गच्छतः । इणः शतरि द्वितीयाबहुवचने रूपम् । देवान् दिव्यगुणयुक्तानीन्द्रियाणि युक्त्वाय युक्त्वा । क्त्वो यगागमः । मनसा संयोज्येत्यर्थः । यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्यारभतेऽर्जुन । इति गीतास्मृतिरपि श्रुत्यर्थमेवानुवदति । यदेन्द्रियाणि विषयभोगेभ्यः परावृत्य स्वर्दिवं प्रति गच्छन्ति तदा तेषां ज्योतिः प्रकाश आनन्दो वा बृहत् भवति । सविषयादानन्दान्निर्विषयानन्दस्य बृहत्तरत्वात् । तदेवाह—बृहत् महत्तरं ज्योतिः प्रकाशं करिष्यतः विधास्यतः देवान् । भविष्यति लृट् । लृटः शता । स एव सविता ब्रह्मचारी तान् देवान् तानीन्द्रियाणिनिर्विषये ब्रह्मणि प्रसुवाति प्रसुवति प्रेरयति । प्रापयतीत्यर्थः ।

४– युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य
बृहतो विपश्चितः । वि होत्रा दधे वयुनाविदेक
इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः ।।यजुः ११।४।

विप्रा मेधाविनो जना बृहतः महतः विपश्चितः असाधारणप्रज्ञस्य विप्रस्य निरतिशयमेधासम्पन्नस्य सवितुः आदित्यवद् देदीप्यमानस्य ब्रह्मचारिणः । सम्बन्धे षष्ठी । तस्य साक्षात्कारायेत्यर्थः । मनः निजमन्तः करणं युञ्जते संयोजयन्ति । उत धियः बुद्धिरपि युञ्जते संयोजयन्ति । यतस्तु खलु आदित्यः, तद्वज्जाज्वल्यमानो योगी ब्रह्मचारी चोभावपि सवित्रा परमेश्वरेण संयुक्तौ भवतः ततस्तयोः सम्पर्केण साधारणा अन्ये मेधाविनो जना अपि कुतो न स्वमनोधियस्तत्र युञ्जीरन् । परमात्मसंयुक्तेन सह संयुक्तस्यापि तत्संयोगलाभात् । एक इत् एक एव स सविता वयुनावित् वयुनवित् । सांहितिको दीर्घः । वयुनं वेतेः कान्तिर्वा प्रज्ञानं वा । वयुनं वेत्ति विन्दति वा वयुनावित् । सकलसत्कर्मविज्ञानविज्ञः होत्रा होत्राणि । शेश्छन्दसि बहुलं

लोप:, अग्निहोत्रादिशुभकर्माणि विदधे अनुतिष्ठति। योगक्रियामनुतिष्ठतस्तस्य सवितु र्ब्रह्मचारिण एवाग्निहोत्रादिकर्माण्यनुष्ठीयमानानि वस्तुतः साफल्यं भजन्ते, नान्येषाम्। योगमन्तरा क्रियमाणानि अग्निहोत्रादिकर्माणि केवलं नाटकमात्रं क्रीडनकान्येव भवन्ति। देवस्य दिव्यगुणोपपन्नस्य सवितुः ब्रह्मद्रष्टुः ब्रह्मचारिणो महती बृहती परिष्टुतिः परितः स्तुतिरभिनन्दनं च जायते। ब्रह्मानन्दयुक्तस्य सूरेः सर्वत्र भूरि २ प्रशंसनं भवतीत्यर्थः।

५– युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिर्विश्लोक एतु पथ्येव सूरेः। शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः ।।यजुः ११।५।।

सवितृरूपः आदित्यब्रह्मचारी प्राह हे प्राणपानौ! मनोबुद्धी वा अहं वां युवां नमोभिः नमोऽन्नं नमस्कारश्च। अत्यल्पान्नभोजनैः, उभयोः सन्ध्ययोः प्रणामैः प्राणायामैश्च पूर्व्यं पूर्वतनं सनातनं ब्रह्म परमेश्वरं युजे संयोजयामि। अहं स्वीयं प्राणमपानं च, मनो बुद्धिंच परब्रह्मणा सह युनज्मि इत्यर्थः। अल्पभोजनेन प्राणापानयोर्वशीकारः संभवति। उक्तं च–विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः इति (गीता २.५९) सन्ध्याकाले प्राणायामस्यानुष्ठानेन चाहंकारनाशाद् इन्द्रियविकारनाशाच्च मनोबुद्धिवशीकरणं न्याय्यमेव। तथेन्द्रियाणां दह्यन्ते दोषाः प्राणस्य निग्रहादिति मनुस्मरणात्। पथ्या पथ्यानि पथोऽनपेतानि शुभकर्माणि सद्विज्ञानानि इव, सूरेः मेधाविनः ब्रह्मचारिणः श्लोकः कीर्तिः वि एतु व्याप्नोतु। सर्वत्र प्रसरतु। यथा शोभनकर्मविज्ञानानि सर्वत्र यशो लभन्ते तथा आदित्यब्रह्मचारिणो योगिनोऽपि यशः सर्वत्र प्रथते। अमृतस्य अमरणधर्मणः ब्रह्मणः पुत्राः पालनीयाः विश्वे सर्वे जनाः शृण्वन्तु। के ते सर्वे जनाः शृण्वन्तु? ये दिव्यानि धामानि लोकान् स्थानानि वा आ तस्थुः आस्थितवन्तः। अस्मिन् मन्त्रे योगयुक्तो ब्रह्मचारी स्वयंकृतमनुभवं प्रकाशयति–मनोबुद्धीन्द्रियसंयमाद् ब्रह्मदर्शनं भवति। लोके विपुलं विमलं च यशः प्रसरीसरीति। दिव्यलोकगमनाच्चामरत्वं संपद्यते इति।

६–यस्य प्रयाणमन्वन्य इद् ययुर्देवा देवस्य महिमानमोजसा। यः पार्थिवानि विममे स एतशो रजांसि देवः सविता महित्वना ।।

यजुः ११।६ ।।

यस्य सवितुर्देवस्य योगयुक्तस्य प्राणायामपरायणस्य ब्रह्मचारिणः प्रयाणं प्राणपरित्यागेन परलोकप्रस्थानरूपं प्रगतिशीलं मृत्युञ्जयं महिमानं महत्त्वं अन्ये देवा विद्वांसः ओजसा इत् मनोबुद्धीन्द्रियप्राणनिग्रहबलेनैव अनुययुः अनुगतवन्तः। अन्तरेणमनोनिग्रहं प्राणनिग्रहं च यस्यानुगमनमितरैर्देवैर्दुः शकमित्यर्थः। यः सविता देवः आदित्यब्रह्मचारी योगनिष्ठः पार्थिवानि पृथिवीविकाराणि रजांसि रजोगुणयुक्तानि देहेन्द्रियाणि लोकभूतानि विममे विगतमानानि करोति। असौ देहेन्द्रियादिष्वनास्थितोऽनासक्तो निर्मम इव तिष्ठति। स महित्वना महत्त्वेन एतशः एवं शुक्लादिरूपविकारं श्यति तनूकरोतीति एतशः। आतोऽनुपसर्गेक इति कप्रत्ययः। एतशोऽश्वः। न श्वयतीति अश्वः। वृद्धिह्रासादिविकाररहितः स्वस्थः आत्मा सम्पद्यते अथवा एतं शुक्लं शुभ्रं स्वच्छं स्वरूपं विद्यते यस्य स एतशः। लोमादित्वात् शः। अप्राणो ह्यमनाः शुभ्र इति सत्त्वनिष्ठस्यात्मनः स्वरूपनिरूपणात् ।।

७– देव सवितः प्रसुव यज्ञं प्रसुव यज्ञपतिं भगाय। दिव्यो गन्धर्वः केतपूः केतं नः पुनातु वाचस्पतिर्वाचं नः स्वदतु ।। यजुः ११।७।।

हे सवितः देव ! दिव्ययोगशक्तिसंपन्न ब्रह्मचारिन् ! त्वं भगाय भजनीयाय परमानन्दैश्वर्याय यज्ञं यजनीयं अन्तःकरणं मनोबुद्धिचित्ताहंकाररूपं प्रसुव प्रेरय । यज्ञपतिं अन्तःकरणचतुष्टयाध्यक्षमात्मानं च प्रसुव प्रेरय । आत्ममनसोः सम्बन्धेनैव योगसमाधिलाभात् । भवान् दिव्यः दिविभवः सततप्रकाशयुक्तः । दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषइति चनात् । गन्धर्वः गां वेदवाणीं स्वर्गप्रकाशं वा रतीति गन्धर्वः । केतपूः केतं प्रज्ञानं पुनातीति । नः अस्माकं केतं बुद्धि विज्ञानं वा पुनातु पावयतु । वाचस्पतिः समस्तसत्यमधुरवचसां पतिः स्वामी च भवान् नः अस्माकं वाचं वाणीं वाजमन्नं च स्वदतु रसयतु । समाम्नायि चाम्नायेऽन्यत्रापि––'घृतात् स्वदीयो मधुनश्च वोचत , इति । योगयुक्तेनापि सता सदा स्वादीयसी मधुरैव वाक् प्रयोक्तव्या, नाहंकृता क्रूरा वेति तात्पर्यम् ।

८– इमं नो देव सवितर्यज्ञं प्रणय देवाव्य ँ सखिविद ँ सत्राजितं धनजित ँ स्वर्जितम् । ऋचा स्तोम ँ समर्धय गायत्रेण रथन्तरं बृहद् गायत्रवर्तनि स्वाहा ।। यजुः ११।८।।

हे देव सवितः ! दिव्ययोगक्रियायां प्रेरयितः ! ब्रह्मचारिन् ! त्वं नः अस्माकं इमं प्रत्यक्षं यज्ञं यजनयोग्यं मनः प्रणय योगसमाधौ प्रेरय । कीदृशं यज्ञ मित्याकाङ्क्षायामुच्यते–देवाव्यम् । देवानवतीति देवावीः । तम् । देवाः इन्द्रियाणि तेषां रक्षकं प्रियंच । मनसा विनेन्द्रियाणामप्रवृत्तेः । प्रातिस्विकविषयसहितानीन्द्रियाणि अनुसरदपि मनः स्वयं निर्विषयं तिष्ठतीति महदाश्चर्यं कलयति । चित्तमेवेन्द्रियप्रणाल्या बहिर्निर्गत्य विषयेण संयुज्य तत्तदाकारेण परिणमते तथापि चित्तस्य न कश्चिद विषयः स्वकीयो भवति । अत एव पतञ्जलिप्रोक्तयोगसूत्रे प्रत्याहारलक्षणमित्थम्– स्वविषयासम्प्रयोगे चित्तस्य स्वरूपानुकार इवेन्द्रियाणां प्रत्याहारः इति, सखिविदम् - सखायमात्मानं वेत्ति विदति वा स सखिवित् तम् । देहे आत्मना सह सम्पृक्तत्वात् मनसैवात्मनोज्ञानं भवति नेन्द्रियान्तरेणेति सिद्धान्तात् सत्राजितम् - सत्रा सहैव जयतीति तथाविधम् । मनसो निरोधे सति सकलानामपीन्द्रियाणां सहैव निरोधात् । धनजितम् - गवादिधनानामुपलब्धिसाधनत्वात् तज्जेतारम् । 'मन के हारे हार है मन के जीते जीत । इति हिन्दीभाषाभाणकं सर्वधनेषु समस्तव्यवहारेषु वा मनोविज्ञानस्य प्रावल्यमुद्घोषयति । यदि मनसा आत्मानं धनिनं मन्यते तदा धनी एव भवति, दरिद्रत्वाभिमाने दरिद्रः । स्वर्जितम् स्वः सुखं सन्मार्गं वा जयति प्रापयतीति तादृशम् । मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोरिति स्मरणेन बन्धमोक्षापरपर्याये सुखदुःखे चित्तान्वायत्ते एवेतिनिर्विवादम् । हे योगिन् ! त्वं चित्तसमाधानाय ऋचा स्तुतिपरैः ऋग्वेदमन्त्रैः स्तोमं भगवत्स्तुति समूहं समर्धय समृद्धि नय । गायत्रेण गायन्तं त्रायते इति गायत्री । तद्युक्तेन छन्दसा साम्ना वा रथन्तरं साम समर्धय । रथं शरीररूपं तारयतीति रथन्तरः । ब्रह्मचर्यं योगो वा । ब्रह्मचर्येण योगसमाधिना च शरीररूपस्य रथस्य तारणं सुशकमेव । अत्र कः सन्देहः । ब्रह्मचर्येण तपसा मृत्योर्विजयलाभात् । गायत्रवर्तनि गायत्रं वर्तनिः मार्गो यस्य तादृशं बृहत् साम च समर्धय । बृहदत्र आत्मा विज्ञेयः । तस्य बृहतः आत्मनः समर्धनाय गायत्रीमन्त्रजपो मध्येमार्गमापतति । एतत् सर्वं स्वाहा सुष्ठु शोभनं वाग् आह । स्वस्य आत्मनः योगाग्नौ आहुति र्वा स्वाहा बोध्या। उक्तं चाथर्ववेदेऽपि– स्वाहा एभ्यः । दुराहा अमीभ्यः इति । अथर्व . ८.८ २४)एभ्यः योगिभ्यो देवेभ्यः स्वाहास्तु । अमीभ्यः

योगरहितेभ्योऽसुरेभ्योऽजितेन्द्रियेभ्यो दुराहा दुष्ठु वागस्तु इत्यर्थः ।

इत्थमेतेऽष्टौ मन्त्रा योगविषयकाः प्रोक्ताः । सन्ति चैवं जातीयकान्यन्यान्यपि 'इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः । जघान नवतीर्नव (ऋ. १-८४-१३) इत्यादीनि मन्त्रजातानि येषु योगविषयः साधीयः प्रतिपादितो भवति । पर्यवसाने सामवेदस्यायं मन्त्रो निरीक्ष्यताम्—'इन्द्रस्य बाहू स्थविरौ युवानावप्रधृष्यौ सुप्रतीकावसह्यौ । तौ युञ्जीत प्रथमौ योगआगते याभ्यां जितमसुराणां सहोमहत् ॥ इति (सामवेद २.१२१६) इन्द्रस्य जीवात्मनः कौ तौ बाहू यावुक्तलक्षणौ सामवेदे प्रोक्तौ । अहं मन्ये प्राणापानावेवेति । बाहृ प्रयत्ने निष्पन्नेन बाधृ विलोडने इति वा व्युत्पन्नेन बाहु शब्देन प्राणापानयोर्यत्नविशेषयोः साम्यात् । प्राणापानयोर्गतिनिरोधे सति असुराणां मलविक्षेपावरणभूतानां चित्तवृत्तीनां महःस्वः बलं जितं भवतीत्यतिरोहितमेतत् ।'तत्र जागृतो अस्वप्नजौ सत्रसदौ च देवौ (यजुः ३४.५५) इत्याम्नायेपि तावेव देवौ सप्तऋषिषु प्रविष्टौ समाम्नातौ प्रतीतौ भवत इति संक्षिप्तमनवक्षिप्तं च वचः प्रोच्य विरमामि ।

# वेदयोगः

श्री स्वामी भगवदाचार्यः

हर्षश्रीकरे विद्वत्करे गुरुकुलपत्रिकाया वेदयोगाङ्कः शशाङ्क इव शोभतेतराम्। अहमामन्त्रितोस्मि तत्र किमपि वेदयोगविषये प्रस्तावयितुम्। परमत्र न हि स्पष्टतया वेत्तुं शक्यते मया, अंकोयं वेदाङ्को वा योगाङ्को वा। अथवा वेदेषु प्रतिपादितो यो योगस्तस्य प्रख्यापकोङ्को वा। ततो वेदप्रतिपाद्यो योगस्तस्यायमङ्क इत्येवार्थमवधार्य प्रयोजयामि मदीयां लेखनीम्। भ्रमस्तु निर्भ्रमैः क्षन्तव्य एव।

वेदेषु सर्वविद्यानां मूलमिति वेदेद्धश्रद्धाभराणां बहूनां वेदाभिमानिनां वेदविषयकेण प्रेम्णा प्रणतो नयः। तेष्वेवाहमपि कोपि। अत एव वेदे योगविद्याया अपि निर्देशो यया कयापि रीत्यास्त्येवेति निदर्शयामि।

योगश्चित्तवृत्तिनिरोध इति भगवान् पतंजलिः। क्लेशकर्मविपाकाशयपरिपन्थिचित्तवृत्तिनिरोधो योग इति सर्वदर्शनकाराः। विषयेष्वलं प्रत्ययवत उदासीनस्य वहिरिन्द्रियेभ्यो व्यावृत्तं मनो यदा आत्ममात्रनिष्ठं भवति तदा तत्कर्मानुगुणप्रयत्नाभावात् कर्म मनसि नोत्पद्यते। स्थिरतरं मनो भवति। स एव योग इति वैशेषिकोपस्कारे। अथवा आत्मस्थे मनसि षडङ्गयोगेनेन्द्रियादिकं परित्यज्य मनो यदा आत्ममात्रे तिष्ठति तदा मनसि कर्मणोनुत्पादः। तदा मनो निश्चलं भवति। तदवस्थायां शरीरावच्छेदेन दुःखं न जायते। स आत्मना बाह्यव्यावृत्तमनसः संयोगो योग उच्यते। एतादृशो योगस्य षडङ्गानि। अथवा इन्द्रियाणि विषयेभ्यः प्रत्याहृत्य इन्द्रियेभ्यो मनः प्रत्याहृत्य साक्षात्कर्तव्ये वस्तुनि मनः प्रणिधानं योगः। योगं संयोगमित्याहुर्जीवात्मपरमात्मनोरिति मिश्राः देवतानुसन्धानं योग इति नारदपञ्चरात्रानुयायिनः। चित्तद्वारेण आत्मेश्वरसम्बन्धो योग इति सर्वदर्शने नकुलीशमतम्। चित्तं तु प्रमाणमात्रव्यङ्ग्या विवेकप्रवृत्तिरिति सर्वदर्शनसंग्रहे। सर्वविधयोगानुग्रहे चित्तस्य व्यापकता। चित्ताभावे चित्तवृत्यभावे वा न किमपि कर्तुं मन्तुं सन्धातुमनुसन्धातुं वा केनापि शक्यते। चित्तस्य स्थैर्यं तु नोपेक्षणीयम्। चित्ताभावे चित्तवृत्यभावः। तदभावे सर्वविधज्ञानाभावः। सत्यपि ज्ञानाश्रये ज्ञानगुणेणौ वा विभौ वात्मनि चित्ताभावे सर्वज्ञानाभावः। ज्ञानगुणक आत्मनि करणीभूतं चित्तं तु चयनीयमेव।

एतादृग्योगयोगस्तु वेदेष्वस्त्येव। तथाहि—सीरा युञ्जन्ति कवयः (ऋ. १०।१०१।४) कवयः क्रान्तदर्शिनो विद्वांसः सीरा सीरां बन्धक्षयकर्तारं योगम्। षिञ् बन्धने। रीङ् क्षये। युञ्जन्ति प्रयुञ्जन्ति। योगं साधयन्ति कुर्वन्ति वा। योगस्तु त्रिधा। ज्ञानयोगो भक्तियोगः कर्मयोगश्च। योगत्रयं युञ्जन्ति कवयः। चित्तवृत्तिनिरोधस्तु सर्वत्र युज्यते। ज्ञानयोगोपि चित्तवृत्तिनिरोधस्य प्रयोजनम्। भक्तियोगे कर्मयोगे चापि। भक्तियोगे तु तन्निरोधस्य परमावश्यकता। न स्याच्चेत् चित्तवृत्तिनिरोधः, न चिन्तयितुं शक्नोति कोपि कौपीनवान् योगी वन्धनच्छेतारं शान्तिप्रदातारं परमात्मानम्। न च नित्यसिद्धात्मनोर्जीवपरमात्मनोर्नित्यत्वात् संयोगोऽसिद्धः। आत्मपरमात्मनोरुभयोरेव विभुत्वान्नित्यत्वम् इत्यवधेयम्। न। न हि विभुत्वं नित्यत्वे प्रयोजकम्। विभुन्यपि आकाशे न नित्यत्वं कस्यापि मते। जीवविभुत्वाङ्गीकारे मरणोत्तरकाले जीवात्मनां कृतकर्मानुसारेण तत्तल्लोके तत्तद्योनौ गमनमसिद्धं स्यात्। परं केचन जीवात्मविभुत्वस्वीकारेपि नोक्त दोष इति मन्यन्ते। तेषां मते यथा विभुर्नित्योपि च परमात्मा तत्तदनेकरूपेणावतरति भूमौ मनुष्यरूपेण वा पशुरूपेण वा तथैव विभुरात्मापि तत्तल्लोकगमनं करोतीत्यवधेयम्। न च सर्वशक्तिमतः परमात्मनस्तथावतरणं नासङ्गतं

परमल्पशक्तेर्जीवस्य तथाविधानमनौचित्यमावहति। किंचोभयोरात्मनोर्जीवेश्वरयोर्नित्यत्वमेव स्वीकर्तव्यं न हि जीवात्मनो विभुत्वमपि। एवं चैकस्य विभुत्वादपरस्याणुपरमाणुत्वान्न संयोगे कापि क्षतिः। न भवति निराकारयोः संयोग इति तु न। परमात्मनः सर्वसंयोगित्वाज्जीवसंयोगो न व्याहतः। अथवा तत्र धार्यधारकसम्बन्धो मन्तव्यः। स दाधार पृथिवीमित्यादिरीत्या तादृक सम्बन्धसिद्धिः। किं च निराकारं वस्तु न कस्यापि वस्तुन आधारत्वं भजते इति नापादनीयम्। स दाधार पृथिवीमिति वेदवचनोपरोधभिया निराकारस्यापि परमेश्वरस्याधारत्वं स्वीकरणीयमेवेत्यलमनुपस्थितचिन्तया। उपस्थितं तु विचार्यं योगवस्तु। 'सुप्रकेतं जीवसे मन्म धीमहि' ऋ. १०।३६।५ इत्यनेन जीवसे जीवनाय मननं यत् ज्ञानम्। तेन यस्य मानं भवति तस्य ब्रह्मणो ध्यानं धीमहीत्यनेन विहितम्। नीरूपपदार्थस्य कुत्राप्यवस्थितिर्न विरोधाधायिका। निराकारे साकारपदार्थस्यावस्थितिर्न दुस्तर्क्या। निराकारेपि परमेश्वरे साकारं जगदवतिष्ठत एवेति सर्वानुभवः। न हि परमेश्वरे किञ्चिदवतिष्ठते तस्याधारत्वासिद्धेरिति तु न। तदाधारत्वानङ्गीकारे वेदवचनविरोधः स्यात्। तथाहि, स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमामिति।

किं च निराकारयोः संयोगो नाङ्गीक्रियते चेत् कथं निराकारशब्दाकाशयोराधाराधेयभावसिद्धिः स्यात्। न च तत्र नास्ति आधाराधेयभाव इति वाच्यम्। शब्दस्य गुणत्वात्, तस्याधारभूतं किञ्चिद् द्रव्यं तु कल्पनीयमेव। अगत्याकाशस्यैव तदाधारत्वं स्वीकर्तव्यम्। निराकारेपि नभसि अगत्या यथा शब्दाश्रयत्वं कल्पते तथैव परमात्मनो नीरूपत्वेपि जगदाधारत्वं न विरुध्यते। एवं च संयोगः कल्पनीय एव। अलमप्रासङ्गिकवस्तुप्रसञ्जनेनेति।

प्रकृतं तु चिन्तयामि। यमनियमादयोपि धारणा ध्यानसमाध्यादयोपि योगाङ्गत्वं भजन्ते। एतानन्तरेण योगासिद्धिः। अतः प्रदर्शयामि एतेषामस्तित्वमर्थादुपदेशो वेदेष्वस्त्येवेति। 'नसोयम' इति ऋग्वेदमन्त्रांशे यमः श्रूयते। अनेन प्रयोगेण प्राणायाम उपदिष्टः। 'यमोददात्यवसानमस्मै' यमस्य फलं श्रावयन् भगवान् वेदः कथयति-यमोस्मै उपासकाय योगिने वा अवसानमवकाशं ददाति सर्वत्र प्रतिष्ठास्थानं प्रयच्छति। यमानां ये रक्षकाः परिचारका वा तेषां सर्वत्र प्रतिष्ठा संजायते।

'दशानामेकं कपिलं समानः' ऋ. १०।२७।१६ इत्यत्र दशानामिन्द्रियाणामेकस्थत्वं सूचयति। समानत्वम् एकस्थत्वम् अनेन 'द्यौश्च त्वा पृथिवी यज्ञियास। निहोतारम् सादयन्ते दमाय' ऋ. ३।६।३। अस्यामृचि दमावाप्तये प्रयत्नः सूचितः। दमोपीन्द्रियसंयमोपि योगाङ्गमेव।

'आयेमिरे रथ्यो अग्ने अश्वाः' ऋ. ३।६।८' अत्राश्वानामिन्द्रियाणां विषयेषु शीघ्रगतिकानां यमो विहितः।

'पर्यन्य आसते येषां सख्ये असि श्रितः।।
ऋ. ३।६।३।।

येषां यस्य सख्ये समानभावे समानभावाप्तये श्रितः संलग्नोसि तेषां तस्य परमेश्वरस्य अन्ये योगिनः परि÷आसते परितः आसते। अनेन उपासनम् आसनं चोपदिष्टम्।

गोधा तस्मा अयथं कर्षदेतत्।' ऋ. १०।२८।१०।। गोधा गवामिन्द्रियाणां धा धाता संयमी एतत् अयथम् अनुपमम् ब्रह्म कर्षत् आकृष्टं करोति। एतेनापि योगाङ्गं दुरूहेण पथा निरुक्तं भवति।

'निरुद्धश्चिन्महिषस्तर्ष्यावान्' एतेन जगद्भुक्षो निरोधः शिक्षितो भवति। निरोधो मनोनिग्रहः।

यां मेधां देवगणा इति मन्त्रेण या मेधा प्रदर्शिता सा एव योगे ऋतम्भराशब्देनाख्याता।

वेदेषु पुरुषसूक्तादिना जीवात्मनः प्रदर्शितं नित्यत्वं योगदर्शनेपि स्वीकृतम् यथा 'सदा ज्ञाताश्चित्तवृत्तयस्तत्प्रभोः पुरुषस्यापरिणामित्वात्।। कैवल्यपाद, सूत्र १८"

एवं प्रायेण सर्व एव योगविषया वेदेष्वपि यत्र तत्र निक्षिप्ताः सन्ति। ग्रन्थस्यायं विषयः, न केवलं मासिक पत्रस्येति। ★

# वेदे योगविद्या

श्री जगन्नाथो वेदालंकारः अरविन्दाश्रमः पाण्डिचेरी

निखिलविद्यानिधानं वेदभगवान् इति न कस्य विदितं विदितवेदितव्यस्य ! 'वेदोऽखिलोधर्ममूलम्' 'सर्वज्ञानमयो हि सः', 'चातुर्वर्ण्यं त्रयो लोकाश्चत्वारश्चाश्रमाः पृथक् । भूतं भव्यं भविष्यञ्च सर्वं वेदात् प्रसिद्ध्यति ॥' १इति वेदतत्त्वविदो मनुमहाराजस्य वचनानि वेदस्य सर्वविधविद्याबीजत्वमुपपादयन्ति । मानवनिःश्रेयस-साधकस्य योगस्य तु सकलतत्त्वानि वेदमन्त्रेषु सुस्पष्टं संकेतितानि । तेषु कानिचिद् वयमत्र वेदमन्त्राधारेण विवरीष्यामः ।

युजिर् योगे इति रौधादिकाद्, युज समाधौ (समाधिश्चित्तवृत्तिनिरोधः) इतिदैवादिकाच्च धातोर्भावे करणे वा घञि निष्पाद्यमानो 'योग' इति शब्दः परमात्मना सह आत्मनो योजनं संयोगं, सायुज्यम् ऐकात्म्यं वा, तस्य ऐकात्म्यस्य साधनं वा आह ।२ सोऽयं योगशब्दः 'यस्मादृते न सिध्यति यज्ञो विपश्चितश्चन । स धीनां योगमिन्वति ॥' ऋ. १.१८.७

इत्यस्मिन् मन्त्रे प्रयुक्तः साध्यसाधनोभयवाचकतया व्याख्यातुं शक्यः । तथा हि--**यस्माद्** देवाद् **ऋते** विना **विपश्चितश्चन** प्रकाशपूर्णस्य ज्ञानिनोऽपि **यज्ञः** न सिध्यति न सफलीभवति स देवः **धीनां** तेषां विपश्चितां ज्ञानिनां बुद्धीनां कर्मणाञ्च **योगम्** एकाग्रध्यानम्, तस्मिन्नेव देवे अनन्यैकाग्रताम् **इन्वति** अर्हति, यद्वा **धीनां** तेषां बुद्धीनां कर्मणाञ्च योगं स्वात्मना सह सायुज्यम् **इन्वति** व्याप्नोति तेषां बुद्धिः तेन देवेन सह तदाकारताम् एकात्मतां वा याति, तेषां कर्मस्वपि स ओतप्रोतो भवति, तद्गतचेतसामेव तेषां सर्वाः क्रियाः प्रवर्तन्ते इति भावः ।

अस्मिन् मन्त्रे योगशब्दस्य अयमेवार्थ इति स्वयं वेदस्यैव अन्तःसाक्ष्येण साधयितुं शक्यम् । यजुर्वेदस्य एकादशाध्यायस्य प्रथमपञ्चमन्त्रा वेदानामुपांगभूतस्य योगदर्शनस्यैव मूलतत्त्वं सुविशदं प्रतिपादयन्ति । ते च पातञ्जलयोगदर्शनस्य मूलोद्गम इत्यपि सुवचम् । त इमे अत्र उपन्यस्यन्ते--

युञ्जानः प्रथमं मनस्तत्त्वाय सविता धियः
अग्नेर्ज्योतिर्निचाय्य पृथिव्या ऽअध्याभरत् ॥१

युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे ।
स्वर्ग्याय शक्त्या ॥२॥

युक्त्वाय सविता देवान् त्स्वर्यतो धिया दिवम् ।
बृहज्ज्योतिः करिष्यतः सविता प्रसुवाति तान् ॥३

युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य
बृहतो विपश्चितः ।
वि होत्रा दधे वयुनाविदेक इन्मही देवस्य
सवितुः परिष्टुतिः ॥४॥

युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिर्विश्लोक एतु पथ्येव सूरेः । शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा **आ** ये
धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥५॥

निगदव्याख्याता इवैते मन्त्राः । एषु चतुर्थो मन्त्र ऋग्वेदेऽपि (५.८१) दृश्यते । तस्यव्याख्यां कुर्वन्तः श्रीअरविन्द पादा आहुः--"**विप्राः** प्रकाशसम्पन्ना मनुष्याः **विप्रस्य** प्रकाशमयस्य **बृहतः** विशालस्य **विपश्चितः** विशददृष्टिसम्पन्नस्य च सवितुर्विषये, तं प्रति इत्यर्थः **मनः युञ्जते** स्व मनः योजयन्ति **उत** अपि च **धियः** युञ्जते स्वविचारान् योजयन्ति ।"१

---

१. मनुस्मृतिः, अ. २.६; २.७; १२, ९७।२

२. योजनमेव योगः सायुज्यं समाधिर्वा (भावेघञ्) । युज्यतेऽनेन करणेन आत्मा परमात्मना सह इति योगः सायुज्यस्य समाधेर्वा साधनम् (करणे घञ्) । योगस्समाधिः इति योगभाष्यकारो महर्षिर्व्यासः ॥

१. वेदरहस्यम् पृ. ४३ ।

अस्य मन्त्रस्य देवता सविता । स हि सौर-ज्योतिषः सत्यज्योतिषश्च अधिपतिः । "यावत् मनुष्या अस्य सौरज्योतिषः कामपि कलाम् आत्मनि ग्रहीतुम् आरभन्ते तावत् ते स्वां सम्पूर्णां मनोमय सत्तां तस्या विचारसामग्रीञ्च स्वान्तःस्थितदिव्य-सूर्यस्य चिन्मयसत्तया सह योक्तुं प्रयतन्ते । अर्थात्, ते समस्तामपि स्वां तिमिराच्छन्नां मानसिकावस्थां, सर्वानपि स्वान् भ्रान्तविचारांश्च स्वात्मनि अभि-व्यक्तेन अनेन प्रकाशेन सह योजयन्तीव (**युञ्जते**), येन अयं प्रकाशः मनसो धूमलत्वं निर्मलत्वे, विचार-गतप्रमादांश्च तेषु सत्येषु परिणमयेद्यानि ते विकृत-तया निरूपयन्ति । एतद् योजनमेव तेषां योगो भवति (**युञ्जते**) ।" १

एवमेव,

यूयं तत् सत्यशवस आविष्कर्त महित्वना ।
विध्यता विद्युता रथः ।।
गूहता गुह्यं तमो वि यात विश्वमत्रिणम् ।
ज्योतिष्कर्ता यदुश्मसि ।।

ऋ. १. ८६. ९-१० ।

अनयोर्मन्त्रयो व्याख्यानं विदधतो योगिराजाः श्री अरविन्दा आचक्षते—रहूगणपुत्रस्य ऋषेर्गोतमस्य मरुत्सूक्तगतमन्त्रद्वयेऽस्मिन् गोतमो मरुद्गणमावाह्य ज्योतिर्भिक्षामर्थयते—"सत्यबलेन बलिनो यूयं, हे मरुतः युष्माकं महिम्ना तत् परमतत्त्वं प्रका-शतां नः । विद्युत्समेन स्वीयालोकेन विध्यत राक्षसम् । हृद्गुहायां निहितं (**गुह्यम्**) अन्धकारं निगूहत, अन्धकारोऽसौ सत्यस्य ज्योतिष्पूरे निमग्नः सन्नदृश्यतां यातु । पुरुषार्थस्य सकलभक्षकान् समुत्सार्य अस्मदभी-प्सितं ज्योतिराविष्कुरुत ।—**अत्र मरुद्गणो न हि मेघहन्ता वायुः अपि तु पञ्च प्राणाः** । तमो नाम हृद्गतो भावरूपोऽन्धकारः, पुरुषार्थभक्षकास्तावत् षड् रिपवः ज्योतिश्च परमतत्त्वसाक्षात्कारस्वरूप-ज्ञानस्यालोकः । अस्य ऋग्द्वयस्य अनया व्याख्यया-अध्यात्म तत्वं, वेदान्तस्य मूलप्रतिपाद्यं, राजयोगस्य प्राणायामप्रणाली चेत्येतत् सर्वमपि सम्प्राप्तं वेदे ।"१

प्राण सम्पूर्णनियन्त्रे अस्मिन् मरुत्स्तोत्रे 'मरुत्' पद-द्योतित पञ्चप्राणेषु सम्पूर्णप्रभुत्वप्राप्त्या, प्राणा-यामसाधनसम्पदा योगाभ्यासिनो ये शक्तेरारोह णावरोहणानुभवा भवन्ति ते अथर्ववेदे प्रतीकात्मक भाषया एवं संकेतिताः—

पृष्ठात् पृथिव्या अहमन्तरिक्षमारुहमन्तरिक्षाद् दिवमारुहम् ।
दिवो नाकस्य पृष्ठात् स्वर्ज्योतिरगामहम् ।।

अथ० ४. १४. ३ ।

अत्र पृथिवी, अन्तरिक्षम्, द्यौः क्रमशः अन्न-प्राण-मनोभूमिकानां प्रतीकानि, स्वश्च मनोऽतीता-ऽवाङ्मनसगोचर 'विज्ञान' भूमिकायाः । पातञ्जल-योगदर्शनानुसारमिमा भूमिकाः विक्षिप्तसम्प्रज्ञाता-ऽसम्प्रज्ञात-कैवल्यभूमिका बोध्याः । "यत्सानोः सानु-मारुहद् भूर्यस्पष्ट कर्त्वम् । तदिन्द्रोअर्थं चेतति यूथेन वृष्णि रेजति ।" (ऋ. १. १०. २) इति मन्त्रे-ऽपि योगाभ्यासिनः चेतनायाः शिखरात् शिखरं प्रत्यारोहणम्, प्रत्येकशिखराच्च प्राप्तव्योच्चतरशि-खरस्य स्पष्टसन्दर्शनं निरूपितम् ।

चेतनाया उत्तरोत्तरारोहणक्रमे प्राप्या अनु-भूतयः वेदे बहुत्र वर्णिताः । अथर्ववेदस्य "अष्ट-चक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या । तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ।" (अथ. १०. २. ३१) इत्यस्मिन् मन्त्रे अष्टचक्राणां हिरणमयविज्ञानकोषस्य च ऋषिकृतः साक्षात्कार एव संकीर्तितः ।

वैदिकयोगसाधनाया ध्येयम् आत्मपरमात्मैक्यं साधनाभ्यासिनः परमास्पृहारूपेण निम्नाङ्कितमन्त्रे निर्दिष्टम्—

यदग्ने स्यामहं त्वं त्वं वा घा स्या अहम् ।

---

१. वेदरहस्यम् पृ. ४८-४९ ।

१. श्रीअरविन्देर मूल बांगलारचनावली, पृ. २४ ।

स्युष्टे सत्या इहाशिषः ।। ऋ.८.४४.२३।
दर्शितान्यस्माभिः संक्षेपतो योगस्य मूलतत्त्वानि वेदमन्त्राधारतः । प्राचीना अर्वाचीना वा सर्वेऽपि योगमार्गा वेदमूलका इत्यत्र कः सन्देहः ? परन्तु किमनेन नीरसेन बौद्धिकविवेचनेन यावद्, वयं वेदवर्णितैः सरल-सरसैः योगसाधनासोपानैर्योगध्येय-भूतात्मपरमात्मसाक्षात्कारप्राप्तिक्रमं न प्रदर्शयेम ? स एवाधुना प्रदर्श्यते ।

आदौ योगसाधकः 'मन्त्रो गुरुः पुनरस्तु' (ऋ. १.१४७.४) इति मन्त्रानुसारं वेदमन्त्रं वा तत्प्रदातारं कमपि ब्रह्मनिष्ठं सिद्धयोगिनं वा गुरुं कृत्वा 'युञ्जानः प्रथमं मनः' इत्यादिपूर्वोपन्यस्तवेदमन्त्र-दर्शितदिशा योगमार्गमूर्धन्यभूतध्यानयोगम् १ अभ्यस्येत्स्वीयं मनः, बुद्धिं कार्यकलापञ्च अनन्यतया परमेश्वरेण सह योजयितुं धारणाध्यानविधिमनुसरेत् । अथ स 'मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे' (यजु. ३६.१८) इतिमन्त्रनिर्दिष्टदिशा शिवसंकल्पपूर्वकं भूतमात्रं प्रति मैत्रीभावनामभ्यस्येत् । 'ईशावास्यमिदं सर्वम्' (यजु. १.४०.१) 'यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्नेवानुपश्यति। सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न वि चिकित्सति ।।' (यजु. १.४०.६) इत्यादिमन्त्रानुसारं सर्वभूतेषु समदृष्टिम् ऐकात्म्यदृष्टिं चानुशीलयेत् । तथा हि 'अस्ति कश्चन परमाद्वैतस्य भावः स एव आत्मेति । यथा यद्यत् स्फुरति तत्तत् स्वरूपमेवेति भावयेत् सर्वभूतेषु समदृष्टिञ्चेति ।' (सिद्धसिद्धान्तपद्धतिः, २-३८) । ततश्च स्वहृदयस्य सर्वानपि भावान्, सर्वांश्च सांसारिक सम्बन्धान् अन्यांश्चापि अलौकिक कल्पनीयसंबन्धान् भगवति एव नियोजयेत् । तथा चाह भगवान् वेदः--

१. शिक्षेयमिन्महयते दिवेदिवे राय आ कुहचिद्विदे । नहि त्वदन्यन्मघवन्न **आप्यं** वस्यो अस्ति **पिता** चन ।। ऋ. ७.३२.१९ ।
२. त्वं हि नः **पिता** वसो त्वं **माता** शतक्रतो बभूविथ । अधा ते सुम्नमीमहे ।। ऋ. ८.९८.११
सामवेद ११७०
३. त्वं **त्राता** तरणे चेत्यो भूः **पिता माता** सदमिन्मानुषाणाम् ।। ऋ. ६.१.५ ।
४. अच्छा **म** इन्द्रं **मतयः** स्वर्विदः सध्रीचीर्विश्वा उशतीरनूषत ।
**परिष्वजन्ते जनयो यथा पतिं** मर्यं न शुन्ध्युं मघवानमूतये ।। ऋ.१०.४३.१ ।
५. पवमानस्य ते वयं पवित्रमभ्युन्दतः ।
सखित्वमा वृणीमहे ।। ऋ.९.६१.४ ।
६. उत वात पितासि न उत भ्रातोत नः सखा ।
स नो जीवातवे कृधि ।। ऋ.१०.१८६.२.।

इत्यादिभिः परश्शतमन्त्रैर्वेदा अस्मानुपदिशन्ति यत् पितृ-मातृ-पुत्र-मित्र-कलत्र-बन्धुबान्धवसम्बन्धाः सर्वेषाम् आदि जनके सत्येऽनन्ये च बन्धौ भगवति एव नियोज्या नान्यस्मिन् । सांसारिकासवतीं निरसितुं नास्ति अन्या कापि सरला सरसा च सृतिरिति सर्वथाऽवदातोऽयं वैदिकसिद्धान्तः ।

न च केवलं सर्वे सम्बन्धाः अपि तु सर्वे अपि कामाः, सकलाः कामनाः, तज्जन्याः क्रोधलोभमोहादयो भावाश्च देवान् प्रति देवाधिदेवं प्रति च परावर्त्याः, तस्मिन्नेव निवेश्याः । तथा चोक्तं वेदे--

क्रतूयन्ति क्रतवो हृत्सु धीतयो वेनन्ति वेनाः पतयन्त्यादिशः । न मर्डिता विद्यते अन्य एभ्यो **देवेषु मे अधिकामा अयंसत** ।।
ऋ.१०.६४.२ ।

सकलहृद्भावानां निखिलकामनानाञ्च भगवति नियोजनेन तेन सह सारूप्यं सुलभमिति किमत्र वक्तव्यम् । तथा चोक्तं भागवते --

------

१. अश्वमेधसहस्राणि वाजपेयशतानि च ।
एकस्य ध्यानयोगस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम् ।।
--योगमार्तण्डः

कामं क्रोधं भयं स्नेहमैक्यं सौहृदमेव च ।
नित्यं हरौ विदधतो यान्ति तन्मयतां हि ते ।।
यत्र यत्र मनो देही धारयेत् सकलं धिया ।
स्नेहाद् द्वेषाद् भयाद् वापि याति तत्तत्सरूपताम् ।।
कीटः पेशस्कृतं ध्यायन् कुडयां तेन प्रवेशितः ।
याति तत्सात्मतां राजन् पूर्वरूपमसंत्यजन् ।।
१०.२९.१५; ११.९.२२-२३ ।

विस्तरभयेन एषां श्लोकानां व्याख्या अत्र न दीयते ।

उपर्युक्तप्रणाल्या योगसाधनां कुर्वन् साधकः भगवतः सालोक्य-सामीप्यादिस्वरूपं यत् फलं प्राप्नोति तत्कीर्तनकरं मन्त्रद्वयमुद्धृत्य निबन्धोऽयमुपसंह्रियते ।

को नानाम वचसा सोम्याय मनायुर्वा भवति वस्त उस्राः ।
क **इन्द्रस्य युज्यं** कः **सखित्वं** को भ्रात्रं वष्टि कवये क ऊती ।। ऋ.४.२५.२ ।

अपाम सोममममृता अभूमागन्म ज्योतिरविदाम देवान् ।
किं नूनमस्मान् कृणवदरातिः किमु धूर्तिरमृत मर्त्यस्य ।। ऋ.८.४८.३

कोऽस्ति यः सकलैश्वर्यशालिप्रभोः सायुज्य-सख्यभावभ्रातृभावान् प्राप्तुमाकांक्षति ? कस्य हृदये तस्मै कवये भक्ति-कान्ति-प्रीतितरंगा उच्छलन्ति ? यस्मिन् एतत् सर्वमस्ति स एव सत्यः साधकः, स एव च पिबति सोमम्, भवति अमृतः, प्राप्नोति ज्योतिः, विन्दति देवान्, भवति च परमात्मस्वरूपः इति दिक् ।

---

सम्प्रसादाच्च देवानां श्रवणादीक्षणादपि ।
मन्त्राह्वयं स्वयं ब्रह्म साक्षाच्चक्रुर्महर्षयः ।।

श्रुत्या च दृष्टिसम्पत्त्या दिव्यया वाऽथ सूक्ष्मया ।
सिद्धया देवताभक्त्या मन्त्रान् प्रापुस्तपोधनाः ।।

तस्मादेतानि सूक्तानि गीयन्ते मन्त्रदृष्टयः ।
अन्तर्दर्शनसम्पन्ना ऋषयः कवयः श्रुताः ।।

—टी. वी. कपालिशास्त्री ।

# योगदर्शन का स्वाध्याय

श्री भवानीलाल भारतीय एम०ए० पी-एच-डी० हिन्दी विभाग, गवर्नमेंट कालेज, अजमेर

योगदर्शन भारतीय अध्यात्म साधना का व्यावहारिक पक्ष हमारे समक्ष उपस्थित करता है। पतञ्जलि कृत यह दर्शन षड्दर्शनों में सबसे छोटा है। महर्षि पतञ्जलि के विषय में यह प्रसिद्ध है कि उन्होंने अष्टाध्यायी पर महाभाष्य की रचना कर वाणी की शुद्धि, आयुर्वेद पर एक ग्रन्थ लिख कर शरीर की शुद्धि तथा योग शास्त्र का प्रणयन कर चित्त शुद्धि की व्यवस्था की। परन्तु अभी तक विद्वान् इस बात से सहमत नहीं हैं कि उपर्युक्त तीनों ग्रन्थों के रचयिता एक ही व्यक्ति थे।

दर्शनकारों की प्रिय सूत्रशैली में लिखे गये इस दर्शन में समाधिपाद, साधनपाद, विभूतिपाद तथा कैवल्यपाद शीर्षक चार प्रकरण हैं। जिनमें क्रमशः ५१, ५५, ५४ तथा ३४ कुछ मिला कर १४४ सूत्र हैं। इस दर्शन पर व्यास नामक ऋषि का भाष्य मिलता है। ये व्यास निश्चय ही वेदान्त सूत्रों के प्रणेता वादरायण व्यास तथा महाभारत के रचयिता कृष्ण द्वैपायन व्यास से भिन्न होंगे। पं० चन्द्रमणि विद्यालंकार ने अपने ग्रन्थ 'महर्षि पतञ्जलि और तत्कालीन भारत' में ऐतिहासिक-प्रमाणों के आधार पर यह सिद्ध किया है कि पतञ्जलि ब्राह्मण सम्राट् पुष्यमित्र शुंग के सभा पण्डित थे। पुष्यमित्र निर्बल और निर्वीर्य अन्तिम मौर्य सम्राट् बौद्ध मतानुयायी बृहद्रथ का सेनापति था जिसे उसने समाप्त कर वैदिक धर्म की पुनः प्रतिष्ठा की। सम्राट् पुष्यमित्र ने अश्वमेध यज्ञ किया और लुप्त प्राय ब्राह्मण संस्कृति का जयघोष किया। यदि पतञ्जलि उसी काल के हों तो उनके सूत्रों पर भाष्य लिखने वाले व्यास महाभारतकालीन व्यास पाराशर्य से अवश्य ही भिन्न होंगे।

व्यास के पश्चात् धारा नगरी के प्रसिद्ध विद्याप्रेमी राजा भोजदेव ने योगभाष्य पर अपनी वृत्ति लिखी और मिथिला के प्रसिद्ध दार्शनिक वाचस्पति मिश्र और सांख्य-दर्शन के अद्वितीय पुरस्कर्ता आचार्य विज्ञान भिक्षु ने भी इस दर्शन पर अपनी टीकायें लिखी हैं।

सांख्य ने जिन दार्शनिक सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है योग ने उन्हें यथावत् स्वीकार कर लिया है। अतः सांख्य और योग को एक ही दर्शन के दो रूप समझना चाहिये। जो लोग सांख्य को निरीश्वरवादी दर्शन मानते हैं वे योग में ईश्वर की स्वीकृति के कारण उसे सेश्वर सांख्य कहते हैं। प्रकृति और पुरुष के स्वरूप का विवेचन करना और यह बताना कि प्रकृति किस प्रकार सृष्टि रचना में सन्नद्ध होती है, सांख्य का उद्देश्य है परन्तु योग, जैसा कि पूर्व ही कहा जा चुका है एक व्यावहारिक साधना पद्धति है जिसमें समाधि द्वारा मोक्षप्राप्ति और परमात्म साक्षात्कार के सुगम उपायों का विवेचन हुआ। सांख्य के दार्शनिक विचारों को अस्वीकार करने वाले शंकर आदि नवीन आचार्यों ने भी आत्मसाधना के लिए योग प्रतिपादित एवं उपदिष्ट मार्ग को ही स्वीकार किया है। अतः व्यावहारिक दृष्टिकोण से इस दर्शन की महत्ता निर्विवाद है।

इस संक्षिप्त परिचय के साथ हमें किञ्चित विस्तार के साथ योग सूत्रों का अध्ययन कर उनके प्रतिपाद्य विषयों की मीमांसा करनी चाहिये। अन्य दर्शनों की ही भांति योगदर्शन का प्रारम्भ भी 'अथ' से होता है——

अथ योगानुशासनम् ।

अर्थात् अब योग का अनुशासन किया जाता है। द्वितीय सूत्र में योग की एक कामचलाऊ परिभाषा दी गई है--

योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः ।

अर्थात् चित्तवृत्तियों के निरोध का ही नाम योग है । इस निरोध के पश्चात् जीवात्मा की स्थिति का वर्णन करते हुए तृतीय सूत्र में

तदाद्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्

ऐसा कहा गया है कि योगावस्था में आत्मा स्वरूप में अवस्थित होता है । सूत्र के अर्थों को लेकर भाष्यकारों में बड़ा मतभेद है । स्वामी दयानन्द और उनके अनुयायी विद्वानों ने इसका अर्थ करते हुए योगावस्था में जीवात्मा की परमात्मा में अवस्थिति मानी है जब कि अन्य टीकाकारों ने 'स्वरूपे' पर अवस्थित जोर देकर जीवात्मा की अपने ही स्वरूप में अवस्थिति स्वीकार की है । हमें प्रथम अर्थ ही अधिक समीचीन जान पड़ता है, क्योंकि 'द्वासुपर्णा सयुजा सखाया' इस मन्त्र में परमात्मा को द्रष्टा रूपमें ही वर्णित किया गया है। आत्मा तो द्रष्टा की अपेक्षा कर्ता और भोक्ता ही अधिक है ।

योग में जिन वृत्तियों के निरोध की बात कही गई है उनकी संख्या और वर्गीकरण अगले सूत्र में निर्दिष्ट किया गया है--

वृत्तयः पञ्चतय्यः क्लिष्टाक्लिष्टाः ।

अर्थात् वृत्तियें पांच हैं जो क्लिष्ट और अक्लिष्ट भेद से दो प्रकार की हैं । आगामी सूत्रों में प्रमाण, विपर्यय, विकल्प, निद्रा और स्मृति इन पांच वृत्तियों की परिभाषा और व्याख्या की गई है । सांख्य की ही भांति योग में भी प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द के रूप में तीन प्रमाण स्वीकार किये गये हैं । विपर्यय उस मिथ्या ज्ञान को कहते हैं जो वस्तु के यथार्थ रूप में स्थित न होने के कारण उत्पन्न होता है । वस्तु शून्य परन्तु शब्द ज्ञान युक्त संज्ञा को विकल्प कहते हैं, जैसे वंध्या पुत्र, आकाश कुसुम आदि शब्द तो हैं परन्तु उनसे बोधित होने वाले पदार्थों का अत्यन्ताभाव है। जागृत और स्वप्न अवस्था के अभाव में जिस तमोगुण युक्त वृत्ति का उदय होता है उसे निद्रा कहते हैं । पूर्व अनुभूत विषय को पुनः स्मरण करना स्मृति कहलाती है ।

इस प्रकार वृत्तियों की व्याख्या करने के पश्चात् सूत्रकार उनके निरोध का उपाय बताते हैं । यह निरोध अभ्यास और वैराग्य के द्वारा सम्भव है--

'अभ्यास वैराग्याभ्यां तन्निरोधः ।'

कृष्ण ने भी गीता में मन के निरोध के यही उपाय बताये हैं ।

'अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते'
इसमें कुछ भी आश्चर्य नहीं कि मन के वशीकार का जो उपाय कृष्ण ने बताया कई शताब्दियों के पश्चात् वही पतंजलि ने भी बताया । वस्तुतः वैदिक धर्म के पुरस्कर्ता आचार्यों ने जो बातें समय-समय पर कही उनमें सर्वत्र साम्य ही है ।

आगामी दो सूत्रों में अभ्यास और वैराग्य के पश्चात् संप्रज्ञात और असंप्रज्ञात समाधि का निर्णय किया गया है । जब तक ज्ञाता और ज्ञेय के पृथकत्व का भान रहता है तब तक संप्रज्ञात समाधि रहती है और जब ज्ञाता अपने अस्तित्व के प्रति अबोध होकर ज्ञेय में विलीन हो जाता है, उस दशा को असंप्रज्ञात समाधि कहते हैं ।

बीसवे सूत्र में कहा गया है कि श्रद्धा, वीर्य, समृति, समाधि और प्रज्ञा के द्वारा इस अवस्था को प्राप्त किया जा सकता है। अथवा ईश्वर प्रणिधान के द्वारा भी। इस सूत्र से यह शंका उत्पन्न हो सकती है कि योग दर्शन में ईश्वर भक्ति को समाधि के एक वैकल्पिक साधन के रूप में ही स्वीकार किया गया है, वस्तुतः उसका अपने में कोई महत्त्व नहीं है। ऐसे लोग यह भूल जाते हैं कि सूत्रकार का आशय ईश्वर प्रणिधान के महत्त्व को न्यून करना नही है। वस्तुतः यह भ्रान्ति उन पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा फैलाई गई है जो समाधि को मन की शून्यावस्था मान कर उसके निषेधात्मक रूप पर अधिक जोर देते हैं। परन्तु आर्ष पद्धति के व्याख्याकारों के अनुसार समाधि अवस्था में जीव को ईश्वर का दर्शन होता है। सांख्यकार ने लिखा है--

समाधिसुषुप्तिमोक्षेषु ब्रह्मरूपता।

अर्थात् समाधि सुषुप्ति और मोक्ष की अवस्था में जीव ब्रह्म रूप हो जाता है। अतः इस कथन में कुछ भी तथ्य नहीं है कि समाधि अवस्था शून्य रूपा (निषेधात्मक) होती है अथवा ईश्वर-प्रणिधान का इस शास्त्र में स्वल्प महत्त्व है।

यहां ईश्वर का प्रकरण आया तो २४वें सूत्र में ईश्वर का स्वरूप बतलाते हुए कहा गया--

क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः।

अर्थात् क्लेशः कर्म उसके फल और तज्जन्य वासना से पृथक् पुरुष विशेष ईश्वर है। 'पुरुष विशेष' कहने का यह अभिप्राय नहीं है कि ईश्वर भी अन्य सामान्य आत्माओं में से ही एक विशिष्ट गुण युक्त आत्मा है। वह पुरुष इसी अर्थ में है कि ब्रह्माण्ड रूपी पुरी में शयन करने से उसकी पुरुष संज्ञा है। २५वें सूत्र में उस ईश्वर में अतिशय सर्वज्ञता बताई गई है और २६ वें सूत्र में कहा गया है-

स पूर्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदात्,

वह परमात्मा पूर्वकालीन ऋषियों का भी गुरु है क्योंकि वह काल का भी अतिक्रमण करने वाला है। पूर्व काल में जितने ऋषि हुए या आगे भी होंगे वे सभी मरणधर्मा होने से काल में काल के बन्धन में बंधे हैं परन्तु ईश्वर तो काल का भी काल है, अतः वह काल के बन्धन में नहीं आता। इसी कारण से वह पूर्वज ऋषियों का भी गुरु कहलाता है।

२७वें सूत्र में ओंकार या प्रणव को इस ईश्वर का वाचक शब्द बताया है और २८वें सूत्र में इस ओम् पदवाच्य परमात्मा का अर्थ भावनापूर्वक जप करने का आदेश दिया गया है। अगले ३० और ३१वें सूत्र में योग मार्ग में आने वाले विघ्नों का वर्णन है और ३३वें सूत्र में चित्तशुद्धि के लिए मैत्री करुणा, मुदिता और उपेक्षा नामक चार भावनाओं का वर्णन किया गया है। बौद्ध मत में भी ये चारों भावनायें यथावत् स्वीकार की गई हैं। सुखी लोगों के प्रति मैत्री, दुखियों के प्रति करुणा, धार्मिक पुरुषों से प्रसन्न रहना और अधर्मियों के प्रति उपेक्षा का व्यवहार रखने से चित्त स्थिर होता है।

चित्त की स्थिरता के लिए ३४वें सूत्र में प्राणायाम का भी उल्लेख है और अन्यान्य उपायों का वर्णन करने के पश्चात् ३९वें सूत्र में कहा गया है--

यथाभिमतध्यानाद्वा।

अर्थात् शास्त्रोक्त चित्त स्थिति के किसी भी साधन द्वारा अभीष्ट सिद्धि हो सकती है। इस सिद्धि के साधक परमाणु से महत् पर्यन्त वस्तुओं को

वश में कर सकते हैं। आगामी सूत्रों में सवितर्क, निर्वितर्क, सविचार और निर्विचार समाधि का वर्णन करने के पश्चात् योगी की ऋतम्भरा प्रज्ञा का उल्लेख ४८वें सूत्र में किया गया है--

ऋतम्भरा तत्र प्रज्ञा:

इस प्रकार सबीज समाधि की व्याख्या के पश्चात् इस पाद के अन्तिम सूत्र में सर्व संस्कार निरोध सूचक निर्बीज समाधि के वर्णन के साथ-साथ समाधिपाद समाप्त होता है।

योगदर्शन के साधनपाद का प्रारम्भ क्रिया योग के वर्णन से होता है। तप, स्वाध्याय और ईश्वर प्रणिधान को क्रियायोग बताया गया है। इस क्रियायोग का फल बताते हुए सूत्रकार लिखते हैं--

समाधिभावनार्थ क्लेशतनू कणार्थश्च।

अर्थात् क्रियायोग की साधना से समाधि की सिद्धि होती है और क्लेश नष्ट होते हैं। आगामी सूत्रों में हेय, हेम हेतु, हान और हानोपाय का निरूपण किया गया है। बौद्ध दर्शन में भी ये ज्यों के त्यों उपलब्ध होते हैं। अनागत दु:ख हेय, द्रष्टा और दृश्य का संयोगहेयहेतु, अविद्या की निवृत्ति के पश्चात् द्रष्टा और दृश्य के संयोग की निवृत्ति हान तथा विवेकज्ञान को हानोपाय कहा गया है। अब सूत्रकार ने विस्तार पूर्वक विवेक ज्ञान के कारण भूत योगाङ्गों का वर्णन किया है। २१वें सूत्र में कहा गया है कि योगागों के अनुष्ठान से अशुद्धि का क्षय और ज्ञान का उदय होकर विवेक-ख्याति होती है। यम, नियमादि आठ योग के अंग हैं। यम नियमों के साधन से साधक को क्या फल मिलता है, इसका उल्लेख भी साथ ही साथ कर दिया गया है। योग के तीसरे अंग आसन की परिभाषा इस प्रकार दी गई है--

स्थिरसुखमासनम्।

अर्थात् शरीर को स्थिर और सुखदायी स्थिति ही आसन है। रेचक, पूरक और कुम्भक के भेद से त्रिविध प्राणायामों का भी वर्णन हुआ है। प्राणायाम से बुद्धि के आवरणरूप क्लेशों का क्षय हो जाता है और चित्त की स्थिति धारणा के योग्य बनती है। इन्द्रियों को विषयों से दूर हटाने को प्रत्याहार कहते हैं। योग के प्रथम पांच अंग–यम, नियम, आसन, प्राणायाम और प्रत्याहार के विवरण के साथ साधनपाद समाप्त होता है।

साधनपाद में उल्लिखित पांच अंग योग के वहिरंग साधन कहे गये हैं। धारणा, ध्यान और समाधि को योग का अन्तरंग साधन कहा गया है। देश विशेष में चित्त को स्थिर कर लेना साधना कहलाती है--

देशबंध: चित्तस्य धारणा।

धारणा के अनन्तर ध्येय पदार्थ में होने वाली चित्त की एकतान को ध्यान कहते हैं। ध्यान में भी जब केवल ध्येय रूप की ही प्रतीति होने लगती है, तब उस अवस्था को समाधि कहते हैं। योग के तीनों अन्तरंग साधनों को योग की परिभाषा में संयम कहते हैं --

त्रयमेकत्र संयम:।

संयम की सिद्धि से योगी को प्रज्ञालोक की प्राप्ति होती है।

इस प्रकार समाधि पर्यन्त योग के आठ अंगों का वर्णन करने के पश्चात् सूत्रकार ने भिन्न २ वस्तुओं में संयम करने से प्राप्त होने वाली विभूतियों का वर्णन किया है। ये विभूतियां योग साधना के मार्ग में आने वाले लुभावने आकर्षण हैं अत: ऋषि

ने यह चेतावनी दी है कि इनके लालच में पड़कर योग मार्ग से भ्रष्ट होना उचित नहीं ।

योग का प्रमुख ध्येय है विवेक ज्ञान की प्राप्ति । यह विवेक ज्ञान उदय होते ही योगी को कैवल्य की प्राप्ति होती है और कैवल्य लाभ करना ही योगी का लक्ष्य होता है । सूत्रकार ने जिन विभूतियों से आकृष्ट न होने की चेतावनी दी है साधारणतः मनुष्य उनसे ही प्रभावित होता है । यूरोप अमेरिका तथा पश्चिम में आज योग के नाम पर जो चमत्कार तथा अन्य विचित्र प्रवृत्तियों का उदय दिखाई पड़ता है उसका मूल कारण यही है कि योग को मात्र शारीरिक व्यायामों का पर्याय मान लिया गया अथवा उसे कतिपय विचित्र और अलौकिक शक्तियों का स्रोत कल्पित कर लिया गया है । फलतः त्राटक, हिप्नोटिज्म आदि के प्रयोगों को भी योग की संज्ञा दे दी जाती है । वस्तुतः यह योग का विद्रूप है जिसे नवीन पाखण्ड प्रवर्तक सम्प्रदाय प्रवर्तकों ने और भी हास्यास्पद बना दिया है । ब्रह्मकुमारी मत वालों का योग, आचार्य नामधारी रजनीश का योग, बालयोगेश्वर का योग, आनन्द-मार्ग का योग ये सभी योगसाधना का उपहास है जिसे कतिपय स्वार्थी लोगों ने प्रचारित कर रखा है । आर्ष योग पद्धति वही है जिसका प्रवर्तन महर्षि पतञ्जलि ने किया था और जो मानव मात्र के लिए आचरणीय होने के कारण राजयोग पद से अभिहित किया जाता है ।

---

अधीनं देवतास्वेव जगदन्तर्बहिस्तथा ।
इदं रहस्यं विदितं पूर्वेषां मन्त्रदर्शिनाम् ।।
तस्मात् प्राणेन मनसा गात्रेणापि महर्षयः
सर्वात्मना च यजनं देवेभ्यो निरवर्तयन् ।।
अन्तर्यागसमर्थानां विरलानां महात्मनाम् ।
गोप्यान्यप्रभवो वेत्तुं पामरास्तु सहस्रशः ।।
देवान् बाह्येन यागेनाराधयन् मन्त्रपूर्वकम् ।
मन्त्रस्तु भाषाविच्छित्तया द्विधाऽप्यभवदर्पकम् ।।

टी० वी० कपालि शास्त्री

# योग और वैदिक जीवन-पद्धति

श्री बद्रीप्रसाद पंचोली

वेद जीवन विज्ञान का नाम है। आज ज्ञान, कर्म, उपासना, योग, दर्शन आदि का पृथक्-पृथक् उल्लेख करते हुए हम जिस तरह इनमें से प्रत्येक को स्वतन्त्र और इतर से भिन्न मानते हैं, ऐसा वेद में नहीं है। व्यक्ति का सम्पूर्ण जीवन एक इकाई है। उसमें इस तरह का विभाजन किया भी नहीं जा सकता। व्यक्ति को अंग्रेजी भाषा में Individual कहा जाता है जिसका अर्थ है—Indivisible अर्थात् जिसका विभाजन नहीं किया जा सके। वेद में व्यक्ति की ऐसी ही अविभाज्य इकाई के रूप में कल्पना की गई है।

वैदिक-जीवन का आधार यज्ञ है। इसमें परवर्तीकाल में विकसित ज्ञान, कर्म, उपासना, योग, दर्शन आदि की समस्त धारणायें समाहित हो जाती हैं। यज्ञ उस आन्तरिक और बाह्य प्रक्रिया का नाम है जिसके द्वारा यजमान यज्ञपुरुष के प्रति समर्पित हो जाता है। यज्ञ पुरुष की ओर गति करने, उसके प्रति स्वयं को समर्पित करने और उससे तादात्म्य स्थापित करने की सम्पूर्ण साधना का नाम यज्ञ है। यज्ञिय होने के उपरान्त यजमान इस साधना को करता है। पति और पत्नी दोनों के संयुक्त जीवन को यज्ञिय कहा गया है। पति-पत्नी का आत्मीयतापूर्ण सम्बन्ध ही पारिवारिक और सामाजिक-जीवन की धुरी है। वैदिक जीवन-पद्धति में यज्ञ का सम्बन्ध दाम्पत्यजीवन से जोड़ कर वैयक्तिक और सामाजिक आचार-व्यवहार में समन्वय स्थापित किया गया है। सामाजिक-सन्दर्भ में व्यक्तित्व का चरम विकास ही वैदिक-परम्परा का आदर्श रहा है। कुछ मनोभौतिक शक्तियों की प्राप्ति के लिए प्रयत्न करना अथवा उन्हें प्राप्त करके उनका प्रदर्शन करना वैदिक-दृष्टि में श्लाघनीय नहीं समझा गया। वहां व्यक्ति की सम्पूर्ण शक्तियों का उपयोग एक ऐसी पूर्ण और सहज जीवन-पद्धति के विकास के लिए करने पर बल दिया गया है जिसमें मनोभौतिक शक्तियों को व्यक्तित्व के विकास और समाज-निर्माण के मार्ग में सहयोगी बना लिया जाता है। मध्यकाल में तांत्रिक-साधना और हठयोग की पद्धति के माध्यम से जो सिद्धि-साधन परम्परा चली उसका वैदिक परम्परा से कोई सम्बन्ध नहीं है।

कबीरदास ने एक सहज-समाधि की बात कही है—

साधो ! सहज समाधि भली।

'समाधि' का तात्पर्य है—पूर्णता का आधान। जब सहजता में पूर्णता की प्रतीति होने लगे तो उसे सहज-समाधि कहा जायगा। कबीर के द्वारा ऐसी समाधि पर बल दिया गया है। वैदिक परम्परा भी ऐसी सहज-समाधि पर बल देती है। तल्लीनभाव से उत्पादक श्रम करने वाले व्यक्ति के लिए ऐसी समाधि बिना किसी आयास के सिद्ध हो जाती है। इस समाधि का फल होता है—कर्म कुशलता। श्रीमद्भगवद्गीता में कर्मकुशलता को योग माना गया है—योगः कर्मसु कौशलम्। यज्ञ का चरम फल भी कर्मकुशलता ही माना जा सकता है।

यजन, भजन और जयन—ये तीन तत्त्व वैदिक जीवन पद्धति के मूलाधार हैं। प्रथम, वह राजमार्ग है जिस पर होकर जाने पर व्यक्ति सृष्टि की परम सत्ता से साक्षात्कार करता है। दूसरे तत्त्व को यजन की भौतिक उपलब्धि और तीसरे तत्त्व को

मानसिक उपलब्धि कहा जा सकता है। भौतिक उपलब्धि से मानसिक उपलब्धि का महत्त्व अधिक है। इसी लिए वेदानुयायी सुख से अधिक आनन्द पर बल देता है। 'वयं जयेम्'–इस मंत्रांश में परमानन्द की जयलाभ द्वारा कामना की गई है। वैदिक दृष्टि यजन, भजन और जयन् के समन्वित रूप को योग मानती है। गीता में कहा गया है––

युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा॥

आहार, विहार, कर्मचेष्टा, शयन और जागरण––सब में सम्यक्त्व की दृष्टि न हो तब तक योग-सिद्धि नहीं हो सकती। यह दृष्टि यज्ञ से मिलती है। जंगलों में बैठकर कितने लोगों ने एकान्तसाधना से मोक्ष प्राप्त की––यह जानना कठिन है। ऐसे लोगों के इतिहास नहीं लिखे गये। उनके कोई नामलेवा भी नहीं रहे। दूसरी ओर कण्व, गौतम, भरद्वाज, याज्ञवल्क्य, वाल्मीकि, व्यास आदि ऋषियों को सब जानते हैं––वे गृहस्थ थे, साधक थे––याजक थे, भगवान् थे और जयी थे। अपनी कृतियों से, अपने यश से वे आज भी हमारे बीच में विद्यमान हैं। राजसिंहासन को प्रकंपित करने वाले क्रान्तिकारी मनीषी परशुराम अथवा विष्णुगुप्त चाणक्य क्या योगी नहीं थे?

वैदिक परम्परा में योग के नाम से विकसित एक विशिष्ट चिन्तन परम्परा में यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि के मार्ग को योग-साधना कहा गया है। वहां योग से तात्पर्य चित्तवृत्तियों का निरोध माना गया है––योगश्चित्त–वृत्तिनिरोधः। चित्तवृत्तिनिरोध-उद्देश्य नहीं हो सकता। इसके स्थान पर इसे उद्देश्य-सिद्धि का मार्ग कहा जा सकता है। जैसे यम और नियम के अन्तर्गत हमारे सारे आचार-विचार आ जाते हैं वैसे ही ध्यान और समाधि में––जो इस मार्ग के अन्तिम छोर हैं––हमारी उद्देश्यनिष्ठता और तादात्म्य की स्थिति आ जाती है। किसी भी कार्य को पूरा करने के लिए यह स्थिति अनिवार्य होती है। अतः स्पष्ट है कि पातंजल-योग उद्देश्य-सिद्धि के लिए राजमार्ग का निर्माण मात्र करता है। वह किसी ऐसी वस्तु से परिचित नहीं कराता जो अतिसामान्य या अलौकिक हो। तथा जिसे जानने के बाद ज्ञातव्य कुछ नहीं रह जाता। जीवन के उद्देश्य से बड़ी और रहस्यमयी कोई वस्तु संसार में नहीं है, पर उसको पा लेना असंभव भी नहीं है। योग मार्ग से ही उसे सिद्ध किया जा सकता है। कर्मजनित आनन्द ही सच्चा आनन्द है। उसे कर्म-साधना द्वारा ही पाया जा सकता है। वेद कहता है––मेरे दायें हाथ में कर्म-सामर्थ्य है और जय तो बायें हाथ का खेल है––

कृतं मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः।

वेद में मनुष्य को ऋण कहा गया है––ऋणं ह वै जायमानः। मनुष्य का काम इस ऋणता को धनता में परिवर्तन करना है। इसी दृष्टि से वैदिक-प्रार्थना में परमेश्वर से बार-बार धन की याचना की गई है। यज्ञ धनप्राप्ति का साधन है। उससे देवगण सन्तुष्ट होते हैं और धनलाभ में सहायक बन जाते हैं।

विवेकयुक्त कर्म की संज्ञा यज्ञ है। वह सामान्य कर्म नहीं होता। श्रेष्ठतम कर्म ही यज्ञ है––यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म। हमारा कर्म श्रेष्ठ हो इसके लिए यह आवश्यक है कि हम कर्म करने में कुशल हों। कुशलतापूर्वक कार्य करने के लिए व्यक्ति जो-जो साधन अपनाता है, जिस-जिस तरह से मन में

संकल्प करता है, योजनाएं बनाता है और तल्लीनतापूर्वक उस कार्य को सिद्ध करता है--इस सब प्रक्रिया का नाम है यज्ञ और इसे सिद्ध करने में वह योग का आश्रय लेता है।

यजन के साथ भजन और जयन का समन्वय कैसे होता है ? भजन का तात्पर्य है–भग या समृद्धि के पाने की प्रक्रिया। भजन से मनुष्य भगवान् बनता है। कर्मरत व्यक्ति के लिए भगवान् बनना सहज है। वेद कहता है--'यह हाथ मेरा भगवान् है और यही भगवत्तर है।' तात्पर्य यह है कि मनुष्य की भगवत्ता उसके भुजबल पर निर्भर है। अपनी भुजाओं से वह जितना श्रम करेगा उसे उतनी ही समृद्धि मिलेगी। सारी सुख-सुविधाओं के मूल में मनुष्य का श्रम ही रहता है। श्रान्त व्यक्ति के देवता भी सखा बन जाते हैं--न ऋते श्रान्तस्य सख्याय देवाः। यजन से सिद्ध कर्मकुशलता का उपयोग करके मनुष्य भगवान् बन सकता है।

जयन से तात्पर्य है--आदि से अन्तिम सिद्धि तक कर्म करने के पीछे रहने वाली मानसिक परिस्थिति में सफलता के आनन्द का समावेश। कर्मठ व्यक्ति इस आनन्द को उस क्षण से ले सकता है जब कार्य का आरम्भ हुआ। मिलने वाली सफलता तो उस आनन्द को चरम कोटि तक पहुंचाने में साधनमात्र है। जयशील बनने की प्रार्थना अनेक वेदमन्त्रों में आई है। वैदिक राष्ट्रीयगीत में कहा गया है--जिष्णु रथेष्ठाः सभेयो युवाऽस्य यजमानस्य वीरो जायताम्। जीवन जय का ही दूसरा नाम है। इसलिए जीवन की जितनी पगडंडियां हैं और हो सकती हैं, उन सब पर जयी होने के लिए व्यक्ति प्रयत्नशील रहता है।

एक बात और ! वैदिक परम्परा में मन और तन की पृथक् सत्ता को भी नहीं स्वीकारा गया है। इसके स्थान पर तन को स्वस्थ, प्राणों को सबल और मन को सुदृढ़ संकल्पशील बनाने की चेष्टा पर बल दिया गया है। वस्तुतः जीवन-यापन की सम्पूर्ण प्रक्रिया ही वैदिक-दृष्टि में योग कही जा सकती है जिसे यज्ञ शब्द द्वारा व्यक्त किया जा सकता है और जिसकी स्थूल उपलब्धि है भगवत्ता तथा मानसिक उपलब्धि है--जय-आत्म-विजय !

# कर्मकाण्ड का सही रूप

श्री भगवद्दत्त वेदालंकार,

( ऋ. १म । २य, ३य सूक्तों का अध्ययन )

कर्मकाण्ड और ब्रह्मकाण्ड एक ही वस्तु के पूर्वोत्तर दो पार्श्व हैं । एक ही सीढ़ी के दो सोपान हैं प्रथम सोपान के पश्चात् ही ऊपर के सोपान पर पहुंचा जा सकता है । कर्मकाण्ड का सम्बन्ध प्रमुख रूप से भूतों व भौतिक देह से है तो ब्रह्मकाण्ड का सम्बन्ध आत्मतत्त्व से । भौतिक देह को नगण्य कर आत्मतत्त्व को नहीं प्राप्त किया जा सकता । भौतिक देह को स्वच्छ, पवित्र और दिव्य बनाकर ही आत्म-ज्योति का प्रकाश ब्रह्माण्ड में सर्वत्र फैल सकता है । कर्मकाण्ड अविद्या का क्षेत्र है ब्रह्मकाण्ड विद्या का । विद्या और अविद्या दोनों ही उपादेय हैं । इनका समन्वय ही घने अन्धकार (अन्धन्तमः—यजु.) को विनष्ट कर सकता है । योग दृष्टि से कर्मकाण्ड शरीर-इन्द्रिय-मन-बुद्धि आदि की यौगिक प्रक्रियाएं हैं । ब्रह्मकाण्ड अत्मतत्त्व का उदभावन व उसकी उपलब्धि है । बाह्य यज्ञ यागादि आन्तरिक यज्ञों की प्रतिकृति हैं और वे आभ्यन्तर यज्ञों के सहायक व उनमें पड़ने वाली आहुतियों के निष्पादक, प्राकृतिक यज्ञों के उद्दीपक व शुद्ध पवित्र साधन हैं । कर्मकाण्ड में ही सब वर्ण्य विषय हैं ब्रह्मकाण्ड तो वर्ण्य विषय से ऊपर है, वाक् मनस से अगोचर है, त्रिगुणातीत है, वेदों का वर्ण्य विषय त्रिगुण को लेकर है । यही त्रिगुण कर्म तथा क्रिया का आधार है । इसी दृष्टि से जैमिनी ऋषि ने कहा है——

"आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम्"

अतः वेदों के कर्मकाण्डपरक होने में भय किसलिए ? ब्रह्म भी जब त्रिगुण का आश्रय लेता है तभी वर्णन की कोटि में आता है । वेदों का सत्य अर्थ तो भगवान् ही जानता है पर यहां कर्मकाण्ड सम्बन्धी विनियोगों को आधार मानकर ऋ. १म मण्डल के २य ३य सूक्तों का आध्यात्मिक (शारीर-कर्मकाण्ड) क्षेत्र मेंअर्थ स्पष्ट करने का प्रयत्न किया जाता है ।

ऋग्वेद सायण भाष्य में २य और ३य सूक्तों का विनियोग निम्न प्रकार दिया है——अत्रेयमनुक्रमणिका—"वायो वायव्यैन्द्रवायवमैत्रावरुणास्तृचा अश्विना द्वादशाश्विनैन्द्रवैश्वदेवसारस्वतास्तृचाः सप्तैताः प्रउग देवताः" इसका तात्पर्य यह है कि द्वितीय और तृतीय सूक्तों की तीन-तीन ऋचाओं को लेकर एक-एक तृच बनाया गया है इस प्रकार संख्या में ७ तृच बन जाते हैं । इनमें प्रथम तृच वायु देवता का, द्वितीय तृच इन्द्रवायु का, तृतीय तृच मित्रावरुण का, इसी प्रकार ३ य सूक्त का प्रथम तृच अश्विनी देवता का, द्वितीय तृच इन्द्र देवता का, तृतीय तृच विश्वेदेवों का, और चतुर्थ तृच सरस्वती देवता का । इस प्रकार ये ७ तृच बनते हैं । इन सातों तृचों का विनियोग प्रउग शस्त्र में किया गया है । प्रउग शस्त्र एक कर्मकाण्डीय परिभाषा है । अब विचारणीय यह है कि प्रउग शस्त्र' क्या है । इसमें भी 'प्रउग' पर पहिले विचार करते हैं। प्रउग – शकट ( बैलगाड़ी ) के अग्र भाग (कस्तम्भी) से लेकर पीछे का सम्पूर्ण शकट प्रदेश प्रउग कहलाता है, यह प्रउग आगे से संकुचित तथा पीछे से चौड़ा होता हैं। अगले संकुचित भाग पर शकटवाहक बैठता है और पीछे अन्नादि भरा होता है । अन्नादि के स्थान को नीड कहा जाता है। 'मीमांसा कोष१' के आधार पर शकट के दो बांस जो

१ अत्र प्रउगं नाम शकटस्य वंशद्वयम् । यत् एकतः चक्रद्वयछिद्रगतकाष्ठमयलोहमयान्यतरदण्डमध्ये बध्यते अपरतश्च युगमध्ये बध्यते ।

कि एक ओर जूए से बंधे होते हैं और दूसरी ओर पहियों को जोड़ने वाले लोहदण्ड से प्रउग कहलाते हैं।

वेदों में यह मानवशरीर भी रथ व शकट कहा गया है मस्तिष्क से लेकर नाभि प्रदेश तक का भाग 'प्रउग' नाम से कहा जा सकता है। मनुष्य का यह समग्र शरीर अध्यात्म क्षेत्र के अन्तर्गत है परन्तु शास्त्रों में शरीर के 'प्रउग' भाग को अध्यात्मतम माना है। कहा भी है--'एतद्ध वै यजमानस्या ध्यात्मतममिवोक्थं यत् प्रउगम्" ऐ ब्रा. ३।३ यजमान का यह 'प्रउग' भाग अध्यात्मतम भाग है, इसी भाग में शक्तियों का उत्थान तथा ऊर्ध्वस्थापन होता है। इसी प्रउग भाग में अन्नादि भरा जाता है। यह अन्न भी दो प्रकार का है, एक स्थूल दूसरा सूक्ष्म अर्थात् इन्द्रियों द्वारा गृहीत सप्त विध अन्न। कहा भी है--"अन्नाद्यं वा एतेनावरुन्धे यत् प्रउगम् ऐ. ब्रा. ३।२ स्थूल अन्न तो प्रउग के नीचे के भाग उदर में भरा जाता है और सप्तविध इन्द्रिय ग्राह्य सूक्ष्म अन्न प्रउग के ऊर्ध्व भाग सिर में। यह सप्तविध सूक्ष्म अन्न प्राणात्मक हैं, कहा भी है--"प्राणानां वा एतदुक्थं यत् प्रउगं सप्तदेवताः शंसति। सप्त वै शीर्षन्प्राणाः शीर्षन्नेव तत् प्राणान्द-धाति" ऐ. ब्रा. यह 'प्रउग' सिर से लेकर नीचे नाभि तक फैला हुआ है पर सिर के ७ प्राण ही यहां प्रमुख रूप से लिये गये हैं क्योंकि ये ७प्राण(Brain centres) ही नीचे तक फैले हुए हैं। इस दृष्टि से २ य और ३ य सूक्तों के उपर्युक्त ७ तृचों के देवता शीर्षस्थ ७प्राणशक्तियां हैं। ये ७ प्राणशक्तियां जब नीचे शरीर में आकर कार्य का निर्वाह करती हैं, शरीर में इनका प्रयोग होता है उसी अवस्था में इन्हें 'प्रउग' कहा जाता है। शांखायन ब्राह्मण[1] में कहा है कि "ये शीर्षस्थ प्राण देवता जब तृतीय सवन (मस्तिष्क) से नस-नाड़ियों द्वारा शरीर से बाह्य भाग और अधोभाग की ओर प्रयाण करते हैं और वहां प्रयुक्त होते हैं तब इन प्राणों की प्रउग संज्ञा होती है। अतः इन प्राणों का प्रयुक्त होना ही प्रउगत्व है। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने भी अपने यजुर्वेद भाष्य १५।११ में प्रउगम्---प्रयोगार्हम् यह अर्थ दिया है जिसको ब्राह्मण की ऊर्ध्व पंक्तियां भी पुष्ट करती हैं। इन प्र उ ग नामक प्राणों का मस्तिष्क, हृदय तथा उदर में जहां भी प्रयोग होगा वहां ही वे प्राण कर्मकाण्डीय भाषा में 'प्रउ ग' नाम से कहलायेंगे। वैसे प्रायः ये ऊपर से नीचे की ओर ही प्रयुक्त होते हैं। इसी दृष्टि से ब्राह्मण में "ता अमुतोऽर्वाच्यो. . . अभिप्रायुञ्जत" कहा है। याज्ञिक परिभाषा में सवनों की दृष्टि से इन प्रउग प्राणों के निम्न विभाग किये जा सकते हैं--

| प्रउगम्– | सवन– | लोक– | शरीर– | देवता– |
|---|---|---|---|---|
| १. गायत्रम्– | प्रातःसवन– | पृथ्वी– | उदर– | अग्नि– |
| २. ऐन्द्र– | माध्यन्दिनसवन– | अन्तरिक्ष – | हृदय– | इन्द्र– |
| ३. वैश्वदेव– | तृतीयसवन – | द्यु– | मस्तिष्क– | विश्वेदेव– |

इस प्रकार ब्राह्मणग्रन्थों के आधार पर 'प्रउग' नामक कर्मकाण्डीय परिभाषा पर संक्षिप्त विचार अभिव्यक्त किया।

**शस्त्र-स्तोत्र--**

प्रउग को शस्त्र क्यों कहा गया है इसको स्पष्ट रूप में समझने के लिए स्तोत्र, शस्त्र तथा ग्रह इन तीनों पर दृष्टिपात करना चाहिये। क्योंकि प्रायः इन तीनों का साहचर्य रहता है। और इस प्रकरण में ऐतरेय ब्राह्मण में 'प्रउग' को आगे ग्रह भी कहा गया है। इनमें स्तोत्र साम से किया जाता है, शस्त्र ऋक् से तथा ग्रह यजु से। स्तोत्र और शस्त्र ये दोनों पद स्तुतिवाचक ष्टुञ् स्तुतौ तथा

१ ता अमुतोऽर्वाच्यो देवतास्तृतीयसवनात् प्रातः सवनमभि प्रायुञ्जत तद् यदभिप्रायुञ्जत तत् प्रउगस्य प्रउगत्वम्।

शंसु स्तुतौ धातुओं से निष्पन्न होते हैं तो फिर प्रश्न यह पैदा होता है कि जब ये दोनों पद स्तुतिवाचक हैं तो इनमें भेद क्या है ? इस सम्बन्ध में एक समाधान तो साम और ऋक् पदों से ही हो जाता है। साम और ऋक् में जो भेद है वही स्तोत्र और शस्त्र में है। अतः कहा भी है" प्रगीतमन्त्रसाध्यं स्तोत्रम्" अर्थात् प्रकृष्ट गान वाले मन्त्रों से साध्य स्तोत्र कहलाता है और "अप्रगीतमन्त्रसाध्यं शस्त्रम्" गान रहित मन्त्रों से निष्पन्न होने वाला शस्त्र होता है। इस प्रकार साममन्त्रों से उद्गाता स्तोत्र करता है और ऋक्. मन्त्रों से होता शस्त्र किया करता है। श.प. ४।३।२।३ में आता है कि उदगाता१ द्वारा किया जाता हुआ साम प्रजापति रूप है और होता का ऋक् योषा (स्त्री) रूप है। इस प्रकार ऋक् और साम जायापती है। जिस प्रकार इनके मिथुन से सामगान होता है और ऋक् में परिवर्तन आजाता है, उसी प्रकार मानव सृष्टि में भी उत्पत्ति होती है। स्तोत्र द्वारा रेतस् का सिञ्चन होता है तो शस्त्र द्वारा उस रेतस् का अवयवादि रूप में तक्षण होकर प्रजनन होता है। यह तक्षण और प्रजनन सामान्य मानव शरीर की उत्पत्ति में तथा मानव के अन्दर दिव्य शक्तियों की उत्पत्ति में प्रभावी होता है। गर्भाधान के समय तत्सम्बन्धी संस्कार में जो मन्त्र पढ़े जाते हैं वे इसी तथ्य की ओर निर्देश करते हैं। दिव्य शक्तियों की उत्पत्ति तो शास्त्रों में पग-पग पर दर्शायी गई है। इस प्रकार शस्त्र उन ऋचाओं का नाम है जो कि शरीर प्राण और अवयवादि का सुसंस्कृत रूप में तक्षण करते हैं और रूप देते है।

---

१. स एतत् प्रजापतिरुद्गाता योषायामृचि होतरि रेतः सिञ्चति यत् स्तुतं तद् होता शस्त्रेण प्रजनयति तच्छ्यति यथाऽयं पुरुषः शित-स्तद्यदेनच्छ्यतिस्तस्माच्छस्त्रं नाम। श.प. ४।३।२।३ (श्यति-अवयवादिरूपैः स्पष्टी-करोति (शो तनू करणे)

**ग्रह--**

ग्रह पर भी शास्त्रों में बड़ा विचार है। भिन्न २ यज्ञों में भिन्न २ क्षेत्रों में भिन्न २ ग्रह हैं पर उपर्युक्त सूक्त को दृष्टि में रखकर ऐतरेय ब्राह्मण के आधार पर आध्यात्मिक क्षेत्र में ही कुछ दृष्टिकोण प्रस्तुत किया जाता है।

यजु से ग्रह किया जाता है। मानव शरीर में यह वीर्य रूपी सोम शरीर के विभिन्न शक्ति स्थानों व आयतनों में जब ग्रहण किया जाता है तब वे आयतन (पात्र) ग्रहनाम से कहे जाते हैं। बाह्य कर्मकाण्ड में यह एक लकड़ी का पात्र१ होता है। देवरूप इन्द्रियों ने इस वीर्य रूपी सोम को अपने आयतनरूपी पात्रों में ग्रहण किया। अतः ये पात्र२ ग्रह हैं। परन्तु हमें यह ध्यान में रखना चाहिये कि ग्रह से केवल इन पात्रों का ही ग्रहण नहीं होता प्रत्युत तत्रस्थित सोम व प्राणादि३ शक्तियों का भी ग्रहण होता है। अर्थात् सोमरूपी अन्न और शक्ति से भरा हुआ वह पात्र ग्रह कहलाता है। कहा भी है कि सोम४ रूपी अन्न जिसदेवता को उद्देश्य कर

---

१. गृह्यतेऽनेनेति करणव्युत्पत्त्या ग्रहः दारुमयं पात्रम्। श.प. ४।१।१।१ (सायणभाष्य)
२. तद्यदेनं पात्रैर्व्यगृह्णत तस्माद् ग्रहा नाम। श.प. ४।१।३।५
तदा एनं सोमं यस्मात् कारणात् पात्रै विभज्य देवा अगृह्णत तस्मात् तानि पात्राणि ग्रहा इति सिद्धाः। सायणाचार्य--ग्रहेणागृह्णात् तद ग्रहस्य ग्रहत्वम्। तै.ब्रा. २.२.२
३. प्राणो वा अस्यैष ग्रहः श.प. ४।१।१।२२
४. स य एष सोमग्रहः अन्नं वा एष सः। स यस्मै देवताया एतं गृह्णन्ति सा ऽस्मै देवता एतेन ग्रहेण ग्रहीता तं कामं समर्धयति यत् काम्या गृह्णन्ति। श.प. १।२।२।१९

तथा जिस कामना से दिया जाता है, उस मे तृप्त हो वह देवता उस कामना को पूर्ण करता है।

**उक्थ--**

शास्त्रों में आता है कि ये प्रउग नामक ग्रह उक्थ भी कहलाते हैं, यथा--"ग्रहोक्थं वा एतद् यत् प्रउगम् ऐ. ब्रा. ३।१ इन प्रउग नामक ग्रहों (ऐन्द्रियिक प्राणों) के आयतनों को उक्थ कहा जाता है क्योंकि इन ऐन्द्रियिक आयतनों से शक्ति का उत्थान और प्रादुर्भाव होता है। प्राणशक्ति के उत्थान-उन्नति के कारण ही इन्हें उक्थ कहा जाता है। इस उत्थान की कोई सीमा नहीं है, दिव्य शक्ति का भी उत्थान हो सकता है। वास्तव में दिव्य शक्ति के उत्थान तथा उद्गम का ही यहां वर्णन समझना चाहिये क्योंकि सामान्य प्राणोद्गम तो स्वभावतः सभी में होते ही हैं, इसके लिए शास्त्र वर्णन की आवश्यकता नहीं है। तै. ब्रा. २।५।८।७ में उक्थ का उक्थत्व इस प्रकार दर्शाया है। उक्थैरुदस्थापयन् तदुक्थानामु-क्थत्वम्" अर्थात् उक्थों का उक्थत्व इस बात में है कि प्राणों का उत्थान होना, उन्नत होना, दिव्य बनना अपने आदि स्रोत के समकक्ष बनना आदि। इस प्रकार संक्षेप में प्रउग, स्तोत्र, शस्त्र, ग्रह तथा उक्थ पर विचार किया। इन ग्रहों को तालिका में निम्न प्रकार रक्खा जा सकता है--

**उक्थ दृष्टि---**

| | देवता-- | ग्रह-- | सूक्त | मन्त्र |
|---|---|---|---|---|
| १. | वायु | × | ऋ. १।२ | १--३ |
| २. | इन्द्र+वायु-- | वाक्-प्राण-- | ,, | ४--६ |
| ३. | मित्र+वरुण-- | चक्षु-मन | ,, | ७--९ |
| ४. | अश्विन-- | श्रोत्र-आत्मा | ऋ. १।३ | १--३ |
| ५. | इन्द्र-- | शुक्र-मन्थी | ,, | ४-६ |
| ६. | विश्वदेव-- | आग्रयण | ,, | ७-९ |
| ७. | सरस्वती-- | वाक् | ,, | १०-१२ |

**संस्कार-दृष्टि---**

| | | |
|---|---|---|
| १. | वायु से | रेतस् का संस्कार |
| २. | इन्द्र+वायु ,, | प्राण-अपान |
| ३. | मित्र+वरुण ,, | चक्षु |
| ४. | अश्विनौ ,, | श्रोत्र |
| ५. | इन्द्र ,, | ग्रीवा-शिर |
| ६. | विश्वेदेव ,, | हाथ आदि अंग |
| ७. | सरस्वती ,, | वाक् |

**द्विदेवत्य प्राण---**

ऐन्द्रवायव, मैत्रावरुण तथा आश्विन ये तीन प्राण द्विदेवत्य[1] कहलाते हैं क्योंकि ये दो-दो देवता मिलकर कार्य का निर्वाह करते हैं। इन प्राणों को द्विदेवत्य रूप में विचार करने का भी एक प्रयोजन है और वह यह है कि वाक्, चक्षु तथा श्रोत्र इन में दो-दो देवता का समन्वय और सामञ्जस्य समुचित रूप में किया जाये जिससे कि ये प्राण प्रवृद्ध हों और इनमें दिव्यता व ऋषित्व उद्भूत हो। यही तथ्य ऐतरेय ब्राह्मण ९अध्याय--२य, ३य खण्डों में पल्लवित हुआ है। जब इन वाक्, चक्षु व श्रोत्र सम्बन्धी-प्राणों को अन्तर्मुखी व आन्तरिक स्थिति में देखें तो ये 'एक पात्र' संज्ञा से अभिहित होते हैं और जब होमकाल अर्थात् बाह्य जगत् में प्रयोग की दृष्टि

---

१. वाक् च प्राणश्चैन्द्रवायवश्चक्षुश्च मनश्च मैत्रा-वरुणः श्रोत्रं चात्मा चाश्विनः। ऐ. २।२६, ते वा एते प्राणा एव यद्द्विदेवत्याः यस्मात् होमकाले पात्रद्वयं तस्माच्चक्षुरादयः प्राणाः स्वस्वगोलकेषु द्वन्द्वं द्वौ द्वौ भूत्वा वर्तन्ते सायणाचार्य।

से देखते हैं तब ये दो गोलकों के कारण दो-दो पात्रों वाले होते हैं। वाक् की प्राण में, चक्षु की मन में तथा श्रोत्र की आत्मा में आहुति पड़े तो यह आन्तरिक होम कहलाता है। इससे दैव्य प्राण उत्पन्न होते हैं और उनमें ऋषित्व उत्पन्न होता है। यह ऐ.ब्रा. में पठित मन्त्रों से स्पष्ट है, उदाहरणार्थ--"उपहूता वाक् सहप्राणेनोप मां वाक् सहप्राणेनह्वयतामुपहूता ऋषयोदैव्यासस्तनूपावानस्तन्वस्तपोजा० प्राणा वा ऋषयोदैव्यासः ॥ ९ अ.। ३ ख.।

इस प्रकार यहां प्राणों को दैव्यासः और ऋषयः कहा गया है। यही मन्त्ररचना चक्षु तथा श्रोत्र आदि के लिए भी हुई है।

ऋग्वेद के १म मण्डल के २य तथा ३य सूक्तों में जो देवता तथा मन्त्रों में क्रम बताया गया है वह निष्प्रयोजन नहीं है। संक्षेप में दो एक शब्दों में यह कहा जा सकता है कि मनुष्य की उत्पत्ति से लेकर वृद्धावस्था तक जो २ शक्ति क्रमशः प्रबल होती जाती है वही मन्त्रों व देवताओं के क्रम में निर्दिष्ट हुई है। उत्पत्ति के समय प्राण की ही सत्ता होती है, श्वास प्रश्वास चालू होता है। तदनन्तर इन्द्र और वायु का अधिकार होता है। वाणी की उत्पत्ति, उसका क,च,ट,त,प, आदि वर्णों द्वारा विभक्तीकरण आदि होता है, तदनन्तर चक्षु और मन (मैत्रावरुण) का सक्रिय प्रभाव होता है। मनुष्य संकल्प विकल्प करता है। चक्षु से मनस्थ बातों को पढ़ा जा सकता है। यौवन में चक्षु और मन का ही अधिक प्राबल्य होता है। इस समय मनुष्य उपदेश अनसुना किया करता है पर जब यौवन पार कर जाता है तब आश्विन सम्बन्धी श्रोत्र और आत्मा का साहचर्य प्रबल होता है। इस समय जो उपदेश आदि श्रवण करता है उसका आत्मा पर प्रभाव पड़ता है। आश्रमों की दृष्टि से देखें तो निम्न क्रमिक विभाग हो सकते हैं।

१. ब्रह्मचर्य–प्राण-वाक्।
२. गृहस्थ–चक्षु-मन।
३. वानप्रस्थ + संन्यास–श्रोत्र-आत्मा।

शास्त्रों में इन ऐन्द्रवायव आदि प्राणों की शक्ति तथा उनके गुण निम्न प्रकार दर्शाये हैं--

१. ऐन्द्रवायव–
 १. वाक्पाः-वाणी का रक्षक
 २. पुरूवसुः–प्रभूत ऐश्वर्य-वाला वा प्रभूतनिवास-वाला।

२. मैत्रावरुण–
 १. चक्षुष्पाः–आंखों का रक्षक
 २. विदद्वसुः–लक्ष्य पर पहुंचकर ऐश्वर्यप्राप्त करने वाला (विद्लृलाभे)

३. आश्विन–
 १. श्रोत्रपाः–श्रवणशक्ति का रक्षक
 २. संयद् वसुः–ऐश्वर्य को घेरने वाला अन्यत्र इस शक्ति को 'परिहार' भी कहा है।

प्रश्न यह पैदा होता है कि इन ऐन्द्रवायव आदि प्राणों का वाणी चक्षु आदि से क्या सम्बन्ध है और उसका क्या प्रभाव है? इस सम्बन्ध में संक्षेप में यही कहा जा सकता है कि जिस व्यक्ति के प्राण प्रबल होते हैं, वही इन्द्र बन सकता है, स्वामित्व कर सकता है। ऐसे व्यक्ति की वाणी में ओज तथा तेज होता है। उसके आदेश को कोई उलंघन नहीं कर सकता। वस्तुतः वायु अर्थात् प्राण वायु ही सब कुछ है। इसी दृष्टि से शतपथ ब्राह्मण ४।१।३।१९में कहा कि 'यो वै वायुः स इन्द्रो य इन्द्रः स वायुः" जो वायु है वही इन्द्र है और जो इन्द्र है वही वायु है।

इसी प्रकार मैत्रावरुण प्राण का चक्षु से सम्बन्ध है। जिस व्यक्ति के अन्दर मैत्रीभावना विद्यमान रहती है सब को मित्र की चक्षु से देखता है और जो अमैत्री भाव है उन्हें वारुणी शक्ति से हटाता रहता है। उसकी चक्षु शक्ति प्रवल होती है, शृंगारिक दृष्टि काम, और क्रोध दृष्टि से आंखें शक्तिहीन हो जाती हैं। श. प. ४।१।४।१ में मैत्रावरुण ग्रह से ऋतु और दक्ष का ग्रहण किया है। वहां अध्यात्म में ऋतु से मन (संकल्प) को तथा दक्ष को लिया गया है।

ऋतुदक्षौ हवा अस्य मित्रावरुणौ। एतन्वध्यात्मं स यदेव मनसा कामयत इदं मे स्यादिदं कुर्वीयेति स एव ऋतुरथ यदस्यै तत् समृध्यते स दक्षो मित्र एव ऋतुर्वरुणो दक्षो० ॥

श. प. ४।१।४।१

आत्मा का स्थान हृदय में है जो हृदय में बैठकर गुरु का उपदेश आदि श्रवण करता है वही आत्मा पर प्रभाव डालने वाला तथा स्थायी हो सकता है।

**द्रष्टव्य--**

द्विदेवत्व: प्राणों की उत्कृष्टता सम्पादन का उपाय–

ऐतरेय ब्राह्मण में इन ऐन्द्रवायव आदि द्विदेवत्य प्राणों को उत्कृष्ट बनाने का निम्न उपाय दर्शाया है। वह इस प्रकार है--"प्राणा वै द्विदेवत्या अनवानं द्विदेवत्यान् यजेत् प्राणानां संतत्यै प्राणामनाविच्छेदाय" ऐ. ब्रा. २।२८।

इसका भाव यह है कि प्राणों का 'अनवान' रूप में यजन करे, इससे प्राणों का व्यवच्छेद नहीं होता। 'अनवान' कहते हैं' 'सन्ततको। सन्तत और निरन्तर चक्षु आदि इन्द्रिय का यजन अर्थात् मेल करे। इस रहस्य को हम 'त्राटक' से अच्छी प्रकार समझ सकते हैं। उदाहरण के तौर पर किसी लक्ष्य व ध्येय वस्तु पर निरन्तर बिना किसी व्यवच्छेद के दृष्टिक्षेप करें तो यह याज्ञिक परिभाषा में "अनवानं यजेत्" कहा जा सकता है। ब्राह्मणकार के शब्दों में "पुरस्तात् प्रत्यञ्चं मैत्रावरुणं भक्षयति त्स्मात् पुरस्ताच्चक्षुषी०' ऐ. ब्रा. २।२७।

बाह्य कर्मकाण्ड में ड्रामे के तौर पर इसी उपर्युक्त विधि से सोम का भक्षण किया जाता है। आन्तरिक क्षेत्र में चक्षु और मन की योजना से आन्तरिक सोम का भक्षण होता है। क्योंकि आंखें सामने हैं अत: सामने वस्तु पर त्राटक करे यह सोम का भक्षण होगा। इस प्रकार ऐन्द्रवायव आदि द्विदेवत्य प्राणों के सम्बन्ध में संक्षिप्त विचार किया गया।

ऋग्वेद १म मण्डल के इन २य तथा ३य सूक्तों में वायु आदि ७ प्रउग नामक देवताओं को सोमपान कराया गया है इससे पूर्व कि हम मन्त्रों के अर्थ प्रस्तुत करें संक्षेप में यह भी दर्शा देना चाहते हैं कि सोम क्या है?

**सोम--**

ब्रह्माण्ड में जितनी भी प्राकृतिक शक्तियां हैं वे सब मानवशरीर में सूक्ष्म, गुह्य व प्रच्छन्न रूपमें सन्निहित हैं। मनुष्य में इन शक्तियों का उद्गम तथा दिव्यीकरण सोमपान से होता है। इसीलिए वेदों में सोम को सब देवताओं का अन्न बताया गया है। इस सोम के भक्षण से ये शक्तियां शरीर में स्थिर रहती हैं प्रवृद्ध होती हैं और दिव्य बनती हैं। सोम भी एक प्राकृतिक तत्त्व है, जिसका असली निवास स्थान द्युलोक है वहीं से यह सोम सूर्य, चन्द्रमा वर्षा व वायु आदि के माध्यम से पृथिवी पर आकर ओषधियों तथा बनस्पतियों में रसरूप में

रहता है (पुष्णामि चौषधीः सर्वाः सोमोभूत्वा रसात्मकः-गीता)। वेद में कहा है 'दिवः पीयूषं ऋ. ९।५१।२ दिवः कविः ऋ. ९।९।१ द्युलोक का अमृत है जिसके पान करने से मनुष्य में कवित्व अर्थात् क्रान्तदर्शिता पैदा हो जाती है।

मनुष्य में यह सोम दो प्रकार से आता है एक ओषधिवनस्पति आदि अन्नों के भक्षण से तथा दूसरे द्युलोक में अपनी चेतना को केन्द्रित करने से। अन्न रसादि द्वारा भक्षण किया गया सोम मिश्रित होता है, अपवित्र होता है, उसे पवित्र तथा पवमान बनाने की आवश्यकता होती है। इसी कारण शास्त्रों में शुद्ध, पवित्र और सात्त्विक अन्न भक्षण करने का विधान हुआ है। भक्षित अन्न रस रक्त आदि रूपों में परिणत होता हुआ जब वीर्य और ओज रूप में पहुंचता है तब शास्त्रों में इसे सोम कहा गया है। पर यह वीर्य और ओज पूर्ण सोम नहीं है यह सोम का आयतन वा आधार है जिसमें कि सोम विद्यमान होता है अर्थात् वीर्य व ओज में सोम का निवास है एक प्रकार से सोम इनके माध्यम से प्रकट तथा क्रियाशील होता है। जितना वीर्य और ओज शुद्ध पवित्र होगा उतना ही अधिक यह सोम स्वकार्य में सक्रिय होगा और सफल होगा। ऊर्ध्व रेतस् प्रक्रिया द्वारा जब यह सोम हृदय तथा मस्तिष्क में पहुंचता है तब यह शुद्ध पवित्र हो देवों का अन्न बनता है।

इन्द्रियों में, मस्तिष्क में जो रस है वह सोम है 'आत्सोम इन्द्रियो रसः" ऋ. ९।४७।३ "सोमो राजा मस्तिष्कः" अथर्व. ९।७।२ यहां भी हमें यह समझना चाहिये कि यहां सोम का गौण रूप में प्रयोग हुआ है क्योंकि अन्यत्र कहा गया है कि "सोमो अर्षति. . . . .दधान इन्द्रियं रसम्" ऋ. ९।२३।४। इसका तात्पर्य यह हुआ कि सोम जिन २ आयतनों में रहता है वे आयतन भी गौण रूप में सोम कहलाते हैं। इसी दृष्टि से सोम जल भी है रस भी है वीर्य भी है इत्यादि प्रयोग शास्त्रों में दृष्टिगोचर होते हैं। हृदय तथा मस्तिष्क में एकाग्र हुए मनरूपी वज्र का प्रहार सोम के आवरणों को तोड़ गिराता है अथवा मनरूपी विद्युत् का उग्र ताप मलों को भस्म कर देता है। इस प्रकार पवित्र तथा पवमान बने सोम का भक्षण कर इन्द्रियां दिव्य बनती हैं, मन में शुद्ध पवित्र विचार पैदा होते हैं दिव्यता उपजती हैं। सोमपान करने का दूसरा उपाय सुपर्ण बन द्युलोक से सोमाहरण करने का है। यह वीर्य ही सपर्ण बनता है। ऊर्ध्वरेतस्प्रक्रिया द्वारा यह वीर्य मस्तिष्क में पहुंचता है और वहां से द्युलोक की ओर सुपर्ण बन कर उड़ान भरता है। सामान्य भाषा में कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि––दिवस्पृष्ठमधितिष्ठन्ति चेतसा ऋ. ९।८३।२ अर्थात् उर्ध्वरेतस् पुरुष चित्त द्वारा द्युलोक के पृष्ठ पर जा अधिष्ठित होते हैं। इस प्रकार चित्त अर्थात् हृदयस्थली से द्युलोक तक चेतना का एक ही स्तर बन जाता है। इस प्रक्रिया से भी सोम का सीधा पान होता है। वस्तुतः यही वास्तविक सोमपान है। इसी सोमपान का विधान निम्न मन्त्र में हुआ है ––

सोमं मन्यते पपिवान् यत् संपिषन्त्योषधिम्।
सोमं यं ब्रह्माणो विदुर्नतस्याश्नाति पार्थिवः॥
अथर्व. १४।१।३

अर्थात् साधारण जन-ओषधियां घोटते पीसते और पान कर यह समझते हैं कि हमने सोमपान कर लिया। परन्तु ब्रह्मवेत्ता लोग जिस सोम को जानते तथा पान करते हैं उसका पार्थिव भोगों में रमने वाला व्यक्ति भक्षण नहीं कर सकता।

इस प्रकार द्विविधरूप में मनुष्य सोम का पान कर सकता है। हमने यहां संक्षेप में सोमपान पर

विचार किया । इससे अधिक विस्तार से हमने गुरुकुल कांगड़ी से प्रकाशित 'आत्म-समर्पण नामक पुस्तक में विवेचन किया है ।

**वायु द्वारा सोमपान--**

इस ब्रह्माण्ड में जितनी भी क्रियायें वा प्राणन क्रियायें होरही हैं वे सब वायु पर आश्रित हैं । हमारे शरीर की समग्र गति, प्रगति तथा अंगों और नस-नाड़ियों की सूक्ष्मातिसूक्ष्म गतियां सब प्राणवायु पर ही आश्रित हैं । जिस अंग वा उपांग में प्राणवायु नहीं पहुंचती वह निष्क्रिय, दुर्गन्धित, मृत वा शुष्क होजाता है । प्राणवायु में ही वस्तु के अणु रेणु को पृथक् करने वा संयुक्त करने की शक्ति होती है । कहा भी है "अयं वै वायुर्योऽयं पवत एष वा इद सर्व विविनक्ति यदिदं कि च विविच्यते" श. प. १।१।४।२२ अर्थात् यह पवनकर्ता वायु ही जगत् में सबको विविक्त वा पृथक् करता है । यह प्राणवायु ही अब अंगों के पास रसरूपी हव्य का वहन करके लेजाता है । कहा भी है "वायुर्वै तर्णिर्हव्यवाड्वायु-र्देवेभ्यो हव्यं वहति" ऐ. ब्रा. २।३४। यह वायु ही मन का रूप धारण कर हमारे हृदय प्रदेश के दक्षिण भाग में स्थित है । अतः जितने भी मन के कार्य हैं अन्ततोगत्वा वे सब वायु के ही कार्य हैं । पुरुष नाम से प्रसिद्ध यह मनुष्य प्राणवायु के ही कारण स्वसत्ता को धारण किए हुए हैं । "योऽय (वायुः) पवते सोऽस्या पुरिशेते तस्मात् प्ररुषः" श. प. १३।६।२।१ निम्न श्लोक में वायु के स्वरूप को अत्यन्त स्पष्ट रूप में दर्शाया है ।

वायुरायुर्बलं वायु वायुर्धाता शरीरिणाम् ।
वायुर्विश्वमिदं सर्वं प्रभुर्वायुश्च कीर्तितः ।।

ऋग्वेद १म मंडल २य सूक्त के प्रथम तीनऋचाओं द्वारा वायु को सोमपान कराया गया है । यह प्राण-वायु सोम से सम्पर्क कर उसे शुद्ध व पवित्र करती है । शुद्ध और पवित्र होकर ये सोम इन्द्रियों में विद्यमान सूक्ष्म प्राणों को सक्रिय करते हैं जिससे कि दिव्य ज्ञान व दिव्यशक्ति का उद्बोधन होता है । क्योंकि रयि का चेतनता और ज्ञानरूप में परिणत होना सोम के अधीन है । "रयि कृण्वन्ति चेतनम्" इस चेतनता को उद्बोधन करना और सक्रिय करना वायु के आधीन है क्योंकि सब गतियों वा क्रियाओं का मूल कारण यह वायु ही है । जब इन्द्रिय शक्ति सक्रिय होती है तब सोम अर्थात् इन्द्रिय-रस पर प्रहार होता है, इससे सोम में टूट-फूट होती है वह फिर ऐन्द्रियिकमल रूप में बाहिर प्रकट होता है । इसी तथ्य को श. प. ४।१।३ में आलंकारिक-भाषा में इस प्रकार कहा है कि इन्द्र ने वृत्र (सोमा-वरण) पर वज्र का प्रहार किया, वज्र के प्रहार से जो सोमावरण विनष्ट हुआ वह मलरूप में दुर्गन्ध युक्त हुआ, अब वह इन्द्रियों के भक्षण के योग्य तथा ऐन्द्रियिक यज्ञों में आहुति रूप में पड़ने के योग्य न रहा । कहा भी है "स नालमाहुत्या आस नालं भक्षाय श. प. ४।१।३।६ देवों (इन्द्रियों) ने वायु से कहा कि इस मल रूप सोम को स्वच्छ करो जिससे कि यह हमारे भक्षण के योग्य बने (इयं न स्वदयेति) सोम को आहुति व भक्षणयोग्य पाणा-याम आदि द्वारा बनाया जा सकता है । इस दुर्गन्ध को कुणपगन्ध (मुर्दे की दुर्गन्ध) के तुल्य कहा है । दुष्ट वीर्य में भी ऐसी गन्ध होती है । मुर्दे की गन्ध के कारण क्या इस दोषबहुल वीर्यरूपी सोम को बाहिर फेंक दें । शास्त्रकार कहते हैं कि नहीं 'ना एवं निष्ठीवेत्' अर्थात् वीर्य का निष्ठीवन न करे । आगे कहा –' तस्माद् यद्यप्यासक्त इव मन्येताभिवातं परीयात्" यदि मनुष्य अपने को आसक्त समझे तो उस समय प्राणायामादि द्वारा आसवित को रोक दें । 'अभिवातं परीयात्' का यही भाव है । क्योंकि

सोम श्री है और पाप्मा दुर्विचार आदि यक्ष्म (व्याधि) है। जब मनुष्य में सोमरूपी श्री की वृद्धि होती है तब पाप्मा उसे छोड़कर चले जाते हैं "श्रीर्वैसोमः पाप्मा यक्ष्मःस यथा श्रेयस्यायति पापीयान् प्रत्यवरोहेदेवं हास्माद् यक्ष्मः प्रत्ययरोहति" श.प. ४।१।३।९ अथेतरं वायुर्व्यवात् तदस्वदयत्ततोऽलमाहुत्याआसालं भक्षाय" वायु सोम में प्रविष्ट हो उसके मल भाग को भस्म कर देती है। तब वह स्वादिष्ट हो जाता है यह वीर्य (सोम) को पवित्र करने का एक उपाय बताया है।

**सोमपान में इन्द्र का तुरीय भाग--**

ऋग्वेद १म मण्डल के इन २य तथा ३य सूक्तों में वायु आदि देवताओं को जिस क्रम से सोम पान राया गया है उसका रहस्य स्पष्ट हो जाये तो हमें ह भी ज्ञात हो सकता है कि वेदमन्त्रों व सूक्तों का वेदों में जो क्रम रखा गया है वह निष्प्रयोजन नहीं है। इसकी कुछ काल्पनिक विवेचना पूर्व में की जा चुकी है। यहां ऐतरेय ब्राह्मण के कथानक द्वारा यह स्पष्ट करने का प्रयत्न किया जाता है कि इन्द्र को सोम का तुरीय भाग क्यों मिला? ऐ. ब्रा. २।२५ में आता है कि "सोम राजा का सर्वप्रथम पान कौन करे इस सम्बन्ध में देवताओं में विवाद उठ खड़ा हुआ। जब उनमें कोई समझौता न हुआ तो वे आजि-धावन के लिए तैय्यार हुए। आजि-धावन में वायु जीत गया। उसके बाद इन्द्र पहुंचा तदनन्तर एक साथ मित्रावरुणौ और फिर एक साथ ही अश्विनौ पहुंचे।

अतः सर्वप्रथम वायु ने सोमपान किया। इसी दृष्टि से २यं सूक्त में सोमपान सम्बन्धी वायु देवता के मन्त्रों को सर्वप्रथम स्थान मिला है। इन्द्र ने सोचा कि वायु जीत गया है अतः इसकी अनुनय विनय करते हैं। इन्द्र ने सोम पान के लिए वायु से अनेक बार प्रार्थना की। तृतीय प्रार्थना पर वायु ने सोम का तुरीय भाग (चौथा हिस्सा) इन्द्र को देना स्वीकार किया। इसीलिए वहां आता है कि "तुरीयभागिन्द्रोऽभवत् त्रिभाग् वायुः"

आगे यह भी कहा है कि नियुत्वान् इन्द्र सारथिः' ऋ. ४।४६।२ वायु की गति नियत है क्योंकि इसका सारथि इन्द्र है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि वायु को नियन्त्रित करना, इधर-उधर लेजाना इन्द्र का काम है। परन्तु प्रश्न यह है कि इन्द्र को सोम का ४र्थ भाग क्यों मिला? इसका रहस्य वाक् की उत्पत्ति में निहित है।

ऊपर यह बताया जा चुका है कि शास्त्रों में ऐन्द्रवायव ग्रह से वाक् का ग्रहण किया गया है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि इन्द्र और वायु इन दोनों के साहचर्य से वाक् की उत्पत्ति होती है। वायु ध्वनि का रूप धारण करती है और इन्द्र उस ध्वनि को क, च, ट, त, प आदि वर्णों में विभक्त करता है। कहा भी है --

स्थानेष्वभिहतो वायुः शब्दत्वं प्रतिपद्यते
वाक्यपदीय

वायुः खात् शब्दस्तत्--प्रातिशाख्य।

अब प्रश्न यह है कि इस वाक् की उत्पत्ति में ४भाग कौन से हैं। तैत्तिरीय आदि संहिताओं में तीन ही भाग माने हैं। दूसरी दृष्टि से परा पश्यन्ती मध्यमा और बैखरी के कारण वाक् के चार भाग भी हो सकते हैं। इसी कारण ऐन्द्रवायव ग्रह के प्रकरण में शतपथ ब्राह्मण ने 'चत्वारि वाक् परिमिता पदानि' यह मन्त्र उद्धृत किया है इनमें परा पश्यन्ती और मध्यमा वाक् वायु रूप ही है चतुर्थ वैखरी वाक् ध्वनिरूपहोती है और यही क,च,ट,त आदि वर्णों में विभक्त होती है। इसी दृष्टि से कहा कि "यद्वै

चतुर्थं तत्तुरीय तत एव ऐन्द्रतुरीयोग्रहोऽभवत्" श. प. ४।१।३।१४ तैत्तिरीयसंहिता आदि में वाक् के तीन विभाग और ही दृष्टि से किए हैं, वहां आता है-"देवों[1] ने इन्द्र से कहा कि हमारी वाणी को विभक्त करो तब इन्द्र ने देवों से वर मांगा कि सोमपान में वायु के साथ मेरा भी ग्रहण किया जाये। देवों के तथास्तु कहने पर इन्द्र ने अनिरुक्त वाक् को मध्य से विभक्त कर दिया इस प्रकार दो भाग वायु के तथा एक भाग इन्द्र का हुआ।

इसी तथ्य को निम्न शब्दों में इस प्रकार व्यक्त किया गया है 'तिस्रो वाचो निहिता अन्तरस्मिन् तासामेका विपिपातानुघोषम्।'

अर्थात् तीन वाणियां मनुष्य के अन्दर निहित हैं उनमें एक घोष अर्थात् ध्वनियुक्त हो जाती है।

इस प्रकार तैत्तिरीय संहिता आदि शाखा-संहिताओं में वाणी के परा रूप का ग्रहण न कर अवशिष्ट तीन रूपों के आधार पर इन्द्र वायु देवता के वाक्ग्रह पर विचार किया गया प्रतीत होता है।

इसी दृष्टि से हमें "नाभिस्थः प्राणपवनः आदि श्लोकों की व्याख्या करनी चाहिये।

ऋग्वेद १म मण्डल के २य, ३य सूक्तों के एतरेय ब्राह्मणान्तर्गत व्याख्यान में जो हमें सबसे अधिक महत्त्व पूर्ण तथ्य प्रतीत होता है उस पर भी हम दो एक शब्द यहां लिख देना उचित समझते हैं। वह यह है कि मन्त्रों में महान् शक्ति होती है अथवा यह भी कह सकते हैं कि इन मन्त्रों के प्रयोक्ता पुरोहितों में दिव्य शक्ति होती थी। वे शक्तिहीन कर्मकाण्ड कराने वाले नहीं होते थे। इसी दृष्टि से हम कर्मकाण्ड को विज्ञान काण्ड मानते हैं, क्योंकि समय के फेर से कर्मकाण्ड अपने असली अर्थ को छोड़ बैठा है।

**मन्त्र में शक्ति--**

ऐतरेय [1]ब्राह्मण में आता है कि होता प्र उ ग शस्त्र के सामर्थ्य से अर्थात् मन्त्रबल से यजमान का अनिष्ट अथवा इष्ट करने में समर्थ होता है।

उसका उपाय यह बताया कि यदि यजमान को प्राण से वियुक्त करना चाहता है तो वायु[2] देवताक ऋचा में से किसी एक ऋचा को अथवा उसके किसी अंश को न पढ़े। इससे वह यजमान प्राणों से वियुक्त हो जायेगा। इसी प्रकार चक्षु श्रोत्र सम्बन्धी ऋचाओं में से किसी एक के व्यामोहन से ये इन्द्रियां नष्ट हो जायेंगी।

और इसके विपरीत जिस यजमान के सम्बन्ध में यह चाहे कि वह सब[3] अंगों व समग्र देह से पूर्णावयव व समृद्धियुक्त हो तो सम्पूर्ण ऋचाओं का याथातथ

---

१. ते देवा इन्द्रमब्रुवन्निमां नो वाचं व्याकुर्विति सोऽब्रवीद् वरं वृणै मह्यं चैवैष वायवे च सह गृह्याता इति तस्मादैन्द्रवायवः सह गृह्यते तमिन्द्रो मध्यतोऽवक्रम्य व्याकरोत् तस्मादियं व्याकृता वागुद्यते तस्मात् सकृदिन्द्राय मध्यतो गृह्यते द्विर्वायवे द्वौ हि स वरावृणीत।
तै. सं. ६।४।७

---

१. किं स यजमानस्य पाप भद्रमाद्रियेतेति ह स्माह योऽस्य होता स्यादित्यत्रैवैनं यथा कामयतेतथा कुर्यात्॥" ऐ. ब्रां. ३।३

२. "यं कामयेत प्राणेनैनं व्यर्धयानीति वायव्यमस्य लुब्धं शंसेत् ऋचं वा पदं वाऽतीयात् तल्लुब्धं प्राणेनैवैनं तद्व्यर्धयति" ऐ. ब्रां. ३।३

३. यमु कामयेत सर्वेणात्मना समर्धयानीत्येतदेवास्य यथापूर्वमृजुक्लृप्तं शंसेत् सर्वैरेवैनं तदंगै सर्वेणात्मना समर्धयति" ऐ ब्रा. ३।३

हम रात-दिन मन्त्रों को घोकते हैं प्रतिदिन सन्ध्या व यज्ञ करते हैं परन्तु हमारे में वह शक्ति व सामर्थ्य नहीं उत्पन्न हुए जिससे कि मन्त्र पाठ से हम दूसरे का इष्ट और अनिष्ट कर सकें। उपर्युक्त शक्ति और सामर्थ्य वाले व्यक्ति ही वेदों का सही प्रचार कर सकते हैं हम जैसे भोगविलासी तथा दोषबहुल व्यक्ति नहीं।

इस प्रकार अभी तक हमने ऋग्वेद के १म मण्डल के २य सूक्त के अर्थ करने के लिए कर्मकाण्ड की दृष्टि से विनियुक्त याज्ञिक परिभाषाओं का अध्यात्म की दृष्टि से संक्षिप्त विवेचन किया। संक्षेप में वे इस प्रकार हुईं --

प्रउग-- शरीर रूपी शकट का मस्तिष्क से लेकर नाभि तक का समग्र भाग--

शस्त्र-- ऋचा द्वारा शंसन तीक्ष्णीकरण।

स्तोत्र-- साम द्वारा स्तवन।

ग्रह-- प्राणों व इन्द्रिय आदियों के अपने स्थान व पात्र जिनमें ऐन्द्रियिक रस रूपी सोम व इन्द्रिय सन्निहित हैं। इनका यजुर्मन्त्रों से ग्रहण।

उक्थ-- मन्त्र बल से प्राणों व शक्तियों का उत्थान होना, आविर्भूत होना व उन्नत और दिव्य बनना। इस प्रकार उपर्युक्त विनियोगों के विवेचन से यह स्पष्ट हुआ कि इस २य सूक्त के वायु-देवताक तीन मन्त्रों को प्राणवायु में घटाना है इन्द्र+वायु के मन्त्रों को वाक् में तथा मित्र और वरुण सम्बन्धी मन्त्रों को चक्षु तथा मन में।

### ऋ. १म २ सूक्त

मधुच्छन्दावैश्वामित्रः। १-३ वायुः ४-६ इन्द्रवायू ७-९ मित्रावरुणौ। गायत्री।

ओ३म् वायवायाहि दर्शतेमे सोमा अरंकृताः।
तेषां पाहि श्रुधी हवम् ॥१।

हे ब्रह्माण्ड व्यापी प्राण! तू दर्शनीय है मेरे अन्दर आ। प्रभूत मात्रा में ये सोम तैय्यार है उनका तू पान कर और मेरे आह्वान को सुन।

अग्नि वायु आदि ये सब नाम भगवान् के हैं अतः मन्त्रों की अन्तिम चरितार्थता भगवान् में ही है (तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद् वायु०)। परन्तु जो उसकी शक्ति वायु रूप में ब्रह्माण्ड में अभिव्याप्त है वही शरीर में प्राणात्मना प्राणन क्रिया कर रहा है। वायु को मन्त्र में 'दर्शत' दर्शनीय कहा गया है पर वायु अरूपी है रूपवान् का दर्शन होता है अतः उसका दर्शन कैसा? इससे यह ध्वनित होता है कि यह मन्त्र योग की उस उच्च भूमिका की ओर इंगित कर रहा है जब मनुष्य को प्रातिभ दर्शन होता है अथवा "प्रवृत्त्यालोकन्यासात् सूक्ष्म व्यवहितविप्रकृष्टज्ञानम्" आदि योग सूत्र के आधार पर दिव्य दृष्टि उद्बुद्ध होकर वायु, तन्मात्रा व प्राणादि का दर्शन कराती है।

**अरंकृताः**--'अरंकृता' पद की व्याख्या ऐ. ब्रा. ११।१८ में निम्न प्रकार दी गई है। "वायवायाहि दर्शतेमे सोमा अरंकृता इत्येतद्वा अहररं यजमानाय च देवेभ्यश्च। अरंहास्मा एतदहर्भवति य एवं वेद" अर्थात् यजमान तथा देवों के लिए यह अहन् अरं--अलंभवति पर्याप्त व प्रभूत मात्रा में होता है। अहन् ज्योति व प्रकाश का प्रतीक है इस अवस्था में जो ज्योति पैदा होती है उससे देव प्रकाशित हो जाते हैं, प्रकट हो जाते हैं और यजमान ज्योतिर्मय मार्ग का अनुसरण करने लगता है। और दूसरे आभ्यन्तर नाड़ीचक्र में प्रवहमान सोम तथा दिव्य शक्ति-केन्द्रों में विद्यमान सोम का सम्पर्क पाकर हमारी यह प्राणवायु ब्रह्माण्ड व्यापिनी होजाती है।

प्राणों द्वारा आह्वान सुनने का तात्पर्य यह है कि ध्यान करते ही वे तत्स्थान में पहुंचकर सक्रिय हो जायें ।

ओ३म् वाय उक्थेभिर्जरन्ते त्वामच्छा जरितारः। सुतसोमा अहर्विदः । २।

हे प्राणवायो ! तुम्हें लक्ष्य करके जिन्होंने सोम सुत कर लिया है तथा अहन्-ज्योति जिन्हें प्राप्त हो गई है ऐसे ये स्तोता उक्थ साधनों से तुम्हारी स्तुति करते हैं ।

**जरिता**--वह स्तोता है जिसमें देवता की प्राप्ति व भक्ति में अग्नि--जलन पैदा हो गई है। यह जरण ही जलन व अग्नि है । जिस समय इस जरिता अवस्था में पहुंचे भक्त के हृदय प्रदेश से ऊर्ध्व को श्वास निकलता है तब उस श्वास पर आरूढ हो देवता का स्तवन हो रहा होता है। यही उक्थ--- उत्थान का साधन है ।

**अहर्विदः**--अहन् की प्राप्ति (विद्लृलाभे) व उसका ज्ञान (विद्ज्ञाने) इस तथ्य को दर्शाता है कि अहन् से सामान्यदिन का ग्रहण नहीं करना है । सामान्य दिन को तो सभी जानते हैं व प्राप्त होते हैं अतः ये भिन्न २ योगभूमिओं के प्रकाश हैं, ज्योति-पुञ्ज हैं ।

**सुतसोमाः**--सुतसोम व्यक्ति वे हैं जिन्होंने सोम का सवन कर लिया है, सोम को मिश्रण से पृथक् कर लिया हैं। शक्ति के केन्द्रों में निचोड़ लिया है ।

सोम सुत कब होता है, इस सम्बन्ध में शां. ब्रा. १३।४ में कहा गया है कि जब सोम के दसों अंशु परस्पर संगत व समन्वित होते हैं तब सोम सुत हुआ है ऐसा समझना चाहिये । कहा भी है--अथ सोम इति वै पशुमवोचामैवं पुरोडाशान् दशान्वा एते सोमांशवः प्रत्नोंऽशुर्यमेतमभिषुण्वन्ति तृप्तोंशुरापो रसोंशुर्व्रीहि वृषोंशुर्यवः शुक्रोंशुः पयो-जीवोंशुः पशुरमृतोंशुर्हिरण्यमृगंशुर्यजुरंशुः सामांशुरि-त्येते वा उ दश सोमांशवो यदा वा एते सर्वेसंगच्छन्तेऽथ सोमोऽथसुतः । शा.ब्रा. १३।४ ।

यह सोम पशु है ! इसी प्रकार दश पुरोडाशों को भी हम पशु कहते हैं । ये दस सोम के अंशु कहलाते हैं । जो कि निम्न प्रकार हैं ।

| अंशु | २य नाम |
|---|---|
| १. प्रत्न–तृप्त | इसको अभिषुत किया जाता है, यह सबका मूल है । |
| २. आपः– | रस |
| ३. व्रीहिः– | वृष |
| ४. यवः– | शुक्र |
| ५. पयः– | जीव |
| ६. पशुः– | अमृत |
| ७. हिरण्यम्– | ऋक् यजुः साम |

जब इन दसों सोम के अंशुओं में परस्पर समन्वय संगति व अनुकूलता आदि पैदा हो जाती है तब यह कहा जा सकता है कि सोम सुत हो गया । ये सोमांशु क्या है इनका स्वरूप क्या है, मानव शरीर में ये कहां २ होते हैं इत्यादि विषयों का विवेचन हम अन्यत्र करने का प्रयत्न करेंगे । जो व्यक्ति इन दसों सोमांशुओं में संगति (Harmony) पैदा कर लेते हैं उन्हें सुत सोम कहा जाता है ।

ओ३म् वायो तव प्रपृञ्चती धेना जिगाति दाशुषे । उरूची सोमपीतये ।।३।।

हे वायो ! तुम्हारी प्रकृष्ट रूप से सम्पर्क करती हुई विस्तृत व व्यापक धेना दाश्वान् के पास पहुंचती है, किसलिए ? सोमपान के लिए।

वायु रस का शोषण करने वाली है जहां भी रस व आर्द्रता है उसे सुखाती है। परन्तु साथ में उस रस का विश्लेषण विवेचन, अणुरेणु का पार्थक्य कर देती है, तीसरा उसे शुद्ध व पवित्र भी करती है। हमारे शरीर में भी प्राणवायु यही कार्य करती है और हमारा रस रक्त आदि शुद्ध पवित्र होता रहता है। सोम की पवित्रता भी वायु के पान करने पर निर्भर है। वायु द्वारा पवित्र यह सोम दिव्य ज्ञान व दिव्य वाक् का उद्बोधन कराता है। अतः दिव्यवाक् का उद्बोधन कराने के कारण वायु की धेना (धेट् पाने दधातेर्वा) सोमपान की शक्ति को ही वाक्' कह दिया गया है। जिस समय वायु द्वारा सोम शुद्ध पवित्र होजाता है तब सप्त द्वारों में बिखरी वाक् (सप्तद्वारावकीर्णां न वाचमनृतां-वदेत्-मनु) धाराओं में चहुं ओर फूट पड़ती है। इसी दृष्टि से मन्त्रों में कहा-- सम्यक् स्रवन्ति सरितो न धेना' ऋ. ४।५८।६ व्यस्य धारा असृजत् वि धेनाः" ऋ. ३।१।९।

इस प्रकार प्रथम तीन ऋचाओं से प्राण वायु द्वारा सोम पान का वर्णन हुआ। प्राणवायु के सोम-पान करने से प्रथम तो सोम पवित्र व शुद्ध होता है और दूसरे प्राण प्रवृद्ध व शक्तिशाली होते हैं।

अब अगली तृच में इन्द्र और वायु द्वार सोमपान का वर्णन हुआ है। जिस प्रकार प्रारम्भ में शिशु के प्राण ही सक्रिय होते हैं, वाक् आदि अन्य इन्द्रियां एक प्रकार से प्रसुप्त रहती हैं, ज्यों २ शिशु प्रवृद्ध होता जाता है त्यों२सर्वप्रथम वाक् उत्पत्ति का प्रयत्न किया जाता है उसे बोलना सिखाया जाता है और ब्रह्मचर्यकाल में वाक् का ही प्राधान्य रहता है इसी प्रकार अध्यात्म सम्बन्धी उत्पत्ति में भी मनुष्य की सर्वप्रथम वाक् के परिमार्जन, विस्तार तथा दिव्यता की उत्पत्ति की जाती है। अतः इस इन्द्र वायु तृच में वाक् और प्राण के सहचार से सोमपान का वर्णन हुआ है। अब हम मन्त्रों का अर्थप्रदर्शित करते हैं।

ओ३म् इन्द्रवायू इमे सुता उपप्रयोभिरागतम्।
इन्दवोवामुशन्ति हि ।।४।।

हे इन्द्र और वायु ! ये सोम सुत हुए हैं तुम दोनों 'प्रयः' नामक अन्नों के साथ आओ, तुम दोनों को इन्दु चाहते हैं।

इस उपर्युक्त मन्त्र में इन्द्र और वायु का सहचार है। इन्द्र दिव्य मन है और वायु प्राणाधिपति है। इन दोनों के सर्वोत्तम सहचार से दिव्यवाक् का प्रकटन होता है। यहां सोमपान में इन्द्र नेतृत्व कर रहा है क्योंकि "इन्द्रवायू" में इन्द्र पद का प्रथम प्रयोग हुआ है। वैसे भी सोमपान करने वालों में इन्द्र प्रमुख है। ये इन्द्र और वायु "प्रयः" नामक अन्नों के द्वारा मनुष्य के पास पहुचते हैं। अब विचारणीय यह है कि 'प्रयः' नामक अन्न क्या है?

**प्रयः**–प्रयः शब्द प्रीञ् प्रीणने धातु से निष्पन्न किया जाता है। अर्थात् इसके भक्षण से मनुष्य में प्रीणन व तृप्ति होती है। वस्तुतः प्रीणन व तृप्ति तो इसका स्थूलार्थ है क्योंकि सभी अन्न मनुष्य की तृप्ति करने वाले होते हैं। परन्तु वेदमन्त्रों में इस 'प्रयः' शब्द के प्रयोग से यह ज्ञात होता है कि प्रयः नामक अन्न स्थूल भौतिक अन्न नहीं है। वेदों में आता है-- आ देवेषु प्रयो दधत्" ऋ. ४।१५।२

यह प्रयः' नामक अन्न देवों में विराजमान होता है। 'तत् तु प्रयः प्रत्न थाते शुशुक्वनम्"
ऋ. १।१३२।३

वह तेरा प्रय नामक अन्न पुरातन है तथा अत्यन्त देदीप्यमान है (शुशुक्वनम्–शुच् दीप्तौ)
अतृष्यन्तीरपसो यन्त्यच्छा देवान् जन्म प्रयसा वर्धयन्तीः। ऋ. १।७१।३

विषयतृष्णा से रहित ये व्यापकवृत्तियां प्रय नामक अन्न द्वारा देवों के जन्म व उत्पत्ति को प्रवृद्ध करती हुई अग्नि के सम्मुख पहुंचती हैं। यहां 'देवान् जन्म' में षष्ठचर्थ में द्वितीया है। इसी प्रकार 'प्रयः' नामक अन्न के स्वरूप का स्पष्टीकरण करने वाली और भी ऋचायें हैं जिनसे यह स्पष्ट होता है कि ये 'प्रयः' नामक अन्न स्थूल भौतिक अन्न नहीं है। यह एक सूक्ष्म अन्न है जो कि आचार्य व श्रेष्ठ गुरुओं व यौगिक पुरुषों द्वारा प्रदान किया जाता है। इसके भक्षण से विषय वासना समाप्त होजाती है। मनुष्य व शिष्य सब प्रकार से नित्य तृप्त बन जाता है। अतः 'प्रयस्' नित्यतृप्त करने वाला अन्न है।

इन्दु—यहां हमें इन्दु शब्द पर भी कुछ विचार कर लेना चाहिये 'इन्दु' शब्द को उन्दी क्लेदने धातु से बनाया जाता है। क्लेदन का तात्पर्य है गीला करना, तर करना, शुष्कता को समाप्त करना। यह सोम का एक विशेष गुण है। इससे अग्नि तत्त्व कम होकर सोम तत्त्व की अभिवृद्धि होती है इन इन्दुओं से आप्लावित हो इन्द्र (मन) तथा वायु (प्राणबल) में सोम तत्त्व का प्रवेश होजाता है। इससे मनुष्य में ढीठता, उद्धतपना, शुष्कता वा क्रूरता आदि समाप्त हो जाते हैं। आजकल शिक्षा में प्रमः नामक अन्न तथा इन्दुओं का अभाव है। अतः विद्यार्थिवर्ग में अनुशासनहीनता, उद्दण्डता व उग्रता आदि दोष दृष्टिगोचर होते हैं। गुरुओं में ही इनका अभाव है शिष्यों में कहां से आवे।

ओ३म् वायविन्द्रश्च चेतथः सुतानां वाजिनी-
वसू। तावायातमुपद्रवत् ।५।

हे वायु और इन्द्र! तुम वेगयुक्त ऐश्वर्यों वाले अभिषुत सोमांशुओं को जानो। और शीघ्र हमारे पास आओ।

उपर्युक्त मन्त्र में वायु और इन्द्र को 'वाजिनीवसू' कहा गया है, अर्थात् वायु और इन्द्र में सोमपान के प्रभाव से वाज-अर्थात् वेग उत्पन्न होगया है। सोमपान से प्रत्येक मनुष्य के प्राणों तथा मन में वेग व बल की उत्पत्ति होजाती है।

इस अवस्था में मनुष्य में सोम सुत होरहा है जब यह ज्ञान पैदा होजाता है तब मन व प्राण की गति स्वभावतः दिव्यता की ओर होती है। ऐसे अनेकों व्यक्ति मिल जायेंगे जिन के प्राण तथा मन दोनों बलशाली हों, पर साथ में क्रूर हों, उग्र हों तथा बहिर्मुखी हों। परन्तु सोमपान करने वाले प्राण तथा मन वेग व बलयुक्त तो होंगे पर क्रूर व उग्र न होंगे—और साथ ही अन्तर्मुखी होंगे—'तावायातमुपद्रवत्' का यही भाव है। क्योंकि सामान्य रूप में प्राण व मन मनुष्य के अन्दर ही है फिर उन्हें अपने पास बुलाना और दौड़कर आवे यह कहना कहां तक संगत है? ब्राह्मणग्रन्थ इन्द्र और वायु से वाक् और प्राण का ग्रहण करते हैं, उनका वेग व बल युक्त होना दौड़कर चले आवें यह कहना इसका तात्पर्य "बले हस्तिबलादीनि" आदि योग-दर्शन की विभूतिपाद की मन, प्राण तथा वाक् सम्बन्धी सिद्धियां से है।

ओ३म् वायविन्द्रश्च सुन्वत आयातमुप निष्कृ-
तम्। मक्षिवत्था धिया नरा। ।६।

हे वायु और इन्द्र! तुम दोनों सोम सवन करने वाले मुझ यजमान द्वारा पूर्णरूप से संस्कृत व सिद्ध किए हुए सोम के पान के लिए शीघ्र ही सत्य बुद्धि से आओ।

इस मन्त्र में यह एक विशिष्ट तथ्य दर्शाया गया है कि इन्द्र और वायु सोमपान के लिए सत्य-

बुद्धि को भी साथ में लेते हैं। इस प्रकार मनुष्य में प्राण शक्ति, मन व वाक् शक्ति तथा बुद्धिशक्ति तीनों दिव्य बनती हैं।

अगली तीन ऋचायें (७-९) मित्रावरुण सम्बन्धी हैं। मित्रावरुणौ पर ब्राह्मण में कई क्षेत्रों व कई दृष्टियों से विचार किया है। ऐतरेय ब्राह्मण में मैत्रावरुण का ग्रह चक्षु है अर्थात् मित्र दृष्टि तथा वरुणदृष्टि से मन्त्रार्थ देखा जा सकता है। शतपथ ब्राह्मण में क्रतु और दक्ष को आधार मानकर क्रतु संकल्प तथा दक्षता अथवा ब्रह्मशक्ति तथा क्षत्र-शक्ति के आधार पर मन्त्रार्थ हो सकता है। इन तथ्यों को दृष्टि में रखकर हम यहां मन्त्रार्थ दिखाते हैं।

मित्रं हुवे पूतदक्षं वरुणं च रिशादसम्।
धियं घृताचीं साधन्ता ।७।

मैं पवित्र बल व कौशल वाले मित्र का आह्वान करता हूं, हिंसक व शत्रु का विनाश करने वाले वरुण को बुलाता हूं। ये दोनों मेरी धी, बुद्धि को दीप्ति युक्त करते हैं।

मित्र देवता सबका मित्र है, यह निर्माण करता है विनाश नहीं। वरुण शत्रु व विजातीय तत्त्वों का नष्ट करने वाला है। अमुक मन्त्र में इन दोनों के समन्वय की ओर निर्देश किया है। इन दोनों का इस प्रकार का समन्वय होना चाहिये कि जिससे इन दोनों के सहचार से बुद्धि देदीप्यमान बने। हमारी स्थूल से लेकर सूक्ष्म बौद्धिक दृष्टि सत्यासत्य व अच्छे बुरे का विवेक कर सके।

**घृताची**––घृतमञ्चतीति घृ क्षरणदीप्त्योः के आधार पर वह बुद्धि हो सकती है जिससे दीप्ति क्षरित हो। प्रकाशित बुद्धि का यहां ग्रहण किया गया है।

ऋतेन मित्रावरुणावृतावृधावृतस्पृशा।
क्रतुं बृहन्तमाशाथे। ।८।

ऋत में बढ़ने वाले अथवा ऋत को बढ़ाने वाले, और ऋत का स्पर्श किये हुए हे मित्रावरुणौ तुम दोनों ऋत के द्वारा महान् संकल्प बल व कर्म को व्यापते हो।

मित्रावरुण को हम चाहे प्राण अपान मानें, क्रतु और दक्ष मानें या ब्रह्म व क्षत्र मानें पर ध्यान देने की बात यह है कि ये ऋत की कोटि के होने चाहियें। ऋत सृष्टि के प्रारम्भ में उत्पन्न सूक्ष्म तत्त्व है (ऋतं च सत्यञ्चाभीद्धात्तपसो०) जो कि प्रदीप्त, जाज्वल्यमान सुवर्णमय ब्रह्माण्ड से उत्पन्न होता है। और जो कि निरन्तर गतिमय (ऋगतौ) तथा सुवर्णमय आभा लिए सूक्ष्मरूप होता है। इसी गतिमय सुवर्णीय तत्त्व में ये मित्रावरुण उत्पन्न होते हैं बढ़ते हैं और अपने चहुं ओर ऋत को लपेटे रहते हैं। अतः ऐसे ये मित्रावरुण जो क्रतुः कर्म करते हैं वह स्वभावतः दिव्य ही होगा। मनुष्य की बुद्धि जब ऋतम्भरा प्रज्ञा का रूप धारण करती है तब ये मित्रावरुण वहां सक्रिय होते हैं, इसी दृष्टि से 'धियं धृताचीं साधन्ता' का भाव ऋतम्भरा प्रज्ञा से है।

ओ३म् कवी नो मित्रावरुणा तुविजाता उरुक्षया
दक्षं दधाते अपसम् ।९।

क्रान्तदर्शी अर्थात् अतीन्द्रियार्थदर्शी, बहुत-प्रसिद्ध अथवा बहुतायतरूप में उत्पन्न और व्यापक निवास वाले ये मित्रावरुण हमारे अन्दर व्यापक कर्म के साधक दक्षता को धारण कराते हैं।

पूर्व के मन्त्र में मित्रावरुण को ऋतोत्पन्न व ऋत में बढ़ने वाले बताया गया है। यह हमें स्मरण रखना चाहिये कि योग की परिभाषा में ऋत जहां भी पहुंचता है वहां क्रान्तदर्शिता व दिव्यज्ञान आदि

गुण धर्म उत्पन्न हो जाते हैं। इसी दृष्टि से हमारे आन्तरिक मित्रावरुण में भी क्रान्तदर्शिता उत्पन्न होनी स्वाभाविक है। इसीलिए मित्रावरुण का प्रथम विशेषण 'कवी' दिया गया है। यही ऐतरेय ब्राह्मण की मैत्रावरुणी चक्षु है। मित्रावरुण की क्रान्तदर्शिता का यह परिणाम होता है कि क्या निर्माण करना चाहिये क्या नहीं यह सूक्ष्मदृष्टि व दिव्यदृष्टि जागृत हो जाती है। इसी प्रकार वरुणशक्ति को किन २ विजातीय तत्त्वों को निकाल बाहिर करना चाहिये यह भेदक शक्ति उद्बुद्ध हो जाती है। स्थूलदृष्टि से जिनको हम अपना समझते हैं अपना प्रिय तथा हितकारी समझते हैं आवश्यक नहीं मित्रावरुण भी उन्हें वैसा ही समझें। अतीन्द्रियार्थदर्शी व भविष्य-द्रष्टाओं का पैमाना ही दूसरा होता है।

इस प्रकार १म मण्डल का यह द्वितीय सूक्त समाप्त हुआ। ब्राह्मणग्रन्थों के आधार पर व उनके दृष्टिकोण से विशेषकर ऐतरेय ब्राह्मण की छाया में हमने कर्मकाण्ड सम्बन्धी अर्थप्रदर्शित किया। जिन विनियोगों को हम कर्मकाण्ड की कोटि में रखते हैं ब्राह्मणग्रन्थ उन्हें अध्यात्म क्षेत्र में शरीर में घटाते हैं। आजकल कर्मकाण्ड का एक विचित्र ही रूप सामने आता है जो कि प्राचीन ऋषिओं की दृष्टि में नहीं था, क्योंकि कर्मकाण्ड के साथ एक भ्रान्त रूप सम्बद्ध होगया है अतः हमें कर्मकाण्ड को विज्ञान काण्ड नामदेना चाहिये।

-क्रमशः

# वेद और योग

श्री डा० मुंशीराम शर्मा आर्यनगर, कानपुर

योग वह सिद्धि है जो वियोग की अनुभूति द्वारा उद्योग के माध्यम से सिद्ध होती है। योग दो तत्वों का होता है। जिस योग की हम चर्चा करने चले हैं, वह आत्मा का परमात्मा से योग है। विश्व के साधकों में योग-साधना के जिन रूपों का प्रचलन रहा है, उन सबका एक मात्र उद्देश्य आत्म-परमात्मा-योग ही है। कैसी विचित्र स्थिति है कि जो देव सबमें रमा हुआ है, सबका नेदिष्ठ अर्थात् निकटतम है, वही सामान्य अवस्था में न दृष्ट होता है, न ग्रहीत। उसकी निकटतम अनुभूति जन्म-जन्मान्तर की कठोर साधना से ही सिद्ध हो पाती है। कृच्छ्र तप से घबड़ा कर योग का एक सहज मार्ग भी प्रचलित हुआ। सहजिया पथ वाले वैष्णव तथा बौद्ध दोनों ही गृहस्थ-धर्म का पालन किया करते थे। न उन्हें भगवा-वेश धारण करना था, और न संन्यास के दुरूह पथ पर ही चलना था। वैदिक पथ संन्यास की आज्ञा सबको नहीं देता। वैदिक पथ सहज भी है और कठोर भी। उसके द्वारा स्वीकृत वर्णाश्रम-मर्यादा स्वतः एक साधना है जो ब्रह्मचर्य द्वारा सभी वर्णों को गृहस्थ में ले जाकर सहज मार्ग द्वारा उन्नत करती है। श्रम को व्यापार में, व्यापार को बल में और बल को प्रकाश में परिणत करती हुई, वानप्रस्थ में विशेष तपश्चर्या कराती है। वानप्रस्थ की यह कठोर तपस्या ही साधक को इस योग्य बना पाती है कि वह संन्यास-आश्रम में प्रवेश करके यह कहने की शक्ति प्राप्त कर सके --"वित्तैषणा मया त्यक्ता पुत्रैषणा मया त्यक्ता, लोकेषणा मया त्यक्ता।"

मानव मात्र की यही त्रिविध कामनाएं हैं। उसे धन चाहिये, सन्तान चाहिये और यश चाहिये। सन्तान की इच्छा सभी को होती है, धन के बिना भी जीवन व्यापार सुख-साध्य नहीं बन पाता; परन्तु जिसे कीर्ति कहते हैं उसमें धन पीछे छूट जाता है और बल आगे आ जाता है। कीर्ति का किंचित अंश धन से भी उपलब्ध हो जाता है परन्तु कीर्ति का जो उदात्त सम्पादन शूर-वीरों द्वारा होता है, वह इतिहास के पृष्ठों पर चिर-काल के लिए अंकित हो जाता है। इससे भी बढ़कर वह कीर्ति है जो प्रकाश-पुंज मनीषियों, कवियों और दार्शनिकों को प्राप्त होती है। संन्यास में सांसारिक उपलब्धियों का चरम बिन्दु यह प्रकाश-जन्य यश भी परित्यक्त हो जाता है। संन्यासी एक ओर सामाजिक उपलब्धियों का परित्याग करता है, तो दूसरी ओर अपना न्यास सम्यक् रूप से उस परम देव के चरणों में कर देता है; अपने पन का ही परित्याग और परम प्रभु का वरण योग है। अथर्ववेद ने इन दो स्थितियों की ओर संकेत करते हुए कहा था-- "अन्ति सन्तं न जहाति अन्ति सन्तं न पश्यति।" आत्मा को अपने समीप स्थित प्रकृति=प्रधान, सत्व या माया को छोड़ना है और अपने में रमे हुए परम देव को देख लेना है। यह दर्शन ही दोनों का योग कराने वाला है। प्रकृति के साथ आत्मा की अविशेष प्रतीति और प्रभु से विमुखता उसे दुःख भोग में आबद्ध करती है। ऋत के तन्तु से परिवीत आत्मा निकटतम होते हुए भी परमात्मा को नहीं देख पाती। चित्त-वृत्तियां उसे आशा-पाश में जकड़कर काम-जन्य अनेक सम-विषम रूपों में घुमाती हैं। ऋत के इस वितत तन्तु को चीर कर पार हो जाना सहज कार्य नहीं है। वैष्णवी भक्ति-पथ भी सहज मार्ग द्वारा जिसमें षोडशोपचार की वैधी भक्ति विहित है, साधक को अभ्यास-द्वारा भक्ति भावना

की ओर आकृष्ट कर लेता है, परन्तु इस मार्ग में भी वैराग्य की कठोरता तो है ही। और योग के अभ्यास और वैराग्य सभी साधनाओं में मान्य है। प्रभु की कृपा हो गई, तो कठोरपथ भी साधक के लिए सरल हो जाता है। फिर भी साधक को गन्तव्य तक पहुंचने के लिए भूत-जय, इन्द्रिय-जय और मनोजय तो करनी ही पड़ेगी। प्रकृति के पाश उसे बड़ी दूर तक जकड़े हुए हैं। इन सभी पाशों से मुक्ति पानी होगी। जिसे हम मोक्ष कहते हैं अथवा जिसे बौद्ध निर्वाण कहते हैं वह कथन मात्र से तो उपलभ्य नहीं है। कथनी के उपरान्त करनी भी आवश्यक है। ज्ञान और कर्म दोनों ही पथ-चीर्णता के लिए अनिवार्य हैं। वैदिक योग-पद्धति इन सभी साधनों की महत्ता का प्रतिपादन करती है।

जैसा लिख चुके हैं, योग के लिए वियोगानुभूति अपेक्षित है। वेद में कई स्थलों पर इस अनुभूति का मार्मिक उल्लेख पाया जाता है। निम्नांकित मंत्र पर विचार कीजिए——

"उत स्वया तन्वा सम्वदे तत् कदा नु अन्त र्वरुणे भुवानि। किम्मे हव्यम् अहृणानो जुषेत कदा मृडीकं सुमना अभिख्यम्।"

मैं अपने से ही पूछता हूं——मैं कब उस वरणीय वरुणदेवता के अन्तस्तल में प्रवेश कर पाऊंगा। क्या मेरे प्रभु मेरे इस समर्पण को प्रसन्न होकर स्वीकार करेंगे और क्या मैं प्रसन्नतापूर्वक अपने प्रिय प्रभु के प्रिय दर्शन कर सकूंगा? एक और मन्त्र देखिए——"अपाम् मध्ये तस्थिवांसम् तृष्णा विदज्जरितारम् मृड़ा सुक्षत्र मृडय।" देव! तुम्हारे जैसे शीतल जल-सागर में रह कर भी मैं प्यास से मरा जा रहा हुं। देव, दया करो। मुझे सुखी करो। मेरी इस मिलन-पिपासा को शान्त करो। आप के अतिरिक्त मुझे और कुछ नहीं चाहिये।

'इस प्रकार के मिलनाकांक्षा–सम्बन्धी कई मन्त्र हमने 'भक्ति का विकास' शीर्षक ग्रन्थ में उद्धृत किए हैं। योग की यह भावना ही साधक को अपने इष्ट देव से मिलाने वाली है। नीचे हम साधना-पथ से सम्बन्धित कतिपय मन्त्र उद्धृत करते हैं, जिनमें योग शब्द का भी प्रयोग हुआ है। प्रभु जिस योग द्वारा प्राप्त होते हैं उसे वेद ने घीयोग नाम दिया है——

"यस्मादृते नसिध्यति यज्ञो विपश्चितश्चन।
स धीनां योग मिन्वति।"

विपश्चित वही व्यक्ति है जिसे हमने ऊपर प्रकाश-पुंज का नाम दिया है। विपश्चित का अर्थ है–विशेष ज्ञान-सम्पन्न विप्र। ज्ञानी ज्ञान-यज्ञ में निरत रहता है। साधना में जब तक हम घी, बुद्धि ज्ञान में प्रवेश नहीं करते, तब तक निम्न स्तरों में प्रभु के दर्शन दुर्लभ हैं। अन्धकार में वैसे भी कुछ दिखाई नहीं देता, अतः ज्ञान-रूपी प्रकाश की उपलब्धि करनी ही होती है। दूसरे शब्दों में मानव को ब्राह्मणत्व में प्रवेश करना ही पड़ेगा। इसी प्रकाश में उसे प्रकृत-पाश दिखाई देंगे और उनसे मुक्ति पाने की युक्ति भी सूझ सकेगी। अतः बुद्धि-योग प्रभु-मिलन की प्रथम सीढ़ी है। प्रसिद्ध गायत्री मन्त्र में बुद्धि को सत की ओर प्रेरित करने की ही प्रार्थना है। इस धी का ध्यान-धारणात्मक तेज ही परम देव के वरणीय तेज की ध्यान धारणा कर सकेगा। इस बुद्धि योग के लिए बुद्धि से नीचे के स्तरों को भी सम्हालना पड़ता है। वेद सबसे निम्नतम स्तर पर शरीर या काया के शोधन पर बल देता है। जिसका शरीर ही विकृत है, वह साधना सदैव अक्षम सिद्ध होगा। महर्षि पतन्जलि ने शरीर को दृश्य और आत्मा को द्रष्टा कहा है।

द्रष्टा शुद्ध होते हुए भी प्रत्यय के पीछे देखा करता है। यह प्रत्यय दृश्य का होता है। दृश्य प्रकाश-क्रिया-स्थिति शील है। प्रकाश में सत्, क्रिया में रज तथा स्थिति में तम की प्रधानता है। दृश्य में पंचभूतों के मिश्रण के साथ विशेष इन्द्रियां भी हैं। यह दृश्य अथवा शरीर आत्मा को भोग भोगने तथा अपवर्ग की साधना के लिए मिला है। पुण्य और अपुण्य कर्मों के भोग सुख-दुःखात्मक है, परन्तु परिणाम मे ताप और संस्कार जन्य दुःखों के कारण सुख भी दुःखात्मक हैं। अतः भोगों को त्याग भाव से भोगने में ही कल्याण है। पर शरीर मोक्ष का साधन भी है। अतः उसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती। शरीर व्याधियों का मन्दिर होते हुए भी धर्म का प्रथम साधन है। इसके भूः भुवः, स्वः तम, रज, सत, अथ वा स्थूल, सूक्ष्म और कारण तीनों परतों का संशोधन ही योग-मार्गों का कर्तव्य है। योगदर्शन में जो 'सत्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये कैवल्यम्' कहा गया है उसमें यह संशोधन या शुद्धि सर्वप्रथम आती है।

बौद्धों के वज्रयान में निर्माणकाय पर अधिक बल दिया गया है। गोरखनाथ तथा उनके अनुयायियों ने वज्रकाय बनने के लिए भगीरथ प्रयत्न किया था। रसेस्वर सम्प्रदाय पारद के प्रयोग द्वारा काया को दीर्घकाल तक स्थिर रखने का समर्थन करता है। उसने अभ्रक को रज तथा पारद को वीर्य कहा है। दोनों का ऊर्ध्वीकरण शरीर को स्वास्थ्य तथा दीर्घायु प्रदान करता है। प्रभु प्रदत्त यह पिंड यदि दीर्घ काल तक स्थिर रहता है, तो साधना के लिए अधिक अवसर प्राप्त हो जाता है। साधना निर्विघ्न चलती रहे, इ सके लिये भी स्वस्थ शरीर की आवश्यकता है। स्वस्थ शरीर में पंचभूतों की शुद्धि तथा इन्द्रियों की नीरोगता दोनों ही आती हैं। शुद्धि तथा नीरोगता के साथ आत्मवश्यता भी अपेक्षित है। आंखें नीरोग हैं। पर स्ववश नहीं है, तब भी साधना खण्डित ही रहेगी। वाममार्गियों की निन्दा इसी आत्मवश्यता के अभाव के कारण की गई।

वेद शरीर को पकाने का निर्देश देता है। कच्चा घड़ा जैसे जल को धारण नहीं कर सकता, पर पक जाने पर उसमें जल स्थित रहता है, वैसे ही जो शरीर आम अर्थात् कच्चा है, वह साधना के अयोग्य है, अमृतरसधारण में अशक्त है और उत्क्रमणशीलता से वंचित है। "अतप्ततनूर्नतदामो अश्नुते' कच्चा बिना तपा शरीर उस प्रभु को नहीं प्राप्त करा सकता जो शरीर-शरीर को सब ओर से व्याप्त किये है। परम देव परम पावन है। उसका सखा बनने के लिए हमें पावन बनना पड़ेगा। शुद्धके साथ शुद्ध ही संगति कर सकता है। वृत्र के वध में भी इन्द्र शुद्ध ही रहते हैं। भक्त को अपनाने में भी उनका पवित्र रूप ही बना रहता है। वे स्वभावतः शुद्ध हैं। ऐसे शुद्ध के समीप अशुद्ध जा ही नहीं सकता। साधक को इसी हेतु अपना अन्तः-बाह्य रूप शुद्ध करना पड़ता है। शुद्धि में ही शक्ति है। शुद्धि में ही दिव्यता है। साधक को इसी दिव्यता का साथी बनना है। इसी के चरणों में समर्पित होना है। प्रभु में दिव्यता ही दिव्यता है। अतः वैष्णव भक्त जो अपनी दिव्य भावमयी काया बनाते हैं, वह पार्थिवता में दिव्यता का ही प्रवेश करना है।

पंचभूतों में अग्नि का उत्क्रमण प्रख्यात है। शरीर के पकने में आग्नेयता का ही हाथ रहता है। इसके उपरान्त उसमें वायवीयता तथा कायाकाशीयता का प्रभाव आता है। इसके लिए प्राण की साधना अपेक्षित है। वेद ने और उसके पश्चात् उपनिषदों ने प्राण की महीयसी महिमा का गान

किया है। प्राण और अपान, श्वास तथा प्रश्वास नाम की प्राण की दो प्रसिद्ध गतियों को वेद भेषज का नाम देता है। एक दक्ष या बल का संचार करती है, तो दूसरी मल का अपनयन करती है। दोनों ही सुख तथा शान्ति (मयोभु तथा शंभु) का संचार करने वाली हैं। प्राण ही विराट है, देष्ट्री है, सूर्य, चन्द्र तथा प्रजापति है। प्राण की उपासना में सभी तल्लीन हैं। देव भी प्राण के आराधक हैं। प्राण समस्त जीवन और चेष्टाओं पर शासन करता है, प्राण अतन्द्रहै, जागरूक है, धीर है। मृत्यु पर उसका धनुष क्षिप्र गति से चलता है। जो मृत्यु मारने आती है वह अपना सा मुंह लिए खड़ी रह जाती है —नहीं, नहीं वह प्राण के वार से स्वयं आहत हो जाती है। प्राण जीवन को, मन को, विज्ञान को अपने साथ लेकर निश्चित स्थान पर चला जाता है। एक शरीर को छोड़कर अन्य शरीर को अपना धाम बना लेता है। प्राण आत्मा की छाया है। वह अमर है। उसकी गति हितकर तथा रमणीय है। चातक जैसे स्वाति जल का आंकाक्षी होता है, वैसे ही सबकी मतियां प्राण की आकांक्षा किया करती हैं। वृत्र (वारक पाप) के आक्रमण से जब इन्द्रियां भयभीत होकर पलायन करने लगती हैं, तब प्राण ही सहायक बनता है और इन्द्रियों को भय से त्राण देता है।

हमारे शरीर में प्राण वाम तथा दक्षिण दो स्वरों में चलता है। दाहिने स्वर के साथ ऊष्मा, कर्तृत्व, उपाय आदि संलग्न हैं, वाम स्वर के साथ शीतलता, विश्राम तथा प्रज्ञा का सम्बन्ध है। एक को सूर्य, पिंगला, यमुना आदि कहा जाता है, दूसरे को चन्द्र, इडा, गंगा आदि। जब दोनों स्वर साम्यावस्था में रहते हैं, तब सुषुम्ना या सरस्वती का उदय माना जाता है। इन तथ्यों का विकास आगे हुआ, परन्तु वेद में मूल है। उसी प्रकाश में सबने आगे के मार्गों का दर्शन किया है।

पतंजलि के योग दर्शन में श्वास-प्रश्वास के गति-विच्छेद को, प्राणायाम की संज्ञा दी गई—जो वाह्यान्तर-स्तम्भ वृत्ति, देश-काल-संख्या से परिदृष्ट दीर्घ-सूक्ष्म तथा वाह्याभ्यन्तर विषयाक्षेपी नामों से चार प्रकार का है। प्राणायाम से प्रकाश का आवरण क्षीण होता है और धारणाओं में मन की योग्यता सिद्ध होती है। यह वर्णन ऋग्वेद ८-९६-७ तथा ५-५७-१ पर आधारित है। प्राण, अपान, व्यान, उदान नाम अथर्व ११-४; ११-७; १८-२-४६; ८-४-२६; १९-४४-४; ३-३१ यजु० ७-२७; १४-८; १७-१५; १८-२; २०-३४; २२-२३ २३-१८ आदि में आते हैं। अथर्व ११-४ पूरा प्राण सूक्त ही है। इसमें आते हुए, जाते हुए, ठहरे हुए, बैठे हुए पराचीन, प्रतीचीन, सूर्य रूप, चन्द्ररूप (जो आगे चल कर हठयोग द्वारा स्वीकृत हुए), प्रजापति रूप, वातरूप, मातरिश्वारूप, गर्भ में प्राणापान क्रिया करते हुए पुरुष का प्राण-प्रेरणा से जन्म, विराट रूप, देष्ट्री रूप, पिता रूप, प्रिया तथा प्रेयसी रूप, भेषज रूप, ऊर्ध्व जागरित रूप आदि अनेक प्राण-रूपों का वर्णन हुआ है। इस सूक्त के निम्नांकित दो मन्त्र विशेषतया ध्यातव्य है ——

> एकं पादं नोत्खिदति सलिलाद्धंस उच्चरन्।
> तदंग स तमुत्खिदेत् नैवाद्य न श्वः स्यान्न रात्री-
> नाहः स्यान्न व्युच्छेत् कदाचन ॥२१॥
>
> अष्टाचक्रं वर्तत एकनेमि सहस्राक्षरं प्रपुरो निपश्चा। अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्धं
> कतमः स केतुः ॥२२॥

प्राण हंस है जो हृदय सलिल से ऊपर चलता हुआ अपना एक पैर वहीं जमाये रहता है। उसे

उखाड़ता नहीं। यदि कहीं पैर को उखाड़ ले तो न आज का पता चले, न कल का, न रात्रि का पता चले, न दिन का गौर न उषा का ही कभी उदय हो।

आठ चक्रों वाला, सहस्त्रों अक्षरों वाला, परन्तु एक परिधि वाला यह प्राण प्रकृष्ट रूप से आगे जाता है और फिर पीछे भी जाता है। यह अपने आधे भाग से समस्त भुवन को उत्पन्न करता है, परन्तु इसके आधे भाग का कोई चिन्ह या ज्ञान नहीं है।

नौ द्वारों तथा आठ चक्रों वाली अयोध्या रूपी देह का वर्णन भी अथर्व १०-२-३१ में आया है। हठ योग में इन आठ चक्रों का आगे चल कर कुण्डलिनी जागरण में विशेष महत्व प्रकट हुआ। व्याकरण के स्फोटवाद के साथ परा से वैखरी तक चार वाणियों का भी मूलाधार चक्र से लेकर विशुद्धि चक्र तक निरूपण किया गया। मूलाधार में परा, मणिपूरक में पश्यन्ती, हृदय में मध्यमा तथा कण्ठ से मुख तक वैखरीवाणी को माना गया। वाणी और प्राण के साथ तांत्रिकों में बीज मंत्रों का भी उदय हुआ। इन सबका मूल अथर्व के ऊपर संकेतित मन्त्रों में विद्यमान है। ऋग्वेद १०-१३७-२ तथा अथर्व ४-१३-२ में भी प्राणविद्या का विशद वर्णन पाया जाता है। योग में प्राण विद्या प्रमुख है।

शरीर-शुद्धि के लिए नेती, धोति, वस्ती, नौली आदि क्रियाओं विपरीत करणी मुद्रा, योग मुद्रा, महामुद्रा तथा उड्डियान बन्ध आदि का भी प्रचार हुआ, परन्तु ये कष्ट साध्य हैं। वेद में इनका कहीं भी उल्लेख नहीं है। आसनों का भी अपना महत्व है। सिद्धासन तथा पद्मासन अपेक्षाकृत सुगम हैं, योग दर्शन तो 'स्थिरसुखमासनम्' कह कर आसन को स्थिर सुख देने वाला ही मानता है, जो प्रयत्न-शैथिल्य तथा आनन्त्य भावना से सिद्ध होता है और द्वन्द्वों की चोट से रक्षा करता है।

प्रत्याहार का मुख्य लक्ष्य इन्द्रियों को वश में करना है। इन्द्रियां करण है जो आन्तरिक तथा बाह्य दो भागों में विभक्त हैं। मन, बुद्धि चित्त तथा अहंकार अन्तःकरण है। पांच ज्ञानेन्द्रियां तथा पांच कर्मेन्द्रियां बाह्यकरण हैं। बाह्यकरण यदि अश्व हैं, तो मन प्रग्रह, बागडोर और बुद्धि सारथी है। शरीर रथ है यजु० ३४-६ में ऐसा ही रूपक बांधा गया है। इन्द्रिय शब्द अथर्व १५-१०-१० (एनमिन्द्रियंगच्छति इन्द्रियवान् भवति) ऋग्वेद ३-३७-९) (इन्द्रियाणि शतक्रतो या ते जनेषु पञ्चसु ६-२७-३) (इन्द्र न किः ददृशेइन्द्रियं ते) यजु० ९-२२ (अस्मे वो अस्तु इन्द्रियम्) आदि कई स्थलों पर आया है। चक्षु, श्रोत्र, हस्त, पाद आदि नाम तो कई स्थानों पर आये हैं। मन, बुद्धि, चित्त आदि भी उल्लिखित हैं। बाह्यकरण बाहर की ओर खुले हैं। अतः इन्द्रियों का सम्बन्ध प्रायः बाह्य पदार्थों के साथ ही होता है। जब ये बाहर से हट कर अन्तर्मुखी होती है, अपने विषयों से असंप्रयोग करके चित्त स्वरूप का अनुकरण करती हैं—कबीर ने जिसे उलटधार कहा है—तब प्रत्याहार की सिद्धि होती है। योग दर्शन प्रत्याहार के साथ नियम के शौच अंग द्वारा भी इन्द्रिय-जय की योग्यता के सम्पादन की चर्चा करता है। नियम का तप अंग भी काया तथा इन्द्रियों का संशोधक है। भूतजय के उपरान्त ग्रहण, स्वरूप, अस्मिता, अन्वय तथा अर्थवत्व पर संयम करने से भी इन्द्रिय जय प्राप्त हो जाती है। यह इन्द्रिय जय मनोवेग को साधना में तीव्र कर देती है और साधक विशेष क्रियाशील

तथा प्रकृतिजयी बन जाता है। अन्त: तथा बाह्य-करणों का राजा अहंकार है। वेद 'अभिमातिषाह्ये' शब्दों द्वारा अहंकार पर विजय प्राप्त करने का सदेश देता है।

वेद अन्त:बाह्य इन्द्रियों या करणों की बलवत्ता, निर्दोषता तथा तृप्ति का बिशेष वर्णन करता है। जो पवित्र, तृप्त और सशक्त है, वह अनाचार में आसक्त नहीं होता। इन्द्रियां यदि कुपथ से हटी रहीं, तो प्रत्याहार स्वत: सिद्ध हो गया। वेद कहता है--मनो मे तर्पयत, वाचं में तर्पयत, प्राणं मे तर्पयत, श्रोत्रम्मे तर्पयत, आत्मानम्मे तर्पयत (यजु० ६-३१)।

वाङ्० मे आसन्, नसो: प्राण:, चक्षु: अक्षणो:, श्रोत्रं कर्णयो:, अपलिता: केशा: अशोणा दन्ता:, वहु वाह्वोर्बिलम्, ऊर्वोरोजो, जंघयोर्जव:, पादयो: प्रतिष्ठा, अरिष्टानि मे सर्वात्मा अनिमृष्ट:। अथर्व १९-६०-७२।

यन्मे छिद्रं चक्षुषो हृदयस्य मनसो वातितृण्णं बृहस्पतिर्मे तद्दधातु। यजु ३६-२। ऋचं वाचं प्रपद्ये मनो यजु: प्रपद्ये साम प्राणं प्रपद्ये, चक्षु: श्रोत्रं प्रपद्ये। वागोज: सहौजो मयि प्राणापानौ। यजु० ३६-१।

भद्रं कर्णेभि: श्रृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्रा:। यजु० २५-२१ पश्येम शरद: शतं जीवेम शरद: शतं श्रृणुयाम शरद: शतं प्रब्रवाम शरद: शतं अदीना: स्याम शरद: शतम् भूयश्च शरद: शतात्। यजु० ३६-२४।

मेरा मन, वाणी, प्राण, चक्षु, श्रोत्र और आत्मा तृप्त हों। मेरे मुख में वाक् शक्ति, नासिका में प्राण, आंख में दर्शन-शक्ति और कानों में श्रवण-शक्ति बनी रहे। मेरे केश पककर श्वेत न हो जावें। दांतों में रक्त न बहे, बाहुओं में बहुत बल हो, उरुओं में ओज, जंघाओं में गति, और पैरों में स्थिरता हो, पैर लड़खड़ाने न लगें। मेरा सर्वांग स्वस्थ तथा अच्युत रहे। मेरे नेत्रों में कोई न्यूनता न आने पावे। हृदय या मन में जो घाव हो उसे रक्षक प्रभु भरदे। मैं ऋग्वेदरूपी वाणी को, यजुर्वेदरूपी मन को और साम रूपी प्राण को प्राप्त करता हूं। मेरी दर्शन तथा श्रवण की शक्ति स्वस्थ है। मेरे प्राण अपान ठीक चल रहे हैं। मेरे अन्दर वाणी का ओज तेज के साथ है।

हे यजनीय देवो! हम कानों से भद्रभावों को सुनें और आंखों से मंगल दृश्यों को देखें। हम सौ वर्षों तक देखते रहें, जीवित रहें, सुनते रहें, बोलते रहें, अदीन होकर रहें और सौ वर्षों से ऊपर भी हमारी आयु हो।

वेद जहां इन्द्रियों को बलवती बनाने की आज्ञा देता है, वहां उन्हें पवित्रता की ओर भी ले जाना चाहता है।

परिमाग्ने दुश्चरिताद् बाधस्व आ मा सुचरिते भज
उदायुषा स्वायुषा उदस्थाम् अमृतां अनु।
यजु ४-२८।

हम दुश्चरित से हटें और सुचरित का सेवन करें। हमारी आयु अच्छी हो, हम ऊपर उठें और अमृत देवों का अनुकरण करें। तन्मे मन: शिव संकल्पमस्तु। हमारा मन शिव संकल्प वाला बने। समस्त क्रियाओं का प्रेरक मन है, उसमें यदि कल्याण-कारी संकल्प उठते रहें, तो समस्त इन्द्रिय-व्यापार

मंगल मय बन जायगा । प्रत्याहार का प्रमुख लक्ष्य इसी स्थिति की उपलब्धि है ।

'वि मे कर्णा पतयतो विचक्षुः । मंत्र में जिन कर्ण, चक्षु, मन आदि का व्याधियों तथा आधियों द्वारा ग्रसित हो जाने पर साधना में अक्षम हो जाना वर्णित है, वह प्रत्याहार द्वारा सुगमता से सक्षमता में परिणत हो सकता है ।

प्रत्याहार सिद्ध हो जाने पर भूत-जय तथा इन्द्रिय-जय दोनों ही सुलभ हो जाते हैं । उस समय इन्द्रियां हठयोगयियों की खेचरी मुद्रा में स्रवित रस पान से भी अधिक मधु का स्वाद लेने लगती है । वेद कहता है––"स्वादोरित्था विषूवतो मध्वः पिबन्ति गौर्यः । या इन्द्रेण सयावरी वृष्णा मदन्ति शोभसे वस्वी रनु स्वराज्यम्' ।

ऋ. १-८४-१० अथ० २०-१०९-१

पतञ्जलि ने 'चित्तस्वरूपानुकार इव' कहा था । वेद 'इन्द्रेण सयावरीः' कहता है जो निस्सन्देह प्रत्याहार-सिद्धि की दशा है । वेद ने इन्द्रियों को गौर्यः कहा है । इन्द्र आत्मा के साथ इन्द्रियों का सयावरी, साथ-साथ चलना भागवत की गोपियों का कृष्ण के साथ रासलीला में भाग लेने का स्मरण करा देता है ।

धारणा और ध्यान का संकेत गायत्री के 'धीमहि' शब्द में वर्तमान है और समाधि की अवस्था का चित्र 'तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः "मन्त्र में उपस्थित है ।

यम और नियम क्रमशः सामाजिक तथा वैयक्तिक उपलब्धियां हैं । दोनों का सह प्रयोग वांछनीय समझा गया है । हमें केवल नियमों को ही जीवन में नहीं उतारना है, यमों का भी पालन करना है । व्यक्तित्व और समाज परस्परापेक्षी हैं। ये पक्षी के दो पंख हैं । जैसे एक पंख से पक्षी उड़ नहीं सकता, दोनों पंखों के फड़फड़ाने पर ही वह आकाश में उड़ता है, वैसे ही मानव शौच, संतोष के साथ जब अहिंसा सत्य आदि का भी पालन करता है, तभी वह अपना विकास कर सकता है । पूर्वकालीन सभी साधक यम-नियम दोनों के सम्यक धारण द्वारा ऊपर उठे थे, विघ्नों को दूर कर निरापद पुण्य लोक के निवासी बने थे । "इमौते पक्षौ अजरौ पतत्रिणौ" मंत्र में इसी दिशा का संकेत है । धारणा और ध्यान के लिए यदाकूतात् समसुस्रोत् हृदो वा मनसो वा संभृतं चक्षुषो वा" मन्त्र उपयोगी सामग्री प्रदान करता है । यदि हम किसी संकल्प, भाव, विचार या दृष्ट बिन्दु पर चित्त को बांध सकें और प्रत्यय के साथ एकतान हो सकें, तो समाधि की अवस्था को प्राप्त कर लेंगे, व्युत्थान से निरोध में जा सकेंगे । जैसे भूतों और इन्द्रियों में एकाग्रता के साथ धर्मलक्षण और अवस्था से सम्बन्धित परिवर्तन होते रहते हैं, वैसे ही चित्त में भी व्युत्थान या सर्वार्थता का शमन या क्षय और निरोध या एकाग्रता का उदय होता रहेगा । एक का तिरोभाव और दूसरे का आविर्भाव चित्त का चिति के साथ एक हो जाने के लिए आवश्यक है ।

यम और नियमों की संख्या में परवर्ती साधकों ने वृद्धि की है । पतंजलि-प्रणीत योग दर्शन में इनकी संख्या ५-५ है । पांच यम है––अहिंसा सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, और अपरिग्रह । पांच नियम हैं–– शौच, संतोष तप, स्वाध्याय और ईश्वर-प्रणिधान । भागवतकार ने इन्हें बढ़ाकर १२-१२ संख्या तक पहुंचा दिया है । भागवत के चार तो वही हैं, केवल अपरिग्रह का नाम असंचय है । शेष सात इस प्रकार हैं––असंग, ह्री आस्तिक्य, मौन, स्थैर्य, क्षमा और अभय । नियमों में शौच, संतोष और

तप ज्यों के त्यों हैं। ईश्वर-प्रणिधान के स्थान पर जप तथा भगवदर्चन है। स्वाध्याय के स्थान पर आचार्य-सेवा है। शौच के वाह्य तथा आन्तरिक दो भेद किये गये हैं। शेष ५ हैं--होम, श्रद्धा, आतिथ्य, तीर्थाटन और परार्थचेष्टा। (भागवत ११-१९-३३-३४) भागवतकार ने धारणा के भी दो भेद किये हैं। अन्तर्यामी धारणा और वैराज धारणा जिनका सम्बन्ध क्रमशः प्रभु के सूक्ष्म तथा स्थूल रूप के साथ है। ऐसे परिवर्तन अवतार तथा मूर्तिपूजा की मान्यता के कारण उत्पन्न हुए हैं।

पतंजलि-प्रोक्त यम-नियम वेद-मन्त्रों के ही अनुसार हैं।

अहिंसा-'मागामनागामदितिं वधिष्ट' में, सत्य--सत्यस्य नावः सुकृतमपीपरन्' में, अस्तेय-'मा वः स्तेन ईशत' तथा 'न स्तेयमद्मि' में, ब्रह्मचर्य 'ब्रह्मचर्येण देवा मृत्युमुपाघ्नत' में, अपरिग्रह' शतहस्त समाहर सहस्रहस्तसंकिर 'में, शौच-शुचिः पुनानस्तन्वम्' में, संतोष-'एवावस्वः इन्द्रः सत्यः सम्राट्' में, तपः 'अभीद्धात्तपसो अध्यजायत,' तथा 'तपसाये अनाधृष्या आदि में, स्वाध्याय--'संवत्सरं शशयानाः' में और ईश्वर-प्रणिधान -त्वामित् हि त्वायवो'' में मूलतः विद्यमान है।' यहां केवल मन्त्रों का निर्देश किया गया है। वेद के अनेक मन्त्र इस प्रकरण में उद्धृत किये जा सकते हैं क्योंकि यम-नियम जीवन-निर्माण की आधार-शिला हैं। जीवन-निर्माण के साथ जीवन-उद्देश्य के दोनों पक्ष भोग और अपवर्ग भी इनके द्वारा सिद्ध होते हैं।

अपवर्ग त्रिगुण की वर्गबद्धता से हट जाने का नाम है। त्रिगुण में जब सत्व अन्य दो पर अभिभावी बन कर सर्वभाव-अधिष्ठातृत्व तथा सर्वज्ञातृत्व की प्रभुता समक्ष उपस्थित कर देता है, तब साधक विभूतियों से मंडित हो उठता है। योगदर्शन कैवल्य-सिद्धि के लिए इन विभूतियों के भी प्रति वैराग्य का उपदेश देता है, क्योंकि दोषों के बीज इनमें सन्निहित रहते हैं। वेद कैवल्य की परिभाषा आत्म-परमात्म-मिलन करता है। उसी के शब्दों में--

'अहं च त्वं च वृत्रहन् संयुज्याव सनिभ्य आ-आत्मा और परमात्मा एकान्त कैवल्य की अवस्था तक एक हो जावें - वैष्णवों की यही सायुज्य मुक्ति है। वेद ''त्वम् अस्माकम् तव स्मसि'' की सायुज्यता बताकर इसे एकत्व में परिणत करता हुआ कहता है यदग्ने स्यामहं त्वं त्वं वा घास्या अहम्- ऋ०८-४४-२३ 'या तो तू मैं हो जा या मैं तू हो जाऊं।' परम और अवम की स्थिति दूर होनी चाहिये। सम धरातल, समरसता, सहजावस्था हीवांछनीय है। योग का लक्ष्य यही है। वेद हमें इसी लक्ष्य-वेध की उपलब्धि कराना चाहता है।

वज्रयान, नाथपंथ, निर्गुण सन्त कबीर आदि के सम्प्रदाय, भक्तिमार्ग सबमें गुरु की महिमा वर्णित हुई हैं। जो गुरु साधना पथ पर चला है, उसे उस पथ का ज्ञान है। वही शिष्य रूप साधक को पथ-निर्देश करता हुआ पथ पर अग्रसर करता है, विघ्नों को हटाने में सहायता देता है और जहां तक स्वयं पहुंचा है, शिष्य को भी वहां तक पहुंचा सकता है। यदि शिष्य में योग्यता है तो वह गुरु से आगे भी जा सकता है। फिर भी गुरु की अपेक्षा है ही। गुरुओं का गुरु आदि गुरु ईश्वर सबके हृदेश में विद्यमान है। वह सबका सहज गुरु है। उसका आश्रय आश्रयों का भी आश्रय है। वेद इसीलिए कहता है :--

योगे योगे तवस्तरं वाजे-वाजे हवामहे। सखा इन्द्रमूतये। अथर्व २०-२६-१

योग पथ पर चलने वाले साधक हैं तो इन्द्र के सखा ही। सयुजा भी हैं। पर प्रकृति से संयुक्त होकर इन्द्र के सायुज्य को भूल गये हैं। अतः वे प्रकृति-संयोग से तप-व्रत-दीक्षा-श्रद्धा आदि द्वारा वियोग करते हुए इस वियोग-अभियोग में, युद्ध-संघर्ष में पग-पग परमगुरु प्रभू का रक्षक रूप में आह्वान करते रहते हैं।

लौकिक गुरु में भी उनकी वैसी ही श्रद्धा है। वह भी सहायता करता है और आह्वान करने पर बुलाने पर, परमगुरु भी सहायक बनता है। तवस्तर तो वही है। अन्यों में भी बल है, पर प्रभु से बलवत्तर तो कोई भी नहीं है। दूसरा कोई सहायता करने के लिए आवे या न आवे, पर प्रभू तो आते ही हैं, बचाते ही हैं। वेद कहता है—

आ घा गमत् यदि श्रवत् सहस्रिणीभिः ऊतिभिः वाजेभिः उप नो हवम् ॥२॥ यदि आर्त पुकार अन्तस्तल से निकली है तो अवश्य सुनी जाती है और प्रभु पीड़ित की पीड़ा-शमनार्थ उसके त्राणार्थ सहस्रों रक्षा-शक्तियों तथा बलों के साथ आ जाते हैं।

अनुप्रत्नस्य ओकसो हुवे तुविप्रतिं नरम्। यं ते पूर्वपिता हुवे ।३ साधक जिस घर में बैठा हुआ प्रभु को बुला रहा है, वह नया नहीं, पुराना घर है। इसी घर में बैठकर पहले पिता भी प्रभु को बुलाते रहे हैं। और प्रभु भी नर हैं, नेता हैं, सबको इस घर की पीड़ा से निकालते रहे हैं। यह पीड़ा विघ्न-बाधा उनके लिए है ही क्या, इससे बड़ी-बड़ी और बहुतेरी (तुवि) बाधाओं को वे पछाड़ते रहे हैं। ऐसे ही शक्तिशाली प्रभु का आह्वान साधक का त्राण करता है।

युञ्जन्ति ब्रध्नमरुषं चरन्तं परितस्थुषः। रोचन्ते रोचना दिवि ॥४॥ साधक की पथ-बाधा हट गई। उसे त्राण मिल गया। तस्थुष, जड़ शरीर के सब ओर गतिशील चेतना-भास्कर के साथ उसकी ज्ञानदीप्तियां, योग-सिद्धियां संयुक्त हो रही हैं, चमक रही हैं। वह द्यौलोक की दीप्ति का अनुभव कर रहा है। उसका ज्ञान-सूर्य उस परम सूर्य के साथ एक हो रहा है।

युञ्जन्ति अस्य काम्याहरी विपक्षसा रथे।
शोणा धृष्णू नृवाहसा ॥५॥

साधक का रथ अब बढ़ रहा है। उसमें शव तथा दीप्ति के दो प्यारे कान्त, कमनीय घोड़े जुड़ गये हैं। घोड़े शोण—बड़े तीव्र हैं, घृष्णू सबको पराजित करने वाले, धर्षणशील बल से सम्पन्न हैं और नृवाहस-आग्नेयता सम्पन्न नर-साधक को आगे ले जाने वाले हैं।

केतुं कृण्वन् अकेतवे पेशं मर्या अपेशसे।
समुषद्भिः अजायथाः ॥६॥

अभी तक साधक अकेतु था। ज्ञानदीप्ति होने लगी थी, पर विवेक-ख्याति नहीं आ पाई थी। वह भी आ गई। अकेतु में केतु का संचार हो गया। धर्ममेघ समाधि में जो विवेक की वर्षा हुई, उसमें समस्त अकेतु — अज्ञान, अज्ञान का अंतिम अंश तक बह गया। यह देखो, निर्मल केतु फहरा रहा है। चेतना का महाकाश आनन्द-लहरियों में लहरा रहा है—तरंगायित है—कितना वेग है, कोई कह नहीं सकता। आज असुन्दर सुन्दर है। शोभा, सुषमा, सुगमता, सुन्दरता का पारावार नहीं। एक नहीं, न जाने कितनी ऊषायें आज एक साथ उदय हुई हैं।

योगदर्शन में सम्प्रज्ञात तथा असम्प्रज्ञात समाधियों के साथ जिस भवप्रत्यय का उल्लेख हुआ है उसका मूल यजुर्वेद के एकादश अध्याय में इस प्रकार है--

युञ्जानः प्रथमं मनः तत्वाय सविताधियः ।
अग्ने ज्योंति निचाय्य पृथिव्या अध्यामरत् ।।१।।

सविता योगी तत्व की, वास्तविकता के ज्ञान की प्राप्ति के लिए प्रथम अपने मन और बुद्धियों को योग–युक्त करता है । इस योग से वह अग्नि, विद्युत या सूर्य की जो ज्योति या विज्ञान-प्रकाश यहां भरा पड़ा है, उसे निश्चित कर लेता है, भलीभांति जान लेता है और फिर उसे पृथ्वी के ऊपर सबके लाभार्थ प्रयुक्त करता है ।

संप्रज्ञात में प्रथम वितर्क आता है जो मन का विषय है । वितर्क के पश्चात् विचार आता है, जो बुद्धि का विषय है । वितर्क तथा विचार से जो निश्चित होता है, वह आनन्द का जनक है । इस आनन्द का अनुभव अस्मिता द्वारा होता है ।

युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे । स्वर्ग्याय शक्त्या । देव सविता की यज्ञ में हम योगयुक्त मन से स्वर्गीय आनन्द के योग्य बनने के लिए शक्ति धारण करते हैं । मानसिकता का योग हमें शक्ति देता है जिससे हम आनन्द-उपलब्धि के योग्य बनते हैं ।

युक्त्वाय सविता देवान् त्स्वर्य्यतो धिया दिवम् ।
बृहज्ज्योतिः करिष्यतः सविता प्रसुवाति तान् ।।३

सविता योगी धिया—-धारणात्मक ध्यान द्वारा स्वर्गीय आनन्द को प्राप्त कराने वाले देवों, दिव्य शक्तियों के साथ युक्त होकर प्रकाश में, बृहज्ज्योतिर्मय विज्ञान में विचरण करता है । फिर अपने इस संप्रज्ञान को जन-हितार्थ प्रकट कर देता है ।

युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य
बृहतो विपश्चितः । वि होत्रा दधे वयुनाविदेक
इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः ।।४।।

संप्रज्ञान को जन-हितार्थ प्रकट कर देना दान है । इसदान के द्वारा योगी मानों इस परमज्ञानी, व्यापक चेतन देव की पूजा करता है । उस यज्ञ रूप प्रभु की जाज्वल्यमान ज्ञान-ज्वाला में अपने उपलब्ध ज्ञान की आहुति चढ़ाता है । परोपकार के सभी कार्य यज्ञ की आहुति रूप हैं । वह योगियों का योगी, महान सविता देव भी यज्ञ कर रहा है । वह याजकों के होत्र को यज्ञ कर्म को, एकएक परोपकार-कृति को जानने वाला है । वही इसे धारण भी कररहा है । योगिजन अपने मन को प्रभु के साथ जोड़कर बाहर से विरत तथा भीतर एकाग्र हो जाते हैं और अपनी बुद्धि को जोड़कर उसके ज्ञान-प्रकाश से प्रकाशित हो उठते हैं । प्रभु उनके यजन को और भी अधिक वर्धमान करते हैं । संप्रज्ञान से योगी तो प्रकाशित होता हीं है, उसके साथ प्रबुद्ध जन भी उससे लाभ उठाकर प्रदीप्त हो जाते हैं और जन-समाज उनके ज्ञान-प्रकार को पाकर पुण्य पथ पर, मंगल मार्ग पर चल पड़ता है ।

संप्रज्ञात योग में भव का पूर्ण प्रत्यय है, सर्वार्थता के देखे–सुने सभी चित्र हस्तामलकवत् प्रत्यक्ष हैं । असंप्रज्ञात में इन सबका विराम है, पर संस्कार तो शेष है ही । पहले में विचार-बुद्धि सक्रिय है । दूसरे में निर्विचार-विशारदता है, आध्यात्मिक प्रसन्नता है और ऋतम्भरा प्रज्ञा है जो श्रुत और अनुमान वाली प्रज्ञा से भिन्न विषय वाली है,

परन्तु संस्कार इसके भी बनते हैं। ये संस्कार अन्य संस्कारों पर प्रतिबन्ध लगा देते हैं उन्हें उभरने नहीं देते यहां तक सबीज समाधि का क्षेत्र है। जब ये संस्कार भी निरुद्ध हो जाते हैं, तब सब कुछ निरुद्ध हो जाता है, यह निर्बीज समाधि की अवस्था है।

मन्त्र में मन और बुद्धि, वितर्क और विचार के योग से उत्पन्न आनन्द की अनुभूति वर्णित हुई है जो सबीज समाधि के अन्तर्गत आती है, वर्णन का विषय भी यही बन पाता है। निर्बीज समाधि अनिर्वचनीय है। आगे का मन्त्र सबीज समाधि को प्राप्त अमृतास्वादी देवों से कहता है--

युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिः विश्लोक एतु पथ्येव सूरेः शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्राः आये धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥५॥

अपने पुण्य कर्मों, तपश्चर्या तथा योग साधना द्वारा जो दिव्यधामों प्रकाशमय नाक-स्वर्ग आदि लोकों में स्थित है, वे सभी अमृत पुत्र, अमृतास्वादी महाभाग सुनें। मैं दोनों संप्रज्ञात और असंप्रज्ञात योग-सिद्धों के श्रेष्ठज्ञान को अनन्त आदर भावनाओं के साथ अपने आत्मा में युक्त करता हूं। सूरी, सुभग प्रेरणायुक्त विद्वानों के पथ के समान मेरी यह मंगल वाणी सब ओर फैले।

सूरियों का पथ-प्रशस्त होता है। योग-पथ भी, प्रभु की ओर ले जाने वाली पद्धति भीजन-जन में समादृत और प्रसृत हो। सभी कल्याण पथ के पथिक बनें और अमृत का आस्वादन करें। प्रभु से वियोग का अनुभव सभी को उद्योगी बनावें जिससे प्रभु के संदर्शन में, उनकी छत्रछाया में प्रकाश पूर्ण जीवन-व्यतीत करते हुए हम स्वर्ग-सुख के योग्य बन सकें।

वेद के मन्त्रों में योग के कुछ तथ्यों का तो स्पष्ट वर्णन है, परन्तु कहीं-कहीं प्रतीक-पद्धति का भी प्रयोग हुआ है। ऊपर पक्ष शब्द का प्रयोग इसी प्रकार है। आगे मन्त्र ६ में एतश शब्द भी ऐसा ही है। नैरुक्तिक पद्धति से इसका अर्थ होगा--जो अपनी गति से सर्वत्र व्याप्त तथा प्राप्त है। आश्चर्य का विषय है कि वर्तमान इजिप्ट (प्राचीन मिश्र) देश में एतश पूज्य देव के रूप में प्रख्यात रहा है। ऐसे एक नहीं, अनेक शब्द हैं, जो अपने तत्सम तथा तद्भव रूप में विश्वभर के देशों में प्रचलित हैं। इससे जहां विश्व की एकता सिद्ध होती है, वहां वेदों का गौरव भी प्रतिष्ठित होता है। वरदायिनी वेदमाता का संस्तव वस्तुतः स्तुत्य है।

# वेदाः योगाभ्यासश्च

श्री जनमेजयः विद्यालंकारः, एम० ए०, शास्त्री कानपुर

"वेदो हि सर्वासां सत्यविद्यानां मूलम्" एतद्धि सर्वसम्मतः सिद्धान्त आर्यजातेः । विशेषतश्च महर्षिप्रवरेण श्रीमता दयानन्दसरस्वतीस्वामिना प्रतिपादितो बहुशः प्रर्चाचितो बहुशः प्रपञ्चितश्चायं विषयः, इदानीं नाधिकतरं व्याख्यानमर्हति, न वा किमपि खण्डनमण्डनादिकमपेक्षते । अतः सर्वसम्मतप्रायं विचारमिमं तथैवाङ्गीकृत्य प्रकृतं "वेदाः योगाभ्यासश्च" इति विषयमधिकृत्य किञ्चित् प्रस्तोष्यामः ।

इदमत्रावधेयम् । न खलु वेदेषु, वेदसंहितासु, वेदचतुष्टय्यां, कोऽपि विषयः सविस्तरं सम्यग् व्याख्यातः । संक्षिप्तमेव तत्र सर्वम्, अतिसंक्षिप्तम्, अतिमात्रं सूक्ष्मम्, सूक्ष्मादपि सूक्ष्मतरम्, सूत्ररूपम्, निर्देशमात्रञ्च । कथमिव हि सर्वं लौकिकमलौकिकञ्च ज्ञानविज्ञानं परिमितकलेवरेषु चतुर्षु वेदेषु व्याख्यातं सम्भवेत् । अतएवहि मूलवेदोत्पत्तिमात्रं हि न पर्याप्तं सर्वजनतायाःहिताय,जनसाधारणस्योपकारं पूर्णतया विधातुं वा, इत्यवधार्यैव प्राक्तनकालादारभ्याद्यपर्यन्तं ते ते महापुरुषाः ते ते च महर्षयः, आद्याश्च प्राचीनाश्चाधुनिकाश्चापि केचन सात्त्विकाः विद्वांसः, तांस्तान् वेदोक्तान्विषयानधिकृत्य तानि तानि शास्त्राणि व्यरचयन् विरचयन्ति च । भवेयुर्नाम सृष्ट्युत्पत्तिकाले समुत्पन्नेभ्यः केभ्यश्चिद् विपश्चिद्वरेण्येभ्यः कथञ्चित् पर्याप्ताश्चतस्रो वेद संहिताः सर्वं ज्ञानविज्ञानं लौकिकमलौकिकञ्च सम्यक् प्रबोधयितुम्, किन्तु जनसाधारणाय तु प्राक्कालेऽपि चाधुनापि च न खलु समर्थाः वेदसंहिताः सर्वासां विद्यानां सम्यक् प्रबोधं कारयितुम्, इति स्वयंसिद्धा विद्यते ग्रन्थान्तरनिर्मितिः, तत्तच्छास्त्राणां चाध्ययनाध्यापनादिप्रक्रिया, गुरुशिष्यपरम्परा च । इममेव विचारमाधारीकृत्येदानीं योगाभ्यासविषये किञ्चिल्लिखामः ।

तत्र प्रथमं तावत् केचन वैदिकाः मन्त्राः लिख्यन्ते, येषु योगाभ्यासविषयाः सूक्ष्मरूपेण निर्दिष्टाः सन्ति । तद् यथा,

ओ३म् यज्जाग्रतो दूरमुदेति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति, दूरङ्गमं ज्योतिषां ज्योतिरेकम् तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।।१।। ओ३म् येन कर्माण्यपसो मनीषिणोयज्ञे कृण्वन्ति विदथेषु धीराः, यदपूर्वं यक्षमन्तः प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।।२।। ओ३म् यत्प्रज्ञानमुतचेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु, यस्मान्न ऋते किञ्चन कर्म क्रियते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।।३।। ओ३म् येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत्परिगृहीतममृतेन सर्वम्, येन यज्ञस्तायेत सप्तहोता तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।।४। ओ३म् यस्मिन्नृचः सामयजूंषि यस्मिन्प्रतिष्ठिताः रथनाभाविवाराः, यस्मिश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानाम् तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।।५।। ओ३म् सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीषुभिर्वाजिन इव, हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।।६।। यजुर्वेद, अध्यात्म ३४, मन्त्र १-६ ।

ओ३म् वाङ्म आसन्, नसोः प्राणः, चक्षुरक्ष्णोः, श्रोत्रं कर्णयोः, अपलिताः केशाः, अशोणाः दन्ताः, बहुबाह्वोर्बलम्, ऊर्वोरोजः, जंघयोर्जवः, पादयोः प्रतिष्ठा, अरिष्टानि मे सर्वाङ्गानि, आत्माऽनिविष्टः ।। अथर्व, १९।६१

ओ३म् तनूस्तन्वा मे सहे, दतः सर्वमायुरशीय, स्योनं मे सीद पुरुः, पृणस्व पवमानः स्वर्गे ।।
अथर्व, ६० १.१९

तदेते वेदमन्त्राः मनोनिग्रहमुपदिशन्ति, शुभान् संकल्पान् कर्तुं प्रेरयन्ति, मनोबलं लब्धुं समादिशन्ति । शरीराङ्गानि यथा नीरोगाणि भवेयुर्बलवन्ति च स्यु स्तथा आज्ञापयन्ति । किन्तु मन्त्रपाठमात्रेण तु पूर्णतया ते ते लाभाः न सम्यक् प्राप्तुं सर्वैः शक्यन्ते । व्याख्यामपेक्षन्ते ते ते वैदिका मन्त्राः । भाष्यमिच्छन्ति ते ते वैदिकाः मन्त्राः । के के सन्ति त उपायाः येषां साहाय्येन मनोबलं वर्धेत, शरीरं पूर्णरूपेण सदा सर्वदा च नीरोगंस्यात्, आत्मनोऽपि बलं स्वास्थ्यञ्चस्यात् । इति सर्वं क्रियात्मकरूपेण सुविचार्य लिखितमस्ति महर्षि प्रवरेणपतञ्जलिमुनिना । तदेवयोगशास्त्रम् । तदेव पातञ्जलं दर्शनम् । तदवश्यं पठनीयम् । व्यसभाष्यमपि ध्यानेनाध्येतव्यम् । उभयमपि श्रद्धया पूर्णतया पठनीयम् ।

योगशास्त्रस्य क्रियात्मकाभ्यासाय च कश्चिन्महान् योगी साक्षात्करणीयः स्वीकरणीयश्च गुरुरूपेण । तेन गुरुणा सह निवासश्चावश्यमेवविधेयः । गुरुणा विदुषा योगिना सह निवसता हि शिष्येण यथाविधि योगशास्त्रस्य शिक्षा क्रियात्मकरूपेण सम्प्राप्तव्या । स्वेच्छया वा अविधिपूर्वकं वा कोऽपि योगाभ्यासो न विधेयः, अन्यथा हानिरपि सम्भवति । महर्षि दयानन्दसदृशः कोऽपि सर्वभूतहितेरतो योगी, श्रीपाद दामोदर सातवलेकर सदृशो वा कश्चिदनुभववान् योगी, आधुनापि वर्तमानकालेऽपि गुरुरूपेणावश्यमेवान्वेषणीयः अनुसरणीयश्च । योगाभ्यासो हि क्रियात्मको विषयः । क्रियात्मकाय च योगाभ्यासाय अनुभववतां योगिमहोदयानां निर्देशाः साक्षात् प्राप्तव्याः ।

अस्तु ! प्रकृतमनुसरामः वेदमन्त्राणां तत्त्वावगमाय साक्षात्काराय च योगाभ्यासस्य महती आवश्यकताऽस्तीति प्राचीनामाधुनिकानाञ्च वेदविदुषां मतम् । पूर्वमस्माभिः प्रतिपादितम् यत् सूक्ष्माः संक्षिप्ताश्च वेदमन्त्राः तत्तच्छास्त्राध्ययनाध्यापनादिसाहाय्येन व्याख्यातुं व्याकर्तुञ्च शक्यन्ते, नान्यथा । इदानीञ्चैतत् प्रतिपादयिष्यते यद् वेदानां तत्त्वावगमाय साक्षात्काराय च योगाभ्यासः परमसहायकः परमोपयोगी परमावश्यकश्च । योगशास्त्रस्य प्रवर्तको महर्षिः पतञ्जलिः, यो हि व्याकरणशास्त्रस्यापि परमो गुरुः पाणिनिकल्पश्चासीत्, व्याकरणस्य प्रयोजनानि व्याचक्षाणो व्याकरणशास्त्रं वेदरक्षार्थं परमोपयोगी निर्दिशति, निर्दिशति च व्याकरणशास्त्रं वेदाध्ययनाय वेदप्रयोजनसिद्ध्यर्थं च परमं सहायकं साधनमिति । एतद्विषयाणि यानि पतञ्जलिमहर्षेर्वचनानि सन्ति, तानि योगविषयेऽपि तथैव वक्तुं शक्यन्ते । तद् यथा "रक्षार्थं वेदानामध्येयं व्याकरणम्" "लोपागमवर्णविकारज्ञो हि सम्यग् वेदान् परिपालयिष्यति," न सर्वाभिर्विभक्तिभिर्न च सर्वैर्वचनैः वेदेषु मन्त्राः प्रोक्ताः, तान्नावैयाकरणः शक्नोति यथायर्थं विपरिणमयितुम्" इत्यध्येयं व्याकरणम्' इदमेव सर्वं योगशास्त्रविषयेऽपि वक्तुं शक्यते । इदमेव सर्वं योगविद्याविषयेऽपि मन्तव्यम् । तद् यथा, "रक्षार्थं वेदानामध्येतव्यं योगशास्त्रम्" "यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधिज्ञो हि सम्यग्वेदान् परिपालयिष्यति," "न खलु वेदेषु मन्त्राः कुत्रापि सविस्तरं व्याख्याताः, न च जनसाधारणेन तपो विना योगाङ्गानुष्ठानञ्च तेषां मन्त्राणां तत्त्वंसाक्षात्कर्तुं शक्यते, "इत्यध्येयं पातञ्जलं योगशास्त्रम्" । अतएव हि प्राचीना योगिनो महर्षयः योगाङ्गानुष्ठानपरायणाः सन्तो मन्त्राणां साक्षात्कारे समर्था बभूवुः । अतएवहि योगाङ्गानुष्ठानपुरः सरमेव तपोनिष्ठाःप्राक्कालिकाः विद्वांसो बहवो मन्त्रद्रष्टारोऽभूवन् । अतएव चाधुनिकेऽपि काले महर्षिप्रवरो दयानन्दः स्वामी व्याकरणादिकं शास्त्रसमुदायं पठित्वा, योगीभूय, तपोब्रह्मचर्यादि-

योगाशास्त्रविषयान् स्वजीवने साक्षात्कृत्य, यम-नियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यान् समाधीन् सम्यगधीत्य, सम्यक् च योगशास्त्रं स्वजीवने आत्मसात् कृत्वा, एव सफलो वेदभाष्यकर्ता बभूव।

पुरस्तान्मया अष्टौ वेदमन्त्राः उद्धृताः सन्ति, ये हि योगाभ्यासविषयं संक्षेपेण सूत्ररूपेण निर्दिशन्ति। अन्येऽपि केचन वेदमन्त्राः समुद्धर्तुं शक्यन्ते,ये योगाभ्यासविषयं हृदयंङ्गमं कारयितुं प्रभवन्ति । वेद संहितानन्तरं सम्प्रति वयं कांश्चिदुपनिषद्वाक्यांशानत्र लिखामो, ये हि वाक्यांशाःयोगाभ्यासविषयेऽधिकतरं स्फुटं स्पष्टं प्रकाशं प्रदास्यन्ति । तद् यथा,

त्रिरुन्नतं स्थाप्य समं शरीरं हृदीन्द्रियाणि मनसा सन्निवेश्य । ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान् स्रोतांसि सर्वाणिभयावहानि ॥१॥

समेशुचौशर्करावन्हि वालुकाविर्वजिते शब्दजलाश्रयादिभिः । मनोऽनुकूले न तु चक्षुपीडने गुहानिवाताश्रयणे प्रयोजयेत् ॥२॥

खद्योतविद्युत् स्फटिकाशशीनां नीहारधूमार्कानिलानलानाम् । एतानिरूपाणि पुरःसराणि ब्रह्मण्यभिव्यक्तिकराणि लोके ॥३॥

पृथ्व्यप्तेजोऽनिलखे समुत्थिते पञ्चात्मके योगगुणे प्रवृत्ते । न तस्य रोगो न जरा न मृत्युः प्राप्तस्य योगाग्निमयं शरीरम् ॥४॥

लघुत्वमारोग्यमलोलुपत्त्वं वर्णप्रसादः स्वरसौष्ठवञ्च । गन्धः शुभो मूत्रपुरीषमल्पं योगप्रवृत्ति प्रथमां वदन्ति ॥५॥

समाधिनिर्धूतमलस्य चेतसोनिवेशितस्यात्मनियत्सुखं भवेत् । न शक्यते वर्णयितुं गिरा तदा स्वयं तदन्तःकरणेन गृह्यते ॥६॥

उपनिषदनन्तरं वयमत्र पातञ्जलस्य योगशास्त्रस्य कानिचित् सूत्राणि प्रस्तुमः । एतानि सूत्राणि केवलं स्थालीपुलाकन्यायेनात्र लिख्यन्ते स्वल्पिष्ठान्येव । वस्तुतस्तु योगशास्त्रं सव्यासभाष्यं सादि समध्यं सान्तञ्च सर्वं पठनीयं मननीयञ्च । पाठकानां हृदि योगविषयिणीं श्रद्धां समुत्पादयितुमेव कानिचित् पातञ्जलिसूत्राणि समुपन्यस्तान्यत्र, तामेव च श्रद्धां वर्धयितुं व्यासभाष्यस्यापि कतिचन वचनानि प्रस्तुमः ।

'अथ योगानुशासनम् । योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः। तत्र स्थितौ यत्नोऽभ्यासः । स तु दीर्घकालनैरन्तर्यसत्कारासेवितो दृढ़भूमिः।दृष्टानुश्रविक विषयवितृष्णस्य वशीकारसंज्ञावैराग्यम् । क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेषः ईश्वरः । तस्य वाचकः प्रणवः । तज्जपस्तदर्थभावनम् । ईश्वरप्रणिधानाद्वा । मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां सुखदुःखपुण्यापुण्यविषयाणां भावनातश्चित्तप्रसादनम् । प्रच्छर्दनविधारणाभ्यां वा प्राणस्य । अविद्याऽस्मिता रागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्चक्लेशाः । योगाङ्गानुष्ठानादशुद्धिक्षये ज्ञानदीप्तिराविवेकख्यातेः । यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि । तपः स्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानिक्रियायोगः" । इति कानिचित् स्वल्पसंख्यकानि योगसूत्राणि लिखितानिनिबन्धेऽस्मिन् । एतानि सर्वाण्येव प्रकरणसापेक्षाणि सन्ति व्याख्याञ्चापेक्षन्ते । अतः सर्वं योगशास्त्रं सप्रकरणं सक्रमं साद्यन्तं पठितव्यं, येन सम्यग् ज्ञानं स्यात्तस्य शास्त्रस्य । अस्मिन् लेखे तु योगशास्त्रात् कुतश्चित् कुतश्चित् चित्वा चित्वा मया केवलं चतुर्दश वा पञ्चदश वा षोडश वा सूत्राणि समुद्धृतानि सन्ति स्थालीपुलाकन्यायेन ।

योगशास्त्रस्य भाष्यकारः प्रवरोमहर्षि व्यासोऽपि स्वयमपि महान् योगी बभूव । कथमिव हिविना योगाभ्यासं वा विना योगशास्त्रावगाहनं वा विना साक्षाद् योगानुभवं वा कोऽपि एतादृशं निरूपणं

अद्वितीयं योगशास्त्रभाष्यं विदधातु। अतएव योगशास्त्रस्यैवव्यासभाष्यादपि समुद्धृत्य द्वित्राणि वा त्रिचतुराणि वा वचनानि वयमत्र लिखामो येन पाठकानां ज्ञानवृद्धिः स्यात् योगविषये च जनतायाः श्रद्धा समुदियात्। यद् यथा,

"नातपस्विनो योगः सिध्यति, अनादिकर्मक्लेशवासनाचित्रा प्रत्युपस्थितविषयजाला चाशुद्धिर्नान्तरेण तपः सम्भेदमापद्यते इति तपस उपादानम्। तच्च चित्तप्रसादमबाधमानमनेनासेव्यमिति।" "सोऽयं वृश्चिकविषभीत इव आशीविषेण दष्टो यः सुखार्थी विषयानुवासितो महति दुःखपंके निमग्न इति।" "या भोगेष्विन्द्रियाणां तृप्तेरुपशान्तिस्तत् सुखम्, या लौल्यादनुपशान्तिस्तद् दुःखम्।" "न चेन्द्रियाणां भोगाभ्यासेन वैतृष्ण्यं कर्तुं शक्यम्, कस्मात्, यतो भोगाभ्यासमनुविवर्धन्ते रागाः।" "तस्मादनुपायः सुखस्य भोगाभ्यास इति।" किमधिकं लिखामो वयम्। ननु व्यासेन महर्षिणा योगशास्त्रभाष्यं वितन्वता महान् महान् महान् उपकारो विहितो लोकस्य।

कविकुलगुरोः कालिदासस्यकुमार सम्भवमहाकाव्यात् समुद्धृत्य कांश्चिन्मनोहरान् श्लोकानत्र वयं प्रस्तुमः। एतेषु भगवतः शिवस्य योगाभ्यासो वर्णितः। रुचिरान् सरसान् मनोहरानेतान् श्लोकान्पीठत्वा जनतायाः मनःसु योगं प्रति महती श्रद्धा समुदेष्यति, उत्साहश्च समुत्पत्स्यते, आल्हादश्च-प्रादुर्भविष्यति।

पर्यंकबन्धस्थिरपूर्वकायं ऋज्वायतं सन्नमितोभयांसम्।
उत्तानपाणिद्वयसन्निवेशात्प्रफुल्लराजीवमिवांक मध्ये ॥१॥

किञ्चित्प्रकाशस्तिमितोग्रतारैर्भ्रूविक्रियायां -
विरतप्रसङ्गैः। नेत्रैरविस्पन्दिपक्ष्ममालैर्लक्ष्मी-
कृतघ्राणमधोमयूखैः ॥२॥

अवृष्टिसंरम्भमिवाम्बुवाहमपामिवाधारमनु
त्तरङ्गम्। अन्तश्चराणांमरुतांनिरोधान्निवातनि-
ष्कम्पमिवप्रदीपम् ॥३॥

मनोनवद्वारनिषिद्धवृत्तिहृदि व्यवस्थाप्यसमा-
धिवश्यम्। यमक्षरं वेदविदो विदुस्तमात्मानमात्म-
न्यवलोकयन्तम् ॥४॥

एवमेव श्रीमता भगवता श्रीकृष्णेन स्वकीये भगवद्गीतानाम्नि उपदेशेऽपि योगाभ्यासाय महती प्रेरणा प्रदत्ता। योगविषये जनसाधारणस्य प्रवृत्तिर्यथास्यात्, यथा च लोकाः बहुतरलाभान्विताः भवेयुः, इत्थं भगवता श्रीकृष्णेनप्रयतितमस्ति गीतायाम्। अवश्यं पठनीयास्ते श्लोकाः षष्ठाध्याये गीतायाम्। तदनुसारञ्च स्वीयं जीवनं सफली कर्तव्यं सर्वैः। तद् यथा

योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः।
एकाकी यतचित्तात्मानिराशीरपरिग्रहः ॥१॥
शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्यस्थिरमासनमात्मनः।
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम् ॥२
तत्रैकाग्रं मनःकृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः।
उपविश्यासने युञ्ज्याद् योगमात्मविशुद्धये॥३॥
समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलंस्थिरः।
सम्प्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥४
यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते।
निस्पृहः सर्वकामेभ्यो युक्तइत्युच्यते तदा ॥१॥
यथा दीपो निवातस्थो नेङ्गते सोपमा स्मृता।
योगिनो यतचित्तस्य युञ्जतो योगमात्मनः ॥६॥
यत्रोपरमतेचित्तं निरुद्धं योगसेवया।
यत्र चैवात्मनाऽऽत्मानं पश्यन्नात्मनि तुष्यति ॥७
सुखमात्यन्तिकं यत्तद् बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्।
वेत्ति यत्र न चैवायं स्थितश्चलति तत्त्वतः ॥८॥
यं लब्ध्वा चाधिकं लाभं मन्यते नाधिकं ततः।
यस्मिन् स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते ॥
तंविद्याद् दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम्।
स निश्चयेन योक्तव्यो योगो निर्विण्णचेतसा ॥१०
नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥११
युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ॥१२

२७ जनवरी---प्रसिद्ध आर्य नेता एवं पत्रकार स्वर्गीय इन्द्र विद्यावाचस्पति की स्मृति में दिल्ली विश्वविद्यालयीय संस्कृत-विभाग की ओर से आयोजित अखिल भारतीय संस्कृत आशुवाक् प्रतियोगिता में गुरुकुल विश्वविद्यालय के कुलपति आचार्य रघुवीरसिंह शास्त्री से पुरस्कार प्राप्त करते हुए ब्रह्मचारी धर्मवीर ।

हांसी के नेहरू स्नातक महाविद्यालय में आयोजित प्रादेशिक हिन्दी वाद-विवाद प्रतियोगिता में आचार्य रघुवीरसिंह शास्त्री से चल-विजयोपहार ग्रहण करती हुई भिवानी महाविद्यालय की छात्राएं

# सौत्रामणी याग

श्री डा० सुधीर कुमार गुप्त अध्यक्ष संस्कृत विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर ३०२००४ भारत

यजुर्वेद (शुक्ल) के अध्याय १९, २० और २१ में सौत्रामणी याग के मन्त्र संकलित हैं। चित्र स्वामी के विवरणानुसार यह पशुयाग है और दो प्रकार का है--१. चरक और २. कौकिल। चरक याग में तीन--१. अश्विदेवताक धूम्रवर्ण अज २. सरस्वतीदेवताक मेष और ३. इन्द्रदेवताक मेष तथा कौकिल में पांच--ऐन्द्र, आश्विन, सारस्वत, ऐन्द्र, ऐन्द्र वायोधस पशु होते हैं। शेष सब विधियां दोनों में समान हैं।

२. यह याग सोमयागों की संस्था में आता है। अतः इस का मुख्य प्रयोजन तो वह ही है जो सोमयाग का। सोम जहां तक भौतिक पक्ष में ओषधि-विशेष का रस है वहां आध्यात्मिक जगत् में यह ईश्वरभक्ति के रूप में भी आता है। ईश्वर, का साक्षात्कार और ईश्वरानुभव सोमयागों का मुख्य लक्ष्य है। सोम ऐश्वर्य और शक्ति का भी वाचक है। गौणीवृत्ति से इन की प्राप्ति भी सोमयागों का लक्ष्य है।

३. पाप की कल्पना संहिताओं के युग में ही विकसित हो चुकी थी। पाप से मुक्ति पाने की कामना भी मन्त्रों में अनेकशः आती है। शतपथ-ब्राह्मण के मत में पाप से बचाने के कारण सौत्रामणी याग को यह नाम मिला है। अश्विनौ और सरस्वती ने नमुचि को मार कर उस के इन्द्रिय और वीर्य को इन्द्र (यजमान) में स्थापित कर उस की पाप से रक्षा की। यह रक्षा ही सौत्रामणी याग है।१ अन्यत्र२असत् से रक्षा को सौत्रामणी कहा है। यह त्राण समृद्धि रूप सोम की यजमान द्वारा प्राप्ति है। इस याग से पशु समृद्धि भी प्राप्त होती है।३ वाणी और यज्ञ से चिकित्सित होने पर यजमान क्रमशः सारस्वत और ऐन्द्र हो जाता है।४

४. शतपथब्राह्मण ने इस याग का एक और रूप भी प्रस्तुत किया है। इन्द्र ने विष्णु की सहायता से वृत्र से ऋक् यजुः और साम को छीना। इन से यज्ञ करने पर व्रीहि (-ऋक्), यव (-यजुष्) और त्रयीविद्या (-सामन्) को प्राप्त किया।५

५. शतपथब्राह्मण ने इस याग को इन्द्र से सम्बन्धित देवसृष्टि,, ब्राह्मणयज्ञ, सोम और पवित्र कहा है तथा लिखा है कि शत्रुवाले को यह यज्ञ अवश्य करना चाहिये।६

६. इन भावों की पुष्टि यजुर्वेद के सौत्रामणी प्रकरण के मन्त्रों के विषयों के विश्लेषण से होती है।

७. य, १९ स्वादिष्ट मधुमत् तीव्र अमृत सोम से इन गुणों से युक्त पेय पदार्थ के निर्माण के कथन से आरम्भ होता है। यह पेय पदार्थ सुरा (मं. ५; ७) ही है। यह शुष्मिणी (--बलवर्धक) और रक्षा में समर्थ है। मं.७)। यह उत्तम हविः सोम ही है जिसे जल में अद्रियों से निचोड़ा जाता है। दयानन्द के मत में यह सोम सोम-वल्ली आदि ओषधियों का

---

१. श. १२.७.१. १४
२. वही, ५.५.४.१२
३. वही, कण्डिका१.
४. वही, कण्डिका १६-१७
५. वही, ५.५.५.।
६. देखें वैको., पृ.६१५- ६१६।

रस ही है। यह सोम ब्रह्म, क्षत्र, तेज, इन्द्रिय (बल) देने वाला है। (मं. ५)। इस से आश्विन, सारस्वत ऐन्द्र बल और तेज आदि मिलते हैं (मं. ८-९)। यह हिंसा से बचाता है (मं. १०)। ऋण और पाप से बचाता है (मं. ११)।

८. सौत्रामणी याग में प्रयुक्त शष्प, तोक्म, लाजा, मधु, मासर, सुरा और दूध सोमयाग के दीक्षा, प्रायणीय, सोमक्रय, आतिथ्य और उपसद् आदि कर्मों के प्रतीक हैं (मं. १३-१६)७।

९. सौत्रामणी याग से विविध प्रकार की धन धान्य, ज्ञान, ऐश्वर्य, शक्ति, व्रत, दीक्षा आदि की प्राप्ति होती है (मं. १९-३१)--तदेतत् सर्वमाप्नोति यज्ञे सौत्रामणी सुते (मं. ३१)। ओषधियों के रस से यजमान को विशेष गति प्राप्त होती है (मं. ३३)। सोमपान से पवित्रता, दीर्घायुष्य, विपत्तिनाश और दीप्ति प्राप्त होते हैं (मं. ३४-४३)। समानों की श्री सौ वर्ष तक प्राप्त होती है। देवयान, पितृयान, प्रजासमृद्धि, सब प्रकार के पितरों की सुमति, रयिपतित्व का अधिगम होता है (मं. ४६-५५)। य. १९ के अधिकांश भाग में इन और इस प्रकार की समृद्धि और सुरक्षा के लिए प्रार्थनाएं हैं।

१०. इस यज्ञ का सृष्टिरचना से भी कुछ संबंध है। एतद्विषयक मन्त्र बीच-बीच में आए हैं। तदेक की कामना रूपी इन्द्र प्रकृति के गुणत्रय के वैषम्य (-अपां फेनेन) प्रलयकालीन स्थिति (नमुचेः शिरः) को दूर कर दुःखदायी स्थितियों पर वश पाता है (मं. ७१)। आंगिरस क्रुङ् जलों से क्षीर (--तत्त्वरस) का पान करता है (मं. ७३) और जीव (शुचिषत् हंसः) छन्दस् के द्वारा जलों से सोम का पान करता है। प्रजापति अन्नरसों का सेवन करता है। रेतःस्थापन से सन्तान उत्पन्न होती है। ऋत से सत्य, इन्द्र के बल, विपान, अन्न के तेज, पयस् अमृत और मधु को प्राप्त करता है (मं. ७३-७६)। प्रजापति सत्य और अनृत रूपों को उत्पन्न कर वेद से उन का पान करता है। मनीषी कवि सीस, मन और ऊर्णासूत्र से तन्त्र का निर्माण करते हैं। अश्विनौ, सविता सरस्वती और वरुण यज्ञ को सम्पन्न करते हैं। ये ही प्राणियों के शरीर और रूप का निर्माण करते हैं (मं. ७७-८२) सुत्रामा इन्द्र सविता सत्य को उत्पन्न करता है। वह शरीरस्थ धातुओं, अंगों आदि को पीड़ित नहीं करता है। सरस्वती आदि भी शरीर की रक्षा करते हैं (मं. ८४-९५)।

११. पापमोचन की प्रार्थनाएं भी हैं। मानव स्वभाव-वश किए गए पाप हिंसित न करें (य. १९.६२)। देवों को क्रुद्ध करने, दिन और रात के, गांव, जंगल सभा और बलोन्माद (-इन्द्रियों), शूद्र, अर्य के प्रति किए गए पापों से छुटकारा मिलता रहे (य० २०।१४-१७)। जल पापों को धो डालें (मं .२०)। फलतः अन्धकार से परे सुखरूप उत्कृष्ट ज्योति सूर्य की प्राप्ति होती है (मं. २१)। ब्रह्म और क्षत्र शक्तियों की, इन्द्र और वायु की साम्यावस्था की प्राप्ति हो।

(मं. २५-२६)।

---

७. शष्प आदि अन्नों के रूपों के वाचक पद हैं। शष्प—शोधित धान्य या नवप्ररूढ़ व्रीहि (उवट); तोक्म-नव प्ररूढ यव; लाजा--धान की खीलें; मधु--शहद; मासर--व्रीहि, श्यामाक और ओदन आदि से बनाया हुआ पदार्थ; सुरा--जल और ओषधियों का रस (श. १२.८.९.४.; सुरा, सुधीर कुमार गुप्त। आर्यावर्त, ग्वालियर, जुलाई १९६३ भी देखें।

१२. राष्ट्र की रक्षा भी इस याग का लक्ष्य है। वज्रबाहु नृपति परमबलवती शक्तियों से युद्धों में शत्रुसेनाओं का नाशक हो (मं.४८)। द्वेष दूर हो जाए, अभय प्राप्त हो जाए, (मं.५१)।

१३. सौत्रामणी याग से सब पदार्थो—द्यु लोक, पृथिवीलोक, शतारित्रा नौका, मित्रावरुण, गव्यूति, सब से स्वस्ति (य.२१.६-७) प्राप्त होती है। गायत्री, उष्णिह् अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप्, जगती, विराट्, द्विपदा, ककुप् अतिच्छन्दस्, रथन्तर, बृहत्, वैरूप, वैराज, शक्वरी, रेवती—ये छन्द और सामन् आत्मा को तेज, बल और आयु आदि दें (मं.१२—२८)।

१४. अश्विनों, सरस्वती, इन्द्र अग्नि, सोम, सुत्रामा इन्द्र, सविता, वरुण आदि के प्रिय धाम प्राप्त हो जाएं (मं.४५—४७)।

१५. य.-२९ में कुछ मन्त्र ऐसे भी हैं जिन में पशुओं या उनके अंगों से बलि देने की प्रतीति होती है। होता को कहा गया है कि अश्विनौ के लिए छाग की, सरस्वती के लिए मेष की, इन्द्र के लिए ऋषभ की वपा से यज्ञ करे, और देवता इन की मेदस् का प्रीतिपूर्वक सेवन करें।

१६. छाग के पर्याय अज का प्रयोग धूम्र, गोधूम और कुवल के भेषज, मधु, तेज इन्द्रिय, दूध और सोम के साथ आता है। अज-छाग के अतिरिक्त इनमें कोई अन्य पद पशु वाचक नहीं है। ग्रिहिय के अनुसार अज आदि मधु, तेज, इन्द्रिय, दूध और सोम में परिणत होते हैं मं.२९) देवताजन क्रुत और मधु का ही भक्षण करते हैं, किसी पशु या उस के मांस का नहीं। यदि यहां 'अज' का अर्थ छाग-बकरा होता तो उसकी मधु आदि में परिणति सम्भव नहीं थी। अवि और मेषी भी भेषज और दूध आदि बन जाते हैं। (मं.३०)। मेष, सरस्वती और वपा भी दूध आदि में परिणत होते हैं (म.३१)। बल, ऋषभ, गो से इन्द्र के बल को बढ़ाया जाता है। परिणामस्वरूप अश्विन् और इन्द्र बदर, मासर, लाजा, दूध और सोम से आनन्दित होते हैं। (मं.३२)।

जैसे सहस् इन्द्रिय, भेषज, इन्द्रिय, सवितृ वरुण भिषक्पति, प्रिय पाथस् भेषज का सिंह, अग्नि सोम, सुत्रामा इन्द्र, और वनस्पति से जो सम्बन्ध है, वैसे ही छाग, मेष, और ऋषभ का अश्विनों, सरस्वती और इन्द्र से सम्बन्ध है। यहां भी परिणाम में देवजन, धृत और मधु का सेवन करते हैं (मं.४०)। अश्विनों, सरस्वती और सुत्रामा इन्द्र के लिए सोम छाग, मेष और ऋषभ के साथ निकाले जाते हैं। ये हरे धानों (—शष्प), तोक्म और खीलों से तेजोयुक्त, मदकारी, मासर से परिष्कृत आदि गुणों वाले हैं (मं.४२)।

१७. इस विश्लेषण से यह सुव्यक्त है कि कम-से-कम प्रस्तुत प्रकरण में अज-छाग, मेष, वृष और गो पशुवाचक नहीं हैं, वे किन्हीं अन्न या ओषधि द्रव्यों के द्योतक पद हैं। इन में से कुछ नामों से मिलते नाम की ओषधियां भी आयुर्वेद के ग्रन्थों में दृष्टिपथ में आ जाती हैं। ऐसी स्थिति में चरक और कौकिल विहित छाग, मेष और ऋषभ आदि वेदमन्त्रों को पशु रूप में अभीष्ट नहीं हैं, वे ओषधि आदि के वाचक हैं। पशु के ब्राह्मण ग्रन्थों में उपलब्ध अर्थों के विश्लेषण से ज्ञात होता है कि जो कुछ देखता है या देखा जाता है वह सब पशु है। पशु के इस भाव के सौत्रामणी याग के ऊपर वर्णित प्रयोजनों के और मन्त्रों को अभीष्ट मेष आदि के ओषधि आदि अर्थों के अज्ञान से इन को बकरा, मेंढ़ा और बैल आदि अर्थ समझे जाने लगे। अज आदि के

पुरुषविध वर्णन ने इस अर्थ भ्रान्ति में विशेष योग दिया होगा ।

१८. उपर्युक्त लेख की पुष्टि इस से भी होती है कि यजमान द्वारा छाग, मेष आदि की हवियों के प्रिय धामों की कामना की गई है । ब्राह्मणों में वाणी को और प्रजापति की आंख से निःसृत तेज को अज, आत्मा को वपा वीर्य को ऋषभ और 'मेध को मेद कहा गया है ।८

१९. निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि सौत्रामणी याग में अहिंसक कर्मों और अन्न और ओषधियों के सेवन से स्वास्थ्य और बललाभ रूप प्रेय और आनन्दरूप श्रेयः की सिद्धि अभीष्ट है । यहां पशुहिंसा नहीं है ।

---

८. वैको. में मेष आदि अर्थ देखें ।

संक्षेप सूची--

ग्रिहिय०--ग्रिफिथ, हिम्ज़ औफ दी यजुर्वेद
पृ०—पृष्ठ
मं. मन्त्र
य० यजुर्वेद
वैको—वैदिक कोष, सम्पादक हंस राज
श०—शतपथ ब्राह्मण (मूल, काशी)

# वेद में "योग" की चर्चा

श्री शिवपुजन सिंह कुशवाह एम० ए० साहित्यालंकार, कानपुर

योगदर्शन' में अष्टांग योग का वर्णन आता है। योगदर्शन' आर्ष ग्रन्थ व वेदानुकूल होने से वैदिक योग के अन्तर्गत ही है। यहां वेद में योग की चर्चा है या नहीं इस पर विचार किया जाता है।

युञ्जानः प्रथमं मनस्तत्त्वाय सविताधियः।
अग्नेर्ज्योतिर्निचाय्य पृथिव्याऽध्याभरत् ॥

(यजु० अ० ११, मंत्र १)

महर्षि दयानन्द जी सरस्वती––जो (सविता) ऐश्वर्य को चाहने वाला मनुष्य (तत्त्वाय) उन परमेश्वर आदि पदार्थों के ज्ञान होने के लिए (प्रथमम्) पहिले (मनः) विचार स्वरूप वृत्ति तथा (धियः) धारणा रूप अन्तःकरण की वृत्तियों को (युञ्जानः) योगाभ्यास और भूगर्भविद्या में युक्त करता हुआ (अग्नेः) पृथिवी आदि में रहने वाली बिजुली के (ज्योतिः) प्रकाश को (निचाय्य) निश्चय करके (पृथिव्याः) भूमि के (अधि) ऊपर (आभरत्) अच्छे प्रकार धारण करे। वह योगी और भूगर्भ विद्या का जानने वाला होवे।"

भावार्थ–– जो पुरुष योगाभ्यास और भूगर्भ विद्या किया चाहे वह यम आदि योग के अंग और क्रिया-कौशलों से अपने हृदय को शुद्ध तत्त्वों को जान के उपदेश लेवे। फिर जो प्रकाशमान सूर्य्यादि पदार्थ हैं उनका भी प्रकाशक ईश्वर है उसको जान और अपने आत्मा में निश्चय करके अपने और दूसरों के सब प्रयोजनों को सिद्ध करे।"

चतुर्वेद भाष्यकार पं० जयदेव शर्मा विद्यालंकार मीमांसातीर्थ––(सविता) सूर्य जिस प्रकार अपने किरणों को फैलाकर अपने भीतरी (अग्नेः ज्योतिः निचाय्य) अग्नितत्त्व की दीप्ति को एकत्र करके (पृथिव्याः अधि आभरत्) पृथिवी पर पहुंचता है उसी प्रकार (युंजानः) योग समाधि का अभ्यासी आदित्य योगी पुरुष (प्रथमं) सब से प्रथम (मनः) अपनी मनन वृत्ति और (धियः) ध्यान करने और धारण करने की वृत्तियों को (तत्त्वाय) विस्तार करके अथवा (तत्त्वाय युञ्जानः) तत्व ज्ञान के लिए समाहित या एकाग्र करता हुआ (अग्नेः) ज्ञानवान् परमेश्वर के (ज्योतिः) परम ज्योति का (निचाय्य) निश्चित ज्ञान करके (पृथिव्या अधि) इस पृथिवी पर, अन्यवासियों को भी (आभरत्) प्राप्त कराता है। शत० ६।३।१।१२।"

––यजुर्वेदसंहिता भाषाभाष्य (प्रथमखंड), द्वितीयावृत्ति, पृष्ठ ३९९-४००)

पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र विद्यावारिधिः'––

टिप्पणी–कोई कहते हैं कि अग्नि की ज्योति से यहां गौ का ग्रहण है। कोई कहते हैं योगी मन लगा कर अग्नि की ज्योति और भूगर्भ विद्या को जानता है।" (यजु०मिश्रभाष्य, पूर्वार्ध, पृ० ४१५)।

युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे।
स्वर्ग्याय शक्त्या ॥ यजु०११।२

महर्षि दयानन्द जी सरस्वती––पदार्थ–हे योग और तत्त्वविद्या को जानने की इच्छा करनेहारे मनुष्यो! जैसे (वयम्) हम योगी लोग (युक्तेन) योगाभ्यास किए (मनसा) विज्ञान और (शक्त्या) सामर्थ्य से (देवस्य) सब को चिताने तथा (सवितुः) समग्र संसार को उत्पन्न करने हारे ईश्वर के (सवे) जगत् रूप इस ऐश्वर्य से (स्वर्ग्याय) सुख प्राप्ति

के लिए प्रकाश को उत्तम रीति से धारण करें। वैसे तुम लोग भी प्रकाश को धारण करो।"

भावार्थ--जो मनुष्य परमेश्वर की इस सृष्टि में समाहित हुए योगाभ्यास और तत्त्वविद्या का यथाशक्ति सेवन करें, उनमें सुन्दर आत्मज्ञान के प्रकाश से युक्त हुए योग और पदार्थ विद्या का अभ्यास करें, तो अवश्य सिद्धियों को प्राप्त हो जावें।

पं० जयदेश शर्मा विद्यालंकार, मीमांसातीर्थ--(वयम्) हम सब लोग (युक्तेन मनसा) योग द्वारा समाहित, एकाग्र स्थिर (मनसा) चित्त से (सवितुः) सर्वोत्पादक (देवस्य) परम देव परमेश्वर के (सवे) उत्पादित जगत् में (शक्त्या) अपनी शक्ति से (स्वर्ग्याय) परम सुख लाभ के लिए (ज्योतिः आ भरेम) उस परम ज्ञान को प्राप्त करें।"

पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र, विद्यावारिधिः--(सवितुः) संसार को अपने २ कर्म में प्रेरणा करने वाले सविता (देवस्य) देव की (सवे) आज्ञा में वर्तमान (वयम्) हम (युक्तेन) एकाग्र वा योगयुक्त (मनसा) मन से (स्वर्ग्याय) स्वर्ग के साधन करने वाले कर्म में (शक्त्या) अपनी सामर्थ्य से प्रयत्न करते हैं।"

अब नीचे महर्षि दयानन्द जी सरस्वती के भावार्थ दिए जाते हैं जिनमें योग की शर्चा है--

म०द०स०-- इस मन्त्र में वाचकलुप्तोपमालंकार है--योग जिज्ञासु पुरुष को चाहिये कि यम-नियम आदि योग के अंगों से चित्त आदि अन्तःकरण की वृत्तियों को रोक और अविद्यादि दोषों का निवारण करके संयम से ऋद्धि सिद्धियों को सिद्ध करें--" (यजु०७।४)

पं० जयदेव शर्मा--हे साधक ! तू (उपयामगृहीतः) स्वीकृत यम नियमादि द्वारा गृहीत है। प्राणादि को भीतर वश कर। योग सिद्ध ऐश्वर्य रूप सोम का पालन कर। ऋद्धि, सिद्धि रूप ऐश्वर्य और इच्छाओं की भी रक्षा कर।" (यजु०७।४)।

म०द०स०--.. ईश्वर का यह उपदेश है कि ब्रह्माण्ड में जिस प्रकार के जितने पदार्थ हैं उसी प्रकार के उतने ही मेरे ज्ञान में वर्तमान हैं। योगविद्या को नहीं जानने वाला उनको नहीं देख सकता। और मेरी उपासना के बिना कोई योगी नहीं हो सकता।" (यजु० ७।५)।

म० द० स०-- ...जो योगी प्राण के तुल्य सब को भूषित करता ईश्वर के तुल्य अच्छे २ गुणों में व्याप्त होता है और अन्न वा जल के सदृश सुख देता है वही योग के बीच में समर्थ होता है-" (यजु० ७।७)।

वे ही लोग पूर्ण योगी और सिद्ध हो सकते हैं जो कि योग विद्याभ्यास करके ईश्वर से लेके पृथिवी-पर्यन्त पदार्थों को साक्षात् करने का यत्न किया करते और यम-नियम आदि साधनों से युक्त योग में रम रहे हैं और जो इन सिद्धों का सेवन करते हैं वे भी इस योग सिद्धि को प्राप्त होते हैं (यजु०७।८)

"....मनुष्यों को उचित है कि इस योगविद्या का ग्रहण श्रेष्ठ पुरुषों का उपदेश सुन और यम-नियमों को धारण करके योगाभ्यास के साथ अपना वर्त्ताव रक्खें-- (यजु० ७।९)

....योगी लोग मधुर प्यारी वाणी से योग सीखने वालों को उपदेश करें और अपना सर्वस्व योग ही को जानें तथा अन्य मनुष्य वैसे योगी का सदा आश्रय किया करें"--(यजु०७।११)

हे योगविद्या की इच्छा करने वाले जैसे शमदमादि गुणयुक्त पुरुष योगबल से विद्याबल की

उन्नति कर सकता है यही अविद्यारूपी अन्धकार का विध्वंस करने वाली योगविद्या सज्जनों को प्राप्त होकर जैसे यथोचित सुख देती है वैसे आपको दें–" (यजु० ७।१२) ।

शमदमादि गुणों का आधार योगाभ्यास में तत्पर योगीजन अपनी योग विद्या के प्रचार से योग विद्या चाहने वालों का आत्म बल बढ़ाता हुआ सब जगह सूर्य के समान प्रकाशित होता है"-- (यजु० ७।१३) ।

...योगविद्या में सम्पन्न शुद्धचित्तयुक्त योगियों को योग्य है कि जिज्ञासुओं के लिए नित्य योग और विद्यादान देकर उन्हें शारीरिक और आत्मवल से युक्त किया करें।" (यजु०७।१४)

...जैसे योगी विद्वान् और योगिनी विद्वानों की स्त्रीजन परमैश्वर्य के लिए यत्न करें और जैसे सेवक अपने स्वामी का सेवन करता है वैसे अन्य पुरुषों को भी उचित है कि उन २ कामों में प्रवृत्त होकर अपनी अभीष्ट सिद्धि को पहुंचे"-- (यजु० ७।१५) ।

योगविद्या के बिना कोई भी मनुष्य पूर्ण विद्यावान् नहीं हो सकता और न पूर्ण विद्या के बिना अपने स्वरूप और परमात्मा का ज्ञान कभी होता है और न इसके बिना कोई न्यायाधीश सत्पुरुषों के समान प्रजा की रक्षा कर सकता है इसलिए सब मनुष्यों को उचित है कि इस योग विद्या का सेवन निरन्तर किया करें"--(यजु० ७।२८) ।

जैसे मेघ वर्षा समय में अपने जल के समूह से सब पदार्थों को तृप्त करता हुआ उन्नति देता है वैसे ईश्वर भी योगाभ्यास करने के समय योगाभ्यास करने वाले योगी पुरुष के योग को अत्यन्त बढ़ाता है"--(यजु० ७।४०) ।

कोई भी पुरुष परमात्मा की प्रेमभक्ति के बिना योग सिद्धि को प्राप्त नहीं होता और जो प्रेम-भक्ति-युक्त होकर योग बल से परमेश्वर का स्मरण करता है उसको वह दयालु परमात्मा शीघ्र योग सिद्धि देता है"--(यजु० ७।४३) ।

....उत्साही पुरुष को क्या नहीं प्राप्त हो सकता, कौन ऐसा पुरुष है कि जो प्रयत्न के साथ विद्वानों का सेवन कर ऋषि लोगों के प्रकाशित किए हुए योग-विज्ञान को न सिद्ध कर सके .." –(यजु० ७।४६) ।

....योगाभ्यास के ज्ञान को चाहने वाले मनुष्यों को चाहिये कि योग में कुशल विद्वानों का संग करें। उनके संग से योग की विधि को जान के ब्रह्मज्ञान का अभ्यास करें। जैसे विद्वान् का प्रकाशित किया हुआ मार्ग सब को सुख से प्राप्त होता है वैसे ही योगाभ्यासियों के संग से योगविधि सहज में प्राप्त होती है। कोई भी जीवात्मा इस संग और ब्रह्मज्ञान के अभ्यास के बिना पवित्र होकर सब सुखों को प्राप्त नहीं हो सकता इसलिए उस योग-विधि के साथ ही सब मनुष्य परब्रह्म की उपासना करें (यजु० ११।५) ।

जो पुरुष सम्पूर्ण ऐश्वर्य से युक्त शुद्ध निर्मल ब्रह्म की उपासना और योग विद्या की प्राप्ति के लिए प्रार्थना करते हैं वे सब ऐश्वर्य को प्राप्त अपने आत्मा को शुद्ध और योगविद्या को सिद्ध कर सकते हैं वे सत्यवादी हो के सब क्रियाओं के फलों को प्राप्त होते हैं"–(यजु०११।७) ।

...मनुष्यों को चाहिये कि विद्वानों की शिक्षा से कृषि कर्म की उन्नति करें। जैसे योगी नाड़ियों में परमेश्वर को समाधि योग से प्राप्त

होते हैं वैसे ही कृषि कर्म द्वारा सुखों को प्राप्त होवें।" (यजु०१२।६७)।

हे मनुष्यों! तुम लोगों को उचित है कि विद्वानों से योगाभ्यास और खेती करने हारों से कृषि कर्म की शिक्षा को प्राप्त हो और अनेक साधनों को बना के खेती और योगाभ्यास करो। इससे जो २ अन्नादि पका हो उस २ का ग्रहण कर भोजन करो और दूसरों को कराओ"–(यजु०१२।६८)

जो इस जगत् में उत्तम विद्वान् योगिराज यथार्थता से परमेश्वर को जानते हैं वे सम्पूर्ण प्राणियों को शुद्ध करने और जीवन्मुक्त दशा में परोपकार करते हुए विदेह मुक्ति अवस्था में न सूर्य लोक और न पृथिवी पर नियम से बसते हैं किन्तु ईश्वर में स्थिर हो के अव्याहतगति से सर्वत्र विचरा करते हैं–" (यजु० १७।१४)।

"मनुष्यों को चाहिये कि जो जगत् का आधार योगियों को प्राप्त होने योग्य अन्तर्यामी आप अपना आधार सब में व्याप्त है उसकी का सेवन सब लोग करें।"–(यजु० १७।३०)।

जो अच्छे कामों को करके योगाभ्यास करने वाले विद्वान् के संग और प्रीति से परस्पर संवाद करते हैं वे सब के अधिष्ठान परमात्मा को प्राप्त होकर सिद्ध होते हैं–" (यजु० १७।७३)

"इस संसार में योग के संस्कार से युक्त जिस जीव का पवित्र भाव से जन्म होता है वह संस्कार की प्रवलता से योग ही के जानने की चाहना करने वाला होता है और उसका जो सेवन करते हैं वे भी योग की चाहना करने वाले होते हैं उक्त सब योगीजन जैसे अग्नि इन्धन को जलाता है वैसे समस्त दुःख अशुद्धि भाव को योग से जलाते हैं---(यजु०१७।७५)

सब मनुष्य विद्वानों के संग योगाभ्यास और धर्म्म के आचरण से परमेश्वर को अवश्य जानें ऐसा न करें तो यज्ञ आदि श्रौत और स्मार्त्त कर्मों को नहीं सिद्ध करा सकें और न मुक्ति पा सकें।" (यजु०१८।६०)।

जो युक्ताहार विहार करने हारे वेदों को पढ़, योगाभ्यास कर अविद्यादि क्लेशों को छुड़ा, योग की सिद्धियों को प्राप्त हो और उनके अभिमान को भी छोड़ के कैवल्य को प्राप्त होते हैं वे ब्रह्मानन्द का भोग करते हैं।" (यजु०१९।७४)।

जैसे निवृत्ति मार्ग में परम योगी योगबल से सब सिद्धियों को प्राप्त होता है वैसे ही अन्य गृहस्थ लोगों को भी प्रवृत्ति मार्ग में सब ऐश्वर्य को प्राप्त होना चाहिये--" (यजु० १९।९१)।

...जो परमात्मा का उपस्थान करते हैं वे यशस्वी कीर्त्तिमान् होते हैं जो योगाभ्यास करते हैं वे भेड़ियौ व्याघ्र सिंह के समान एकान्त देश का सेवन करके पराक्रम वाले होते हैं जो पूर्ण ब्रह्मचर्य करते हैं वे क्षत्रिय भेड़िया, व्याघ्र और सिंह के समान पराक्रम वाले होते हैं।" (यजु०१९।९२)।

"....जैसे रोगी लोग उत्तम वैद्य को प्राप्त हो औषध और पथ्य का सेवन करके रोग रहित होकर आनन्दित होते हैं वैसे योग को जानने की इच्छा करने वाले योगी लोग इसको प्राप्त हो योग के अंगों का अनुष्ठान कर और अविद्यादि क्लेशों से दूर होके निरन्तर सुखी होते हैं।" (यजु० १९।९३)

....जैसे धर्मपत्नी पति की सेवा करती है और जैसे राजा साम दाम आदि से राज्य के ऐश्वर्य को बढ़ाता है वैसे ही विद्वान् योग के उपदेशक की सेवा कर योग के अंगों से योग की सिद्धियों को बढ़ाया करे"--(यजु०१९।९४)।

हे मनुष्यो ! जिसके रचने से सब काल के अवयव उत्पन्न हुए और जो ऊपर नीचे बीच में पीछे से दूर समीप कहा नहीं जा सकता जो सर्वत्र पूर्ण ब्रह्म है उसको योगाभ्यास से जान के सब आप लोग उपासना करो"-- (यजु० ३२।२)

हे मनुष्यो ! जो चित्त योगाभ्यास से साधन और उप साधनों से सिद्ध हुआ भूत, भविष्यत्, वर्तमान तीनों काल का ज्ञाता सब सृष्टि का जानने वाला कर्म, उपासना और ज्ञान का साधक है उसको सदा ही कल्याण में प्रिय करो-" (यजु० ३४।४)।

जो योगाभ्यासादि सत्कर्मों करके शुद्ध मन और आत्मा वाले धार्मिक पुरुषार्थी जन हैं वे ही व्यापक परमेश्वर के स्वरूप को जानने और उसको प्राप्त होने योग्य होते हैं अन्य नहीं--" (यजु० ३४।४४

महर्षि दयानन्द जी सरस्वती ने अपनी ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका" उपासना प्रकरण में योगदर्शन' के अनेक सूत्रों को उद्धृत करके योग' के सम्बन्ध में पर्याप्त प्रकाश डाला है।

योग-दर्शन' द्वारा प्रदर्शित योग मार्ग ही वैदिक है।

महर्षि दयानन्द जी सरस्वती स्वयं योगीराज थे। वे १८ घण्टे की समाधि लगाते थे ऐसा उनके जीवन चरित्र में आता है।

# आज कैसी रात है ?

श्री इन्द्रसैन जी

मूल पूछे, मां नि, मेरी
आज कैसी रात है ?
आज शिव की रात बेटा
आज शिव की रात है ।
आज बेटा रात शिवजी
आयेंगे, हां आयेंगे
आज मिल हम गीत उनके
गायेंगे, हां, गायेंगे ।
आज शिव की रात प्यारी
आज शिव की रात है ।
आज बेटा कुछ न खाकर,
रात सारी जाग कर,
आज शिव की अर्चना कर,
आज निद्रा त्याग कर,
आज दर्शन शिव प्रभू के
पायेंगे यह दात है ।
आज शिव की रात प्यारी
आज शिव की रात है ।
मूल शंकर ने कहा तब,
मैं नहीं कुछ खाऊंगा,
रात सारी जाग लूंगा,
दर्शनों को पाऊंगा
पुत्र क्यों ना जाग लेवे
जागती जब मात है,
फ़िक्र की क्या बात माता
आज शिव की रात है ।
प्यार में माता पुकारी,
मूल, तुम व्रत मत धरो ।
आयु छोटी है तुम्हारी,
पुत्र हठ को मत करो ।
आज सुन्दर सूर्य निकला,
आज प्यारी प्रात है ।
आज शिव की रात बेटा
आज शिव की रात है ।
धर्म पर दृढ़ मूलने पर
ठान व्रत को ही लिया,
भूख की परवाह की ना
बूंद जल तक नहिं पिया,
नींद आई पर न उसने
एक भी झोंका लिया
हाथ में ले पानियों को
आंख पर छींटा दिया ।
गोद निद्रा देवि सारे
मात पितु औ भ्रात हैं
आज शिव की रात प्यारी
आज शिव की रात है ।
देव शंकर तो न आये
एक चूहा आ गया
जो चढ़ावा था चढ़ा सब
मौज से वह खा गया !
मूत्र करता मूर्ति पर क्यों ?
तात यह क्या बात है ?
आज शिव की रात प्यारी,
आज शिव की रात है ।
रात गुजरी शिव न आए
प्रात भी था हो गया
सर्वव्यापी देव शंकर
क्या कहीं पर सो गया,
जो हटाता मूषकी नहि
ध्यान में मग्न खोगया,
मूल शंकर सोचता है
बोध जिस को हो गया
जोत ज्ञानी जगमगी जो
क्या जगत को ज्ञात है ?
आज शिव की रात सजनी
'इन्द्र' शिव की रात है ।

# प्राचीनसाहित्य में श्वसनसंख्या तथा श्वासरोग का विवेचन

श्री आचार्य ब्रह्मदत्त शर्मा, एच-१११ शिवाजीपार्क नयी दिल्ली–२६

इस लेख में प्राचीन साहित्य के आधार पर श्वसन संख्या की समीक्षा करके आयुर्वेदोक्त श्वास रोग का संक्षिप्त प्रारम्भिक विवेचन किया गया है। श्वासरोग का विस्तृत विवरण इस लेख का विषय नहीं है। श्वास रोग के विस्तृत वर्णन के लिए एतद्विषयक अन्य लेखों एवं निबन्धों-ग्रन्थों को देखना उचित है।

## प्राचीनसाहित्यमें श्वसन-संख्या--

उच्छ्वास१ (अन्तःश्वसन) एवं निःश्वास२ (बहिःश्वसन) के एक पूरे चक्र या द्वन्द्व को एक श्वास (या, श्वसन)-संख्या माना जाता है। यह श्वसन-संख्या या गति प्रायः नियत होती है। वराहोपनिषद्३, ध्यानबिन्दूपनिषद्४ तथा हंसोपनिषद्५ में अहोरात्र (अर्थात्, पूरे २४ घण्टे) की श्वसन-संख्या २१६०० मानी गयी है; अर्थात्–प्रतिमिनट १५ बार। ये ग्रन्थ 'योग-उपनिषदः'६ के अन्तर्गत योग-सम्बन्धी हैं और इनमें वर्णन समाधि की दृष्टि से है। समाधि-मुद्रा में श्वसन की प्रक्रिया मन्द तथा गम्भीर रहने के कारण श्वसन की गति या संख्या न्यून रहना स्वाभाविक है। तथापि यह प्रतिमिनट १५ संख्या स्वस्थावस्था की अच्छी निदर्शक है।

शतपथब्राह्मण में भी अहोरात्र की श्वसन-संख्या इतनी ही बतायी गयी है। वहां श्वसन की क्रिया को 'प्राणिति' एवं 'अपानिति' में बांटकर प्रत्येक की संख्या सौ सैकड़े (१०० × १०० = १०,०००) तथा आठ सैंकड़े (८ × १०० = ८००) अर्थात् १०, ८०० बतायी गयी हैं। इस प्रकार, अहोरात्र में प्राणन-अपानन-रूपी संयुक्त श्वसन-क्रिया की संख्या २१,६००, २(१०० × १००) + (८ × १००) = २१,६००

---

१,२– "उच्छ्वासः श्वासमार्गेण बाह्यवायोराकर्षणम्; निःश्वास आकृष्टवायोः निस्सरणम्॥" ('सिद्धान्तनिदान'–गणनाथसेन। प्रथम खण्ड)।

३. "षट्शतान्यधिकान्यत्र सहस्राण्येकविंशतिः। अहोरात्रवहैः श्वासैर्वायुमण्डलघातकः॥" (वराहोपनिषद् ।५।३। देखें–अड्यार–पुस्तकालय से प्रकाशित योगोपनिषदः, पृ० ५०२)।

४. "हकारेण बहिर्याति सकारेण विशेत् पुनः।
'हंस'–'हंसे'-त्यमुं मन्त्रं जीवो जपति सर्वदा॥६१
शतानि षड् दिवारात्रिं-सहस्राण्येकविंशतिः।
एतत्संख्यान्वितं मन्त्रं जीवो जपति सर्वदा॥६२
(ध्यानबिन्दूपनिषद् ६१-६२) देखें–योगोपनिषदः, पृ० २००)।

५. "अहोरात्रयोरेकविंशतिसहस्राणि षट्शतान्यधिकानि भवन्ति॥" (हंसोपनिषद् ।११। देखें–'योगोपनिषदः' पृ० ५६५)।

६. 'अड्यार'–पुस्तकालयके लिए पुस्तकालयाध्यक्ष श्री अ० महादेव शास्त्री द्वारा सम्पादित–प्रकाशित "अष्टोत्तरशतोपनिषत्सु 'योग-उपनिषदः"। व्याख्याकार–श्री उपनिषद्-ब्रह्मयोगिन्।

अर्थात् प्रतिमिनट १५, बनी। यह संख्या श्रमरहित शान्त स्थित, या आसीन, या स्वप्न-अवस्था में बतायी गयी है।२

नवीन अवेक्षणों से प्राकृत श्वसन-संख्या १ प्रतिमिनट १६ से २० (औसतन १८) पायी गयी है। विशेष३ अवस्था में इससे न्यूनाधिक भी सम्भव है। एकाग्र ध्यानस्थ समाधिस्थ एवं गम्भीरनिद्रित अवस्था में १६ से भी न्यून हो जाती है तथा उत्ते-जना-व्यायाम-परिश्रम-आदि की अवस्था में २० से भी ऊपर चली जाती है। प्राणायाम के विलम्बित एवं द्रुत रूपों में क्रमशः न्यूनता तथा अधिकता बढ़ी रहती है। अड्यार-पुस्तकालय से प्रकाशित 'योगोपनिषद्:' के व्याख्याकार श्री उपनिषद्-ब्रह्म-योगिन् की व्याख्या के अनुसार सुखपुर्ण स्थिति (निश्चिन्तता) में तथा दृढ़ स्वस्थ शरीर रहने पर श्वसन-गति मन्द रहती है।३ इसीलिए 'योगोपनिषदों में श्वसनसंख्या प्रतिमिनट १५ बतायी है।

ऊपर जो श्वसन-संख्या का मान प्रतिमिनट बताया गया है, वह प्रौढ़ पुरुष का है। स्त्रियों में यह मान कुछ अधिक रहता है तथा बच्चों और शिशुओं में उनसे भी अधिक। जन्मकाल में शिशु की श्वसन-संख्या ४० होती है। अतः वय-लिंग एवं अवस्था का ध्यान इस विषय में रखना आवश्यक होता है।

और, रुग्णावस्था में श्वसन-संख्या का यह मान बढ़ जाता है। ज्वर में तापमान तथा नाड़ी-संख्याके साथ-साथ श्वसन-संख्या भी बढ़ जाती है। विशेषतः फुफ्फुस या श्वासपथ में विकृति होने पर श्वसन-संख्या और भी अधिक हो जाती है। उदाहरणार्थ–श्वसनसन्निपात निमोनिया, (Pneumonia) में। श्वास एवं नाड़ी का जो अनुपात प्राकृतावस्था में १ :४ (१८ : ७२) रहता है वह इस श्वसन संख्या-वृद्धि के कारण परिवर्तित होकर १ : ३ या १ : २ तक भी पहुंच जाता है। तब, यदि नाड़ी संख्या १५० या १६० हो जावे तो १ : २ के अनुपात - क्रम के अनुसार श्वसन-संख्या ७५ या ८० तक होगी। सम्भवतः इसी अवस्था को ध्यान में रखकर 'अमृतनादोपनिषद्' में अहोरात्रकी श्वसनसंख्या १,१३,१८० (अर्थात्, प्रतिमिनट लगभग ७८.५) बतायी गयी है।१ इस सम्भावना या

---

१. शत शतानि पुरुषः समेनाष्टौ शता यन्मितं तद्वदन्ति। अहोरात्राभ्याम् पुरुषः समेन तावत्कृत्वः प्राणिति चापं चानिति ॥"
(शतपथब्राह्मण काण्ड १२। अध्याय ३। ब्राह्मण २। मन्त्र ८।

२. "श्रमादन्यत्र परिवर्तमानस्तिष्ठन्नासीनो यदि वा स्वपन्नपि। अहोरात्राभ्याम् पुरुषः समेन कतिकृत्वः प्राणिति चाप चानिति ॥"
(शतपथब्राह्मण। काण्ड १२। प्रपाठक् १। ब्राह्मण १०। मन्त्र ८॥ अर्थात् का० १२, अध्याय ३, ब्रा० २, मन्त्र ८)।

३. "सुखं तिष्ठतो दृढ़गात्रस्य श्वासगतिः स्तिमिता विभाति....॥" (श्री-उपनिषद्-ब्रह्मयोगिन् -कृत टीका:; 'योगोपनिषदः'–अड्यार–१९२० की 'अमृतनादोपनिषद्'–सूत्र ३३ पर श्री–उपनिषद्– ब्रह्मयोगिन्–कृत व्याख्या। पृ० २३)।

---

१. "अशीतिश्च शतं चैव। सहस्राणि त्रयोदश। लक्षश्चैकोननिःश्वास अहोरात्रप्रमाणतः ॥"
(अड्यार–पुस्तकालय से प्रकाशित 'योगोपनिषदः' के अन्तर्गत 'अमृतनादोपनिषद्' का सूत्र ३३।पृष्ठ२३)। अर्थात् अहोरात्रमें श्वसन-संख्या १, १३, १८० होती हैं।

विचार की पुष्टि इसके व्याख्याकार श्री-उपनिषद्-ब्रह्मयोगिन् द्वारा की गयी व्याख्या से भी होती है। उन्होंने इस सूत्र की व्याख्या करते हुए अन्य स्थानों (वराहोपनिषद्, ध्यानबिन्दूपनिषद्, हंसोपनिषद् एवं शतपथब्राह्मण) में उपदिष्ट श्वसन-संख्या २१,६०० तथा 'अमृतनादोपनिषद्' में उपदिष्ट इस १,१३,१८० संख्या में विरोध का परिहार इस प्रकार किया है कि जहां इस विभेद का कारण बाल्य-आदि विविध अवस्थाओं में शरीरोपचय एवं श्वसन-गति का तारतम्य है वहां यह भी कि सुख-स्थिति में उपस्थित स्वस्थ-पुष्ट-शरीर (दृढगात्र) वाले व्यक्ति की श्वसन-गति मन्द रहती है तथा इससे विपरीत (असुखपूर्ण स्थिति एवं अस्वस्थ-आतुर-शरीर) में उससे विपरीत, अर्थात् द्रुत एव अत्यधिक।२ इससे स्पष्ट है कि जहां शतपथब्राह्मण, वराहोपनिषद्, ध्यानबिन्दूपनिषद्, एव हंसोपनिषद् में उपदिष्ट श्वसन-सख्या (अहोरात्र में २१,६०० अर्थात् प्रतिमिनट १५) स्वस्थ-पुष्ट एव चिन्तादि-रहित शरीर एवं मनोवस्था की है, वहां 'अमृतनादोपनिषद्' में वर्णित-श्वसन संख्या (अहोरात्र में १,१३,१८० अर्थात् प्रतिमिनट लगभग ७८.५) अस्वस्थावस्था की है।

इसके विपरीत, कुछ अवस्थाओं में श्वसनकी गति संख्या घट भी जाती है। यथा—निद्रल एव मादक द्रव्यों के विषप्रभाव से, अहिफेन से, धातुक्षय में, अग्निमांद्य में, धातुपाकमन्दता में, मूत्रविषसंचार में, मधुमेहजमूर्च्छा: आदि में।

### श्वास-नाडी-अनुपात—

ऊपर हम बता आये हैं कि श्रमविहीन शान्त स्थित-आसीन-शयान अवस्थाओं में श्वसन-संख्या प्रतिमिनट १५ (अहोरात्र में २१,६००) रहती है। परिश्रम या अस्वस्थता की अवस्था में यह संख्या

---

'अमृतनादोपनिषद्' के इस सूत्र की व्याख्या कुछ अन्य प्रकार से करनी उचित प्रतीत होती है। उसमें प्रथम बात यह है कि प्रस्तुत सन्दर्भ 'प्राण' का है, जिस 'प्राण' का स्थान अगले सूत्र ('प्राण आद्यो हृदि स्थाने'—सूत्र ३४। व्याख्या—'श्वासकृत्प्राणादिस्थाना-न्याह') में 'हृदय' बताया है तथा पूर्व सूत्र की व्याख्या ('प्राणो यत्र हृदयाकाशे वागादिभिः प्राणैः सह प्रतिष्ठितः') में भी कहा है। इस हृदयस्थ 'प्राण' के सन्दर्भ में आधार-आधेय-सम्बन्धसे 'निःश्वास'—प्राण का अर्थ 'हृद्गति करना प्रसंगोपात्त प्रतीत होता है। द्वितीय, इस सूत्र (सं० ३३) में 'लक्षश्चैकोन० का अर्थ एक कम लाख" (अर्थात् ९९,९९९) करने से कुल संख्या ११३, १७९ (प्रतिमिनट, ७८ लगभग) बनेगी, और ९९,००० करने से कुलसंख्या १०३, १८० (प्रतिमिनट, ७१) बनेगी जो अर्वाचीन विज्ञान की 'हृद्गति' (प्रतिमिनट, ७२) से मेल खाती है।

२. "अहोरात्रनिर्वर्त्यश्वासप्रमाणमाह — अशीतिश्चेति।....श्रुत्यन्तरं तु षट्संख्याहोरात्रयोः एकविंशतिसहस्राणि षट्छतान्यधिकानि भवन्तीत्याम्नातम्। प्रकारद्वयप्रतिभातसंख्या—भेदस्तु बाल्यादिशरीरतारतम्यतः उपपद्यते। सुखं तिष्ठतो दृढगात्रस्य श्वासगतिः स्तिमिता विभाति, एतद्विपरीतस्य विपरीता भवतीति उभयमपि सङ्गच्छते, नहि विरोधोऽस्तीत्यर्थः। (अड्यार—पुस्तकालय से प्रकाशित 'योगोपनिषदः' में 'अमृतनादोपनिषद्' के ३३वें सूत्र की व्याख्या में श्री-उपनिषद्— ब्रह्मयोगिन्। पृष्ठ २३)।

बहुत बढ़ जाती है; यहां तक कि प्रतिमिनट ७८-८० तक भी जा पहुंचती है ।

स्वस्थावस्थाओं में श्वसन-संख्या तथा नाड़ी-संख्या का परस्पर एक विशेष अनुपात स्थिर रहता है । इस दृष्टि से स्वस्थ शरीर की श्वसन-संख्या श्रम-विहीन अवस्था से भिन्न कार्यादि की सामान्य अवस्थाओं में १६ से २० औसतन,१८) प्रतिमिनट मानी जाती है तथा नाड़ी-संख्या ६० से ९० (सामान्यत: ७० से ७५, औसतन ७२) प्रतिमिनट । इस प्रकार, श्वास-नाड़ी का अनुपात १८ : ७२ अर्थात् १ :४ बना । इस अनुपात का वर्णन ईसा से कई सदियों पूर्व सर्वप्रथम प्राचीन चीन में हुआ था ।

यह श्वास नाड़ी अनुपात समान्यतया स्थिर रहता है । परिश्रम-ज्वर-आदि में श्वास एवं नाड़ी दोनों की गतियां बढ़ जाती हैं और उस स्थिति में भी इनका पारस्परिक अनुपात यही रहता है । उदाहरणार्थ--तापमान नार्मल से १° फार. बढ़ने पर नाड़ीसंख्या में १० की वृद्धि होती है और उसी अनुपात में श्वास भी बढ़ता है; ४° फार. तापमान बढ़ने पर नाड़ीसंख्यामें ४० (४×१०=४०) की वृद्धि होकर वह ११२ (७२+४०=११२) हो जावेगी और तब श्वास-संख्या उसी अनुपात में २८ होगी ।

परन्तु इसके अपवाद भी हैं । मन्थरज्वर-सन्निपात (आन्त्रिकज्वर, टाइफाइड-फीवर) में हृदय-नैर्बल्य के कारण नाड़ीगति मन्द हो जाती है तो तापमान में प्रति १° फा० की वृद्धि के साथ नाड़ी की गति या संख्या में वृद्धि १० के स्थान पर कहीं न्यून होती है और श्वास की गति या संख्या में वह वृद्धि अपने स्वाभाविक अनुपात में होती है, तो श्वास-नाड़ी-अनुपात तब १:४ के स्थान पर १:३ या इसी प्रकार परिवर्तित होजाता है । सशोफ हृदयावसाद (कंजैस्टिव कार्डियक फेल्यार; Congestive cardiac failure) में भी अनुपात इसी प्रकार १ : ३ या १ : २ या कभी-कभी एकाध रोगी में १ : १ भी हो जाता है । दूसरी ओर, श्वसनक-सन्निपात ( निमोनिया; Pneumonia ) में श्वासगति अपने स्वाभाविक स्वरूप की अपेक्षा कहीं अधिक द्रुत होती है; तब भी यह श्वास-नाड़ी-अनुपात १ : ३ या १ : २ और कभी-कभी एकाध केस में १ : १ तक जा पहुंचती है । सम्भवत: ऐसी अवस्था का ही इंगित 'अमृतनादोपनिषद्' के पूर्वोद्धृत सूत्र ३३ में है जहां श्वाससंख्या अहोरात्र में उतनी अधिक ("अशीतिश्च शतं चैव सहस्राणि त्रयोदश। लक्षश्चैकोन नि:श्वास: अहोरात्र प्रमाणत: ।।"—अमृतनादोपनिषद् ।३३) बतायी गयी है । इसके विपरीत अहिफेन-विष में श्वास-गति बहुत मन्द होजाने के कारण यह अनुपात घटकर १ : ५ या १ : ६ भी हो जाता है ।

इस प्रकार, अनेक रोगों के निर्णय में यह श्वास-नाड़ी-अनुपात सहायक होता है ।

**श्वसन का ताल--**

'ताल' का अर्थ है, नियत समयक बाद नियत रूप में यथापूर्व आवृत्ति होना । जिस प्रकार संगीत में सम एक विशेष स्थान पर आकर गिरता है तथा तबले की थाप भी उसके साथ पड़ती है, उसी प्रकार श्वास भी नियत गति एवं नियमित अन्तर पर आता और निश्चित अवधि का रहता है--यही श्वास का ताल है ।

श्वसन का नियमित ताल (Rhythm) तथा नियमित गति स्वास्थ्य के लिए आवश्यक है । उसी के आधार पर श्वसनकी संख्या प्रतिमिनट १५ या

१६ से लेकर २० (औसतन, १८) होती है । और, प्रत्येक बार जो श्वास आता है, वह पिछले से नियत अन्तर पा आता है, उतना ही ऊंचा उठता है, तथा उतने ही समय बाद उसमें अवरोह या उतार आता है । दो श्वासों के नियत बिन्दु तथा मध्यान्तर सदा पूर्व सम होते हैं । ऐसी नियमितता स्वास्थ्य के लिए अति आवश्यक है ।

कुछ अवस्थाओं में इस गति और ताल या नियमबद्धता में अन्तर भी पड़ जाता है । उदाहरणार्थ--आवेशों या मनोवेगों में और क्रोध-उग्रता-हिंसा-घृणा-द्वेष-उत्तेजना-आदि में गति तथा ताल तीव्र हो जाते हैं और शान्तावस्था-भय-आदि में मन्द । तब भी अन्तर अधिकतर गति में आता है और ताल स्वस्थ से भिन्न होने पर भी उस अवस्था में प्रायः एकसम रहता है । परन्तु कुछ रोगावस्थाओं में ताल भी बेताल हो जाता है । ऐसी अवस्था को 'श्वासरोग' (Breathing disease) कहते हैं ।

**श्वासरोग** ( Breathing disease )—

आयुर्वेद में श्वासरोग पांच प्रकार के बताये गये हैं--छिन्न, ऊर्ध्व, महा, क्षुद्र तथा तमक श्वास । ये सब श्वसनक ताल तथा स्वरूप में विकृति के उदाहरण हैं, अतः कष्टकर होने पर 'श्वासरोग' कहलाते हैं । परन्तु श्वास की गति एवं ताल में यह अन्तर कभी-कभी रोग के बिना भी आजाया करता है, तब ये 'छिन्नशासन' आदि नामों से कहे जाते हैं । हम श्वसन वाली संज्ञा के रूप में ही इन पर संक्षिप्त विचार करेंगे ।

**छिन्नश्वसन** --

इस अवस्था में श्वसन की गति तथा ताल में विच्छिन्नता आजाती है ।[1] 'विच्छिन्नता' का अर्थ है, श्वसन का बन्द या मन्द होना । प्रायः श्वसन की क्रिया बीच-बीच में बन्द होजाती है । परन्तु इसके साथ ही श्वसन-क्रिया में बढ़ने तथा घटने और बन्द होने का संयोग अनेक रूपों या क्रमों में सम्भव है । इसके दो प्रकार प्रमुख हैं--

(क) प्रथम प्रकार में श्वसन-क्रिया की विच्छिन्नता के मुक्तानुबन्धी आवेग धीरे-धीरे आते हैं तथा बाद में उसी प्रकार शनैःशनैः श्वसन-क्रिया नियमित हो जाती है। पुनः उसी प्रकार विच्छिन्नता आती है और उसके बाद नियमितता । प्रत्येक विच्छिन्नता-आवेग में प्रथम धीरे-धीरे श्वसन-क्रिया मन्द होती हुई सर्वथा बन्द होजाती है; लगभग ५ से ४० सैकण्ड तक बन्द रहने के बाद श्वसन-क्रिया पुनः उदित होकर धीरे-धीरे बढ़तीहै, यहां तक कि श्वसन-वृद्धि का रूप श्वासकाठिन्य या श्वासकृच्छ्रता (Dyspnoea) का होजाता है । पुनः यथापूर्व क्रम से अगला आवेग कुछ देर बाद धीरे २ प्रारम्भ होता है । इस प्रकार के श्वसन को चेन-स्टोक्स-श्वसन (Cheynestokes-respiration) कहते हैं । इसमें कभी-कभी खर्राटे या घुर्घुरक-श्वसन' (Stertorous respiration)

---

१. (क) "यस्तु श्वसिति विच्छिन्नं सर्वप्राणेन पीडितः ।" (चरक । चिकित्सा ।१७।५२) ।

(ख) "सर्वप्राणेन विच्छिन्नं श्वस्याच्छिन्नं तमादिशेत् ।" (सुश्रुत ।चिकित्सा ५१।११) ।

(ग) "छिन्नाच्छ्वसिति विच्छिन्नम् ।" (अष्टांगहृदय । निदान ।४।११) ।

की भी उपस्थिति होती है । सामान्यत: गहरी नींद की अवस्था में इस प्रकार का श्वसन थोड़े बहुत रूप में मिलता है । गम्भीर मूर्च्छा (वातनाडीकेन्द्रों में विकृति से उत्पन्न) में तथा निद्रल विषद्रव्यों के विषात्मक प्रभाव से भी ऐसा श्वसन होजाता है । इसके अतिरिक्त जरठता (Senility), हृद्रोग, वृक्करोग, मस्तिष्क रोग, आदि में तथा वातिक रूक्षता–खरता एवं कठिनता का प्रभाव मस्तिष्क-श्वासपथ-रक्तवाहिनियों-आदि में होने पर भी ऐसा विकृत श्वसन पाया जाता है ।

(ख) द्वितीय प्रकार में विच्छिन्नता का आवेग धीरे-धीरे के स्थान पर अकस्मात् शीघ्रता से आता है । अकस्मात् श्वसन-किया बन्द या मन्द हो जाती है तथा लगभग १० से ४० सैकन्ड तक बन्द रहकर अकस्मात् द्रुत हो जाती है । इस आकस्मिक श्वसन-हीनता के आगे-पीछे उथले-गहरे या द्रुत श्वसन की उपस्थिति मिलती है । इस प्रकार को 'बायट-श्वसन' (Biot's respiration) या 'मस्तिष्कच्छद शोथज-श्वसन' (meningitic respiration) कहते हैं । यह प्राय: घातक होता है । यों, कभी-कभी बच्चों में निद्रा में भी यह प्रकार देखा जाता है ।

आयर्वेद में 'छिन्नश्वास'–नाम से जो वर्णन है, वह 'छिन्नश्वसन' की प्रक्रिया का रोगात्मक असाध्य रूप है । 'छिन्नश्वसन' तो सामान्यतया स्वस्थ शरीर में भी प्राकृत रूप में गहरी निद्रा के समय उपलब्ध होता है, परन्तु 'छिन्नश्वास' असाध्य श्वासरोग है, जिसमें छिन्नश्वसन' की प्रक्रिया अन्य असाध्य लक्षणों के साथ मिली रहती है ।

'छिन्नश्वास' में श्वसन-क्रिया के ताल की विच्छिन्नता (विषमता या अभाव) के अतिरिक्त रोगी को मर्मच्छेद-सदृश वेदना होती है जिससे रोगी को बड़ी बेचैनी, प्रलाप, विक्षिप्तचित्तता, मूर्च्छा, विप्लुताक्षता,१ परिशुष्कास्यता, विवर्णता, तथा स्वेदातिप्रवृत्ति होती है । उदर में आध्मान होता है तथा बस्तिप्रदेश में दाह एवं निरोध के कारण मूत्रकृच्छ्र या मूत्रनिरोध होजाता है । इसके अतिरिक्त, एक नेत्र में प्रबल शोथ एवं लालिमा होती है, जिससे नेत्र के भीतर एवं मस्तिष्क के अन्दर क्षोभ, रक्तस्राव एवं विषप्रभाव की उपस्थिति का अनुमान होता है । सर्वप्राण में पीड़ा के साथ-साथ मृत्यु भी हो जाती है ।१ ऊपर वर्णित रोगों के साथ-साथ ये लक्षण तुलनीय हैं ।

---

१. विप्लुताक्षता = Nystagmvas "विप्लुते एकमानवस्थिते अक्षिणी यस्य स एवम् ।" (अरुणदत्तटीका । अष्टांगहृदय । निदान ।४।११)

१.क. "यस्तु श्वसिति विच्छिन्नं सर्वप्राणेन पीडित: ।
न वा श्वसिति दु:खार्तो मर्मच्छेदरुगर्दित: ।।
आनाहस्वेदमूर्च्छार्तो दह्यमानेन वस्तिना ।
विप्लुताक्ष: परिक्षीण: श्वसन् रक्तैकलोचन:।।
विचेत: परिशुष्कास्यो विवर्ण: प्रलपन् नर: ।
छिन्नश्वासेन विच्छिन्न: स शीघ्रम् प्रजहात्यसून् ।।" (चरक । चिकित्सा १७।५२-५४) ।

ख. "छिन्नाच्छ्वसिति विच्छिन्नं मर्मच्छेदरुगर्दित:
सस्वेदमूर्च्छ: सानाहो बस्तिदाहनिरोधवान् ।
अधोदृग्विप्लुताक्षश्च मुह्यन् रक्तैकलोचन:।।
शुष्कास्य: प्रलपन् दीनो नष्टच्छायो विचेतन:।
(अष्टांगहृदय । निदान ।४।११-१३) ।

**ऊर्ध्वश्वसन—**

श्वसन की नियमित चलती क्रिया के ताल में इस अवस्था में अन्तराअन्तरा श्वसन ऊंचा और गहरा आता है,२ जैसे 'आह' भरी जाती है। 'आह' के सदृश स्वरूप के कारण इसे 'आह-श्वसन' (Sighing respiration, suspirous breathing) कहते हैं। प्रायः यह अवस्था वातिक क्षोभ, श्रम, क्लम या दौर्बल्य में होती है।

आयुर्वेद में 'ऊर्ध्वश्वास' के नाम से जिस अवस्था का वर्णन है, वह रोगात्मक एवं असाध्य है। रोगी एक बार ऊर्ध्व श्वसन (यहां 'ऊर्ध्व श्वसन का अभिप्राय 'बहिःश्वसन' है) दीर्घ काल तक लेता है, अर्थात् श्वास वायु को बाहर निकालने में पर्याप्त विलम्ब लगाता है; परन्तु फिर उसके बाद अन्तःश्वसन अपर्याप्त रूप में आता है।३ इसे 'बहिःश्वसनकष्ट' (Expiratory dyspnoea) कह सकते हैं। इसमें अन्य लक्षण निम्नलिखित होते हैं—मुख तथा प्राणवह स्रोतों में श्लेष्मा भरे रहना, वात का प्रकोप, आंख का ऊपर को चढ़ जाना और दृष्टि-असमर्थता या नेत्रों का चंचलतावश इधर-उधर घूमना, मूर्च्छा, अतिवेदना, मुख सूखना, बेचैनी, भ्रम, मोह, वाङ्निरोध, रोना, मर्मच्छेद, आदि-आदि।१ मृत्यु बहुत सम्भव है।

**महाश्वसन—**

इस अवस्था में श्वसन की प्रक्रिया प्राकृत की अपेक्षा अधिक ऊंची और गहरी परन्तु एकसम ( rhythmic ) रहती है, अतएव वक्षस् के आरोह-अवरोह को दूर से ही देखा जा सकता है।२ इसे

---

२. (क) "दीर्घं श्वसिति यस्तूर्ध्वम्" (चरक। चि.। १७।४६)। (ख) "दीर्घमूर्ध्वं श्वसिति" (हृदय। नि.।४।१६)। (ग) ऊर्ध्वं श्वसिति यो दीर्घम्। माधव निदान। श्वास प्रकरण)।

३. (क) "दीर्घं श्वसिति श्वासस्य बहिर्निर्गमनं दीर्घकालं करोति। न च प्रत्याहरत्यध इति श्वासमधो न नयति।" (चक्रपाणि-टीका। चरक। चिकित्सा।१७।४६)।

(ख) "ऊर्ध्वं श्वासम् मुक्त्वा पुनरधोनिःश्वासवन्न तं श्वासं प्रत्याहरति। यथा,—अन्येषु श्वासेषु नर ऊर्ध्वं दीर्घं श्वासम् मुक्त्वा पुनरधः प्रत्याहरति पुनरन्तः प्रवेशयितुं शक्नोति, नैवमस्मिन्नूर्ध्वश्वास इत्यर्थः।' (अरुणदत्तटीका। अष्टांगहृदय। निदान। ४।१६)।

---

१. (क) "दीर्घं श्वसिति यस्तूर्ध्वं न च प्रत्याहरत्यधः
श्लेष्मावृतमुखस्रोताः क्रुद्धगन्धवहार्दितः॥
ऊर्ध्वदृष्टिर्विपश्यंश्च विभ्रान्ताक्ष इतस्ततः
प्रमुह्यन् वेदनार्तश्च शुष्कास्योऽरतिपीडितः॥
ऊर्ध्वश्वासे प्रकुपिते ह्यधः निरुध्यते।
मुह्यतस्ताम्यतश्चोर्ध्वं श्वासस्तस्यैव
हन्त्यसून्॥ (चरक। चिकित्सा।१७। ४६-५१)।

(ख) "दीर्घमूर्ध्वं श्वसित्यूर्ध्वान्न च प्रत्याहरत्यधः
श्लेष्मावृतमुखस्रोताः क्रुद्धगन्धवहार्दितः॥
ऊर्ध्वदृग् वीक्षते भ्रान्तमक्षिणी परितः क्षिपन्।
मर्मसुच्छिद्यमानेषु परिदेवी निरुद्धवाक्॥"
(अष्टांगहृदय। निदान।४।१६-१७)।

२. (क) "उच्चैः श्वसिति....प्रश्वसितं चास्य दूराद्विज्ञायते भृशम्।" (चरक। चिकित्सा।१७।४६, ४८)।

(ख) "महता....नादेन श्वसिति..उद्धूयमानः....वक्षः समाक्षिपन्।"
(अ० हृदय। निदान।४।१३, १४, १५)

'अतिश्वसन' (Hyperpnoea, hyperventilation) भी कह सकते हैं। ओषजन के भारी दबाव वाले वातावरण में श्वसन से ऐसी स्थिति होती है। इससे रक्त तथा तन्तुओं में ओषजन की मात्रा बढ़ जाती है तथा निम्नलिखित लक्षण प्रकट होते हैं— भ्रम, व्यामोह, स्पर्शशून्यता, पेशीकम्प, कर्णस्वन, हस्तपाद में पिपीलिका-परिसर्पण-वेदना, और कभी-कभी आकस्मिक मूर्च्छा भी।

आयुर्वेदोक्त 'महाश्वास' वस्तुतः असाध्य रोगावस्था है। इसमें श्वसन क्रुद्ध-उन्मत्त धौंकनी के समान वेगवान् तथा ऊंची आवाज़ वाला होता है, मानों कोई क्रुद्ध बैल खूंटे से बंधा हो और ज़ोर से हांफ रहा हो; विवेकशक्ति जाती रहती है; नेत्र विह्वल भटकते-से और विकृत लाल होते हैं; चेहरा (आनन) विह्वल लाल एवं दीनतापूर्ण होता है; वाणी लड़खड़ाती तथा अस्पष्ट होती है; कण्ठ सूख जाता है; कर्ण-शंखदेश-शिर-आदि में बड़ी वेदना होती है; मल-मूत्र रुक जाते हैं; बीच-बीच में मूर्च्छा भी आती रहती है और प्रायः असाध्यता ही होती है। मृत्यु प्रायः शीघ्र ही हो जाती है।१

ये तीनों श्वास (छिन्नश्वास, ऊर्ध्वश्वास एवं महाश्वास) यदि अस्पष्ट एवं निर्बल लक्षणों वाले हों, तो साध्य या कष्टसाध्य होते हैं, परन्तु इनके लक्षण यदि प्रबल एवं सुव्यक्त हों तो इन्हें असाध्य ही समझना चाहिये।२ आधुनिक चिकित्सा से कुछ याप्यता प्राप्त हो सकती है, परन्तु पूर्ण साध्यता नहीं।

**क्षुद्रश्वसन—**

क्षुद्रश्वसन (Short breathing) में रोगी का का श्वसन उथला और द्रुत होता है, इसे 'हांफना' भी कहते हैं। रूक्ष पदार्थों के अति सेवन, परिश्रम, अतिभोजन, आदि से इसकी उत्पत्ति होती है और स्वयं शान्ति भी हो जाती है। यह तब एक प्रकार का अस्थायी अवस्थित श्वसन होता है, रोग नहीं। न तो इससे अधिक कष्ट होता है, इन्द्रियों एवं गात्र में व्यथा अथवा वेदना नहीं होती, खान-पान के पाचन में तथा महास्रोत-वर्ती गतियों में रुकावट भी नहीं होती, इन्द्रियों के व्यवहार में बाधा नहीं पहुंचती तथा सामान्यतः इस श्वसन के कोई उपद्रव भी नहीं होता।३ अर्थात् सब मिलाकर यह 'क्षुद्र-

---

१. (क) "उद्धूयमानवातो यः शब्दवद् दुःखितो नरः उच्चैः श्वसिति संरुद्धो मत्तर्षभ इवानिशम्॥
प्रणष्टज्ञानविज्ञानस्तथा। विभ्रान्तलोचनः विकृताक्ष्याननो बद्धमूत्रवर्चा विशीर्णवाक् दीनः प्रश्वसितं चास्य दूराद्विज्ञायते भृशम्। महाश्वासोपसृष्टः स क्षिप्रमेव विपद्यते॥"
(चरक।चिकित्सा।१७।४६-४८)।

(ख) "महता महता दीनो नादेन श्वसिति क्रथन्॥ उद्धूयमानः संरब्धो मत्तर्षभइवानिशम्। प्रणष्टज्ञानविज्ञानो विभ्रान्तनयनाननः॥ वक्षः समाक्षिपन् बद्धमूत्रवर्चा विशीर्णवाक्। शुष्ककण्ठो मुहुर्मुह्यन् कर्णशंखशिरोऽतिरुक्॥" (अष्टांगहृदय। निदान।४।१३-१५)।

२. (क) "एते सिद्ध्येयुरव्यक्ताः, व्यक्ताः प्राणहरा भृशम्।" (अष्टांगहृदय। निदान।१८)

(ख) "क्षुद्रः साध्यो यतस्तेषां, तमकः कृच्छ्र उच्यते। त्रयः श्वासा न सिध्यन्ति तमको दुर्बलस्य च॥" (सुश्रुत। उत्तर ५१ (सुश्रुत।१३।५१।१४)

३. (क) "रूक्षायासोद्भवः कोष्ठे क्षुद्रो वात उदीरयन् क्षुद्रश्वासो न सोऽत्यर्थं दुःखेनांगप्रबाधकः॥ हिनस्ति न स गात्राणि न च दुःखो यथेतरे। न च भोजनपानानां निरुणद्ध्युचितां गतिम्॥ नेन्द्रियाणां व्यथां वापि कांचिदापादयेद्रुजम्। स साध्य उक्तः...॥"
(चरक। चिकित्सा।१७।६५-६७)।

(ख) तत्रायासातिभोजनैः। प्रेरितः प्रेरयेत् क्षुद्रं स्वयंसंशमनम् मरुत्॥" (अ. हृदय। निदान।४।५)।

श्वसन' साध्य होता है ।२ द्रुत भस्त्रा-प्राणायाम में भी ऐसा क्षुद्रश्वसन होता है । सामान्य प्राकृत क्षुद्र श्वसन या 'हंफनी' से अतिरिक्त 'क्षुद्रश्वसन-प्रवृत्ति' (Short-breath-disposition) ३अनेक व्यक्तियों में रहती है और सम्यक् प्राणायाम के द्वारा इस प्रवृत्ति को दूर करके श्वसन सामान्य बनाया जा सकता है ।

जलोदर, वातोदर, कफोदर, अजीर्ण, अलसक, मेदस्विता, गुरुभोजन आदि रोगों तथा अवस्थाओं में भी क्षुद्रश्वसन वैकृत रूप में रहता है; तथातव मूलरोग की चिकित्सा करके प्राणायाम के द्वारा श्वसन को प्राकृत किया जा सकता है ।

रोग-रूप में भी 'क्षुद्रश्वास' बहुतों में रहता है । तब रोगी जरा-सा भी काम करने लगता है तो उसे श्वासकृच्छता (Dyspnoea) होने लगती है, जो विश्राम करने पर शान्त हो जाती है ।३ इसका भी प्रतिकार 'प्राणायाम' ही है । सामान्यतः 'क्षुद्रश्वास' साध्य है ।

**तमकश्वास--**

यह एक रोग ही है; सामान्य 'श्वसन' ऐसा कभी नहीं होता । इसमें भी श्वास की गति तथा ताल में वैषम्य आ जाता है । यह एक विस्तृत विषय है तथा स्वतन्त्र लेख या निबन्ध की अपेक्षा रखता है । इसके सम्बन्ध में बहुत-सा अनुसन्धान जामनगर, बनारस, बड़ौदा, राजस्थान आदि में हो चुका है तथा पर्याप्त अनुसन्धान-साहित्य प्रकाशित भी हो चुका है । इन पंक्तियों के लेखक ने भी इस विषय पर पर्याप्त लिखा है । इस संक्षिप्त लेख में इस विषय को नहीं लिया जा सकता ।

**विषयसंक्षेप—**

१. विश्रामावस्था में श्वसन-संख्या अहोरात्र में २१,६०० तथा प्रतिमिनट १५ होती है ।

२. सामान्य कार्य-व्यापार के समय श्वसन-संख्या प्रतिमिनट १८ होती है । सामान्यतः १६ से २० ।

३. अति परिश्रम, क्रोध, रोग आदि में श्वसन-संख्या बढ़कर ७५-८० भी हो जाती है ।

४. श्वसन-संख्या के ये मान बराहोपनिषद्-ध्यानबिन्दूपनिषद्-हंसोपनिषद् अमृतनादो—पनिषद्—शतपथब्राह्मण—आदि प्राचीन साहित्य में उपदिष्ट हैं ।

५. अमृतनादोपनिषद् में उपदिष्ट प्राणसंख्या का विनियोग प्राण के अधिष्ठान हृदय में करने से हृदयगतिसंख्या ७१ या ७८.५ प्रतिमिनट आती है जो आधुनिक के सन्निकट ही है ।

६. श्वसन के ताल में वैषम्य से उत्पन्न तीन रोग (छिन्न-ऊर्ध्व-महाश्वास) असाध्य हैं ।

७. श्वसन के ताल में उत्पन्न क्षुद्र एवं अस्थायी वैषम्य से उत्पन्न क्षुद्रश्वास प्रायः साध्य होता है ।

८. 'तमकश्वास' भी श्वसन-ताल-वैषम्य से उत्पन्न होता है, परन्तु यह एक रोग है और याप्य है ।

---

१. (क) क्षुद्रः साध्यो मतस्तेषाम्" (सुश्रुत । उत्तरतन्त्र । अ०५१)।। ख) स साध्य उक्तः" (च.चि.१७।६७)

२. किं चिदारम्भमाणस्य यस्य श्वासः प्रवर्तते । निषण्णस्येति शान्ति च स क्षुद्र इति संज्ञितः ।।" (सुश्रुत । उत्तार.। अ० ५१)

# वेद में योग

श्री मनोहर विद्यालंकर

## योग शब्द

वेदों में योग शब्द लगभग ३० वार आया है। योगः योगम्, योगाय, योगे, योगैः आदि अनेक रूपों में चारों वेदों में यह शब्द आया है, किन्तु आचार्य सायण और महर्षि दयानन्द जैसे भाष्यकारों ने भी इस शब्द की व्याख्या या भाष्य करते हुए, कहीं भी इस शब्द को पातंजल योग दर्शन या तत्पश्चाद्वर्ती योग पुस्तकों में प्रयुक्त अर्थों में ग्रहण नहीं किया है। इस शब्द का अर्थ प्रायः संयोजन अथवा प्रयोग किया है।

इसके अतिरिक्त ऋग्वेद में ३४ बार,

१. पाहि क्षेम उत योगे वरं नो यूयं.। ऋक् ७-५४-३
२. शं नः क्षेमे शमु योगे नो अस्तु यूयं.। ऋ-७-८६-८
३. इन्द्रः क्षेमे योगे हव्य इन्द्रः। ऋ. १०-८९-१०
४. योगक्षेमं व आदायाहं भूयासमुत्तमः।

ऋ. १०-१६६-५,

तथा यजुर्वेद व अथर्ववेद में एक एक बार,

योगक्षेमो नः कल्पताम्। यजुः २२-२२

योगं प्रपद्ये क्षेमं च क्षेमं प्रपद्ये योगं च।

अथर्व १९-८-२

योग शब्द क्षेम के साथ प्रयुक्त हुआ है। इस द्विक में प्रयुक्त इस शब्द का अर्थ प्रायः सभी भाष्यकारों ने लौकिक साहित्य की तरह 'योग' का अर्थ अप्राप्तवस्तु की प्राप्ति तथा 'क्षेम' का अर्थ प्राप्त की हुई वस्तु का रक्षण किया है। जिससे यह प्रकट होता है कि वेद के अब तक के भाष्यकारों के मत आधुनिक समय में प्रचलित अर्थों में प्रयुक्त 'योग' को वेदों में कोई स्थान नहीं है। वेद तो शुद्ध कर्म, स्तुति, प्रार्थना और अधिक से अधिक उपासना का आदेश देते हैं। और उपासना के लिए भी दार्शनिक योग जैसी किसी वस्तु को स्वींकार नहीं करते।

## योग और दयानन्द

योग शब्द का भाष्य करते हुए यद्यपि म० दयानन्द ने कभी योग शब्द को पातंजल प्रयुक्त अर्थ में स्वीकार नहीं किया है। किन्तु भिन्न २ स्थानों पर कई शब्दों का अर्थ करते हुए कई स्थानों पर भावार्थ में अत्यन्त स्पष्ट रूप से पातंजल अर्थ में योग शब्द को स्वीकार किया है। कुछ उदाहरण नीचे दिये जाते हैं :--

१. यजुर्वेद में २३-४ में उपयामगृहीतः का अर्थ किया है 'उपयामेन सत्कर्मणा योगाभ्यासेन गृहीतः स्वीकृतः।'

२. यजुर्वेद २३-५ में युञ्जन्ति का अर्थ दिया है-- योगाभ्यासेनान्तर्यामिणं परमात्मानं स्वमात्मना युंजते।

अर्थ--अन्तर्यामी परमात्मा को योगाभ्यास के द्वारा अपनी आत्मा से जोड़ते हैं।

३. यजुर्वेद २७-२४ मन्त्र का भावार्थ दिया है-- यद्येकान्ते स्थित्वास्य प्राणस्य द्वारा स्वात्मानं परमात्मानं च ज्ञातुमिच्छेयुस्तर्ह्यनयोः साक्षात्कारो भवति।

अर्थ--यदि एकान्त में बैठ कर प्राण की साधना के द्वारा आत्मा और परमात्मा को जानने की इच्छा करें तो इन दोनों का साक्षात्कार हो जाता है।

४. यजुः ३२-२ के भावार्थ में लिखा है-- यत् सर्वत्र पूर्णं ब्रह्मास्ति तद्योगाभ्यासेन विज्ञाय सर्वे उपासीरन्।
अर्थ-जो पूर्ण ब्रह्म सर्वत्र विद्यमान है, उसे योगाभ्यास द्वारा जानकर, उसकी सब लोग उपासना करें।

५. यजु: ३४-४ के भावार्थ में लिखा है—
यच्चित्तं योगाभ्याससाधनोपसाधनसिद्धं—भूतभविष्यद्वर्त्तमानज्ञं वर्तते ।

अर्थ—योगाभ्यास के साधनों द्वारा सिद्ध करने पर चित्त भूत भविष्यद् तथा वर्तमान तीनों कालों का ज्ञाता बन जाता है ।

६. यजु: ३४-४४ में पहिले तो विप्रास: शब्द का अर्थ किया है 'मेधाविनो योगिन:' और फिर इस मन्त्र का भावार्थ लिखा है:—
ये योगाभ्यासादिना शुद्धान्त: करणात्मानो धार्मिका: पुरुषार्थिनो जना: सन्ति त एव परमेश्वरस्य स्वरूपं ज्ञातुं लब्धुं चार्हन्ति नेतरे ।

अर्थ—जिन लोगों ने योगाभ्यासादि के द्वारा अपने अन्त:करण और आत्मा को शुद्ध कर लिया है, तदनन्तर पुरुषार्थी भी बने रहते हैं, वे ही परमेश्वर के स्वरूप को जानने और प्राप्त करने के योग्य बनते हैं, दूसरे नहीं ।

७. यजुर्वेद ३५-१४ के भावार्थ में लिखा है—
धार्मिका योगिनो महादेवं परमात्मानं साक्षाद्विज्ञाय मोक्षमवाप्य सततमानन्दन्ति ।

अर्थ—धार्मिक तथा योगी जन ही महादेव परमात्मा को साक्षात् जान कर मुक्त होकर सदा आनन्द, अनुभव करते हैं ।

८. यजु: ४०-७ में 'अनुपश्यत:' का अर्थ किया है अनुकूलेन योगाभ्यासेन साक्षाद् द्रष्टु:—अनुकूल योगाभ्यास के द्वारा साक्षात् दर्शन करने वाले को मोह शोक कुछ नहीं रहता ।

९. यजुर्वेद के ४०-४ के भावार्थ में लिखा है—
तस्य ब्रह्मण:-धार्मिकस्य विदुषो योगिन एव साक्षात्कारो भवति नेतरस्य ।

अर्थ—धार्मिक विद्वान् एवं योगी ही उस ब्रह्म का साक्षात्कार कर सकता है, अन्य नहीं ।

ऊपर दिये गए कुछ उदाहरणों द्वारा यह स्पष्ट है कि महर्षि दयानन्द वेदों में पातंजल प्रयुक्त योगाभ्यास को खुले दिल से और पूरी तरह से स्वीकार करते हैं ।

## योग का स्वरूप

ऊपर दिये गये तीसरे उद्धरण में स्वामी दयानन्द के मत में योग का स्वरूप प्राण की साधना मालूम होती है । इस मत की पुष्टि यजुर्वेद अ० ३६ का प्रसिद्ध मन्त्र संख्या १ भी कर रहा है ।

ऋचं वाचं प्रपद्ये मनो यजु: प्रपद्ये ।
साम प्राणं प्रपद्ये चक्षु: श्रोत्रं प्रपद्ये ।।

इस मन्त्र के तीसरे पद की व्याख्या यह है कि यदि सामवेद को समझना चाहते हों तो प्राण की साधना करो । यदि आप शान्ति या शक्ति चाहते हो तो प्राणायाम करो । सामवेद शान्ति अथवा उपासना का वेद है । परमेश्वर के गुणों का गायन इस वेद के द्वारा होता है । इसी प्रकार यदि परमेश्वर की उपासना करनी है तो प्राण की साधना करो अथवा योगाभ्यास करो । किन्तु स्वामी दयानन्द जी के उपर्युक्त उद्धरणों से यह भी स्पष्ट है कि परमेश्वर का साक्षात्कार केवल प्राणायाम या योगाभ्यास द्वारा नहीं होसकता । साक्षात्कार के लिए योगाभ्यास के अतिरिक्त धार्मिक, विद्वान् तथा पुरुषार्थी होना भी आवश्यक है । इन चारों गुणों में से साक्षात्कार के लिए केवल एक गुण पर्याप्त नहीं है ।

योगदर्शन में कहा है 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोध:' चित्तवृत्तियों को इधर-उधर भटकने से रोक देना ही योग है । और चित्तवृत्तियों के निरोध का सर्वसम्मत उपाय प्राणों को एकाग्र करना या प्राणायाम की साधना है ।

अधश्वसीवान् वृषभो दमूना: । ऋ. १-१४०-१०
श्वास की साधना करने वाला व्यक्ति ही

शक्तिशाली और मन को दमन करने में समर्थ होता है।

इस प्रकार योगाभ्यास का आधार है प्राण-साधना। और प्राण का माहात्म्य अथर्व वेद के ११वें काण्ड के ४थे सूक्त में इतना वर्णन किया है, कि करीब करीब उसे परमात्मा सदृश ही चित्रित किया है। उस प्राण को नमस्कार है, यह दृश्यमान सारा जगत् जिसके वश में है। अ. ११-४-१। प्राण मृत्यु का भी मृत्यु है, बिमारियों के लिए बिमारी है। सब देव उसकी उपासना करते हैं। प्राण की साधना ठीक हो तो उत्तम लोक मिलता है, और साधना गलत होजाए तो मृत्यु और रोग प्राप्त होते हैं। अ० ११-४-११ हे प्राण मुझ से पराङ्मुख मत हो, मुझ से बेगाना मत बन। मैं तो अपने जीवन यापन के लिए तुझे अपने में बांध कर रखना चाहता हूं।

## प्रचलित योगाभ्यास

ऊपर यह तो स्पष्ट हो चुका है कि वेद में योग का संकेत, योग के साधनों का वर्णन और उनका महत्व स्वीकार किया गया है।

किन्तु आजकल प्रचलित योग में कुण्डलिनी और चक्रों का इतना महत्व है, कि उन के बिना योग की चर्चा अपूर्ण मालूम होती है।

पायु से मेरूदण्डरूपी पर्वत पर चढ़ कर मस्तिष्क में पहुंचना और फिर वहां से पायु तक उतरना ही प्राणायाम की वह क्रिया है, जिसे योगाभ्यास का आधार कहा जा सकता है। इस आधार से लक्ष्य तक के मार्ग को सात चक्रों में कल्पना से विभक्त किया हुवा है। सब से नीचे के आधार पायुस्थित चक्र को मूलाधार चक्र कहा जाता है। इसी चक्र में कुण्डलिनी शक्ति प्रसुप्त रूप में स्थित मानी जाती है। उसे जागृत करके सुषुम्ना के मार्ग द्वारा लक्ष्य-भूत मस्तिष्क में कल्पित सहस्रार चक्र तक पहुंचाना, ही योगाभ्यास है। और इस क्रिया के द्वारा ही मनुष्य ध्यान, धारणा, समाधि की स्थिति में क्रमशः पहुंचकर आत्मा और परमात्मा का साक्षात्कार कर सकता है। और साक्षात्कार का ही दूसरा नाम मुक्ति या मोक्ष है, क्योंकि उसके बाद किसी चीज़ की इच्छा शेष नहीं रहती, जैसे स्वादिष्ट भोजन की प्राप्ति के बाद कुछ खाने की इच्छा नहीं रहती। और सब इच्छाओं से मुक्त होने का नाम ही मुक्ति या मोक्ष है।[1]

पायु और मस्तिष्क के मध्य हृदय है। इसमें अनाहत चक्र की कल्पना है। यह मध्य होने से जंक्शन रूप है। लोकों की दृष्टि से यह अन्तरिक्ष लोक है। मस्तिष्क द्युलोक है। पायु पृथ्वीलोक है। पृथ्वीलोक से चलकर आदमी अन्तरिक्ष लोक में आता है, उसके बाद वह चाहे तो पृथ्वीलोक में वापस आ सकता है, चाहे तो द्युलोक में जा सकता है। इसी प्रकार द्युलोक में पहुंचने के बाद लौटते हुए वह चाहे तो अन्तरिक्ष लोक में ही ठहर सकता है, और चाहे तो पृथ्वी लोक तक भी आ सकता है।

जो मनुष्य पृथ्वी लोक से उठकर ऊपर की ओर गति करता है, वह मनुष्य है। वेद के अनुसार ३ लोक अथवा ७ लोक हैं। १ भूः २भुवः ३ स्वः ४ महः ५ जनः ६ तपः ७ सत्यम्।

मनुष्य की गति भूः लोक से स्वः लोक तक अथवा मूलाधार चक्र से अनाहत चक्र तक होती है। जो व्यक्ति भूः लोक से सत्य लोक तक अथवा मूलाधार चक्र से सहस्रार चक्र तक गति करता है, वह देव है। जो व्यक्ति महः लोक में पहुंचने के बाद सत्य लोक तक जाता है और फिर लौट कर वापस महः लोक में न आकर ऊपर के ही तीनों लोकों में

---

भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चास्यकर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे॥

रहता है । वह व्यक्ति शिव है । और जो व्यक्ति केवल सत्य लोक में रहता है । उस से नीचे उतरता ही नहीं, वह महादेव है । भू: लोक और मह: लोक के बीच में भुव: लोक अथवा स्वाधिष्ठान चक्र और स्व: लोक अथवा मणिपूर चक्र हैं । और मह: लोक और सत्यलोक के बीच में जन: लोक अथवा विशुद्धि चक्र तथा तप:लोक अथवा आज्ञाचक्र हैं । इस प्रकार वेद में जो सात भुवन, सात लोक या सात धाम हैं, वे ही आधुनिक योग में सात चक्र कहाते हैं ।

कुण्डलिनी शक्ति प्राणशक्ति का ही काल्पनिक नाम है । प्राण की जब साधना की जाती है तो यह चक्रों या धामों में ऊर्ध्वगति करते हुए सरल सीधा न चलकर कुण्डली सर्प की तरह से तिर्यक् गति करता है । इस लिए इस प्राण साधना को, योगाभ्यास को कुण्डलिनी का जागरण मानते हैं । जब योगाभ्यास न किया जाए, अथवा प्राण को सधाने का प्रयत्न न किया जाए तो यह प्राण मूलाधार में सुप्त पड़ा रहता है । उस अवस्था को कुण्डलिनी शक्ति की प्रसुप्तावस्था माना जाता है ।

उपरोक्त मान्यतायें वेद से पुष्ट होती हैं या नहीं ? और यदि इनका वेद में वर्णन है तो वे कौन से मन्त्र हैं, जिनमें इनका संकेत है, यह आगे देखने का प्रयत्न किया जाएगा । इस से पूर्व यदि इन बातों को एक तालिका में देखें तो इसको समझना सरल हो जाएगा । मुझे यह तालिका स्वर्गीय वेदस्वामी श्री मेधारथी जी से प्राप्त हुई थी इसलिए मैं इसका नाम मेधारथी तालिका रखता हूं ।

## श्री मेधारथी स्वामी की योग के विषय में वैदिक तालिका

| लोक | स्वर | स्थान | गायत्री | चक्र | दो वेद मन्त्र, चक्र के संयम से तेज आदि की उत्पत्ति, आयु आदि की प्राप्ति | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सत्यम् | नि | शिर: | न्यम् | सहस्रार | सत्यमसि | ब्रह्मवर्चसम् | ६ साधनाओं का परिणाय सत्य (परमात्मा) में स्थिति |
| तप: | ध | भ्रूमध्य | रें | आज्ञा | सहोऽसि | द्रविणम् | संयमसेसहनशक्ति=सबसेबडाद्रविण |
| जन: | प | कण्ठ: | व | विशुद्ध | मन्युरसि | कीर्तिम् | वाणी के संयम सें मन्यु तथा कीर्ति |
| मह: | म | हृदयम् | तुर् | अनाहत | ओजोऽसि | पशुम् | हृदय में पवित्रता ओज–दूर दृष्टि |
| स्व: | ग | नाभि: | वि | मणिपूर | बलमसि | प्रजाम् | जाठराग्नि ठीक बलवृद्धि-सन्तान |
| भुव: | रे | उपस्थ | स | स्वाधिष्ठान | वीर्यमसि | प्राणम | मूत्रनीरोग-वीर्य प्राणशक्ति: |
| भू: | स | पायु | तत् | मूलाधार | तेजोऽसि | आयु: | गुदाशुद्धि-आयु चेहरे पर तेज |

इस तालिका को ध्यान से देखने से एकदम स्पष्ट हो जाता है कि --

१. शरीर के किस अंग में योग के अनुसार कौन सा चक्र है ।
२. शरीर के किस अंग को किस लोक की संज्ञा दी गई है ।
३. शरीर के किस अंग अथवा किस चक्र अथवा किस लोक से किस स्वर का सम्बन्ध है ।
४. गायत्री मन्त्र के प्रथम पाद के किस अक्षर का किस चक्र अथवा किस अंग से सम्बन्ध है ।
५. किस अंग के संयम से अथवा किस चक्र की साधना से तेज आदि किस पदार्थ की उत्पत्ति होती है ।
६. किस अंग के संयम अथवा किस चक्र में ध्यान करने से किस वस्तु की प्राप्ति होती है ।

इस तालिका के प्रथम कोष्टक को किसी खाने के प्रथम अक्षर और सत्यम् के अन्तिम अक्षर को लेकर "आदिरन्त्येन सहेता" सूत्र के नियम को लगा कर कुछ वैदिक शब्दों की विचित्र और नवीन व्याख्या की जा सकती है--जिस व्याख्या का स्वरूप होगा--कि इस चक्र से लेकर सहस्रार चक्र तक प्राणायाम द्वारा गति या साधना करने वाला व्यक्ति उदाहरण के रूप में कुछ शब्द नीचे दिखाये गए हैं ।

क. भूयः--भूयश्चशरदः शतात् । भू से लेकर य तक अर्थात् मूलाधार से लेकर सहस्रार तक प्राण द्वारा साधना करने वाला व्यक्ति १०० वर्ष से अधिक भी जीवित रहता हुवा, अपनी इन्द्रियों से स्वस्थ रह सकता है ।

(ख) मयः--मयः कृणोषि सूरये । ऋ. १-३१-७ ।
मृडानो रुद्रोत नो मयस्कृधि ।
ऋ. १-११४-२ ।
मयः पतिभ्यो जनयः परिष्वजे ।
ऋ. १०-४०-१०

मयः का अर्थ है सुख । लेकिन यह वह सुख है जो महः लोक से सत्यलोक तक अथवा हृदय से मस्तिष्क तक प्राणों की साधना करने वाले को मिलता है । इन्हीं लोकों में रहने वाला व्यक्ति देव कहलाता है, और यह सुख दिव्य सुख कहलाता है । इसलिए जो देव बनेंगे, उन्हीं को मयः मिलेगा । और यदि मयः--सुख की अभिलाषा है, तो पहिले देव बनना होगा ।

(ग) तपः--सप्तऋषयः तपसे ये निषेदुः ।
ऋ १०-१०९-४ ।
तपसा ये स्वर्ययुः । ऋ. १०-१५४-२ ।
त्वं तपः परितप्याजयः स्वः ।
ऋ. १०-१६७-१ ।

भ्रूमध्य अथवा आज्ञाचक्र को तपः लोक कहते हैं । इसे त्रिकुटी या त्रिवेणी भी कहते हैं । मन की गति इसी लोक तक है । यहां मन-आत्मा-परमात्मा तीनों आते हैं । इस के ऊपर सत्यलोक में मन नहीं पहूंचता । वहां तो दोनों सखा ही रहते हैं । इसलिए इन तीनों मन्त्रों में तप का अर्थ होगा जो आज्ञाचक्र में प्राण का संयम करता है, वह व्यक्ति ही स्वः--सच्चे सुख को प्राप्त करता है ।

इसी प्रकार के चतुर्थ कोष्ठक में 'आदिरन्त्येन-सहेता' के नियम के अनुसार बहुत से वैदिक शब्दों की नई व्याख्या की जा सकती है । जिसके दो-तीन उदाहरण नीचे दिये जा रहे हैं ।

क. तुर्वणिः--हृदय से लेकर मस्तिष्क तक प्राण द्वारा गति करने वाला व्यक्ति, जिसने देव-संज्ञा प्राप्त करली है ।
ख. तुर्वशः--हृदय को जिसने वश में कर लिया है, वह मनुष्य ।
ग. भूर्णयः--भू से नि तक गति करने वाले । जो योगाभ्यास की साधना आरम्भ करके सच्चे अर्थों में नर बन गया है ।

ध. वरेण्यम्—वरुण:—जो केवल ऊपर के तीन लोक में ही रहता है। नीचे नहीं उतरता, अर्थात् त्रिवरूथ शिव बन गया है।

ङ. नित्य:—नित्यंमृजन्ति वाजिनं धृतेन। ऋ. ५-१-७ यहां कोष्ठक २ से नि और कोष्ठक १ त्य को लेकर यह शब्द बनाया है। अर्थ हुवा जो सदा सहस्रार में ही रहता है। उस व्यक्ति को धृत=ज्ञानदीप्ति सदा शुद्ध बनाए रहती है।

## प्रचलित योग और वेद

प्रचलित योग शीर्षक में जो बातें कही गई हैं, वे वेद में मिलती हैं या नहीं? ऐसा प्रतीत होता है कि जिस तरह अन्य सब विद्याओं का बीज वेद में विद्यमान है, उसी तरह योगविद्या और उसके प्रचलित अंगों का संकेत भी वेदमन्त्रों में स्पष्ट रूप से मिलता है।

सामान्यतया मनुष्य का प्राण इडा या पिंगला में चलता है। प्रति १।। घंटे बाद प्राण इडा से पिंगला और पिंगला से इडा में बदलता रहता है। इस प्राण की गति को इनमें से हटा कर इन के बजाय सुषुम्ना में गति करने को ही कुण्डलिनी का जागरण माना जाता है। क्योंकि प्राण की गति प्रति १।। घंटे बाद बदलती रहती है, इस लिए योगाभ्यासी के लिए कम से कम १।। घंटे योगाभ्यास करने का विधान है। इस का कारण यह है कि जब प्राण इडा से पिंगला या पिंगला से इडा में जाने लगता है, उस समय बीच में स्थित सुषुम्णा में उसे लेजाना अपेक्षाकृत आसान होता है। और १।। घंटे में एक बार ऐसी स्थिति अवश्य आती है। इसलिए प्रत्येक बैठक में सुषुम्णा में जाने की एक संभावना का अवसर रहता है।

## सुषुम्णा

डा० त्रिविक्रम ने अपनी पुस्तक में उषा सूक्त की व्याख्या की है। और उसमें 'सदने' का अर्थ सुषुम्णायाम् किया है। पं० रेवाशंकर जी सुक्रतु: का अर्थ सुषुम्णा में क्रिया करने वाला करते हैं। और स्वामी दयानन्द ने 'सीरा' युञ्जन्ति धीरा:' यजु: १२-६७ की व्याख्या करते हुए धीरा का अर्थ ध्यान करने वाले योगी और सीरा का अर्थ योगाभ्यास द्वारा उपासना के लिए नाड़ियों का प्रयोग करके उनमें परमात्मा को जानने का अभ्यास करते हैं। ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में (सितासिते) का अर्थ इडा और पिंगला करके लिखते हैं कि जहां इन दोनों नाड़ियों का सुषुम्णा में समागम होता है, वहां स्नान करने वाले परमयोगी परमानन्द-स्वरूप प्रकाशमय मोक्ष तथा सत्य विज्ञान को प्राप्त करते हैं। ऋग्वेद ५-७२-२ में अत्यायातमश्विना दस्रा हिरण्यवर्तनी सुषुम्ना सिन्धुवाहसा' तथा १०-१३-२ में ता वा मित्रावरुणा गुषुम्ना में अश्विनौ और मित्रावरुणौ का विशेषण 'सुषुम्नौ' आया है। सुषुम्ना में गति करने वाले प्राण और अपान को विशेषण द्वारा 'सुषुम्नौ अश्विनौ' कह दिया है। इससे स्पष्ट है कि वेद में इडा, पिंगला, सुषुम्ना आदि नाड़ियों का जिक्र है।

## सप्त चक्र

१. अष्टाचक्रं वर्तत एकनेमि सहस्राक्षरं प्रपुरो नि पश्चा। अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्धं कतम:स केतु:॥ अ० ११-४-२२

२. अष्टाचक्रानवद्वारा देवानां पूरयोध्या।
तस्मिन् हिरण्यये कोशे पुरुषो ज्योतिषावृत:॥
अ० १०-२-३१

२. क. क्व त्री चक्रा त्रिवृतो रथस्य क्व त्रयो बन्धुरो ये सनीडा:।
कदा योगो वाजिनो रासभस्य येन यज्ञं नासत्यो-पयाथ:। ऋ० १-३४-६

३. पृथिव्या: सप्त धामभि:। ऋ. १-२२-१६

४. तमीं होतारमानुषक् चिकित्वांसं निषेदिरे।
रण्वं पावकशोचिषं यजिष्ठं सप्त धामभिः ॥
ऋ० ४–७–५

५. तनूषु विश्वा भुवना नियेमिरे। ऋ० १०-५६.५

चक्र, भुवन या धाम एक ही बात है। पृथिवी के सात धाम का अर्थ है, इस शरीर के ७ चक्र। ये सारे भुवन धाम या चक्र हमारे शरीरों में ही नियमन करते हैं। ऋग्वेद के मन्त्र १-३४-९ में इन्हीं सात चक्रों का वर्णन है। स्थूल, सूक्ष्म, कारण-रूप से ३ प्रकार से स्थित इस शरीर रूपी रथ के निचले ३ चक्र कहां हैं? और ऊपर के ३ चक्र जो शिव का नीड हैं, कहां हैं? और इन दोनों त्रिकों को बांधने वाला जंक्शन रूप हृदयचक्र कहां है? और शब्द ब्रह्म द्वारा दीप्त, शक्ति के साथ वर्तमान शिव के साथ योग-संगम कब होगा? कुछ योगाभ्यासी कण्ठ के बाद मुख में जिह्वा के मूल तालु स्थान पर सरस्वतीचक्र और मानते हैं। कुछ योगाभ्यासी हृदय और नाभि के मध्यम में सूर्यचक्र की कल्पना करते हैं। महात्मा कबीर ने हृदय के ऊपर मनोमयचक्र की कल्पना की है। कुछ योगी आज्ञाचक्र और सहस्रारचक्र के मध्य मृत्युचक्र की कल्पना करते हैं। इस प्रकार आठ चक्र होजाते हैं। पहिले मन्त्र में यही कहा गया है कि सुषुम्नारूपी एक धुरी में ८ चक्र विद्यमान हैं। प्र अथवा मूलाधार चक्र सबसे प्रथम है, और नि अथवा सहस्रार चक्र सबसे पिछला या अन्तिम है।

## ऋषि, देव, शिव, महादेव

१. त्वमग्ने प्रथमो अंगिराऋषिर्देवो।
देवानाभवः शिवः सखा। ऋ. १-३१-१।

२. सप्तधामानि परियन्नमर्त्यः। ऋ. १०-१२२-३

३. अध स्मा नस्त्रिवरूथः शिवोभव। ऋ. ६-१५-९

४. सोऽवर्धत स महानभवत् समहादेवो ऽभवत्।
अ० १५-१-४

जो मनुष्य इस योग मार्ग पर चलना प्रारम्भ करता है, वही अग्नि-मनुष्य कहाने का अधिकारी है। उसी को पहिले अंगिरा ऋषि की संज्ञा दी जाती है। उसके बाद जो सातों धामों या चक्रों में गति करने लगता है, उसे अमर्त्य या देव समझना चाहिये। जो केवल उपरले ३ लोकों को ही अपना घर बनाए रखता है नीचे उतरता ही नहीं उसकी त्रिवरुथ, शिव संज्ञा हो जाती है। जो नर से बढ़ कर देव बन चुका है, और देवों से बढ़ कर शिव बन गया है। वही उन्नति करते २ जब केवल सातवें लोक में ही विचरने लगता है, तब बढ़ते २ वही महादेव कहलाने लगता है। हमारा यही लक्ष्य है कि पहिले नर (अग्नि) या ऋषि बनें, फिर देव बनें, तदनन्तर शिव बनें और अन्त में महादेव पद को प्राप्त करलें।

## कुण्डलिनी

१. ऊर्ध्वः सुप्तेषु जागार ननुतिर्यङ्निपद्यते।
अ० ११–४–२५

२. पताति कुण्डृणाच्या दूरं वातो वनादधि।
आ तू न इन्द्रं शंसय। ऋ. १-२९-६

प्राण की सामान्य गति तिर्यक् रूप में चलती है। मनुष्य जब सोया रहता है तब भी वह जागता रहता है और नि अर्थात् सहस्रार तक गति करता है, किन्तु उसकी यह गति टेढ़ी होती है। (वातः) प्राण सामान्यतया कुटिलगति से ही दूर तक जाता है। इसी प्रकार सांप भी सदा दूर-दूर तक तिर्यक् अथवा कुटिलगति से ही चलता है। इसलिए प्रसुप्त प्राण शक्ति की उपमा कुण्डलिनी सर्पिणी से दी गई है। जिस प्रकार सांप बिल में सीधा प्रविष्ट होता है। उसी प्रकार यह प्राण भी जब जागृत हो जाता है, और सुषुम्णा में प्रविष्ट होता है, तब इसकी गति भी सीधी, सरल हो जाती है। इसमें प्रवेश करने वाले प्राणों की महिमा महान् है 'एषां मरुतां महिमा सत्यो अस्ति' ऋ. १-१६-७जिस ऋषि या राजा को

ये सुख देते हैं, वह न जीर्ण होता है, न मरता है न उसकी हिंसा होती है, न दुःखी होता है, न क्रोध करता है, न इसका ऐश्वर्य या रक्षण कभी शिथिल होता है । "न स जीयते मरुतो न हन्यते, न स्रेधति न व्यथते न रिष्यति । नास्य रायउपदस्यन्ति नोतय ऋषिवायं राजानं सुषूदथः ।। ऋ. ५-५४-७

## द्वितीय मेधारथी तालिका

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भूः | पुनातु | शिरसि | सत्यम् | सहस्रार | ण्यम् | निस् | म् अ आनन्द द्यौ–आनन्दकोश |
| भुवः | पुनातु | नेत्रयोः | तपः | आज्ञा | रे | अव | |
| स्वः | पुनातु | कण्ठे | जनः | विशुद्धि | व | अनु | |
| महः | पुनातु | हृदये | महः | अनाहत | तुर् | सम् | उ उ, चित् अन्तरिक्ष-मनकोश |
| जनः | पुनातु | नाभ्याम् | स्वः | मणिपूर | वि | अप | |
| तपः | पुनातु | पादयोः | भुवः | स्वाधिष्ठान | स | परा | |
| सत्यम् | पुनातु | शिरसि | भूः | मूलाधार | तत् | प्र | अ म् सत् पृथिवी अन्नकोश |

इस तालिका को ध्यान में रखने से एक बात यह अनुभव होती है, कि वेद के जिन शब्दों को पादपूरक एक तरह से अनर्थक माना जाता है, वे पादपूरक न होकर किसी योग के रहस्य को अपने अन्दर समेटे हुए हैं । यह युक्ति से ठीक लगता है, कि यदि वेदवाणी पूर्ण ब्रह्म की पूर्ण वाणी है, तो उसमें अनर्थक पादपूरक शब्द उसकी पूर्णता पर आक्षेप है । वास्तव में हम अपने अल्पज्ञान के कारण उस का अर्थ न समझकर उन्हें पादपूरक कह देते हैं ।

दूसरे इन अक्षरों तथा 'आदिरन्त्येन सहेता' के नियमानुसार इन से बने हुए शब्दों के योगपरक अर्थ के कुछ उदाहरण नीचे दिये जाते हैं । इन को देखने से वेदों के अर्थों में कहीं २ तो चमत्कार प्रतीत होता है । और कभी लगता है कि वास्तव में वेदों में अनन्त ज्ञान भरा हुवा है । जिसमें जितना सामर्थ्य और ज्ञान है, वह उतना अर्थ देख और समझ सकता है ।

नि=सहस्रार=सत्यम्=शिर

१ उद्यद्ब्रध्नस्य विष्टपं गृहमिन्द्रश्च गन्वहि ।
मध्वः पीत्वा सचेवहि त्रिः सप्त सख्युः पदे ।।
ऋ ८-६९-७

(ब्रध्नस्य विष्टपम्) सूर्य के स्थानरूपी गृह में —द्युलोक में मस्तिष्क में=नि=सत्यलोक में=(सख्युः पदे) सखा परमात्मा के निवास स्थान में ( उद् यद् गन्वहि )जब ऊपर उठकर मैं तथा इन्द्र वहां पहुंचते हैं(त्रिः सप्त मध्व पीत्वा सचेवहि) २१ बार प्राणायाम रूपी मधुपान करके इकट्ठे मस्त होते हैं । स्वामी दयानन्द जी ने २१ बार प्राणायाम करने का संस्कारविधि में संकेत भी किया है ।

२. आतू सुशिप्र दंपते रथं तिष्ठा हिरण्ययम् ।
अध द्युक्षं सचेवहि सहस्रपादमरुषं स्वस्तिगामनेहसम् ।। ऋ. ८-६९-७

यहां द्युक्षं=चमकीला, अरुषम्=आरोचमान, देदीप्यमान, अनेहसम्=पापरहित, स्वस्तिगाम्=कल्याणदायि, सहस्रपादम्=सहस्रारचक्र, हिरण्ययम्=प्राण स्वरूप सुवर्णदीप्तियुक्त स्थान नियासत्य लोक ही है । इस रथरूपी शरीर में सवार होकर, अपने मस्तिष्क को सदा ठीक रख कर यदि नर इस

शरीर गृह का स्वामी बन कर सहस्रार में पहुंचेगा तो वहां नर और नारायण अथवा जीव और ब्रह्म या आत्मा और परमात्मा का सखा रूप में मेल संगमन अवश्य होगा ।

इसके अतिरिक्त सहस्रधारं, सहस्रद्वारं आदि-शब्दों का प्रचुर प्रयोग है । ये सब शब्द सहस्रार चक्र का ही निर्देश करते प्रतीत होते हैं ।

रे=आज्ञा=तपः=नेत्रयोर्मध्य

१. अस्मा अव मघवन्गोमति व्रजे वज्रिन् चित्राभिरूतिभिः । ऋ ८-७०-९

आज्ञाचक्र ही इन्द्रियों का व्रज है--गोमति-व्रजे=गोष्ठे । क्योंकि मन तथा इन्द्रियों की गति इसी चक्र तक है । इससे आगे वे नहीं जा सकतीं । इसलिए भक्त प्रार्थना करता है कि (मघवन् वज्रिन्) हे ऐश्वर्यो के स्वामिन् तथा दुष्टों और पापों को वज्र से चूर्णित करने वाले प्रभो (चित्राभिः ऊतिभिः) चित्--ज्ञान को देने वाली तथा तृप्ति करने वाली गतियों के द्वारा हमारी इच्छाओं को इस आज्ञाचक्र में (गोमति व्रजे) तृप्त कर दे । इस चक्र के बाद इच्छाएं, तथा भेदज्ञान समाप्त हो जाना है, इसलिए तृप्ति की प्रार्थना है अन्यथा आगे गति रुक जाएगी । कभी भी नि में नहीं पहुंच सकेगा । अव=तृप्ति, गति, इच्छा आदि ।

२. त्वं विश्वा दधिषे केवलानि यान्याविर्या च गुहा वसूनि ।
कामभिन्मे मघवन्मावितारीस्त्वमाज्ञाता त्वमिन्द्रासि दाता ।। ऋ. १०-५४-५ ।

इस मन्त्र में 'आज्ञाचक्र' का स्पष्ट जिक्र तो नहीं है । किन्तु आज्ञाता और दाता शब्द आए हैं । जो आज्ञाचक्र का संकेत करता है । इसे सब कामनाओं की पूर्ति और सब प्रकट या तिरोहित वस्तुओं का धारण करने वाला, और उनका दाता कहा है । यह सारी क्रिया इस चक्र में पहुंचने का परिणाम ही है । यहां पहुंचने पर दिव्यदृष्टि खुल जाती है और सब इच्छाएं पूर्ण हो जाती हैं । जब तक कोई इच्छा शेष रहती है, इसके आगे गति संभव नहीं ।

व--विशुद्ध--जनः--कण्ठ

१. प्र व इन्द्राय बृहतेमरुतो ब्रह्मार्चत ।
वृत्रं हनति वृत्रहा शतक्रतुर्वज्रेण शतपर्वणा ।
ऋ. ८-८९-३

वज्रेण शतपर्वणा--१०० पोरियों वाला वज्र हमारा मेरुदण्ड है । इसी में सुषुम्णा मार्ग द्वारा सैंकड़ों बार क्रिया करने वाला व्यक्ति शतक्रतु बनता है । शतक्रतु ही स्वयमेव अनायास ही सब पापों दोषों, कमियों को नष्ट करने में समर्थ बन जाता है। इसलिए इस मन्त्र में कहा है कि (मरुतः) हे प्राणों की साधना करने वाले साधकों, उपासकों (बृहते इन्द्राय) उस परमैश्वर्यसम्पन्न ब्रह्म के लिए (ब्रह्मार्चत) सामलक्षण स्तोत्रों द्वारा पूजा करो । साम प्राणं प्रपद्ये अर्थात् प्राणायामद्वारा उपासना करो।

इस शतपववज्र=मेरुदण्ड के उपरि भाग में विशुद्ध चक्र है । जो यहां तक प्राणायाम द्वारा पहुंचता है, उसकी सब बुराइयां कमियां दूर हो जाती हैं । वह विशुद्ध बन जाता है ।

२. इन्द्र शुद्धो हि नो रयिं शुद्धो रत्नानि दाशुषे ।
शुद्धो वृत्राणि जिघ्नसे शुद्धो वाजं सिषाससि ।।
६-९५-९

इस चक्र में जो व्यक्ति पहुंचता है, उसे रयि, रत्न और वाजरूप में समृद्धि प्राप्त होती है । सब विघ्न बाधायें, पाप रोग, दोष नष्ट हो जाते हैं । इस चक्र में पूर्ण शुद्धि होने के बाद अगले चक्र में पहुंच कर देव दिव्यदृष्टि के अधिकारी बनते हैं ।

तुक्--अनाहत--महः हृदय--३

१. परि नो हेडो वरुणस्य वृज्या उरुं न इन्द्रः कृणवदु लोकम् । ऋ. ७-८५-२

वरुण का क्रोध हमें छोड़ देवे, और इन्द्र हमारे ३ लोकों को उरुं=विशाल, महान् तथा उदार बनावे। जब तीन लोकों की कल्पना की जाती है तब हृदय=अन्तरिक्ष=३। (अउम्) की दूसरी मात्रा ३ ही अन्तरिक्ष है।

जिनका हृदय छोटा तथा संकुचित होता है, समझना चाहिये, उन पर वरुण का क्रोध पड़ा है।

२. तत्सवितुर्वृणीमहे वयं देवस्य भोजनम्।
श्रेष्ठं सर्वधातमं तुरं भगस्य धीमहि॥
ऋ ५-८२-१

हृदय प्रदेश में रहने वाले, भगवान् देव सविता के सर्वधारक श्रेष्ठ भोजन—भोग्यदायक—धन (उदारता एवं विशालता) को हम वरण करते हैं, और अपने अन्दर धारण करते हैं।

३. इमे मा पीता यशस उरुष्यवो रथं न गावः समनाह पर्वसु। ते मा रक्षन्तु विस्रसश्चरित्रादुत मास्रामाद्यवयन्त्विन्दवः॥ ऋ. ८-४८-५)

मैं यदि सोमकणों को अच्छी तरह से पीकर इनकी अपने अन्दर रक्षा कर लूंगा तो ये मुझे यश दिलायेंगे, मेरी रक्षा करेंगे और मुझे अनाह पर्व= अनाहतचक्र=महलोक में ऐसे आसानी से पहुंचा देंगे जैसे बैल रथ को खींच पर्व त्यौहारों में लक्ष्य स्थान तक पहुंचा देते हैं। इस लोक में पहुंचकर ही नरदेव पदवी प्राप्त करता है। और फिर ये (इन्दवः) वीर्यकण चरित्र के पतन से रक्षा करते हैं, और शरीर की व्याधियों को दूर भगा देते हैं।

वि——मणिपूर=स्वः=नाभिः

१. उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमं श्रथाय। ऋ १-२४-१५।

यहां सायण ने (मध्यमम्) का अर्थ किया नाभिप्रदेशस्थित पाश को वि में शिथिल करो। मध्यम स्थान वि है।

२. व्यायन्नयज्वानःसनकाः प्रेतिमीयुः। ऋ. १-३३-४

जो यज्ञभावनाशून्य, वृत्र के अनुचर होते हैं, वे वि—नाभि प्रदेश में आजाते हैं। अर्थात् जिह्वा के संयम को छोड़कर भोगी बन जाते हैं, रोगी बन जाते हैं, और मृत्यु को प्राप्त होते हैं। वि— नाभि— पेट——मणिपूर चक्र के संयम के बिना आगे गति संभव नहीं।

३. विचरन्त्यर्चयो दिवि स्पृशन्ति भानवः
ऋ. १-३६-३।

यदि वि——मणिपूर या पेट में जाठराग्नि की लपटें गति शील रहेंगी, तो द्युलोक या मस्तिष्क में ज्ञान किरणें सदा स्पर्श करती रहेंगी, साथ रहेंगी। यदि जाठराग्नि ठीक नहीं होगी तो ज्ञानाग्नि भी दीप्त नहीं होगी।

स=स्वाधिष्ठान=भुवः=उपस्थ

१. गोजिन्नः सोमो रथजिद्धिरण्यजित् स्वर्जिदब्जित्पवते सहस्रजित्। यं देवासश्चक्रिरे पीतये मदं स्वादिष्ठं द्रप्समरुणं मयोभुवम्॥
ऋ. ६-७८-४।

(देवासः) सातों लोकों में गति करने वाले देवलोग (मदं) मस्ती को देने वाले (मयोभुवम्) सुख की वर्षा करने वाले (द्रप्सम्) रसमय द्रवस्वरूप (अरुणम्) कान्ति को देने वाले सोम को (पीतये) पीने के लिए अपने अन्दर रक्षित करके ऊर्ध्वरेता बनने के लिए (स्वादिष्ठम्) सबसे अधिक स्वाद देने वाले उपस्थेन्द्रिय को, और तात्स्थ्य उपाधि से स्वाधिष्ठान को (चक्रिरे) चक्र बनाकर वहां अपनी क्रिया को प्रारम्भ करते हैं। स्वादिष्ठम् वाली बात को बृहदारण्यक उपनिषद् में "सर्वेषामानन्दानामुपस्थ एकायनम्" सब आनन्दों का उपस्थ ही

एकमात्र साधन है=द्वारा पुष्ट किया है। इसी प्रकार इस मन्त्र के गो, रथ, हिरण्य, स्वः, अप तथा सहस्र शब्द भी शेष ६ चक्रों का निर्देश करते हैं। सहस्र तो सहस्रार चक्र है। गौ–भूः मूलाधार चक्र। स्वः=नाभि=मणिपूरचक्र। हिरण्य=द्रविण की प्राप्ति होती है आज्ञाचक्र में, इसलिए हिरण्य=आज्ञाचक्र अप=जल का सम्बन्ध समुद्र अथवा अन्तरिक्ष से है इसलिए अप् महः=हृदयान्तरिक्ष=अनाहतचक्र पारिशेष्यात् रथ=कण्ठ=विशुद्धचक्र।

तत्=मूलाधार=भूः=पायु

१. तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः। दिवीवचक्षुराततम्। ऋ. १-२२-२०।

२. तद् विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते। विष्णोर्यत्परमं पदम्। ऋ. १-२२-२१

३. विष्णोः परमे पदे मध्व उत्सः। ऋ. १-१५४-५

४. अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति भूरि। ऋ. १-१५४-६।

५. त्रेधा मूलं यातुधानस्य वृश्च। ऋ. १०-८७-१०

६. प्रभूर्जयन्तं महां विपोधां मूरा अमूरं पुरां दर्माणम्।

ऋ. १०-४६-५।

१. विष्णु का परम पद, द्युलोक में सूर्य के समान सदा दीप्त रहता है, वह तद् अर्थात् मूलाधार या सहस्रार में स्थित है, और विद्वान् योगाभ्यासी उसे सदा देखने का प्रयत्न करते हैं और देखते रहते हैं।

२. तद्=मूलाधार या सहस्रार स्थित विष्णु के परम पद, को मेधावी, कर्मठ सदा जागरूक योगाभ्यासी प्रदीप्त करते रहते हैं।

३. उस विष्णु के परम पद में माधुर्य का निर्झर सदा झरता रहता है।

४. प्राण साधना के द्वारा शक्ति सम्पन्न मनुष्य का मूलाधार तथा सहस्रार सदा भास्वर रहता है।

५. कुण्डलाकार प्रसुप्त सर्परूप यातुधान के तीनों शरीरों में स्थित मूल को तू काट डाल। उसकी निद्रा को भंग करके उसे जगा दे। कुण्डलिनी का जागरण या प्राणशक्ति का जागरण यही है। इस कुण्डलिनी के ३ कुण्डल माने गए हैं। ये तीन शरीरों के ही प्रतीक हैं। इस लिए यदि जानना है, तो इन तीनों को काटना आवश्यक है।

६. भूलोक को जीतने वाले, और विजय के द्वारा महान् तथा मेधावी बनकर सब लोकों का ध्वंस करने वाले अमूरं=अमूढ़ एवं अमर ब्रह्म को पाने के लिए प्र=मूलाधार में प्रयत्न शील होकर सहस्रार में प्राप्त करते हैं।

इतने विवेचन से यह स्पष्ट है कि वेदों में योग तथा योगाभ्यास का निर्देश तथा विधान दोनों हैं। केवल मात्र निर्देश ही नहीं, अपितु ऐसा प्रतीत होता है कि वेद के प्रायः मन्त्रों में कोई ना कोई ऐसा रहस्य तिरोहित रहता है, जिसे योग की क्रियाओं और परिभाषाओं के ज्ञान के बिना समझना कठिन ही नहीं, असंभव है।

यदि योग की क्रियायें परिभाषाएं और ज्ञान हृदयंगम हों तो हरेक मन्त्र में से कुछ न कुछ नया रहस्य प्रकट होता प्रतीत होता है। दो-तीन शब्दों के यहां उदाहरण दिये जाते हैं। कभी अवसर हुवा तो इस दृष्टि से कुछ मन्त्रों का अर्थ और उस से प्रकट होने वाले रहस्यों का दिग्दर्शन फिर किसी स्वतन्त्र लेख में दिखाने का प्रयत्न किया जाएगा।

सस्नि र्योऽनुमाद्यः। ऋ. ९-२४-४।

जो व्यक्ति सस्नि=शुद्ध है वही आनन्द प्राप्त करने के योग्य है। सस्नि=ससेनि तक मूलाधार

से सहस्रार तक गति करने वाला व्यक्ति ही सस्निः= शुद्ध होता है ।

२. जनस्य गोपा अजनिष्ट जागृविः । ऋ. ५-११-१

जनः--नाभिचक्र का, गोपाः, रक्षक=अन्न-मयकोश का विजेता मनुष्य ही जागरूक बन सकता है ।

३. हरिवः--इन्द्रियों को वश में करने वाला–जितेन्द्रिय ।

४. वयम्--व से य तक--कण्ठ आज्ञा--सहस्रार--इन तीनों चक्रों में गति करने वाला व्यक्ति ही वरेण्यम्=वरुण=त्रिवरूथ–शिव बनता है । इसलिए यदि हम शिव बनेंगे तभी (वयम्) शब्द द्वारा की हुई प्रार्थना या इच्छा को पूरा कर सकेंगे ।

# वेद में योग साधना के संकेत

श्री उदयवीर शास्त्री

आध्यात्मिक उन्नति व शाश्वत दु:ख निवृत्ति एवं आनन्द प्राप्ति के लिये प्राचीन ऋषि-मुनियों तथा अनुभवी आचार्यों ने जिस मार्ग का उपदेश किया है, वह है—योग-समाधि का प्राप्त करना। यह योग अथवा समाधि मन की स्थिरता-निर्विषयता पर अवलम्बित है। मन इन्द्रियों का जमादार है, और अन्तरात्मा का सेवक, क्योंकि इन्द्रियां शरीर में बाहर को खुली हैं, वे सदा बाह्य विषयों की ओर स्वभावत: प्रवृत्त रहती हैं। उनकी इस प्रवृत्ति में मन पूरा सहयोग देता है। मन इतना तीव्र व चञ्चल है, कि वह दसों इन्द्रियों के सहयोग के लिये अकेला ही, काफी रहता है। प्रत्येक इन्द्रिय के अपने-अपने विषय एक—दूसरे से भिन्न हैं, पर मन के लिये उन विभिन्न विषयों के आदान में कोई बाधा नहीं रहतीं, इन्द्रियों के द्वारा मन सभी विषयों को ग्रहण करने की क्षमता रखता है। इससे मन की तीव्र व चञ्चल स्थिति तथा उसकी आश्चर्यजनक रचना का अनुमान होता है।

ऐसे चञ्चल व तीव्र मन का स्थिर व निर्विषय करना कोई मज़ाक नहीं। अनुभवी आचार्यों ने इसके लिये जो उपाय सुझाये हैं, उनका मूल वेद में उपलब्ध होता है। इस विषय के कतिपय मन्त्र दिग्दर्शनमात्ररूप में यहां प्रस्तुत किये जाते हैं। एक मन्त्र इस प्रकार है।

युञ्जान: प्रथमं मनस्तत्त्वाय सविता धिय: ।
अग्नेर्ज्योतिर्निचाय्य पृथिव्या अध्याभरत् ।।

मन्त्र का शब्दार्थ इस प्रकार है (सविता) ऐश्वर्य-ज्ञान ऐश्वर्य आनन्द ऐश्वर्य की अभिलाषा रखने वाला पुरुष (तत्त्वायं) तत्त्व ज्ञान के लिये (प्रथमं) पहले, अथवा विभिन्न विषयों में फैले हुए (मन:) मन को, मन के व्यापार को एवं मननात्मिका अन्त:करण वृत्ति को, तथा (धिय:) धारणात्मिका बुद्धि, बुद्धिवृत्तियों को (युञ्जान:) योग-प्रक्रियाओं द्वारा समाहित करता हुआ (अग्ने:) सर्वाग्रणी, प्रकाश स्वरूप, सर्वज्ञ, सर्वप्रकाशक प्रभु (ज्योति:) ज्ञान प्रकाश व आनन्दाविर्भाव को (निचाय्य) निश्चित रूप से जान व प्राप्त कर (पृथिव्या:) पृथिवी के लिये, सांसारिक समस्त जनों के लिये, अथवा पूर्ण विस्तार के लिये (अधि) अधिकार पूर्वक (आ) सब ओर, सब प्रकार से (भरत्) धारण करता है।

तत्त्वज्ञान द्वारा आनन्द प्राप्ति का अभिलाषी पुरुष योग समाधि से मन को—अन्त:करण को प्रकाश स्वरूप सर्वज्ञ परमात्मा के साथ जोड़कर उस ज्ञान व आनन्द को प्राप्त करता, और उसे जनता के लिये प्रसारित करता है।

योग की विधि और योग का प्रयोजन दोनों इस मन्त्र में संकेत द्वारा बतला दिये गये हैं। योगदर्शन में योग का स्वरूप बताया है—'योगश्चित्त-वृत्तिनिरोध:' चित्त-अन्त:करण की वृत्तियों का निरोध—रोकना योग है। यहां चित्तवृत्तियों का रोकना लिखा है, इन्द्रियवृत्तियों का रोकना नहीं लिखा। वस्तुत: बाह्य विषय व्यापार में इन्द्रियों की सार्थकता इसी बात पर अवलम्बित रहती है, कि इन्द्रियों के साथ मन एवं अन्त:करण का सम्बन्ध बना रहे। यदि अन्त:करण का सम्बन्ध इन्द्रियों से नहीं रहता है, तो इन्द्रियां बाहर को खुली रहने पर तथा विषय के साथ सम्बन्ध रहने पर भी वह विषय के ग्रहण करने व पकड़ने में असमर्थ

रहती हैं। अतः बाहर विषयों की ओर फैलने के लिये इन्द्रियों के साथ अन्तःकरण का सम्बन्ध होना अत्यावश्यक है। यदि अन्तःकरण को उधर से हटाकर अन्तरात्मा की ओर लगा दिया जाता है, तो इन्द्रियां आत्मा को विषयों की ओर आकर्षित करने के लिये बेकार हो जाती हैं। इसी लिये सूत्र में इन्द्रियों की उपेक्षा कर चित्त–अन्तःकरण के निरोध का उल्लेख किया गया है।

सूत्रगत यह निर्देश पूर्णरूप से मन्त्रमूलक है, मन्त्र में 'मन' और 'धी–बुद्धि' को समाहित करने का उपदेश है। वे ही तो अन्तःकरण हैं। फलतः योगमार्ग के यात्री को अन्तःकरण वृत्तियों का निरोध करना परमावश्यक है। इसी भाव को मन्त्र ने स्पष्ट किया है–'प्रथम मनः धियः युञ्जानः'।

योग का प्रयोजन बताने के लिये मन्त्र में 'तत्त्वाय' पद है। तत्त्व–वस्तु का यथार्थ स्वरूप-स्वभाव जानना हो तो योग का अनुष्ठान करना अपेक्षित होगा। योगानुष्ठान से बुद्धि–अन्तःकरण 'ऋत्तम्भरा' नामक स्थिति में पहुंच जाता है। 'ऋत' समस्त विश्व की उस व्यवस्था का नाम है, जिसे प्रभु परमात्मा ने स्थापित किया है, तथा जिससे नियन्त्रित होता हुआ यह विश्व यथायथ-रूप में चालू रहता है। उस 'ऋत' की स्थिति को समाहित योगी की बुद्धि समझने लगती है; उसी का नाम 'ऋतम्भरा' है, तब योगी उस 'ऋत' के प्रतीक में परमात्मा के प्रकाश स्वरूप को समझने की दिशा में प्रवृत्ति के लिये सक्षम हो जाता है।

इसी कारण योग के मर्मज्ञ पूर्ण अनुभवी महर्षि पतञ्जलि ने 'ऋतम्भरा' के विषय में कहा है–'श्रुतानुमानप्रज्ञाभ्यामन्यविषया विशेषार्थत्वात्' बुद्धि की यह ऋतम्भरा अवस्था श्रुतज्ञान और अनुमानज्ञान आदि से सर्वथा विलक्षण होती है; क्योंकि श्रुत–शब्द और अनुमान तो वस्तु का सामान्य–साधारण ज्ञान कराते हैं। परन्तु यह बुद्धि वस्तु का विशेष ज्ञान कराती है, जो 'विशेष' वस्तु का यथार्थ स्वरूप है। उसी के कारण वह वस्तु अन्य पदार्थों से व्यावृत्त हुई केवल अपने रूप में व्यवस्थित रहती है। इस प्रकार बुद्धि की 'ऋतम्भरा' अवस्था प्राप्त हो जाने पर उससे वस्तु का ज्ञान परम प्रत्यक्ष है। वह प्रत्यक्ष की चरम सीमा है; जो योग के बिना संभव नहीं। इसी तत्त्वज्ञान के लिये मन्त्र में योग का विधान बताया है।

योगी दो प्रकार के बताये जाते हैं–'युक्त' और 'युञ्जान'। पहला युक्त,सदा जो प्रभु के ध्यान में लीन रहता है, तथा जिसने योग–समाधि की पूर्ण अवस्था को प्राप्त कर लिया है। दूसरा युञ्जान वह है, जो यत्नपूर्वक निरन्तर अभ्यास से तत्त्वदर्शन–आत्मदर्शन प्राप्त कर लेने में संलग्न है। साधारण कोटि से कुछ उठे हुए पुरुष ही 'युञ्जान' बन सकते हैं। ऐसा व्यक्ति 'युञ्जान' दशा के बाद किसी समय अनवरत अभ्यास से 'युक्त' बन जाता है। इसी कारण प्रस्तुत मन्त्र में 'युञ्जानः' पद से संकेत द्वारा इस स्थिति को प्रथम प्राप्त करने का उपदेश किया गया है।

शतपथ ब्राह्मण (६।३।१।१३) में इस मन्त्र की व्याख्या करते हुए लिखा है–'तत्त्वाय सविता धिय इति–मनो वै सविता प्राणा धियः।' इसके अनुसार मन-बुद्धि अर्थात् अन्तःकरण के निरोध के साथ 'प्राण' के निरोध का भी तात्पर्य प्रकट होता है। यह एक रहस्यपूर्ण बात है। इसमें समझना

चाहिये, कि मन और प्राण का पारस्परिक गहरा सम्बन्ध है। ध्यान-योग अथवा औपनिषद उद्गीय आदि की उपासना–साधनों से यदि मन का उपयुक्त निरोध होजाय, तो प्राण स्वतः वशीभूत हो जाते हैं; उनकी अनियमित-अनियन्त्रित गति न रहकर ध्यान में उनसे किसी प्रकार की बाधा नहीं आती। यह योगमार्ग की एक उत्तम स्थिति है। इस प्रकार मन और प्राणों के रुकने से अन्य समस्त वृत्तियां शान्त हो जाती हैं।

यदि किसी कारण से प्रथम मन एवं अन्तःकरण के निरोध में बाधा आये; और अति चञ्चल होने के कारण मन के रोकने में कठिनाई का अनुभव हो, तो उस स्थिति में लक्ष्यप्राप्ति के लिये प्राण का सहयोग लेना चाहिये। तात्पर्य है, इस दशा में प्राणायाम का तीव्र व निरन्तर अभ्यास प्राणों को संयत कर मन के स्थिर व एकाग्र करने का अचूक उपाय है। मन के शान्त रहने पर इन्द्रियां भी विषयों की ओर खिचना कम कर देती हैं, कारणों की इस उपरति से व्यक्ति को शान्ति व सन्तुष्टि का लाभ होता है।

सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने पर यह प्रतीत होता है, कि प्राणायाम से लेकर समाधिपर्यन्त योग के पांच अङ्गों का उपदेश इस मन्त्र के द्वारा अभिव्यक्त हो जाता है। यम-नियम का पालन प्रत्येक व्यक्ति के लिये लाभदायक सुफल-प्रद रहता है। आसन योगाङ्ग योगमार्ग पर चलने वाले के लिये अनिवार्य है।

इस विषय में अन्य कतिपय मन्त्र इस प्रकार है–

युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे।
स्वर्ग्याय शक्त्या ।।

(वयम्) हम (युक्तेन) युक्त–योग समाधि सम्पन्न (मनसा) मन से तथा (शक्त्या) शक्ति से (सवितुः) विश्व के उत्पादक, सर्वैश्वर्यसंपन्न, सर्व-प्रेरयिता ((देवस्य) दिव्य, शुभगुण प्रदाता प्रभु के (सवे) इस उत्पादित संसार में (स्वर्ग्याय) सुख साधक कार्य के लिये (परमात्मप्रकाश को धारण करते है)।

योगी की दो अवस्था-युक्त और युञ्जान-की चर्चा गत पंक्तियों में की गई है। उस मन्त्र में 'युञ्जान' का संकेत है, और यहां 'युक्त' बनने की प्रेरणा की गई है। उसके लिये दो साधन बताये, जिनसे परमात्मप्रकाश प्राप्त होता है। एक–योग संलग्न मन। दूसरा–शक्ति। शक्ति से दोनों प्रकार की शक्ति समझना चाहिये,–शारीरिक और आत्मिक। दुर्बलशरीर, दुर्बलेन्द्रिय, पतितात्मा व्यक्ति अपने जीवन लक्ष्य की प्राप्ति में कभी सफल नहीं हो सकता। अतः सब प्रकार की शक्ति का सतत संचय करना आवश्यक है, जिसका आधार योग है–'नास्ति योगसमं बलम्'। योग के समकक्ष अन्य कोई बल–शक्ति नहीं है। योग सम्पन्न व्यक्ति के लोक–परलोक दोनों सुधार जाते हैं।

अन्य एक मन्त्र है––

युञ्जते मन उत युञ्जते धियोऽविप्र।
विप्रस्य बृहतो विपश्चितः।
वि होत्रा दधे वयुनाविदेक इन्,
मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः ।।

(होत्राः) दान–आदानशील (विप्राः) मेधावी जन (विप्रस्य) परम मेधावी, प्राणियों की कामनाओं को पूर्ण करने वाले (बृहतः) महान (विपश्चितः) परम ज्ञानी प्रभु की प्राप्ति के लिये

(मनः) मन को, अन्तःकरण को (युञ्जते) योग समाधि सम्पन्न बनाते हैं, (उत) और (धियः) प्राणों को (युञ्जते) योगयुक्त करते हैं। क्योंकि वह परमात्मा (एकः) अकेला (इत्) ही (वयुनावित्) कर्मों और ज्ञानों को; आचार और विचारों को जानने वाला है। वही (वि-दधे) विविध प्रकार की सृष्टि एवं पदार्थों को धारण करता है। (सवितुः) सकल जगदुत्पाक, सर्वसुखप्रदाता (देवस्य) दिव्यगुण सम्पन्न प्रभु की यही (मही) बड़ी (परिष्टुतिः) स्तुति है।

जगन्नियन्ता परमात्मा शक्ति में सबसे महान और ज्ञान में सर्वोच्च है। इसी कारण योगमार्ग का प्रेमी जिज्ञासु व्यक्ति शक्ति व पूर्णज्ञान की प्राप्ति के लिये उसी प्रभु की स्तुति करता है। वेद बताता है—परमात्मा की सब से बड़ी स्तुति यही है, कि मनुष्य उसके गुण और कर्म जानकर उन्हें प्राप्त करने के लिये प्रयत्नशील रहे। प्राप्ति का उपाय मन्त्र में बताया—योग द्वारा मन का निरोध करना, तथा प्राणायाम आदि योगाङ्गों के अनुष्ठान से अन्तर्वृत्ति-स्थिति का प्राप्त करना। यही उस प्रभु की यथार्थ व बड़ी स्तुति है।

प्राणियों के आचार-विचार प्रभु से कभी छिपे नहीं रहते। वह सर्वनियन्ता जीवों के शुभाशुभ कर्मों के अनुसार-सृष्टि में अनन्त विभूतियों की उपलब्धि के द्वारा-शुभाशुभ फल दिया करता है। प्रभु के इस गुण को जानकर मानव उसकी ओर आकृष्ट रहे। जीवन का यही परम लक्ष्य है।

वेदों में योग-विषयक उपदेश पर्याप्त हैं। दिग्दर्शमात्र यह प्रस्तुत किया है।

---★---

# आद्यक्षराणि संगृह्य निरुक्तिः

श्री डा० मञ्जुल मयङ्क पन्तुलः वेद-व्याकरणाध्यापकः विश्वभारती, शान्ति निकेतनम्

संस्कृतभाषायां प्रचलितेषु शब्दनिरुक्तिप्रकारेषु, नितरां कुतूहलकरोऽपरोऽपि निरुक्तिप्रकारः दृश्यते, यदाश्रयः शब्दः पदान्तराणामाद्यक्षराणि, संगृह्य निरुच्यते । यत्र तत्र उपलभ्यमानानां प्रायः सर्वविज्ञातानां केषाञ्चित् "उशरट,१" "अप्रशिख"२ "कायस्थ"३ "पुरोहित"४ शब्दानामाद्यक्षरसंग्राहिकया निरुक्त्या आह्लादकत्वप्रयोजनमेव केचन मन्येरन्, किन्तु नैतादृश्यो निरुक्तयः सर्वथाप्याह्लादकत्वकारणानि एव अपितु शब्दानां निरुक्तेरितिहासे काञ्चन सुप्रथितां मौलिकीं परम्परामपि द्योतयन्ति । कालिदासेन, वितर्कवाचिनः 'उ'पदात्५ प्रतिषेधार्थीयान्मश्च, दर्शिता उमाशब्दस्य निरुक्तिरन्यतमा, यां च अभिनवां केचन मन्यन्ते ।

अनया च आद्यक्षरसंग्राहिकया निरुक्त्या अर्थात् पदान्तराणामाद्यक्षराणि समाहृत्य निरुच्यमानस्य शब्दस्य रूपकल्पनया—भूपः, नारी, मदः, निद्रा, आगमः, गुरुः, आचार्यः, वेदः, सम्प्रदायः, पादुका, पुराणम्, इतिहासः, प्रभृति नैके शब्दा उपपरीक्षितुं शक्यन्ते, ये च इतरथा निरुक्तैः शब्दैः अर्थतो भिद्यन्ते ।

"भूप"६ शब्दश्च अयं, प्रसङ्गपराधीनेन अनिज्ञातनाम्ना केनापि कविना "भूखण्डमात्रविभवः" "परसेवकश्च" पदयोः आद्यक्षरे संगृह्य निरुक्तः । तथैव साहित्यविलासिना इतरेण, "नारी"७ शब्दः "नृणाति नयति स्ववशं पुरुष" मित्यस्मात् पारम्परीणात् अर्थात् अपनीय, नान्दी-रतिपदयोः आद्यक्षराभ्यां निरुक्तः ।८

भावप्रकाशनकारः शारदातनयः "मद" शब्दस्य निर्वचनं, मानार्थकस्य म—शब्दस्य मकारात्, दानशब्दस्य च दकारात्, "निद्रा"९ शब्दस्य

---

१. उमया सहितो रुद्रः शंकरः शूलपाणिभृत् ।
रक्षतु त्वां महीपाल, टंकारबलगर्वितः ।।

२. अनेन तव पुत्रेण, प्रकर्षेण वनान्तरे ।
शिखामादाय हस्तेन, खड्गेन निहतं शिरः ।।

३. काकाल्लौल्यं यमात्क्रौर्यं स्थपतेर्दृढधातिताम् ।
आद्यक्षराणि संगृह्य कायस्थः केन निर्मितः ।।

४. पुरीषस्य च रोषस्य हिंसायास्तस्करस्य च ।
आद्यक्षराणि संगृह्य वेधाश्चक्रे पुरोहितम् ।।

५. उः.....वितर्केऽपि वचनावसरेऽव्ययम् ।
आ निपातो निषध कः ।
विश्वशम्भु प्रणीता एकाक्षरनाममालिका ।।
पृ०२—५० ।

६. यः कुन्तपाणिरिह भूप इति प्रसिद्धो,
भूखण्डमात्रविभवः परसेवकश्च ।
तस्यात्मजः सततमिच्छति राजशब्दं,
व्रीडे ! जगज्जननि हन्त ! निराश्रयासि ।।

७. नान्दी पदानि रतिनाटकविभ्रमाणा—
माद्यक्षराणि परमाण्यथवा स्मरस्य ।
दष्टेऽधरे प्रणयिना विधुताग्रपाणेः,
सीत्कारशुष्क रुदितानि जयन्ति नार्याः ।।

८. म-शब्दार्थो मतिर्मानस्तद्दानात्खण्डनान्मदः ।।
भावप्रकाशनम् २।५

९. (इन्द्रियाण्येव) निमीलन्ति द्रागेव युगपद्यतः ।
तस्मान्निद्रेति कविभिः कथ्यते भावकोविदैः ।।
भावप्रकाशनम् ।

"निमिलन्ति" क्रियायाः "नेः" "द्राक्" पदस्य च द्रः, "त्रपा" शब्दस्य "त्रयं"१० पदस्य त्रात् "पाति" क्रियायाश्च पः प्रभृत्याद्यक्षराभ्यां कृतां निरुक्तिं परम्परानुमोदितां११ मन्यते ।

पूर्वत्र उपपरीक्ष्यत्वेन परिगणिताः अपरे शब्दाः, १७६४ विक्रमाब्दे भाविनः हंसमिठुशुक्लस्य "हंस-विलास" नाम्नि तन्त्रग्रन्थे आद्यक्षरसंग्रहादेव निरुक्ताः सन्ति । तद्यथा—आगमशब्दः१२ आचारपदस्याकारात्, गतिपदस्य गकारात्, महावाक्यार्थपदस्य च मकारात् निरुक्तः, अभिनवमेवार्थं गमयति । गुरुशब्दः१३ गृणाति उपदिशति इतीमां धातुजां निरुक्तिं विहाय एकाक्षरगु-रुशब्दाभ्यां निरुच्यते, यौ अन्धकारे अन्धकारनिरोधिनि चार्थे पर्यवस्यतः । आचार्य१४शब्दस्याकारः आम्नायात्, रेफान्तश्चकारः चराचरात्, यकारश्च यमादाहृतः । आचार्यशब्दस्यैव अक्षरसामान्यादपरापि निरुक्तिर्दृश्यते, या च विषय बहिर्भूतत्वात् परित्यज्यते । आद्यक्षरसंग्रहात् अत्र निरुक्तस्य आचार्यशब्दस्य, "चिञ् चयने" धातोः आचिनोति अर्थान्, शास्त्राणि अथवा आचारं ग्राहयति, शिष्यबुद्धिवृद्धिं करोति प्रभृतिनिरुक्तिभिः, स्मृतिकाराणाञ्च स्मृतैरथैः१५ सह तुलनया नवत्वं लक्ष्यते ।

"प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न बुध्यते" तद्बोधको वेदशब्दोऽपि१६ वेदिता पदस्य वेकारात्, दर्शनानां पदस्य च दकारान्निरुक्तः ।

संप्रदाय१७ शब्दः, संसारपदस्य समः, प्रसादात्पदस्य प्र-तः, दानतः पदस्य दः, यशः पदस्य च यकारान्निरुक्तः, साम्प्रदायिकमौदार्यं परिपुष्णाति । पादुकाशब्दः यावत् पद्गतौ धातोः "पद्यतेऽनया पादूः, पादूरेव पादुका"१८ इति निरुच्यते, तावदिह"१९ "पालनात्" दुरितच्छेदात्" कामितार्थ-प्रबन्धात्" प्रभृति पदानामाद्यक्षरैः निरुक्तः । किन्तु नेमा निरुक्तयः सर्वथापि ग्रन्थकर्त्तुरेव प्रतिभा-प्रसूता अपितु ग्रन्थान्तरीया अपि, इति ग्रन्थकर्त्तुः पुराणेतिहासशब्दयोः निर्वचनावसरे "श्रीकुलार्णवागमातिरहस्य" नाम्नः कस्यचित् ग्रन्थस्योल्लेखात् अनुमोद्यते । तदनुसारता च, "पुण्यपापादिकथनात्" पदस्य पोः, "रागद्वेषादिवारणात्" पदस्य रः, "नन्दनात्सर्ववर्णानां" पदस्य नकारात् पुराण२० शब्दः, "इष्टधर्म कलात्मत्वात् पदस्य एः, "तिमिराज्ञाननाशनात्" पदस्य तेः, "हरणात्" पदस्य हकारात्, सर्वदुःखानां पदस्य च सकारात् इतिहास२१ शब्दो निरुक्तः—साधुत्वमेति ।

---

१०. (भूतं भवद्भविष्यच्च त्रयं पाति इतित्रपा ।
भावप्रकाशनम् ।

११. निरुक्तकारैर्निर्णीता मया सम्यक्प्रदर्शिताः ।
भावप्रकाशनम् २।१०

१२. आचारकथनाद्दिव्य-गतिप्राप्तिनिधानतः ।
महावाक्यार्थकथनादागमः कथितः प्रिये !

१३. गुकारस्त्वन्धकारोऽपि रुकारस्तन्निरोधकः ।
अन्धकारनिरोधित्वात् गुरुरित्यभिधीयते ।।

१४. आम्नायतत्त्वविज्ञानाच्चराचरसमानतः ।
यमादि योगयुक्तत्वादाचार्य इतिकथ्यते ।

१५. उपनीय तु यः पूर्वं वेदमध्यापयेत् द्विजः ।
साङ्गं सरहस्यं च तमाचार्यं विदुर्बुधाः ।।
मनु० २।१४०

१६. वेदितात्सकलाभीष्टसद्धर्मार्थनिकर्षणात् ।
दर्शनानां प्रमाणत्वात् वेद इत्यभिधीयते ।।

१७. संसारसारभूतत्वात् प्रसादानन्ददानतः ।
यशः सौभाग्यकरणात् सम्प्रदाय इतिस्मृतः ।।

१८. लिंगयसूरेः अमरपदविवृतौ ।

१९. पालनाद्दुरितच्छेदात् कामितार्थ प्रबन्धनात्
पादुकेति समाख्याता मम तत्त्वंकुलेश्वरि !

२०. पुण्यपापादिकथनाद्रागद्वेषादि वारणात् ।
नन्दनात्सर्व वर्णानां पुराणमिति कथ्यते ।।

२१. 'इष्टधर्मकलात्मत्वात्तिमिरज्ञाननाशनात् ।
हरणात्सर्व दुःखानामितिहास इतिस्मृतः ।।

# वैदिक योगपरम्परा का-एक समीक्षात्मक-अध्ययन

## ( वेद-भाग )

श्री प्रो० जयदेव वेदालंकार एम० ए० दर्शनविभाग

हम भगवान् का द्वार तभी खटखटाते हैं जब हम दुःखी और निराश हो जाते हैं। हमारी सहनशक्ति का सामर्थ्य जब बिल्कुल समाप्त हो जाता है तब हम सभी ओर से पूर्णतः निराश होकर भगवान् की शरण में जाते हैं। किन्तु उस निराशावस्था की प्रतीक्षा ही क्यों की जाय ? क्यों न हम प्रतिदिन प्रार्थना एवं निष्ठा द्वारा तथा योगाभ्यास से अपनी शक्ति का विकास करते जायें।

योग विद्या के वास्तविक स्वरूप को यदि हम जानना चाहें तो हमें वेद की ओर पुनः जाना होगा जो वेदज्ञान हमें शाश्वत काल से ज्ञान रूपी प्रकाश से प्रकाशित करता रहा है। महर्षि दयानन्द जी ने योग ज्ञान के लिए वेद की कुञ्जी हमारे हाथों में प्रदान की है, महर्षि ने लिखा है कि "सब वेद वाक्यों में ब्रह्म का ही विशेष कर के प्रतिपादन है। कहीं २ साक्षात्रूप से और कहीं कहीं परम्परा से। इसी कारण से वह परब्रह्म वेदों का परम अर्थ है।१

वेदों में अधिकांश ऐसे मन्त्र हैं जिन का केवल योगपरक अर्थ ही होता है। मनुष्य योग द्वारा मन के देवता चन्द्रमा२ को उद्दीप्त करता है, इसी प्रकार वह अपने चाक्षुष आत्मा से सूर्य नामक तत्व की जागृति करता है, प्राण नामक आत्मा से वायु, मुख, या वाक् से अग्नि, इन्द्रनाभि या मध्यस्थान से अन्तरिक्ष, आत्मा सेतुविधरण, शिर या पूर्वार्ध से द्यौ, श्रोत्र से दिशायें और लोक, पाद से भूमि यह सब उपरोक्त सृष्टि-रचना योगी की आत्मिक अति सृष्टि रचना कही जा सकती हैं जिन्हें योगी अपने इसी शरीर के मर्त्य प्राणों से अमृतत्व और अमर्त्य देवताओं को जागृत या उद्दीप्त करके ज्योति के सागर में आनुभूतिक ज्योतिष्मती डुबकियों में मग्न रहता है। इसी प्रकार ऋग्वेद के ४-२६, १०-४८, १०-४६, १०-१२५, ४-४२-१०-१५६, १०-१८३, इत्यादि सूक्तों में योग का अति सुन्दर और रमणीय विवेचन हुआ है

स्तुतियों में संलग्न जागरूक१ विप्र ऋषि विष्णु के परमपद को उद्दीप्त करते हैं। इसी प्रकार ऋग्वेद के १-३४-६, में पूछा है कि बतलाइये कब रूप वेगवान व बलवान् रासभ का ब्रह्म के साथ योग हो सकेगा जिससे हे नासत्य तुम उस सत्यनामक अमृतत्व या विकासमय यज्ञ या यज्ञस्थल को प्राप्त हो सकोगे२।" युञ्जन्ति ब्रध्न मरुषं"३ ब्रध्न नामक

---

१. तदेव ब्रह्मसर्वत्र वेदवाक्येषु समन्वितं प्रतिपादितमस्ति। क्वचित् साक्षात् क्वचित् परम्परया च। अतः परमोऽर्थो वेदानां ब्रह्मैवास्ति।"
(ऋग्वेदादि भाष्यभूमिकावेदविषयविचार)

२. चन्द्रमा मनसो जातः।

---

१. "तद्विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते विष्णोर्यत्परमंपदम्॥ (ऋ०वे० १-२२-२१)।

२. कदा योगो वाजिनो रासभस्य येन सत्यं नासत्योपयाथः॥ (ऋ.वे. १-३४-६)।

३. युञ्जन्ति ब्रध्न मरुषं चरन्तं परितस्थुषः रोचन्ते रोचना दिवि॥ (ऋ०वे० १-६-१)।

आदित्य से या सूर्य तत्त्व से अरुष नामक अग्नि और गतिमय वायुदेवता ये दोनों जब आसन स्थित इन ऋषियों से संयुक्त या सम्बद्ध हो जाते हैं, तब इनके शरीर के आभ्यन्तर लोकों में स्वर्गीय ज्योति बिखर पड़ती है तै.ब्रा. ३-९-४) यह साक्षात् रूप से योग क्रिया का ही वर्णन है। (१काम्याहरीं) मर्त्यामर्त्य प्राणरूप अश्वों को उस ब्रह्मनामक सूर्य से संयुक्त करते हैं। "स घा नो योग आभुवत" में तो स्पष्ट रूपेण प्रार्थना की है कि वह इन्द्र हमारे योग में साधक हो। और १-१८-७ के मन्त्र में तो ब्रह्मणस्पति के बारे में लिखा है कि उस के बिना तो कोई योग आदि यज्ञसिद्ध नहीं हो सकता२। क्योंकि वह ज्ञानमयतत्त्व है। सब प्राण ज्ञानमय होते हैं, उनका योग साधक यही देवता है। १-३०-७ के मन्त्र में तो और अधिक स्पष्ट है कि हम प्रत्येक योग प्रक्रिया में प्रत्येक यज्ञ में तेरा आह्वान करते हैं क्योंकि तुम ही बलशाली संरक्षक हो३। आभ्यन्तर योग-यज्ञ में हम तुम्हारे बल या शक्ति की तथा ब्रह्म-यज्ञ में वाग्यज्ञमें बल की मुहुर्मुहु प्रशंसा करते हैं। यजुर्वेद (११-२) योग की प्रक्रिया को "सवे " या "प्रसवे" या अतिसृष्टि के रूप में हम एकाग्र मन से सविता भगवान् की अराधना अलौकिक शक्ति के लिए करते हैं। फिर ११-३ में कहा है कि वह सविता४-भगवान् योग द्वारा स्वर्ग की ओर जाते हुए प्राणों को अलौकिक शक्ति देकर ज्योतियों से जगमगा देता है। आगे ११-३ में कहा है वह सविता१ ईश्वर योग द्वारा मोक्षधाम की ओर जाते हुए प्राणों को उनके देवताओं से सम्बद्ध करके अलौकिक ज्योति उत्पन्न करने वाले देवों को प्रेरित करता है और ११-४ में योग प्रक्रिया का स्पष्ट व्याख्यान किया है। वहां स्पष्ट लिखा है कि वैदिक दार्शनिक योगी२ ऋषिगण तुम्हारी अनुभूति के लिए अपने मन तथा प्राणों (धियः) का योग करते हैं। यजुर्वेद के ये मन्त्र एक ही क्रम में हैं। अतः यहां पर पूरा वातावरण ही योगमय है। इस में सन्देह को कोई स्थान नहीं हो सकता है।

वेदों में योगियों के नाम मुनि और यति दिये गये हैं। जिन्हें गन्दे वस्त्र रूप मर्त्य भौतिक शरीर धारी भी कहा गया है। उनके दैवी तेजस्वी ज्योतिरूपदिव्य में मर्त्य भौतिकात्मीय शरीर कृष्ण वर्ण का या गन्दा सा प्रतीत होता है। ऐसा वर्णन करके जितनी अद्भुत उपमा दी है, ऐसी उपमा अन्यत्र दुर्लभ है।

"मुनयो वात-रशनाः पिशङ्गा वसते मला" आदि।

वास्तव में वेदों के अन्दर अनेक प्रकार से योग का वर्णन आया है। इस योग विद्या का नाम सोम भी आया है। कुछ भाष्यकारों ने सोम को आर्यों की शराब माना है। परन्तु वास्तव में सोम एक ऐसी आध्यात्मिक शक्ति का नाम है जो योग के द्वारा एक विशेष अलौकिक ब्रह्म की ही शक्ति साधक

---

१: युञ्जन्त्यस्य काम्याहरी विवक्षसा रथे। शोणा धृष्णू नृवाहसा ।। ऋ. १-६-१
२. यस्मादृतेन सिध्यति यज्ञोविपश्चितश्चन स धीनां योगमिन्वति ।। (१-१८-७)
३. योगे योगे तवस्तरं वाजे वाजे हवामहे। सखाय इन्द्रमूतये (१-३०-७)।
४. युक्तेन मनसा वयं देवस्य सवितुः सवे। स्वर्ग्याय शक्त्या ।। (११-२)

---

१. युक्त्वाय सविता देवान्त्स्वर्यतोधियादिवं। बृहज्ज्योतिः करिष्यतः सविता प्रसुवाति तान्।। (यजु० ११-३, श्वेताश्व उप०)।
२. युज्जते मन उत युञ्जतेधियो विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः। (यजु०११-५, श्वे०उ०)

में उत्पन्न हो जाती है जो हमेशा उसे समाधि एवं ब्रह्म के नशे में ऐसा मस्त कर देती है कि वह सदैव परमानन्द को उपलब्ध करता रहता है ।

सोम के विषय में स्वयं वेद क्या कहता है ? यह विस्तार पूर्वक एवं मननपूर्वक देखना चाहिये । सोम क्या है ? उसका स्वरूप क्या है ? उसे कौन पान करते हैं । उस का पान करने का परिणाम क्या होता है ? आदि । क्रमशः यहां सोम का वर्णन करते हैं । "जो लोग जड़ी-बूटी को पीस कर घोटकर छानकर यह समझ लेते हैं कि उन्होंने सोम का पान कर लिया, वे बहुत भोले हैं । ब्राह्मण दार्शनिक, ऋषिगण जिस को सोम नाम से पुकारते थे उस को तो कोई भी इस प्रकार खा पी नहीं सकता है । वह तो अनुभूति का विषय है खाने पीने की वस्तु नहीं है । हे सोम तुम को तो बृहती छन्दाक्षरों के तत्त्वाक्षरों के नियमित स्वरूप या स्थान में अनेक प्रकार के कोशों के विधानों के आभ्यन्तरीय भाग में निगूढ़ रखा गया है, यद्यपि वह अखण्ड ब्रह्माण्ड में व्याप्त है । जो लोग सोम को केवल सिलबट्टा या पत्थर पर घिस कर पीने का विधान करते हैं वे वास्तव में लोगों को ठगते हैं । वास्तव में यह जो कहीं २ भौतिक सोम वर्णन आया है, वह भी ऐसी सात्विक औषधि है जो भगवान् की प्राप्ति में साधक थी । यह कहीं अभिनय मात्र भी वर्णन हुआ है । जिस प्रकार भाप निकाल सोम निकालने का वर्णन करते हैं वह तो वास्तव में आपोमय प्राण शरीरों के पात्रों को शरीर की अग्नि से उत्तप्त करके वह अमृत ज्योतिरूप सोम तवन किया जाता है, खींचा जाता है । आगे सोम का अद्भुत एवं अनेक प्रकार का वर्णन करते हुए वेदों का महत्त्व इस प्रकार जाना जा सकता है कि वह मही[1] या पृथ्वी या वेदी में निवास करने वाला महिष नामक सोम तो महतो-महान् है । यह इस अखिल ब्रह्माण्ड को प्रकाशमान करने वाला राजमान तत्त्व है । और प्राणरूप प्रजा को दैवी रूप में प्रस्तुत करता है और प्राणों के आसुरी सागर को पार कर जाता है । वह इस पृथ्वी रूप पर्वत की चोटी में अव्यय चोटी में बहुत रूप चन्द्र किरण रूप पवित्र ज्योति को चुवाता हुआ वर्षणशील वृषण या वृषभ कहलाता है[2]। यह सोम प्राणों में ज्ञान ज्योति का जनक है । उसी से यह पृथ्वी या ब्रह्माण्ड भी निर्मित होता है । उसी से वैश्वानर की उत्पत्ति होती है । वह इन्द्र, विष्णु और ब्रह्म की नाना शक्तियों का जनक है ।[3]यहां सोम का ईश्वर के रूप में स्पष्ट वर्णन हुआ है । यह सोम देवों को योगयज्ञकारक मनोरूप ब्रह्मा है । योगियों के योग यज्ञ का मार्ग दर्शक या पदवी है । वास्तव में वेद में वर्णित जो सोम है उस के अनेक अर्थ ही आध्यात्मिक हैं । कभी वह सोम भक्ति का वाचक है । कभी वह समाधि द्वारा प्राप्त आनन्द का वाचक है, कभी साक्षात् ब्रह्मविद् आत्मा का

---

१. सोमं मन्यते पपिवान यत्सम्पिशन्त्योषधिम् ।
सोमं यं ब्रह्माणो विदुर्नतस्याश्नाति कश्चन ।।
२. आच्छद्विधार्गुपितो वार्हतैः सोम रक्षितः ।
ग्राव्णमिच्छण्वन्तिष्ठसि न हि ते अश्नाति पार्थिवः ।। ऋ० वे० १०-८५ ।

---

१. महत्तत्सोमो महिषश्चकारापां यद्गर्भोऽवृणीत-देवान् । अधादिन्द्रेपवमान ओजोऽजनयत्सूर्ये ज्योतिरिन्दुः । ऋ०—१म.
२. अक्रान्तसमुद्रः प्रथमे विधर्मञ्जनयन्प्रजा भुवनस्य राजा । वृषापवित्रे अधिसानोऽव्ये बृहत्सोमो वावृधे सुवान इन्दुः ।।
३. सोमः पवते जनिता मतीनां जनिता दिवो जातीपृथिव्याः ।(ऋग्वेद—१—९७—४)
जनिताग्ने जनिता सूर्यस्य जनितेन्द्रस्य जनितोत विष्णोः ।।

और विषय के संयोग से ज्ञान की उपलब्धि हो जाती है तो वह आत्मा के संयोग को नहीं कहता । अतः न्याय दर्शन में ज्ञान उपलब्धि के लिये बुद्धि और इन्द्रिय संवेदना दोनों को माना है ।

शंकर वस्तुओं के ज्ञान को मिथ्या मानता है, क्योंकि उसका कहना है कि संसार ही मिथ्या है तो उस का ज्ञान भी तो मिथ्या ही होगा । परन्तु महर्षि दयानन्द जी तो मानते हैं कि हमें वस्तुओं का यथार्थ ज्ञान हो सकता है । यहां पूर्व पक्ष और उत्तर-पक्ष द्वारा विचार करते हैं ।

पूर्व०–ब्रह्म ही सत्य है । संसार मिथ्या है । यह सब भ्रान्ति है जैसे मरुभूमि में जल की भ्रान्ति शुक्तिका में रजत की भ्रान्ति होती है वैसे ही ब्रह्म पर ही यह संसार आरोपित है ।

उत्तर०–मिथ्या से आपका अभिप्राय क्या है ? पूर्व०–जिस का वास्तव में अस्तित्व न हो परन्तु दिखाई देता हो । उत्तर०–जो वस्तु नहीं है वह किस प्रकार दिखाई दे सकती है ? पूर्व०–अध्यास द्वारा या भ्रान्ति द्वारा दिखाई देती है । उत्तर०–यह अध्यास क्या है ? पूर्व०–वस्तु में अवस्तु का आरोप करना अध्यास कहलाता है ।[1] उत्तर०–वस्तु में अवस्तु का आरोप कहां से आया ? क्या रजत वस्तु नहीं है ? क्या सर्प वस्तु नहीं है । यदि यहां नहीं तो अन्यत्र तो हैं । जो हम स्वप्न में देखते हैं वे भी अवस्तु नहीं, क्योंकि दिन में जो वस्तु हम देखते या सुनते हैं, उन के संस्कार हमारे मन रहते हैं वे ही स्वप्न में दिखाई देते हैं । क्योंकि स्मृति के बिना स्वप्न में भी कोई ज्ञान नहीं हो सकता है अर्थात् वस्तुयें स्वप्न में भी दिखाई नहीं दे सकतीं हैं । पूर्व०–रस्सी में सर्प न पहले था न मध्य में फिर तुम्हारा जंगल से सर्प कब आया । उत्तर०–पूर्व देखे हुए सर्प के संस्कार हमारे हृदय में हैं । उस जैसी आकृति देख कर हमें सर्प या रस्सी" इसका भ्रम हो जाता परन्तु जिस संसार को आप भ्रान्ति कह रहे हो वह तो हमने कभी नहीं देखा । फिर कैसे दिखाई देता है ? अच्छा बतलाइयेगा इस मिथ्या जगत् को कौन देखता है ? पूर्व०–जीव देखता है । उत्तर–जीव कहां से आया है ? पूर्व० अज्ञान से । उत्तर०–अज्ञान कहां से आया ? और कहां रहता है । पूर्व–अनादि है और ईश्वर में रहता है । उत्तर० ब्रह्म को ब्रह्म के विषय में भ्रान्ति हुई या अन्य किसी को । इन में कौन विभ्रान्त हुआ । पूर्व०–चिदाकाश को भ्रान्ति हुई उत्तर०–चिदाकाश का क्या स्वरूप है ? पूर्व० वास्तव में ब्रह्म ही चिदाकाश है उत्तर०–जब चिदाकाश ही ब्रह्म है तो भ्रान्ति ब्रह्म को हुई । परन्तु ब्रह्म तो सत्य ज्ञानादि गुणों वाला है उसे भ्रान्ति सम्भव नहीं । अच्छा बतलाओ भ्रान्ति का क्या कारण अथवा स्वरूप है? पूर्व०–भ्रान्ति अज्ञान के कारण होती है । उत्तर०–क्या यह अज्ञान सर्वज्ञ ब्रह्म का है अथवा और किसी का । पूर्व०– बद्ध जीव का । उत्तर–तुम्हारे सिद्धान्त में तो ब्रह्म को छोड़ और कुछ भी नहीं है । अतः बद्ध भी ब्रह्म ही हुआ । ऐसा ब्रह्म किसी को भी अंगीकार नहीं है । अतः संसार की सत्ता माननी होगी । बाह्य वस्तुओं की सत्ता सत् है । जब बाह्य वस्तुयें हैं तो हमें उन का ज्ञान भी हो सकता है । जब ज्ञान होगा तो ज्ञाता भी अवश्य होना चाहिये । यदि इन्द्रियों में कोई व्यवधान नहीं है, देखने के सहकारि साधन प्रकाश आदि भी ठीक हैं, तो हमें विभ्रान्ति ज्ञान हो सकता है । मनुष्य सत्य को जान लेता है । ये बात दूसरी है हम या तो स्वयं दुराग्रह आदि [1] के कारण न माने

---

१. वस्त्वन्यवस्तवारोप अध्यासः ।

१. मनुष्य का आत्मा सत्यासत्य का जानने वाला है तथापि अपने प्रयोजन की सिद्धि, हठ, दुराग्रह और अविद्या आदि दोषों से सत्य को छोड़ असत्य में झुक जाता है । (सत्यार्थ प्र० भूमिका) ।

अथवा हमारे जानने का साधन ठीक न हो, कोई व्यवधान आजावे या इन्द्रियों में विकार आ जावे।

यद्यपि कान्ट ज्ञान को जाना जा सकता है ऐसा मानते हैं परन्तु उनका कहना है कि पारमार्थिक का ज्ञान हमें नहीं हो सकता है। स्वामी दयानन्द जी का कहना है कि तत्त्व ज्ञान को भी हम जान सकते हैं अथवा उस का साक्षात्कार कर सकते हैं। हम ज्ञात पदार्थों से अज्ञात की ओर प्रयास करते हैं। बालक को पढ़ाया जाता है कि दो और दो चार होते हैं। यह दार्शनिक ज्ञान है। जैसा कि हमने ऊपर बतलाया है कि स्वामी जी के अनुसार हमें उस परम तत्त्व का ज्ञान भी हो सकता है। यद्यपि उस ज्ञान में इन्द्रियां काम नहीं करतीं हैं तो भी योगज प्रत्यक्ष द्वारा वह ज्ञान हमें हो जाता है। ये दूसरा प्रश्न है कि उस तत्त्व ज्ञान के लिए हमें साधना करनी पड़ती है। वह ज्ञान अथवा ब्रह्म-प्राप्ति या मोक्ष प्राप्ति, हमें ज्ञान और कर्म से प्राप्त होती है। कर्म द्वारा मनुष्य मृत्यु को पार कर के, ज्ञान द्वारा उस अमृत को प्राप्त कर लेता है।१ जब मनुष्य उस परम तत्त्व को प्राप्त कर लेता है तो तृण से लेकर आत्म पर्यन्त सब पदार्थों का ज्ञान हो जाता है।२ जैसे हम किसी वस्तु के मूल रहस्य को जान लेते हैं तो उस वस्तु के बने सभी विकारों को जान लिया करते हैं—जैसे हम मिट्टी के ढेले को अच्छी प्रकार जान लेवें तो मिट्टी के बने सभी विकारों के रहस्य को भी सुगमता से जाना जा सकता है। उस से बने बड़े २ प्रासाद तथा गगन चुम्बी अट्टालिकायें, क्या हैं? उन का उपयोग कहां तक उपयोगी है इत्यादि सभी रहस्यों को योगी आत्मदर्शन के बाद जान लेता है।

उपनिषदों में विद्या को दो प्रकार का बतलाया है। प्रथम अपरा विद्या। अपरा विद्या में सभी संसार की विद्यायें आ जाती हैं। सभी वस्तुओं का ज्ञान अपरा विद्या है। व्याकरण, निरुक्त, वेद शास्त्र आदि का ज्ञान इसी के अन्तर्गत आ जाता है। दूसरी है परा विद्या।३ जिस के द्वारा वह अविनश्वर परमात्मा जाता जाता है वह परा विद्या है। उस परम तत्त्व को जानने के लिए साधन योगाभ्यास आदि हैं। जिन का वर्णन मुक्ति प्रकरण में करेंगे। इस का निष्कर्ष यह निकला कि जिस के द्वारा पदार्थों का यथार्थ स्वरूप जाना जाता है वह विद्या और जिससे अन्य में अन्य का भ्रम हो जावे वह अविद्या।४

जैसा कि हम पूर्व लिख आये हैं कि ऋषि दयानन्द जी ज्ञान प्राप्ति के लिए बुद्धि और अनुभव दोनों की सहायता लेते हैं। क्योंकि जन्मजात ज्ञान अथवा स्वभाविक ज्ञान सब को है परन्तु फिर भी अनुभव की आवश्यकता पड़ती ही है। हां ऋषि जी ऐसा मानते हैं कि इन्द्रिय और मन के संयोग से तो केवल पदार्थों के गुणों का ही ज्ञान होता है अथवा पदार्थों के गुणों का प्रत्यक्ष होता है। न कि पदार्थ का। अतः उन के इस कथन का अभिप्राय है कि पदार्थ का प्रत्यक्ष ज्ञान हो उस के लिए आत्मा और मन,

(क्रमशः)

---

१ विद्यां च अविद्याञ्च यस्तद्वेदोभयं सह।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते।
( ईशोपनिषद् सत्यार्थप्रकाश नवम–समुल्लास )

२ येन विज्ञातेन सर्वं विज्ञातं भवति।
(मुण्डकोपनिषद्)

३ शिक्षाकल्प . . . अपरा। परा यया मद् अक्षरमधिगम्यते।

४ वेत्ति यथावत्तत्पदार्थस्वरूपं यया सा विद्या, तत्त्वस्वरूपं न जानाति भ्रमादन्यस्मिन्नन्यान्निश्चिनोति यया साऽविद्या॥
स० प्र० नवम समुल्लास

# भारतीय स्वतन्त्रता संग्राम

श्रीकण्ठ शर्मा एम.ए. (अन्तिम वर्ष)

हमारे स्वतन्त्रता संग्राम का इतिहास बहुत लम्बा है। इसका आरम्भ १७५७ में ब्रिटिश साम्राज्य द्वारा हुए बंगाल के शोषण और दमन के साथ ही हो जाता है। इस दमन की प्रतिक्रिया स्वरूप ही समय-समय पर जन-आन्दोलनों एवम् जन-युद्धों ने जन्म लिया। कर्नाटक और प्लासी का युद्ध इसी का ज्वलन्त उदाहरण है। तत्पश्चात् भारतीय ज्यों-ज्यों ब्रिटिश साम्राज्य के पंजे से अपने को मुक्त करने का प्रयत्न करते त्यों-त्यों क्रूरता का पंजा उन पर कसता जाता। इस प्रकार भारतीयों में ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति घृणा, आक्रोश और विरोध की भावना बढ़ती गई। भारतीयों के दिल में ब्रिटिश साम्राज्य की साम्राज्यवादिता के प्रति जो शोले सुलग रहे थे, १८५७ के वर्ष ने इनको हवा दी और ये भड़क उठे। अतः जब हम अपने स्वतन्त्रता के प्रथम प्रयास को जानने के लिए अतीत में झांकते हैं तो अनायास ही हमें पूर्व इतिहास में १८५७ की क्रान्ति ही प्रथम स्वतन्त्रता संग्राम के रूप में जान पड़ती है। इसी युद्ध में हमें अपने में जातीय भेदभाव के अन्त का आभास होता है। इस युद्ध के प्रमुख नेता झांसी की रानी, तांत्या टोपे, नाना फड़नवीस, मौलवी अहमद शाह और दिल्ली के अन्तिम सम्राट् बहादुरशाह थे। मंगलदेव पांडे ने सबसे पूर्व २३ जनवरी १८५७ में इस युद्ध का श्रीगणेश मेरठ छावनी में किया था। इस युद्ध में जहां भारत मां का एक हिन्दू बेटा अपनी स्वतन्त्रता के लिए लड़ा वहां दूसरे बेटे मुसलिम ने भी कोई कोर कसर नहीं छोड़ी। तत्कालीन मुगल सम्राट् बहादुरशाह ज़फर ने निम्न शब्दों से मुसलमानों को युद्ध के लिए नवीन चेतना दी।

"गाजियों में बू रहेगी जब तलक ईमान की।
तख्ते लंदन तक चलेगी तेग हिन्दुस्तान की।।"

स्वतन्त्रता के इस पावन संग्राम में भारतीय नारियों ने भी अंग्रेजी सिपाहियों को अपनी तलवार के जौहर दिखाये और कई स्थानों पर उनके दांत खट्टे किये। इसके लिए भारतीय जनता लक्ष्मीबाई, सुन्दर-मुन्दर झलकारी एवम् मोतीबाई की सदैव आभारी रहेगी।

इस आन्दोलन पर प्रकाश डालते हुए डा० ईश्वरी प्रसाद ने लिखा है--"यह उत्तरी भारत का एक ऐसा विद्रोह था जिसका ब्रिटिश ईस्ट इण्डिया कम्पनी की तबाही और विदेशी बन्धनों से स्वतन्त्रता प्राप्त कराना था। इससे चाहे स्वतन्त्रता प्राप्त नहीं हुई और उसको प्राप्त करने में लगभग एक शताब्दी लग गई परन्तु इससे ईस्ट इण्डिया कम्पनी अवश्य तबाह हो गई। इससे देशी रियासतों को ब्रिटिश राज्य में मिलाया जाना बन्द हो गया। इससे अंग्रेजों के प्रति भारतीय जनता की घृणा बढ़ गई और भविष्य में स्वतन्त्रता आन्दोलनों को इससे स्फूर्ति प्राप्त हुई।"

अतः १८५७ के प्रथम स्वतन्त्रता संग्राम के कारण ही भारत से ईस्ट इण्डिया कम्पनी शासन का अन्त और बरतानिया ताज के शासन का आरम्भ हुआ। स्वयं ब्राईट के शब्दों में—उक्त प्रश्न पर राष्ट्र की आत्मा अदमनीय रूप से जाग उठी।

१८५८ में बरतानिया सरकार ने एक एक्ट पास किया और उसके अनुसार भारतीय हुकूमत अपने हाथों में ले ली। इसी एक्ट की एक धारा के अनुसार सर बार्टल फेयर ने परिषदों में भारतीयों को लेने पर जोर दिया। परन्तु आपसी मन-मुटाव के कारण ये प्रस्ताव खटाई में पड़ गया। फिर १८६१ में एक ऐक्ट पास कर भारतीयों को पहली बार विधान कार्य में लेने की व्यवस्था की गई। ऐक्ट भारतीय परिषद् के ऐक्ट से जाना जाता है। इस ऐक्ट का वास्तविक ध्येय निम्न था।

"गवर्नर जनरल की परिषद् तथा प्रान्तीय परिषदों में भारतीयों को साथ मिलाना अंग्रेजों के लिए आवश्यक हो गया था (क्योंकि) वरना लाखों लोगों के लिए कानून बनाते समय अंग्रेजों को भारतीयों के विद्रोह के बिना यह पता लगने का कोई साधन नहीं था कि उनके बनाये गये कानून भारतीयों को पसंद हैं या नहीं।"

—बार्टल फ्रीरी।

यदि हम वास्तविकता की ओर जाएं तो हमें ये परिणाम १८५७ के युद्ध से ही मिला ज्ञात होता है। अतः यह हमारी स्वतन्त्रता की लड़ाई की पहली जीत थी।

**राष्ट्रिय आन्दोलन का प्रयास तथा प्रगति**—भारतीयों का अंग्रेजी सीखना, कानून पढ़ना, १८६१ के एक्ट द्वारा शासन में परामर्श देना भारतीयों का स्वतन्त्रता की ओर बढ़ने का संकेत था। इससे भारतीयों में राष्ट्रियता की भावना में गरमाहट आई। राष्ट्रियता ही देश में एकता उत्पन्न करती है। यह एक आध्यात्मिक भावना है जो उन लोगों में उत्पन्न होती है जिसका धर्म भाषा और नस्ल, साहित्य, ऐतिहासिक परम्पराएं, आर्थिक और राजनैतिक हित एक होता है। राष्ट्रवाद की कसौटी ही देश-भक्ति है। राष्ट्रवादी ही अपने देश का उत्थान चाहता है। वह उसकी पराधीनता को सहन नहीं कर सकता। वह अपनी मातृ-भूमि से स्नेह करता है और उसकी उन्नति के लिए सब प्रकार से यत्न करता है।

वास्तव में तो यह कहना गलत होगा कि राष्ट्रिय भावनाएं सब से पहले उन्नीसवीं सदी में ही उत्पन्न हुईं। क्योंकि राष्ट्रीय प्रेम के उद्बोधक मन्त्र, वेद, रामायण, महाभारत तथा अन्य ऐतिहासिक ग्रन्थों में काफी मिलते हैं। मध्य युग में भी देश की स्वतन्त्रता के लिए भारतीयों ने राणा सांगा, राणा प्रताप, शिवाजी एवम् गुरुगोविन्दसिंह के नेतृत्व में काफी आन्दोलन किए। १८५७ के आन्दोलन का वर्णन तो हमारे सामने है ही। अतः जब भारत ब्रिटिश ताज के आधीन हो गया तो उसे फिर से स्वतन्त्रता आन्दोलन की आवश्यकता पड़ी। १९वीं शताब्दी में कुछ नए ढंग का आन्दोलन आरम्भ हुआ और भारत की सोई हुई आत्मा पुनः जाग उठी। इसके कारण निम्न प्रकार थे।

**सामाजिक तथा धार्मिक आन्दोलन**—अठारहवीं और उन्नीसवीं शताब्दी में हमारे देश में रामकृष्ण परमहंस, राजा राममोहन राय, स्वामी दयानन्द, स्वामी विवेकानन्द जी ने जो धार्मिक एवम् सामाजिक आन्दोलन चलाए उनसे न केवल भारतीयों में कुरीतियों को दूर करने और अपने धर्म को सुधारने के भाव उत्पन्न हुए अपितु उनमें पाश्चात्य सभ्यता की तुलना में भारतीय संस्कृति तथा सभ्यता की श्रेष्ठता की जो धाक अंग्रेजों द्वारा भारत में अपनी हुकूमत तथा शिक्षा के प्रचार द्वारा स्थापित की गई थी, वह समाप्त होने लगी। इन महापुरुषों ने भारतीयों को अपने देश की महानता और विचारों की सर्वव्यापकता का ज्ञान कराया और इस तरह जो भी अतीत में सबसे अच्छा था उसके आधार पर उनमें राष्ट्रिय पुनरुत्थान के लिए तीव्र इच्छा उत्पन्न करा दी। इस प्रकार धीरे-धीरे भारतीयों के मन में एकता, स्वाभिमान, प्रेम-भावना और देश-भक्ति की भावनाओं ने ठांठें मारनी आरम्भ कीं और उन्होंने अपने को स्वावलम्बन के लिए उकसाया।

**१८७३, १८८३ एवम् १८८४ के गर्म वर्ष**—ये वर्ष भारतीय स्वतन्त्रता इतिहास के मुख्य पृष्ठों में रखे जाने वाले हैं। १८७३ में लार्ड लिटन ने महारानी विक्टोरिया को भारत साम्राज्ञी घोषित करने के लिए राजाओं, महाराजाओं का एक

दरबार बुलाया जिस पर रुपया पानी की तरह बहाया जब कि भारत में बहुत बड़ा अकाल पड़ा हुआ था । लोग अन्न के लिए तड़प-२ कर मर रहे थे । इस असामयिक खर्चे की भारतीय समाचार पत्रों ने कटु आलोचनाएं कीं । इस आलोचना के कारण लार्ड लिटन ने भारतीय प्रैसों के लिए वरने कूलर एक्ट पास कर दिया । इससे भारतीयों में ब्रिटिश साम्राज्य के प्रति और भी अधिक रोष उत्पन्न हुआ ।

ढाके की मलमल अपनी महीनता एवम् सुन्दरता के कारण विदेशों में जाया करती थी । अंग्रेजों ने इस उद्योग को बिलकुल समाप्त कर दिया । भारत से कच्चा माल कौड़ियों के भाव खरीदते और पक्का माल यहां सोने के भाव बेचते । इस प्रकार भारत की आर्थिक दशा दिन प्रतिदिन गिरती जा रही थी । भारतीयों में गरीबी फैल रही थी और वे अंग्रेजों के विरुद्ध होते जा रहे थे ।

इसी समय भारत में अंग्रेजों द्वारा प्रैस, यातायात के साधन और पत्र एवम् संचार के साधन स्थापित किये गये । यातायात एवम् संचार से भारतीय एक दूसरे के सम्पर्क में आए और उनमें एकता हुई । समाचार पत्रों ने तो आग पर घी का काम किया और इस प्रकार स्वतन्त्रता की चिनगारी और तेज हो गई ।

१८८३ में जब इलबर्ट बिल द्वारा ये धारा पास हुई कि भारतीय मजिस्ट्रेट अंग्रेज भारतीय नागरिकों को दण्ड दे सकते हैं तो अंग्रेजों ने इसको ठुकरा दिया । इससे भारतीयों को आभास हुआ कि अंग्रेज भारतीयों से घृणा करते हैं । इसी का विरोध करने के लिए सुरेन्द्रनाथ बैनर्जी ने १८८३ में एक कान्फ्रेंस बुलाई ।

**इण्डियन नेशनल कांग्रेस का उदय**——पूर्ण विवरण से यह स्पष्ट होता है कि भारत में उस समय बहुत असन्तोष था । भारतीय जनता का ऐसा रुख देखकर मि०ए०ओ०ह्यूम जो इंगलैण्ड के बहुत बड़े समाज सुधारक और बरतानिया सरकार के हितैषी थे भारतीय गवर्नर जनरल को मिले और अपने विचार इस प्रकार से प्रगट किए ।

"यह बहुत अच्छा होगा यदि भारत के मुख्य राजनीतिज्ञ एक स्थान पर इकट्ठे होकर सामाजिक मामलों पर विचार करें ।"

इस प्रकार भारत के गवर्नर जनरल लार्ड डफरिन से विचार विमर्श कर उसने २८ दिसम्बर १८८५ में इण्डियन नेशनल कांग्रेस की स्थापना व्योमेशचन्द्र बैनर्जी की अध्यक्षता में की ।

१८८५ ई० से १९०५ ई० तक कांग्रेस ने भारतीयों के सुधार के लिए अनेक प्रस्ताव पास किए और उसके लिए बरतानिया सरकार से मांगे कीं । इन मांगों से विवश होकर सरकार ने १८९२ में एक एक्ट पास किया । इसके अनुसार गवर्नर जनरल तथा गवर्नरों की विधान परिषदों की वृद्धि की गई और इनमें भारतीयों की प्रतिनिधित्व संख्या में भी बढ़ोतरी की गई । लेकिन भारतीय जनता को इससे कोई सन्तुष्टी नहीं मिली क्योंकि सरकार अपनी इच्छा अनुसार ही कार्य करती और इन परिषदों की परवाह बिल्कुल नहीं करती ।

ई० १८८८ से भारतीय वैधानिक आन्दोलन का आरम्भ इण्डियन नेशनल कांग्रेस करती है । १८१८ ई० से पूर्व तक अंग्रेजों की इस संस्था पर अत्यन्त कृपा रही । पहले-पहल तो बम्बई मद्रास के गवर्नरों ने इसके प्रतिनिधियों को भोज भी दिया । कांग्रेस आरम्भ से ही राष्ट्रीय संस्था रही । १९०५ तक यह भारतीयों के लिए विधान सभाओं में चुने गये सदस्यों की वृद्धि, भारत सचिव की कौंसिल में भारतीयों की नियुक्ति, सैनिक शिक्षा और सरकारी नौकरियों में भारतीयों को अधिक लेनें और सिविल सर्विस की परीक्षायें भारत में रखवाने का प्रयत्न करती रहीं, लेकिन बरतानियां सरकार

ने इन मांगों की ओर कोई ध्यान नहीं दिया। अतः १९०६ में दादा भाई नौरोजी ने कलकत्ता अधिवेशन में अध्यक्ष पद से भाषण देते हुए कहा कि कांग्रेस का उद्देश्य संयुक्त राज्य अमरीका के उपनिवेशों की तरह ही शासन प्राप्त करना है।

अंग्रेजी सरकार के रूखेपन की पं० मदनमोहन मालवीय जैसे उदारवादी नेताओं ने परवाह नहीं की। लेकिन लोकमान्य तिलक, विपिनचन्द्र पाल और लाला लाजपतराय उदार वादियों की इस नीति से सहमत नहीं थे। उनके विचारों में अंग्रेजों से भीख मांगने के स्थान पर जन संग्रह करना अधिक श्रेयस्कर था। इस विचार भिन्नता के कारण कांग्रेस गर्मदल और नर्मदल में बंट गई। गर्मदल (उग्रवादियों) के नेता बाल, पाल, लाल थे और नर्मदल (उदारवादियों) के नेता गोपाल कृष्ण गोखले और मालवीय जी थे। उदारवादी और उग्रवादी दोनों ही देश भक्त थे दोनों के कार्यों से राष्ट्र को किसी न किसी तरह लाभ ही पहुंचा। एक ओर जहां उदारवादियों ने बरतानिया सरकार को भारतीय मांगों से विदित करवाया वहां उग्रवादियों तथा क्रान्तिकारियों ने उसे उन मांगों पर विचार करने के लिए झझकोरा। ब्रिटिश सरकार ने उग्रवादियों के दमन करने की नीति और उदारवादियों को प्रसन्न करने की नीति को अपनाया। लाला लाजपत राय और अजीतसिंह को माण्डले जेल भेज दिया तिलक जी को दस साल के लिए जेल भेज दिया। जहां भी उग्रवादी मिले बिना मुकदमा चलाए उन्हें कैद कर दिया गया।

**आतंकवादी क्रान्तिकारी आन्दोलन**--ब्रिटिश सरकार की इस दमनकारी नीति का परिणाम निकला कि युवकों ने सरकार से बदला लेने का गुप्त रूप से प्रचार किया। इस तरह से आतंकवादी और क्रान्तिकारी आन्दोलनों का जन्म हुआ। अंग्रेजों ने क्रान्तिकारियों को हत्यारे, डाकू और आतंकवादी, कहा। लेकिन वास्तविकता यह है कि वे ना तो हत्यारे थे और ना ही आतंकवादी। अपितु अंग्रेजी हत्यारे और अत्याचारियों को सबक देने वाले थे। इसलिए क्रान्तिकारियों ने जो भी कार्य किया वह परिस्थितियों से विवश होकर और मातृभूमि को पराधीनता से मुक्त कराने के लिए किया। ये देशभक्त क्रान्तिकारी हंसते खेलते फांसी के तख्तों पर चढ़ गये, गोलियां खाईं और असहनीय कष्ट सहे। क्रान्तिकारियों में प्रमुख चन्द्रशेखर आजाद, सरदार भगतसिंह, अशफाक उल्लाह खां और रामप्रसाद बिस्मिल का नाम भारतीय नौजवान कभी नहीं भूलेगा।

कांग्रेस के आन्दोलनों एवम् क्रान्तिकारियों के डर से बरतानियां सरकार ने समय-समय पर १९०९ एवम् १९१९ के अधिनियम लागू किए। लेकिन भारतीय इनसे सन्तुष्ट नहीं हुए बल्कि उल्टे इनसे उनमें साम्प्रदायिक भावना ही आई जिससे अंग्रेज लाभ उठाने लगे।

सन् १९१८ इस वर्ष भारतीय स्वतन्त्रता के संग्राम में ऐसे सिपाही का पदार्पण होता है जो भारतीय इतिहास में सदैव अमर रहेगा। वह हैं मोहनदास कर्मचन्द गांधी। प्रथम विश्व महायुद्ध तक गांधी जी अंग्रेजों के साथ रहे और भारतीय जनता को भी अंग्रेजों का साथ देने के लिए उकसाया। प्रथम विश्व महायुद्ध से पूर्व गांधी जी से जो भारत जनता को अधराज्य देने का वादा किया था उसका बरतानिया सरकार ने कोई मूल्य नहीं समझा अपितु इस मांग को दबाने के लिए रोलट एक्ट पास किया। जिसका परिणाम जलियां वाले बाग का हत्या-काण्ड निकला और दूसरे अत्याचार भी भारतीय जनता पर हुवे जो अवर्णनीय हैं।

समय-समय पर जन-आन्दोलनों के फलस्वरूप ही सुधारों की सलाह देने के लिए ही ब्रिटिश सर-

कार ने साइमन कमीशन को १६२८ में भारत भेजा। परन्तु इसका भारत में पूर्णतया विरोध हुआ। जब ये कमीशन लाहौर पहुंचा तो लाला लाजपतराय के नेतृत्व में इसका काले झण्डों से विरोध किया गया। पुलिस अधिकारी सांडर्स ने लाला जी पर लाठी से सख्त प्रहार करवाए, फलतः लाला जी को सख्त चोटें आईं और इसी से उनकी मृत्यु हो गई। बाद में सरदार भगतसिंह और चन्द्रशेखर आजाद ने मिलकर सांडर्स की हत्या कर राष्ट्रीय अपमान का बदला लिया। १६२६ में गांधी जी और नेहरू जी के नेतृत्व में कांग्रेस ने पूर्ण स्वाधीनता प्राप्त करने का प्रस्ताव पास किया। लेकिन बरतानिया सरकार ने इस प्रस्ताव को ठुकरा दिया।

१६३५ के ऐक्ट के अनुसार १६३७ में चुनाव हुआ, १६३६ तक कांग्रेस ने कई प्रान्तों में सत्ता संभाली। कांग्रेस वामपन्थी और दक्षिणपंथी गुटों में बट गई। वामपन्थी गुट के नेता गांधी जी और दक्षिणपंथी गुट के नेता सुभाषचन्द्र बोस थे। द्वितीय विश्व महायुद्ध में सुभाष बरतानिया सरकार के विपक्ष में और गांधी जी पक्ष में थे। १६४० में सुभाष ने कांग्रेस से त्यागपत्र दे दिया। बरतानिया सरकार ने इन्हें हिरासत में ले लिया लेकिन ये किसी तरह जेल से भाग निकले और इस युद्ध में जर्मनी, जापान एवम् दक्षिण पूर्वी एशिया का साथ दिया। आजाद हिन्द फौज की स्थापना कर अंग्रेजों से भारतीय स्वतन्त्रता के लिए युद्ध किया।

**मई** १६४२—युद्ध के कारण ब्रह्मा से आये भारतीय शरणार्थियों से बरतानिया सरकार सौतेला व्यवहार कर रही थी। गांधी जी को इससे दुःख हुआ और उन्होंने अगस्त १६४२ को भारत छोड़ो, आन्दोलन का प्रस्ताव वर्धा में कांग्रेस कमेटी में पास किया। इससे बरतानिया सरकार ने कांग्रेस नेताओं को कैद कर लिया। देश में अशान्ति फैल गई। जगह-जगह आन्दोलन और हड़तालें हुईं बरतानिया सरकार ने भारतीयों पर असीम एवं घोर अत्याचार किये।

"यदि अंग्रेज भारत को शक्ति देने का कोई हल नहीं निकालते तो इसका हल निकालने के लिए फिर क्रान्ति होती।" —वूड़रो बायट।

इस आन्दोलन का प्रभाव चीन अमरीका एवम् भारत के दूसरे दलों पर भी पड़ा और इन सबने मिल कर भारत स्वतन्त्रता के लिए अंग्रेजों पर दबाव डाले। द्वितीय विश्वमहायुद्ध के पश्चात् इंगलैण्ड की सत्ता मजदूर दल को मिली। १६४६ में उसने भारत में मन्त्री-मण्डल मिशन भेजा जो भारतीयों ने स्वीकार नहीं किया। अतः १६४७ में लार्ड माउण्टबेटन ने भारत का बंटवारा कर दिया। इस योजना को कांग्रेस और मुस्लिम लीग दोनों ने स्वीकार कर लिया। १५ अगस्त १६४७ को भारत को दो अधिराज्यों में बांट दिया गया और दोनों को स्वतन्त्रता दे दी गई।

—०—

इलाहाबाद (प्रयाग) में दिनांक १६ दिसम्बर ७२ को ५ बजे दिया गया

उ० प्र० हिन्दी साहित्य सम्मेलन के १७वें अधिवेशन का

# उद्घाटन-अभिभाषण

(सूचना–प्रसारविभाग के सौजन्य से)

**श्री प्रो० शेरसिंह राज्य मन्त्री, कृषि-मन्त्रालय भारत**

उपस्थित देवियों और सज्जनों,

त्रिवेणी-संगम के पावन तट पर, उत्तर प्रदेशीय हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग की स्वर्ण-जयन्ती के उपलक्ष्य में समायोजित इस महोत्सव में सम्मिलित होकर मैं विशेष हर्ष और गौरव का अनुभव कर रहा हूं। देश की स्वाधीनता के लिए अपने सर्वस्व को न्योछावर करने वाले राजर्षि पुरुषोत्तम दास टण्डन ने अपने स्नेहाशीष से जिसे सदा सींचा, डा० अमरनाथ झा जैसे शिक्षा-विशारद जिसे संवारते रहे, साहित्य वाचस्पति बाबूराव विष्णु पराड़कर तथा बालकृष्ण शर्मा "नवीन" सरीखे रससिद्ध साहित्यकारों ने जिसकी श्रीवृद्धि की, सरस्वती और राजलक्ष्मी के समान कृपापात्र मनीषी पं० कमलापति त्रिपाठी का वरद-हस्त आज भी जिसके ऊपर है, तथा कृष्णदेव गौड़, "बेढ़ब बनारसी", श्री यशपाल और डा० नगेन्द्र जैसे अनेकानेक प्रतिभाशाली साहित्य-सेवियों का सहयोग-सम्बल जिसे पुष्पित-पल्लवित करने में शाश्वत रूप से संलग्न है, सम्मेलन के उस साहित्य-सुरभित उपवन में अतिथि रूप से उपस्थित होने का जो सौभाग्य मुझे प्रदान किया गया है, उसके लिए महोत्सव के संयोजकों का मैं हृदय से आभारी हूं।

उत्तर प्रदेशीय हिन्दी साहित्य सम्मेलन मूलतः अखिल भारतीय हिन्दी साहित्य सम्मेलन की शाखा है, यह सब जानते ही हैं। और यह तथ्य भी सर्वविदित है कि अखिल भारतीय हिन्दी साहित्य-सम्मेलन मात्र भौगोलिक दृष्टि से सार्वदेशिक स्तर का संस्थान नहीं बल्कि भावना और कर्तव्य की दृष्टि से भी इसका स्वरूप राष्ट्रीय रहा है। सत्य तो यह है कि स्वाधीनता संग्राम के दौरान राष्ट्रीयता की देशव्यापी अनुभूति प्रबल हुई, तब सभी स्वाभिमानी भारतवासियों को अंग्रेजी दासता के जीते-जागते चिन्ह के रूप में अखरने लगी। अंग्रेजी शिक्षा-पद्धति का सर्वत्र विरोध फैलने लगा। तब अंग्रेजी के बाद भी देश की अखण्डता और एकसूत्रता बनाए रखने के लिए विकल्प के रूप में राष्ट्र नेताओं ने हिन्दी को मान्यता दी। और स्वाधीनता आन्दोलन के अनुरूप राष्ट्रीय भाषा-नीति के क्रियान्वयन के लिए ही हिन्दी - साहित्य सम्मेलन की स्थापना हुई, ऐसा कहना भी अतिशयोक्ति नहीं होगी। इसी प्रेरणा से प्रेरित होकर हिन्दी साहित्य सम्मेलन के सहयोग से राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा तथा दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा मद्रास, जैसी संस्थाएं अपने अपने क्षेत्र में हिन्दी के प्रचार में प्रवृत्त हुई। हिन्दी साहित्य के प्रचार और संवर्धन के निमित्त व्यवस्थित प्रयत्न की इसी श्रृंखला में सम्मेलन की प्रादेशिक शाखाओं का भी विकास हुआ। यही भाषा नीति आगे

चल कर भारतीय संविधान में प्रतिबिम्बित हुई।

उत्तर प्रदेश का भौगोलिक दृष्टि से भारत के उत्तर-पश्चिम और उत्तर-पूर्व हिन्दी-भाषी आंचल में विशेष ही स्थान है। बिहार, मध्यप्रदेश, राजस्थान हिमाचल प्रदेश, हरियाणा और दिल्ली से मेखलायित मध्य-बिन्दु सी इसकी स्थिति है। अतः उत्तर-प्रदेशीय हिन्दी साहित्य सम्मेलन का स्थान विशिष्टतम बन जाना स्वाभाविक ही है, तथा सम्मेलन के आदर्शों और उद्देश्यों को प्रभावशाली ढंग से चरितार्थ करने की महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाने का दायित्व अनायास इस शाखा को वहन करना पड़ा और इसने उसे बखूबी वहन किया भी। इसके लिए सभी सम्मेलन के संचालकों को हमें बधाई देनी चाहिये। लेकिन लक्ष्य-प्राप्ति या उपलब्धि की दृष्टि से भी अपने कार्य का मूल्यांकन हमें करना है।

आज जबकि हम इस सम्मेलन की स्वर्ण-जयन्ती मना रहे हैं, देश भी स्वाधीनता की रजत-जयन्ती मना रहा है। जाहिर है हिन्दी-साहित्य के क्षेत्र में काम करने वालों के लिए गत २५ वर्ष काफी जटिलता और संघर्ष लेकर आए। भाषायी विवादों ने इस अवधि में कैसे कैसे विकराल रूप धारण किए, यह भी हम देख चुके हैं। अतः इस अवसर पर उचित ही होगा कि अब तक के पाठ्यक्रम से प्राप्त अनुभव को हृदयंगम करते हुए वस्तु-स्थिति और भाषा-समस्या को हम गम्भीरता से समझें और दासता की स्मृति रूप इस विदेशी भाषा के प्रभुत्व-पाश से भारत को पूर्ण मुक्ति दिलाने का संकल्प लें।

स्वाधीनता प्राप्ति के पश्चात् हिन्दी-भाषियों के सम्मुख ही नहीं, देश भर के सामने भाषा को लेकर दो ही प्रश्न थे।

१. राष्ट्रभाषा के लिए किसी भारतीय भाषा को अपनाना।

२. शिक्षा के माध्यम के रूप में भारतीय भाषाओं का विकास। दुर्भाग्य से विश्व में भारत ही एक ऐसा देश है जिसमें शासकों की भाषा जनता की भाषा से भिन्न है। जाति, धर्म, प्रदेश और सम्पति के कारण फैली विषमताओं का अभिशाप ही भारत के लिए कम न था। जिस पर भी भारत के समस्त आत्मगौरव को धिक्कार कर एक विदेशी भाषा जनता को और भी कुण्ठित बनाए हुए है। जब भी भारतीय भाषाओं द्वारा प्रशासन और शिक्षण का प्रश्न उठता है, तब "भारत की अखण्डता खतरे में" का डरावा दिखाकर इसे टाल दिया जाता है। भारत का सिपाही शस्त्र से एक सीमा पर एक साथ, एक राष्ट्र के लिए बलिदान दे सकता है; लेकिन भाषा वह एक नहीं सीख सकता। इस विडम्बना के मूल में जो रहस्य है, वह है वास्तव में अंग्रेजीपरस्तवर्ग का प्रभुत्व। अंग्रेज अपने शासन काल में एक बहुत बड़ी सेना इन अंग्रेजीपरस्तों की खड़ी कर गया है। घटनाचक्र ने यद्यपि यह सिद्ध करने में कोई कसर नहीं उठा रखा कि भाषा का प्रश्न उत्तर और दक्षिण का विवाद है, या कि यह हिन्दी और अहिन्दी भाषी प्रदेशों का विवाद है; लेकिन मैं बल देकर यह बात स्पष्ट करना चाहता हूं कि यह कोरा भ्रम मात्र है। वास्तविकता यह है कि यह संघर्ष अंग्रेजीपरस्त समृद्ध वर्ग का और भारतीय जनता का है। अंग्रेजी के बल पर अन्य जन समुदाय से अपने को उच्चतर समझने वाला यह समृद्ध वर्ग अपने स्वार्थ के लिए जन-साधारण को गुमराह करता है और लड़ाता है, क्योंकि राष्ट्रभाषा के रूप में स्वीकृत भाषा हिन्दी है तो यही विरोध हिन्दी-विरोध लक्षित होने लगता है। इस अंग्रेजीपरस्त वर्ग में मद्रास, बंगाल, बिहार,

पंजाब, हरयाणा, मैसूर, महाराष्ट्र, राजस्थान, उड़ीसा, उत्तर-प्रदेश या दिल्ली, सब प्रदेशों के लोग शामिल हैं। ये देश के सबसे अधिक सामर्थ्यशाली और सुविधा सम्पन्न लोग हैं। सारे सरकारी तन्त्र पर इसी वर्ग का कब्जा है और विश्वविद्यालयों में भी इसी का आधिपत्य है। गुलामी की इस जंजीर को यह वर्ग इसीलिए आभूषण की तरह कण्ठहार बनाने में शर्माता नहीं, क्योंकि जनता से अपने को भिन्न और ऊंचा समझने का नशा अब उससे छूटता ही नहीं। आज हमने जन-जीवन में नई क्रान्ति लाने के लिए "गरीबी हटाओ" का नारा लगाया है। लेकिन एक गरीब भारतीय के जीवन में एक विदेशी भाषा न जानने की कुण्ठा से हीन भावना उपजाना कितनी क्रूर और उपहासजनक है, यदि इस वेदना को हमने नहीं समझा तो अपने देशवासियों को आत्मगौरव से वंचित होकर जीवन बिताने को विवश करने के हम अपराधी होंगे। यदि हम सच्चे हिन्दी प्रेमी हैं, तो पहले हमें राष्ट्र-प्रेमी और जन-प्रेमी बनाना होगा। हमें अपने सम्पूर्ण आत्म-विश्वास और श्रद्धा को बटोर कर नए संकल्प के साथ अपने देशवासियों को निर्मल चित से इस तथ्य को समझाना होगा। हमें उनको विश्वास दिलाना होगा कि सरलता, बहुसंख्या आदि कतिपय गुणों के कारण यद्यपि हिन्दी को राष्ट्रभाषा के लिए उपयुक्ततम माना गया है, तथापि भारतीय भाषा के रूप में सभी प्रादेशिक भाषाएं सिद्धान्ततः समान हैं। हिन्दी से भिन्न भाषा-भाषी क्षेत्रों में प्रचारार्थ जाने वाले हिन्दी शिक्षकों को दक्षिण की भाषाओं के माध्यम से उन्हें पढ़ाना होगा। इसलिए हिन्दी-भाषी प्रदेश के निवासियों के लिए अन्य क्षेत्रीय भाषाओं के अध्ययन अध्यापन और परीक्षादि की सुविधा और व्यवस्था करनी चाहिये। अथवा कुछ छात्रों को दक्षिण भेजकर वहां की भाषाओं का अध्ययन कराना चाहिये। हिन्दी की सेवा के लिए अन्तःभारती दृष्टि से चलना होगा, ऐसी मेरी मान्यता है। भारत की भाषाओं को अपनी प्रतिष्ठा दिलाने और राजभाषा के रूप में अंग्रेजी से मुक्ति पाने का यही एक रास्ता है। अंग्रेजी के प्रति एक भाषा के रूप में किसी को भी न द्वेष हो सकता है, न होना चाहिये। अंग्रेजी भाषा को पढ़ने, सीखने और ऊंची योग्यता प्राप्त करने से किसी व्यक्ति विशेष को भी बहुत फायदा होगा, इस बात को मैं मानता हूं। पर अंग्रेजी का ज्ञान एक उपयोगी भाषा के रूप में प्राप्त करना अलग बात है और अंग्रेजी की योग्यता हर दूसरी योग्यताओं के लिए अनिवार्य बना देना बिल्कुल दूसरी बात है। अंग्रेजी को निरन्तर प्राथमिकता मिलने के परिणामस्वरूप न तो हम हिन्दी को राष्ट्र-भाषा के रूप में प्रतिष्ठित करने में और क्षेत्रीय भाषाओं को अपने प्रदेशों में प्रशासन की भाषा बनाने में अभी तक पूर्णतः सफल हो सके, न शिक्षा के माध्यम के रूप में हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाओं का वाङ्मय आवश्यकता के अनुरूप समृद्ध और विकसित बन पाया। यह बात लेकिन अच्छी है कि सौभाग्य से जनमत क्षेत्रीय भाषा के अनुकूल बनता जा रहा है।

प्रशासन तथा शिक्षा के क्षेत्र में भारतीय भाषाओं की पर्याप्त प्रगति न होने के कारण जनता में, खासकर नई पीढी में, एक तरह का गहन असन्तोष और अधीरता पैदा हो रही है। चारों तरफ यह देखा गया है कि तरह-तरह के भाषा विवादों के

बावजूद भारतीय भाषाओं का प्रयोग बढ़ रहा है और इन भाषाओं के प्रयोग की मांग भी तेजी पकड़ती जा रही है। हालांकि यह वृद्धि सुनियोजित ढंग से नहीं हुई है, तथापि जन-समुदाय की मांग और जरूरत का इतना दबाव है कि इसके फलस्वरूप विभिन्न प्रादेशिक सरकारों और केन्द्रीय सरकार को अपनी भाषा-नीतियों को इस ढंग से ढालना पड़ा कि जिससे वह जन-भावना के अनुरूप हो सकें और उनकी आवश्यकताओं को पूरा करने में सक्षम बन सकें। विश्वविद्यालयों में शिक्षा के माध्यम के प्रश्न को लेकर शिक्षा शास्त्रियों और उपकुलपतियों के सम्मेलनों में अनेक वार दोहराया जा चुका है कि स्नातक और स्नातकोत्तर परीक्षाओं के लिए प्रादेशिक भाषाओं को माध्यम बनाया जाए। लेकिन राज्यों तथा विश्वविद्यालयों द्वारा इस दिशा में जो अब तक काम हुआ है, वह अधूरा है।

हिन्दी में पाठ्यपुस्तकों के क्षेत्र में गत एक दशक में काफी प्रगति हुई है। बहुत से उपयोगी शब्दकोष, तकनीकी और वैज्ञानिक शब्दावली से युक्त पारिभाषिक कोष भी प्रकाशित हुए हैं। इस दिशा में शीघ्र और अधिक काम हो, सम्मेलन को यह देखना चाहिये।

हिन्दी को राष्ट्रभाषा बनाने के साथ एक बहुत महत्वपूर्ण और व्यावहारिक सवाल ऊंची सरकारी नौकरियों का भी जुड़ा हुआ है, इस बात के महत्व को समझते इए संघीय लोक-सेवा आयोग द्वारा इस बात का भी निर्णय ले लिया गया है कि ऊंची से ऊंची परीक्षाएं भारतीय भाषाओं में आयोजित की जाएं। अब तक यह गौरव केवल अंग्रेजी माध्यम को प्राप्त रहा है। अंग्रेजी में प्रवीणता प्राप्त किए बिना कोई कितना भी मेधावी छात्र क्यों न हो, अब तक वह केन्द्रीय सरकार की ऊंची सेवाओं के लिए प्रवेशार्थी नहीं बन सकता था। संघीय लोक सेवा आयोग के भारतीय भाषाओं के माध्यम बनाने के निर्णय से भी अंग्रेजी से मुक्ति की दिशा में स्थिति सुधरेगी, इसमें कोई सन्देह नहीं। इसी तरह का एक और महत्वपूर्ण प्रश्न है दक्षिण में हिन्दी में प्रवीणता प्राप्त करने वाले भाईयों के रोजगार का। कोई भी दक्षिण भारतीय जब हिन्दी में निपुणता प्राप्त करता है तो उत्तर भारतीय हिन्दी भाषी की अपेक्षा तथा अपने प्रदेश के दूसरे विषय अपनी भाषा के माध्यम से पढ़ने से घाटे की स्थिति में रहता है। उन्हें प्रोत्साहन देने की दिशा में हमें कोई न कोई ठोस नीति अवश्य बनानी चाहिये। यदि हिन्दी की प्रवीणता हासिल करने वाले दक्षिण भारतीय को न दक्षिण में रोजगार मिल सके और न उत्तर भारत में, तो आखिर वह हिन्दी क्यों सीखेगा? चाहे कुछ स्थान सुरक्षित करके या दक्षिण भाषाओं को सिखाने के लिए विश्वविद्यालयों में अलग प्रावधान करके या जिस तरह से भी हो केन्द्रीय सरकार की नौकरियों के अलावा भी रोजगार के लिए प्रोत्साहन हिन्दी सीखने वाले दक्षिण के लोगों को मिल सके, ऐसे उपाय होने चाहियें।

राष्ट्र भाषा की दृष्टि से हिन्दी की उपयुक्तता एक सर्वसम्भत बात है। न केवल यह कि यह एक बहुत बड़े भारतीय भाग की प्रचलित भाषा है, बल्कि बोलचाल में शुद्ध अशुद्ध का यदि बहुत विचार न करें तो सीखने की दृष्टि से सरलतम भाषा हिन्दी

है। आज तो राजनीतिक प्रश्नों को हिन्दी के प्रश्न के साथ इतना उलझा दिया गया है कि इस सच्चाई को ग्रहण करने में लोग आग्रह-बुद्धि से काम लेने लग गये हैं। फिर भी सच्चाई तो सच्चाई ही रहने वाली है और हमें साहसपूर्वक और तन्मयता से भारत के आत्मगौरव की रक्षा के लिए अपने देश को और भारतीय भाषाओं को एक सूत्र में बांधना है। कटुता और मनोमालिन्य से दूर रहकर हृदय से हिन्दी-भाषा होने के अहंकार को भी समाप्त करके, केवल हम भारतीय हैं और भारतीयता के नाते भारत में एक भारतीय भाषा को राष्ट्रभाषा बनाना है, इस भाव को राष्ट्र के हृदय में उतार सकें, इसी साधना की आज जरूरत है। हमें अपने आचरण और विचार से यह जतलाना पड़ेगा कि हिन्दी को अपनाने के कारण अन्य भाषा-भाषी लोग घाटे में नहीं रहेंगे। यही एक तरीका है वर्तमान उलझनों से निस्तार पाने का।

मैं आशा करता हूं कि आप सभी उपस्थित हिन्दी सेवक इस दृष्टिकोण को अपनाकर भावी कार्यक्रम अपनाएंगे और भारत को एक विदेशी भाषा की दासता के कलंक से मुक्ति दिलायेंगे।

।। जयहिन्द ।।

## यह करना है!

(श्री भीमसेन जी आर्य, चाकूर महाराष्ट्र)

यज्ञों को कर सायं प्रातः ईश्वर को ध्याना।
हटा अविद्या वेदपाठ से ज्ञानामृत पाना।।
करो पुष्ट तन खेलकूद से बनो ब्रह्मचारी।
रमा चित्त स्वाध्याय यज्ञ में सेवा व्रत धारी।।
नारायण नर से बनकर है प्रकाश को वरना।
है प्रकाशकर्त्ता जग का हिय में उसे प्राप्त करना।।

# कुलपति की डायरी

ब्रह्मचारी धर्मवीर एम. ए. (संस्कृत द्वितीय वर्ष)

**८ जनवरी : गुरुकुल :**

८ जनवरी से १४ जनवरी पर्यन्त मनाये गये संग्रहालय सप्ताह के उद्घाटन समारोह में भाग लिया व समारोह की अध्यक्षता की तथा शिक्षा में संग्रहालय के योगदान से परिचित कराया।

**६-१३ जनवरी : दिल्ली :**

विश्वविद्यालय के कार्य के सम्बन्ध में शिक्षा व कृषि मन्त्रालय के सम्बन्धित अधिकारियों से भेंट की।

**१४ जनवरी : गुरुकुल :**

प्रातः विश्वविद्यालय के शिक्षा पटल की बैठक में भाग लिया व सभा की अध्यक्षता की। अपराह्न में गुरुकुल विश्वविद्यालय की कार्यकारी परिषद् के अधिवेशन में सम्मिलित हुए।

**१४ जनवरी : गुरुकुल :**

रात्रि में विश्वविद्यालय के इतिहास पुरातत्त्व विभाग की ओर से प्रस्तुत किए गये सांस्कृतिक समारोह में उपस्थित हुए व समारोह की अध्यक्षता की।

**१५ जनवरी : गुरुकुल :**

वेद-मन्दिर में सम्पन्न किए गये मनोरञ्जन कार्यक्रम में उपस्थित हुए।

**१८ जनवरी : गुरुकुल :**

मध्यान्होत्तर ३ बजे, विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग की ओर से समायोजित विशिष्ट व्याख्यान समारोह में सम्मिलित हुए व समारोह की अध्यक्षता की।

**१६ जनवरी : देहरादून :**

कन्या गुरुकुल की आचार्या श्रीमती दमयन्ती जी से भेंट की व संस्था की प्रगति के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त की और विकास की योजनाओं के सम्बन्ध में विचार विमर्श किया।

**२२ जनवरी : रसूलपुर :**

दिवंगत स्नातक डा. महेन्द्रप्रताप जी आयुर्वेदालंकार के परिजनों को सान्त्वना प्रदान की और समस्त कुलवासियों की ओर से शोक व सहानुभूति का ज्ञापन किया।

**२३ जनवरी : रुड़की :**

अखिल भारतीय विद्यार्थीपरिषद् द्वारा सुभाष जयन्ती के अवसर पर समायोजित वाद-विवाद प्रतियोगिता समारोह की अध्यक्षता की व पुरस्कार वितरण किया।

**२६ जनवरी : गुरुकुल :**

प्रातः ७.३० बजे विश्वविद्यालय के प्रांगण में राष्ट्रिय ध्वज का उत्तोलन किया और गणतन्त्र दिवस के अवसर पर कुलवासियों को सम्बोधित किया।

**२६ जनवरी : हरिद्वार :**

भल्ला कालेज में सम्पन्न गणतन्त्र दिवस के अवसर पर क्षेत्रीय एन.सी सी. विभाग की ओर से समायोजित समारोह में राष्ट्रध्वज का उत्तोलन किया परेड का निरीक्षण किया और जन-समुदाय को सम्बोधित किया।

**२७ जनवरी : दिल्ली :**

दिल्ली विश्वविद्यालय द्वारा समायोजित अखिल भारतीय आशुवाक् इन्द्र विद्यावाचस्पति संस्कृत भाषण प्रतियोगिता के समारोह का सभापतित्व किया और विजेताओं को पुरस्कार प्रदान किया।

**२७ जनवरी : दिल्ली :**

सायं श्रीमती चन्द्रावती वाचस्पति धर्मपत्नि भू. पू. कुलपति श्री इन्द्र विद्यावाचस्पति से भेंट की और उनके स्वास्थ्य व कुशलता का समाचार प्राप्त किया।

**२८ जनवरी : दिल्ली :**

कृषि व शिक्षा मन्त्रालय में श्री प्रो. शेरसिंह जी व श्री आर.के. शर्मा से भेंट की।

**३० जनवरी : गुरुकुल :**

विभिन्न प्रतियोगिताओं में विजयी छात्रों के सम्मान में हुई सभा में भाग लिया व सभा की अध्यक्षता की। ★

# गुरुकुल समाचार

श्री ब्र० धर्मवीर एम० ए० (संस्कृत द्वितीयवर्ष)

## शिक्षापटल व कार्यकारी परिषद् की बैठक सम्पन्न

१४ जनवरी को प्रातः शिक्षा पटल व मध्यान्होत्तर कार्यकारी परिषद् की बैठकें सम्पन्न हुई जिसमें पाठ्यक्रम एवं परीक्षा सम्बन्धी नियमों में संशोधन व परिवर्धन किया गया। अलंकार व एम.ए. परीक्षाओं में एक अतिरिक्त विषय की परीक्षा देने के सम्बन्ध में निम्न प्रस्ताव पारित किया गया—

"निश्चय हुआ कि अलंकार उत्तीर्ण छात्रों को अतिरिक्त विषय में व्यक्तिगत रूप से अलंकार परीक्षा देने की स्वीकृति दे दी जाये। छात्र एक ही वर्ष में दोनों खण्डों के चारों प्रश्नपत्रों की परीक्षा दे सकता है तथा ऐसा विषय भी ले सकता है जो विश्वविद्यालय में उस वर्ष न पढ़ाया जा रहा हो। ऐसे छात्र से परीक्षा शुल्क ५० रु. लिया जायेगा और उत्तीर्णांक ४०% होंगे। एम.ए. परीक्षा में भी अतिरिक्त प्रश्नपत्रों की परीक्षा व्यक्तिगत रूप से दी जा सकेगी किन्तु छात्र ऐसा प्रश्न-पत्र न ले सकेगा जो उस वर्ष न पढ़ाया जा रहा हो। परीक्षा शुल्क ५० रु. प्रति प्रश्नपत्र व उत्तीर्णांक ४०% होंगे।"

इसके अतिरिक्त मौखिक परीक्षाओं की समाप्ति का भी निश्चय एम.ए. व अलंकार कक्षाओं के लिए किया गया है।

## विश्वविद्यालय के इतिहास विभाग द्वारा संग्रहालय सप्ताह एवं सास्कृतिक कार्य-क्रमों का आयोजन

इस वर्ष ८ जनवरी से १४ जनवरी पर्यन्त विश्वविद्यालय के वेद-मन्दिर में संग्रहालय सप्ताह का आयोजन किया गया। ८ जनवरी को ११ बजे एक समारोह में श्री आचार्य प्रियव्रत जी वेद-वाचस्पति भू.पू. कुलपति गुरुकुल विश्वविद्यालय ने सप्ताह का उद्घाटन किया और संग्रहालय की शिक्षा में उपयोगिता पर प्रकाश डाला। इस अवसर पर वेद-मन्दिर में एक सार्वजनिक सभा का आयोजन किया गया।

संग्रहालय सप्ताह के उपलक्ष्य में वेद-मन्दिर में एक विशेष प्रदर्शनी का भी आयोजन किया गया १४ जनवरी सायं सांस्कृतिक कार्यक्रम के रूप में, अशोक का हृदय परिवर्तन एवं प्रहसन प्रस्तुत किए गये जिसमें भाग लेने वाले छात्रों ने अपने कुशलता-पूर्ण अभिनय से दर्शकों को आनन्दित किया व प्रशंसा अर्जित की। श्रीकण्ठशर्मा, अशोककुमार, श्री प्रेमप्रकाश का अभिनय अत्यन्त सराहनीय रहा।

हम सांस्कृतिक समारोह में भाग लेने वाले समस्त छात्रों व विभाग के प्राध्यापकों एवं सहयोगियों को इस सफल आयोजन के लिए हार्दिक बधाई देते हैं।

## भारतीय विज्ञान कांग्रेस की हीरक जयन्ती में विश्वविद्यालय का प्रतिनिधित्व

जनवरी मास के प्रथम सप्ताह में चण्डीगढ़ में समायोजित हीरक जयन्ती समारोह में विश्व-

विद्यालय के मनोविज्ञान विभाग के प्राध्यापक श्री डा. हरगोपालसिंह ने भाग लिया और योग की चर्चा करते हुए अपने शोधपत्र में अद्यतन मनोविज्ञान के सन्दर्भ में उसकी वैधता को सिद्ध किया। योग के आधार पर मानसिक चिकित्सा के सम्बन्ध में उनके विचार से सांसारिक जीवन में फलता के मानसिक वृत्तियों में समायोजन व सन्तुलन की आवश्यकता है इसका अभाव ही मानसिक रुग्णता है, जिसका दूरीकरण भारतीय योगपद्धति से सर्वथा सर्वदा संभव है' हम डा. हरगोपालसिंह जी को उनके भारतीय चिन्तन के परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत सफल विचारों के लिए हार्दिक बधाई व धन्यवाद ज्ञापन करते हैं।

## विश्वविद्यालय में विशिष्ट व्याख्यान

१८ जनवरी को अपरान्ह में ३ बजे विश्वविद्यालय के विद्या-सभा भवन में काशी हिन्दु विश्वविद्यालय के दर्शन विभागाध्यक्ष नेशनल फैलो डा. नरेन्द्रकुमार देवराज का व्याख्यान सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर व्याख्याता महोदय ने, 'आर्य-समाज व हिन्दूधर्म' विषय पर बोलते हुए, भारतीय दार्शनिकों के चिन्तन पर प्रकाश डालते हुए हिन्दू चिन्तन की मौलिकता प्रस्तुत की और उसमें आर्य समाज द्वारा प्रस्तुत दार्शनिक विचारधारा का महत्व बतलाया, व्याख्यान के उपरान्त शंका समाधान का प्रसंग अत्यन्त रोचक व ज्ञानवर्धक रहा तथा श्रोताओं के साथ वक्ता महोदय ने भी प्रश्नोत्तर काल में कुछ नवीन जानकारी अर्जन की ऐसा विश्वास व्यक्त किया। हम आदरणीय डा. जी का समस्त कुलवासियों की ओर से हार्दिक धन्यवाद व आभार प्रदर्शित करते हैं। इस समारोह की अध्यक्षता कुलपति श्री शास्त्री जी ने की और संयोजन का कार्य प्राध्यापक श्री ओंकारानन्द दर्शन-विभाग ने किया।

## क्रीड़ा प्रतियोगिताओं में गुरुकुल का प्रतिनिधित्व

गत मास बहादराबाद में उत्तर प्रदेशीय कबड्डी प्रतियोगिता का समायोजन किया गया था इस प्रतियोगिता में गुरुकुल की टीम ने द्वितीय स्थान प्राप्त किया व गुरुकुल टीम के खिलाड़ी श्री हरपालसिंह को सर्वोत्तम खिलाड़ी घोषित किया गया और पुरस्कृत किया गया।

२६ जनवरी को हरिद्वारीय नगर कांग्रेस कमेटी द्वारा श्री दीनदयालु जी शास्त्री स्मृति समायोजित बाली-बाल प्रतियोगिता में गुरुकुल की टीम ने भाग लिया व द्वितीय स्थान प्राप्त किया, तथा ऋषिकुल आयुर्वेदिक कालेज में सम्पन्न जगदीश मेमोरियल बालीबाल प्रतियोगिता में भी द्वितीय स्थान प्राप्त किया। हम सभी खिलाड़ियों को उनके उत्साहपूर्ण प्रयास के लिये साधुवाद प्रदान करते हुए भविष्य में और अधिक सफलता की कामना करते हैं।

## दिल्ली विश्वविद्यालय में गुरुकुल को विजय

२७ जनवरी को दिल्ली विश्वविद्यालय की ओर से गुरुकुल विश्वविद्यालय के भू.पू. कुलपति व स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज के सुपुत्र श्री पं. इन्द्र विद्यावाचस्पति की स्मृति में एक अखिल भारतीय संस्कृत आशुवाक् प्रतियोगिता का आयोजन किया गया, इसका उद्घाटन भारत सरकार के कृषि राज्य मन्त्री श्री प्रो. शेरसिंह जी ने किया इसकी अध्यक्षता गुरुकुल विश्वविद्यालय के कुलपति श्री रघुवीरसिंह जी शास्त्री ने की, इस प्रतियोगिता में स्थानीय महाविद्यालयों, केन्द्रीय संस्कृत संस्थान के अतिरिक्त भारत के अनेक विश्वविद्यालयों ने भाग लिया।

इस प्रतियोगिता में गुरुकुल विश्वविद्यालय की ओर से श्री सतीशचन्द्र एम.ए. संस्कृत प्रथम वर्ष तथा धर्मवीर ए.ए. संस्कृत द्वितीय वर्ष ने भाग लिया तथा गुरुकुल विश्वविद्यालय के छात्र धर्मवीर ने इस प्रतियोगिता में सर्वप्रथम स्थान लेकर २५ रु. का प्रथम पुरस्कार प्राप्त किया।

## गुरुकुल का उदीयमान छात्र

एकादश कक्षा में अध्ययन कर रहे छात्र श्री विद्याव्रत ने इस वर्ष आधे दर्जन से अधिक प्रतियोगिताओं में भाग लेकर पुरस्कार प्राप्त किए तथा अनेक बार प्रथम स्थान प्राप्त किया और गुरुकुल का नाम उज्ज्वल किया हम अपने विश्वविद्यालय के छात्र की सफलता के लिए हार्दिक बधाई देते हुए उसके समुज्ज्वल भविष्य के लिए हार्दिक शुभ कामनायें प्रकाशित करते हैं।

## विजयी छात्रों के सम्मान में सभा का आयोजन

३० जनवरी को वेद-मन्दिर में कुलपति श्री शास्त्री जी की अध्यक्षता में विजयी छात्रों का सम्मान किया गया तथा भविष्य में इस ओर और अधिक उत्साहवर्धन कर गुरुकुलीय परम्पराओं व आदर्श को स्थिर करने का निश्चय किया।

आदरणीय कुलपति जी ने विजयी छात्रों का उत्साहवर्धन करते हुए गुरुकुल के छात्रों की वाक्-शक्ति के विकास के लिए विश्वविद्यालय की ओर से हर सम्भव सहयोग देने का आश्वासन दिया और छात्रों को और अधिक प्रयास करने की प्रेरणा की।

## वैशाखी पर गुरुकुलोत्सव

सर्व सज्जनों को सूचित करते हुए हर्ष होता है कि इस बार वैशाखी के अवसर पर दिनांक १३, १४, १५, १६ अप्रैल को गुरुकुलोत्सव मनाने का निश्चय किया गया है। इस अवसर पर 'वैदिक साहित्य सम्मेलन, आर्य सम्मेलन, राजनीतिक सम्मेलन तथा व्यायाम सम्मेलन आदि अनेक सम्मेलनों का आयोजन किया गया है। विगत वर्षों की तरह इस उत्सव में भी अनेक गण्य मान्य आर्य नेता, धुरन्धर विद्वान् तथा साधु सन्यासी पधारेंगे। आशा है आर्य जनता भी इस उत्सव में सोत्साह सम्मिलित होकर ज्ञानवर्धन कर लाभ उठायेगी।

—✲—

# शोक-संताप

**लाला बाबूराम आर्य का निधन**——गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार के सुयोग्य स्नातक प्रो. वेदप्रकाश वेदालंकार के पिता ला. बाबूराम आर्य का २ फरवरी ७३ को निधन हो गया हैं। वे गत तीन मास से श्वास नली कैंसर रोग से पीडित थे। यमुना नगर (अम्बाला) आर्यसमाज के वे संस्थापकों में थे अनेक वर्ष तक वे उसके प्रधान और मन्त्री पद को अलंकृत करते रहे थे। लाला जी का गुरुकुल के साथ निकट सम्पर्क था। गुरुकुल प्रेमियों में उनका विशिष्ट स्थान था। श्रद्धाञ्जलि व प्रार्थना सभा में उनके पुत्रों ने लाला जी की स्मृति को चिरस्थाई बनाने के लिए विभिन्न आर्य संस्थाओं को ६००० हजार दान की घोषणा की है। इस अवसर पर गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार को ५००) दान में प्राप्त हुए। पत्रिका परिवार शोक संतप्त परिवार के साथ हार्दिक संवेदना व्यक्त करती है तथा दान के लिए लाला जी के परिवार का आभारी है।

——सम्पादक

## गुरुकुल के पुरातन कार्यकर्त्ता

# सन्त श्री रामरक्खा मल जी का देहावसान

यह समाचार देते हुये बड़ा खेद हो रहा है कि गुरुकुल कांगड़ी के सुयोग्य सन्त तथा कर्मठ कार्यकर्त्ता श्री रामरक्खा मल जी का एक लम्बी बीमारी के पश्चात् दिनांक ६-२-७३ मंगलवार रात्री के ११ बजकर ४८ मिनट पर देहावसान हो गया। श्री पंडित जी ने गुरुकुल के अनेक विभागों के उच्च पदों पर बड़ी योग्यता व लगन के साथ कार्य किया। सर्व प्रथम वह रजिस्ट्रार कार्यालय में नियुक्त हुये, पश्चात पुस्तकालय-अध्यक्ष बने, एवं अनेक वर्षों तक मुख्य कार्यालय में अध्यक्ष पद सुशोभित किया।

वह आजन्म ब्रह्मचारी रहे, साधु सन्यासियों की सेवा तथा योगाभ्यास यह दोनों उनके जीवन के मुख्य अंग थे। ऐसे सन्त, महात्मा के देहावसान से गुरुकुल एवं उनके सहकर्मियों तथा अन्य पारिवारिक जनों को उनके वियोग से दुःखी होना स्वाभाविक हैं। हमारी प्रभु से प्रार्थना है कि उनके संतप्त परिवार पवं मित्रजनों को शान्ति प्रदान करें।

--सम्पादक

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.00 |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.00 |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.00 |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.00 |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | .५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.00 |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | .७५ |
| वैदिक सूक्तियां | .७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.00 |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.00 |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | .५० |
| सन्ध्या सुमन | .५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वैदिक पशु यज्ञमीमांसा | २.00 |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | ३.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| [illegible]चर्य संदेश | ४.५० |
| [illegible] संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| [illegible]ों की स्थिति | ४.०० |
| [illegible]शोपनिषद् | २.०० |
| [illegible] देवता | २.०० |
| [illegible]त्र रहस्य | २ ०० |
| [illegible]हमारी कामधेनु | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३ य भाग | ४-५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | .२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | .३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |
| ऐशियण्ट फीडम | ५.७० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | .२५ |
| जल-चिकित्सा विज्ञान | .७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २ ५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .८७ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथामाला | .७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | .२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) प्रतिभाग | ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध, ( सजिल्द ) | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | .२५ |
| सरल धातु रूपावली | .६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | .२५ |
| पंचतंत्र ( मित्र सम्प्राप्ति ) | .७५ |
| पंचतंत्र ( मित्र भेद ) | .५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये । धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

**पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ( जि० सहारनपुर ) ।**